अथ द्रेष्काणस्वामिन उच्यन्ते। आद्या इति। राशेस्तृतीयांशो दशांशात्मको द्रेष्काण उच्यते। एकस्मिन् राशौ त्रयो द्रेष्काणाः अतः एकस्मिन् राशौ कियत्संख्याको द्रेष्काणोऽस्तीति विचार्यः। प्रथमश्चेत्तर्हि भौमात् द्वितीयश्चेद्रवेस्तृतीयश्चेच्छुक्रात् अनया रीत्या क्रियतः मेषादिद्वादशराशिषु द्रेष्काणपाः द्रेष्काणस्वामिनो भवन्ति। इति द्रेष्काणचक्रम् ॥ ३० ॥

इदं द्रेष्काणचक्रं लिख्यते

| अं | मे | वृ | मि | क | सि | क | तु | वृ | ध | म | कुं | मी |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १० | मं | बु | गु | गु | श | सू | चं | मं | बु | गु | शु | श |
| २० | सू | च | मं | बु | गु | शु | श | सू | च | मं | बु | गु |
| ३० | शु | श | सू | च | मं | बु | गु | शु | श | सू | च | मं |

अब ग्रहों का बलाबल बतायेंगे। उसके पहले राशियों के स्वामी और द्रेष्काण के स्वामियों को गिनाते हैं--१ मेष राशि का स्वामी मंगल, २ वृष राशि का शुक्र, ३ मिथुन राशि का स्वामी बुध, कर्क राशि का स्वामी चन्द्रमा, ५ सिंह राशि का स्वामी सूर्य, ६ कन्या राशि का स्वामी बुध, ७ तुला राशि का स्वामी शुक्र, ८ वृश्चिक राशि का स्वामी मंगल, ९ धनु राशि का स्वामी बृहस्पति, १० मकर राशि का स्वामी शनि, ११ कुम्भ राशि का स्वामी भी शनि और १२ मीन राशि के स्वामी बृहस्पति हैं।

अब द्रेष्काणपतियों को बताते हैं--एक राशि में कुल ० अंश होते हैं। इनके तृतीयांश अर्थात् १० का एक द्रेष्काण होता है। इस क्रम से एक राशि में तीन-तीन द्रेष्काण होते हैं। पहला द्रेष्काण हो तो मंगल आदि, दूसरा द्रेष्काण हो तो सूर्य आदि और तीसरा द्रेष्काण हो तो शुक्र आदि ग्रह द्रेष्काण के स्वामी होते हैं। स्पष्टार्थ के लिए चक्र देखें ॥ ३० ॥

अथ ग्रहाणामुच्चनीचराशीन् भागांश्चाह--

**सूर्यादितुङ्गर्क्षमजोक्षनक्रकन्याकुलीरान्त्यतुलालवैः स्युः।**
**दिग्भिर्गुणैरष्टयमैः शरैकैर्भूसङ्ख्यैर्नखसम्मितैश्च ॥३१॥**

सूर्यादीति। सूर्यादीनां ग्रहाणां तुंगर्क्ष उच्चराशयः स्युः सूर्यस्य अजः मेषः उच्चं द्विग्भिर्दशभिरंशैः चन्द्रस्य उक्षा वृषः उच्चं गुणैस्त्रिभिरंशैः

भौमस्य नक्रो मकरः उच्चमष्टयमैरष्टाविंशतिभिरंशैः बुधस्य कन्या उच्चं शरैकैः पञ्चदशभिरंशैः गुरोः कुलीरः कर्कः उच्चंभूतैः पंचभिरंशैः शुक्रस्यांत्यो मीनः उच्चं भसंख्यैः सप्तविंशतिभिरंशैः शनेस्तुला उच्चं नखसंमितैर्विंशतिभिरंशैः परमोच्चमिति सर्वत्र ज्ञेयम् इत्युच्चानि ।। ३१ ।।

अब सूर्यादि ग्रहों के उच्च नीच राशियों के अंशों को गिनाते हुए कहते हैं-- सूर्य आदि ग्रहों के उच्च इस प्रकार होते हैं। जैसे--मेष राशि का सूर्य १० अंश तक उच्च, बृष राशि का चन्द्रमा ३ अंश तक उच्च, मकर का मंगल २८ अंश, कन्या का बुध १५ अंश, कर्क का बृहस्पति ५ अंश, मीन का शुक्र २ अंश और तुला राशि का शनि २० अंश तक उच्च होता है ।। १ ।।

अथ ग्रहाणां नीचस्थानमुच्चबलानयनं नवांशस्वामिनश्चाह--

**तत्सप्तमं नीचमनेन हीनो ग्रहोऽधिकश्चेद्रसभाद्विशोध्यः ।**
**चक्रात्तदंशाङ्कलवो बलं स्यात्क्रियैणतौलीन्दुभतो नवांशाः ।।३२।।**

तदिति । तेषां सूर्याद्युच्चराशीनां सप्तमस्तुलादिको राशिर्नीचम् अंशाश्च त एव यथा सूर्यस्य तुला नीचं दशभिरंशैः परमं नीचमिति सर्वत्र पूर्ववत् । एवं चन्द्रादीनामपि ज्ञेयम् । इति नीचानि ।

अथोच्चबलम् । अनेन नीचेन ग्रहो हीनः कार्यश्चेद्रसभादधिकः षडधिकः तदा चक्राद् द्वादशराशिभ्यः शोध्यः शेषस्यांशाः कार्याः नवभिर्भाज्याः लब्धं कलादि उच्चबलं स्यात् इति उच्चबलम् ।

अथ नवांशेशा उच्यन्ते । क्रियः मेषः एणोः मकरः तौलिस्तुला इन्दुभं कर्कः एते मेषादिराशीनां त्रिरावृत्त्या आद्याः भवन्ति ते यथा मेषसिंहधनराशीनामाद्यो मेषः । वृषकन्यामकरराशीनामाद्यो मकरः । मिथुनतुलाकुम्भराशीनामाद्या तुला । कर्कवृश्चिकमीनराशीनामाद्यः कर्कः । अत्र राशिस्वामिन एव नवांशस्वामिन इत्यर्थः, इत्यादिचक्रम् ।। ३२ ।।

ग्रहाणामुच्चनीचानि

| सू | च | मं | बु | गु | शु | श | ग्रह |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| : <br> १० | १ <br> ३ | ९ <br> २८ | ५ <br> १५ | ५ | १ <br> २७ | ६ <br> ० | उच्च |
| ६ <br> [illegible] | ७ <br> [illegible] | ३ <br> [illegible] | ११ <br> १५ | ९ <br> [illegible] | ५ <br> [illegible] | १ <br> [illegible] | नीच |

| अथाद्यचक्रम् | | | |
|---|---|---|---|
| मे | वृ | मि | क |
| सि | क | तु | वृ |
| ध | म | कु | मी |

पहले ग्रहों की उच्च राशि कह आये हैं, उसी क्रम से उच्च से सातवीं राशि के ग्रह नीच होते हैं। जैसे, सूर्य मेष राशि के १० अंश तक उच्च होता है और उसकी सातवीं राशि तुला के १० अंश नीच होंगे। इसी तरह सभी ग्रहों की नीचता समझ लेनी चाहिए। अब ग्रहों का उच्च बल जानने की विधि बताते हुए कहते हैं कि जिस-किसी ग्रह का उच्च बल जानना हो उस ग्रह को नीच राशि के अंश से हीन करे। इस प्रकार हीन करने पर यदि ६ राशि से अधिक बचे तो उसको चक्र अर्थात् १२ राशियों में घटा दे। जो शेष बचे उसे अंश बना ले। फिर उस अंश में ९ का भाग दे। ऐसा करने पर जो कला आदि लब्ध होगी, वही उच्च-बल होगा। अब नवांश के स्वामियों को गिनाते हुए कहते हैं—जो ग्रह मेष, सिंह तथा धनु राशि पर हो तो इन राशियों का नवांश मेष राशि से गिना जायेगा। इसी प्रकार वृष, कन्या और मकर का नवांश मकर राशि से मिथुन, तुला और कुम्भ राशि का नवांश तुला राशि से, कर्क, वृश्चिक और मीन राशि के नवांश की गणना कर्क राशि से की जायेगी। इस प्रकार गणना करने पर जिस राशि का नवांश आवे उसी राशि का स्वामी नवांशेश होगा ॥ ३२ ॥

द्वादशराशिषु हद्देशानाह—

मेषेऽङ्गतर्काष्टशरेषुभागा जीवास्फुजिज्ज्ञारशनैश्चराणाम् ।
वृषेऽष्टषण्णागशराऽनलांशा शुक्रज्ञजीवार्किकुजेशहद्दाः ॥३३॥

युग्मे षडङ्गेषुनगाङ्गभागाः सौम्यास्फुजिज्जीवकुजार्किहद्दाः ।
कर्केन्द्रितर्काङ्गनगाऽब्धिभागाः कुजास्फुजिज्ज्ञेज्यशनैश्चराणाम् ॥३४॥

सिंहेऽङ्गभूताद्रिरसाङ्गभागा देवेज्यशुक्रार्किबुधारहद्दाः ।

स्त्रियां नगाशाऽब्धिनगाक्षिभागाः सौम्योशनोजीवकुजार्किनाथाः ॥३५॥

**तुले रसाष्टाद्रिनगाक्षिभागाः कोणज्ञजीवास्फुजिदारनाथाः ।**
**कीटे नगाब्ध्यष्टशराङ्गभागा भौमास्फुजिज्ज्ञेज्यशनैश्चराणाम् ॥३६॥**
**चापे रवीष्वम्बुधिपञ्चवेदा जीवास्फुजिज्ज्ञारशनैश्चराणाम् ।**
**मृगे नगाद्र्यष्टयुगश्रुतीनां सौम्येज्यशुक्रार्किकुजेशहद्दाः ॥३७॥**
**कुम्भे नगाङ्गाद्रिशरेषुभागाः शुक्रज्ञजीवारशनैश्चराणाम् ।**
**मीनेऽर्कवेदानलनन्दपक्षाः सितेज्यसौम्यारशनैश्चराणाम् ॥३८॥**

अथ षड्भिः श्लोकैर्मेषादिद्वादशराशिषु हद्देशानाह—अङ्कस्थापनमेव व्याख्या । सा यथा । मेषराशौ प्रथमषडंशानां जीवो गुरुः, ततः षडंशानामास्फुजिच्छुक्रः, ततोऽष्टानामंशानां ज्ञो बुधः, ततः पञ्चांशानामारो भौमः, पञ्चानामंशानां शनैश्चरः स्वामी । एवमेव वृषादिष्वपि ज्ञेयम् । इति हद्देशचक्रम् ॥ ३३-३८ ॥

अथ मेषादि राशित्रभागयुक्ता हद्देशा.

| मे | वृ | मि | क | सि | क | तु | वृ | ध | म | कुं | मी |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| गृ६ | शु८ | [illegible] | मं७ | गृ६ | बु७ | श६ | मं७ | बृ१२ | [illegible] | शु७ | शु१२ |
| शु६ | बु६ | शु६ | शु६ | शु५ | शु१० | बु८ | शु४ | शु५ | गु७ | [illegible] | गु४ |
| बृ८ | गु८ | गु५ | बु६ | [illegible] | गु४ | गु७ | बृ८ | बु४ | शु८ | गु७ | बु३ |
| मं५ | श५ | म७ | गु७ | बु६ | मं७ | गु७ | गु५ | मं५ | श४ | मं५ | मं९ |
| श५ | मं२ | श६ | श४ | म६ | श२ | मं२ | श६ | श४ | मं४ | श५ | श४ |

अब मेष आदि बारहों राशियों के हद्देशों का वर्णन करते हुए कहते हैं—मेष राशि के प्रारम्भिक ६ अंशों तक बृहस्पति की हद्दा होती है । उसके आगे वाले ६ अंशों तक शुक्र की हद्दा होती है । फिर ८ अंश बुध की, फिर ५ अंश तक मंगल की, उसके आगे ५ अंश तक शनि की हद्दा होती है । इसी क्रम से वृष आदि राशियों की हद्दा और उनके हद्देशों को समझ लें । जो चक्र में स्पष्ट हैं ॥ ३३–३८ ॥

अथ पञ्चवर्गीबलमाह—

**त्रिंशत्स्वभे विंशतिरात्मतुङ्गे हद्देऽब्धिचन्द्रा दशकं दृकाणे ।**
**मुसल्लहे पञ्चलवाः प्रदिष्टा विंशोपका वेदलवैः प्रकल्प्याः ॥३९॥**

त्रिंशत्स्वभ इति । स्वभे स्वराशौ ग्रहे ३० त्रिंशल्लवा बलम् स्वोच्चस्थे २० विंशतिर्बलम्, स्वाह्वास्थे १५ पञ्चदशबलम्, स्वद्रेष्काणस्थे १० दश बलम मुसल्लहे स्वनवांशस्थे ५ पञ्चलवा: प्रदिष्टा: उक्ता: वेदलवै: बलस्य चतुर्थांशे विंशोपका: प्रकल्प्या: ।। ३९ ।।

अब पञ्चवर्गी बल बतलाते हुए कहते हैं--जो ग्रह अपनी राशि में हो तो उसका बल ३० लव होता है। अपने उच्च में विद्यमान ग्रह का २० लव, अपनी हद्दा में विद्यमान ग्रह का बल १५ लव, अपने द्रेष्काण में १० लव और अपने नवांश में विद्यमान ग्रह का बल ५ लव होता है। इन सब बलों के योग का चतुर्थांश विंशोपक बल कहलाता है ।। ३९ ।।

यदा ग्रह: स्वगृहस्वोच्चस्वहद्दास्वद्रेष्काणनवांशेषु पञ्चस्वधिकारेषु कुत्रापि नास्ति तदा बलमाह--

**स्वस्वाधिकारोक्तबलं सुहृद्भे पादोनमर्द्धं समभेऽरिभेऽङ्घ्रिः ।**
**एवं समानीय बलं तदैक्ये वेदोद्धृते हीनबल: शरोन: ॥४०॥**

स्वस्वाधिकारे इति । स्वस्वाधिकारोक्तबलस्य विभाग: सुहृदे मित्रगृहे पादोनं चतुर्थांशोनबलं ग्राह्यम् समभे समस्य गृहे अर्द्धम् अरिभे शत्रुगृहेंऽघ्रिश्चतुर्थांशो बलं स्यात् । तद्यथा ग्रहस्य स्वगृहे त्रिंशल्लवा: बलं स्यात् मित्रगृहे पादोनं सार्द्धद्वाविंशति: २० । ३० जाता: समभेऽर्द्धं पञ्चदश १५ जाता: शत्रुगृहे चतुर्थांश: सार्द्धा: सप्त ७ । ३० जाता: तथा स्वहद्दायां पञ्चदश १५ लवा बलम् मित्रहद्दायां सपादा: एकादश ११ । १५ जाता: समहद्दायां सार्द्धा: सप्त ७ । ३० शत्रुहद्दायां पादोनाश्चत्वार: ३ । ४५ तथा स्वद्रेष्काणे दश १० लवा बलम् मित्रद्रेष्काणे सार्द्धा: सप्त ७ । ३० समद्रेष्काणे पञ्च ५ शत्रुद्रेष्काणे सार्द्धद्वयम् २ । ३० एवं स्वनवांशे पञ्च ५ लवा बलम् मित्रनवांशे पादोनाश्चत्वार: ३ । ४५ समनवांशे सार्द्धद्वयं २ । ३० शत्रुनवांशे सपादमेकम् १ । १५ बलं स्यात् । एवं पञ्चवर्गीबलं समानीय तदैक्ये पञ्चानां योगे वेदोद्धृते चतुर्भिर्भक्ते यल्लब्धं तद्विंशोपकात्मकं ग्रहाणां बलं भवति शरोन: पञ्चभ्यो न्यून: हीनबलो ग्रहो ज्ञेय: । उक्तं च--"पञ्चाल्पो हीनवीर्य: स्यादधिको मध्य उच्यते । दशाधिको बली प्रोक्तं पञ्चवर्गीबलादिदम् ॥" अथ क्रमप्राप्तमुदाहरणप्रदर्शनार्थं वक्ष्यमाणमित्रसमशत्रवो लिख्यन्ते । उदाहरणम्--सूर्य: ३ । ७ । ३० । ६ अस्य मकरराशौ स्थितत्वाद् गृहेश:

शनिः अयं सूर्यस्य शत्रु अतः कारणात् गृहे प्राप्तं बलं सार्द्धाः सप्त ७।३० अथोच्चबलम् सूर्यस्य नीचम् ६।१० अनेन हीनो रविः २।२७।३०।६ नवभिर्भक्ताः जातं सूर्योच्चबलम् ९।४६। अथ हद्देशबलम्। मकरराशौ सूर्यस्य सप्तांशाः त्रिंशत्कलाः विद्यन्ते मकरराशौ हद्दायामादौ सप्तांशः अयं सप्ताधिकोऽग्रिमसप्तमध्ये वर्त्तते इति कारणात् जातो हद्देशो गुरुः अयं सूर्यस्य समो भवति समहद्दायां प्राप्तं बलम् ७।३० अथ त्रैराशिकबलम्। मकरराशौ प्रथमदशकमध्ये वर्तते तदीशो गुरुः अस्य समत्वात्प्राप्तं त्रैराशिकं बलम् ५। अथ मुसल्लहबलम्। नवांशकबलम् २।३० पञ्चानां योगः ३२।१३ चतुर्भिर्भक्ताः जातं सू विश्वात्मकं बलम् ८।३ एवमेव चन्द्रादीनामपि ज्ञेयम् ॥ ४० ॥

यदि कोई ग्रह अपनी राशि, अपने से उच्च, अपनी हद्दा, अपने द्रेष्काण, अपने नवांश, इन पाँच अधिकारों में से कहीं न पड़ा हो तो उसका बल कितना होता है, यह विचार करते हुए कहते हैं—जो ग्रह अपने मित्र के घर में हो वह चौथाई कम अर्थात् २२।३० बलवान् होता है। समराशि में हो तो आधा अर्थात् १५ लव, शत्रु की राशि में हो तो एक चौथाई ७।३० लव बलवान् होता है। यही क्रम हद्दा, द्रेष्काण और नवांश में भी चलता है। इस रीति से गृहेश, हद्दा, द्रेष्काण आदि का बल एकत्रित करके चार का भाग देकर विंशोपक बल निकाले। यदि पाँच विस्वा से कम बल आवे तो उस ग्रह को हीन बली समझे।

उदाहरण—जैसे सूर्य ९।७।३०।६ है। यहाँ गृहेश शनि मकर राशि में बैठा हुआ है और सूर्य का शत्रु है। इस कारण शत्रु के घर में ७।३० का बल पाया।

विशेष—पंचाल्पो हीनवीर्यः स्यादधिको मध्य उच्यते।
दशाधिको बली प्रोक्तः पंचवर्गी बलादिकम् ॥

पाँच विस्वा से कम बलवान् ग्रह हीन बली, १० विस्वा तक मध्यबली और बीस विस्वा तक पूर्ण बली होता है ॥ ४० ॥

द्वादशवर्गीबलमाह—

**क्षेत्रं होरात्र्यब्धिपञ्चाङ्गसप्तवस्वङ्कांशेशार्कभागाः सुधीभिः।**
**विज्ञातव्या लग्नसंस्थाः शुभानां वर्गाः श्रेष्ठाः पापवर्गास्त्वनिष्ठा ॥**

अथ द्वादशवर्गीचक्रमाह । क्षेत्रमिति । क्षेत्रं गृहम् होरा त्रिलवः चतुर्लवः पञ्चलवः षड्लवः सप्तलवः अष्टलवः अङ्कलवः दशलवः एकादशलवः द्वादशलवः एते द्वादशवर्गाः लग्नसंस्थाः लग्नसमये विद्यमानग्रहाणां सुधीभिः विज्ञातव्याः । शुभानां शुभग्रहाणां वर्गाः श्रेष्ठाः शुभफलदा ज्ञेयाः । पापग्रहाणां वर्गाश्चेत्स्युः तदा अनिष्टाः दुष्टफलदा ज्ञेयाः ।। ४१ ।।

अब द्वादशवर्गी बल की विवेचना करते हुए कहते हैं--क्षेत्र अर्थात् ग्रह, होरा, तृतीयांश ( द्रेष्काण ), चतुर्थांश, पञ्चमांश, षष्ठांश, सप्तमांश, अष्टमांश, नवमांश, दशमांश और द्वादशांश लग्नादिकों में ये १२ वर्ग समझने चाहिये। इनमें शुभ ग्रह का वर्ग शुभ फलदायक और पाप ग्रहों का वर्ग अनिष्टकारक होता है ।। ४१ ।।

अथ होराद्रेक्काणतुर्यांशानामधीशानाह—

**ओजे रवीन्द्वोः सम इन्दुरव्योर्होरे गृहार्द्धप्रमिते विचिन्त्ये ।**
**द्रेक्काणपाः स्वेषुनवर्क्षनाथास्तुर्यांशपाः स्वर्क्षजकेन्द्रनाथाः ॥४२॥**

तत्रादौ होरेशानाह । ओजे इति । ओजे विषमराशौ गृहार्द्धं पंचमदशभागस्तत्प्रमिते तत्प्रमाणे रवींद्वोर्होरे । विचिंत्ये ज्ञेये । तद्यथा । प्रथमपंचदशभागमध्ये सूर्यस्य तदनन्तरं चन्द्रस्य । तथा समे समराशौ चन्द्ररव्योर्विचिंत्ये ।

अथ द्रेक्काणेशा उच्यंते । राशेस्त्रिभागो दशांशपरिमितो द्रेक्काणो ज्ञेयः । यस्य द्रेक्काणविचारः क्रियते स चेत्प्रथमविभागमध्ये तदा स यस्मिन् राशौ तिष्ठति तद्राशिस्वामिन एव द्रेक्काणाधीशत्वम् । द्वितीयद्रेक्काणश्चेत्तदा स्वराशितः पंचमो यो राशिस्तत्स्वामिन एव द्रेक्काणेशत्वम् तथा तृतीयद्रेक्काणश्चेत्तदा स्वराशेः सकाशान्नवमो यो राशिः तत्स्वामिन एव द्रेक्काणाधीशत्वम् ।

अथ तुर्यांशस्वामिन उच्यन्ते । स्वर्क्षजकेंद्रनाथ इति । स्वर्क्षग्रहाधिष्ठितो यो राशिस्तस्माज्जातानि केन्द्राणि तन्नाथाः चतुर्थांशस्वामिनः । तद्यथा । राशेस्त्रिशदंशास्तस्य चतुर्थांशः सार्द्धाः सप्त ७।३० तत्र प्रथमविभागमध्ये ७।३० स्वर्क्षस्वराशिस्वामिन एवाधिपत्यम् द्वितीयविभागमध्ये १५।० केन्द्रनाथः स्वराशेः सकाशात् स्वचतुर्थो यो राशिः तत्स्वामिन एवाधिपत्यम् । तृतीयविभागमध्ये २२।३० स्वराशेः सकाशात्सप्तमो यो राशिः

तत्स्वामिन एवाधिपत्यम् । चतुर्थविभागमध्ये ३० स्वराशेः सकाशाद्दशमो यो राशिः तत्स्वामिन एवाधिपत्यम् ॥ ४२ ॥

अब होरा, द्रेक्काण और चतुर्थांश के अधिपतियों को बताते हुए कहते हैं कि विषम राशि में १५ अंश की पहली होरा सूर्य की और दूसरी होरा चन्द्रमा की होती है। इसी प्रकार सम राशि से पहली होरा चन्द्रमा की और दूसरी होरा सूर्य की मानी जाती है। हर एक राशि में प्रथम द्रेष्काण उसी राशि का होता है। द्रेष्काण उस राशि से पाँचवीं राशि का होता है और तीसरी द्रेष्काण उस राशि से नवीं राशि का होता है। चतुर्थांश की विवेचना करते समय प्रथम चतुर्थांश उसी राशि का, दूसरा चतुर्थांश उस राशि से चौथी राशि का, तीसरा चतुर्थांश उससे सातवीं और चौथा चतुर्थांश उस राशि से दसवीं राशि को माना जाता है ॥ ४२ ॥

अथ पञ्चवर्गीचक्रं लिख्यते

| ग्र | धी | ्त | मि | प | श |
|---|---|---|---|---|---|
| मि | गृ | ३०<br>० | २२<br>३० | ५<br>० | ७<br>३० |
| स | ह | १५<br>६ | ११<br>१५ | ७<br>३० | ४:<br>४५ |
| श | त्रै | १०<br>. | ७<br>३० | ५<br>० | २<br>३० |
| :वांशः | मु | ५<br>० | ३०<br>४५ | २२<br>३० | १<br>१५ |

अथ द्वादशवर्गीचक्रं लिख्यते

| सू | चं | मं | बु | गु | शु | श |
|---|---|---|---|---|---|---|
| च | सू<br>शु | श | श | श | चं<br>सू | मं<br>बु गु |
| मं<br>बु.गु. | श | शु<br>सू | सू<br>शु | सू<br>बु श | मं बु<br>गु श | चं<br>श |
| श | चं<br>बु गु | चं<br>बु गु | चं<br>मं गु | चं मं<br>श | ० | सू |

अथ पंचमांशेशादीनाह—

ओजर्क्षे पञ्चमांशेशाः कुजार्कीज्यज्ञभार्गवाः ।
समभे व्यत्याज्ज्ञेया द्वादशांशाः स्वभात्स्मृताः ॥४३।
लवीकृतो व्योमचरोऽङ्गशैलवस्वङ्कदिग्रुद्रगुणाः खरामैः ।
भक्तोगतास्तर्कनगाष्टनन्ददिग्रुद्रभागाः कुयुताः क्रियात्स्युः ।४४।

ओजर्क्षे इति । पञ्चमांशप्रमाणं षडंशाः । एवं राशौ पंच भवन्ति तत्रौजर्क्षे विषमराशौ प्रथमपञ्चमांशस्वामी कुजः द्वितीयपञ्चमांशस्वामी

आर्किः शनिः, तृतीयपञ्चमांशस्वामी इज्यो गुरुः, चतुर्थपंचमांशस्वामी ज्ञो बुधः, पंचमपंचमांशस्वामी भार्गवः शुक्रः। समभे समराशौ व्यत्ययाद्विपरीता ज्ञेयाः। तद्यथा। समराशौ प्रथमपंचमांशस्वामी शुक्रः, द्वितीयपंचमांशस्वामी बुधः, तृतीयपंचमांशस्वामी गुरुः, चतुर्थपंचमांशस्वामी शनिः, पंचमपंचमांशस्वामी भौमः।

अथ द्वादशांशस्वामिन उच्यन्ते। द्वादशांशाः स्वभात्स्वराशेः सकाशात्स्मृताः। तद्‌यथा। द्वादशांशप्रमाणं सार्द्धमंशद्वयम् २।३० एवं राशौ द्वादशा भवन्ति। ते यथा। एतत्प्रमाणेन यत्संख्ये ग्रहस्तिष्ठति स्वराशितस्तत्संख्यराशेर्द्वादशांशेशो ज्ञेयः ॥ ४३ ॥

अथ षट्सप्ताष्टनवदशैकादशांशेशानयनमाह। लवीकृत इति। व्योमचरो ग्रहो लवीकृतः यथा राशयस्त्रिशद्‌गुणिताः अधःस्थितांशयुताः एवं ग्रहोऽशात्मकः कार्यः षट्‌स्थाने स्थाप्यः क्रमेण अंग ६ शैल ७ वसु ८ अंक ९ दिक् १० रुद्र ११ गुणाः स तत्र खरामैः ३० त्रिंशता भक्तो यल्लब्धं ते गतास्तर्कनगाष्टनन्दादिमुद्रभागा भवति। एते कुयुता। एकयुक्ताः संतः क्रियान्मेषमारभ्य गणनायां यत्र विश्रान्तिः तद्राशिस्वामी तद्वर्गस्य ज्ञेयः। एकयुक्तलब्धं यदि द्वादशाधिकं भवति तदा द्वादशभिः १२ तष्टं कार्यम्।

उदाहरणम्--सूर्यः ९।७।३०।६ एतस्य मकरराशौ स्थितत्वात् गृहेशः शनिः। अथ होरा मकरराशौ प्रथमपंचदशमध्येऽस्ति अतो होरेशः चन्द्रः। अत्र त्रिलवः सूर्यः प्रथमभागमध्येऽस्ति अतो द्रेक्काणाधीशः शनिः। अथ चतुर्लवः सूर्यो द्वितीयचतुर्थांशमध्ये वर्त्तते अतः कारणान्मकरराशेः सकाशात् चतुर्थो राशिर्मेषः तत्स्वामी भौम एवं चतुर्लवः स्वामी भौमः। अथ पंचमांशः सूर्यः समराशौ द्वितीयविभागमध्ये वर्तते अतः पंचमांशस्वामी बुधः। अथ षडंशः सूर्यस्यांशाः २७७।३०।६ षड्‌गुणिताः जाता १६६५।०।३६ त्रिशद्भक्ताः लब्धं ५५ कु १ युक्तं ५६ द्वादशभि १२ स्तष्टं शेषं ८ मेषाद्‌गणनया जाते वृश्चिकराशिः तत्स्वामी भौमः एवं जातः षडंशः स्वामी भौमः। अथ सप्तांशः अंशाः २७७।३०।६ सप्तभिर्गुणिताः १९४२।३०।४२ त्रिशद्भक्ताः लब्धं ६४ कुयुक्ते ६५ द्वादशभिः १२ स्तष्टं शेषं ५ मेषाद्‌गणनया जातः सिंहराशिः तत्स्वामी सूर्यः एवं जातः स्वामी सूर्यः। अथाष्टांशः अंशः २७७।३०।६। अष्टभिर्गुणिताः २२२०।०।४८

त्रिशद्भक्ताः लब्धं ७४ कुयुतं ७५ द्वादशभिः १२ स्पष्टं शेषं ३ मेषाद्-गणनया जातो मिथुनराशिः तत्स्वामी बुधः। अथ नवांशः अंशाः २७७ । ३० । ६ नवभिर्गुणिताः २५९७ । ३० । ५४ त्रिशद्भक्ताः लब्धं ८३ कुयुतं ८४ द्वादशभिः १२ स्तष्टं शेषं ० मेषाद्गणनया जातो मीनराशिः तत्स्वामी गुरुः एवं जातो नवांशः स्वामी गुरुः। अथ दशांशः अंशाः २७७ । ३० । ६ दशभिर्गुणिताः २७७५ । १० । ० त्रिशद्भक्ताः लब्धं ९२ कुयुतं ९३ द्वादशभिः १२ स्तष्टं शेषं ९ मेषाद्गणनया जातो धनराशिः तत्स्वामी गुरुः एवं जातो दशांशस्वामी गुरुः । अथैकादशांशः २७७ । ३० । ६ एकादशभिर्गुणिताः ३०५२ । ३१ । ६ त्रिशद्भक्ताः लब्धं १०१ कुयुतं १०२ द्वादशभिः १२ स्तष्टं शेषं मेषाद्गणनया जातः कन्याराशिः तत्स्वामी बुधः एवं जातः एकादशांशस्वामी बुधः। अथ द्वादशांशः २ एवं द्वादशांशविभागगण-नया चतुर्थविभागमध्ये वर्तते अतः कारणान्मकराद्गणनया जातश्चतुर्थो मेषराशिः तत्स्वामी भौमः एवंजातो द्वादशांशस्वामी भौमः एवं चन्द्रादीनामपि ज्ञेयम् ॥ ४४ ॥

अब पञ्चमांशेशों को बताते हुए कहते है—एक राशि मे कुल ३० अंश होते हैं। ३० का पञ्चमांश हुआ ६ सो प्रत्येक विषम संख्यक राशियों के प्रथम पञ्चमांश का अधिपति शुक्र होता है। यह क्रम केवल विषम संख्यक राशियों का ही है। समसंख्यक राशियों में इससे उलटा क्रम चलता है। जब किसी राशि के द्वादशांश का विचार करना होता है, तब उसी राशियों के ३० अंशों के एक-एक खण्ड ( २।३० ) करके बारह खण्ड कर दिये जाते हैं और क्रम से वे बारहों राशियों के द्वादशांश माने जाते हैं ॥ ४३ ॥

अब षष्ठांश, सप्तमांश, अष्टमांश, नवमांश, दशांश और एकादशांश के अधि-पतियों को बताते हैं। जिस ग्रह की जो राशि हो उसको तीस से गुणा करके उसके अंशों को जोड़ दे। फिर कला-विकला समेत उसे बराबर-बराबर ६ जगहों में रख दे। इसके बाद उसमें क्रमशः ६, ७, ८, ९, १०, ११ इन अंकों से गुणा करे। फिर इसमें ३० का भाग दे, जो शेष बचे, वही षष्ठांशीस, सप्तमांश, अष्टमांश, नवमांश और एकादशांश होते हैं। फिर इनमें एक-एक अङ्क जोड़कर शेष से गणना करे। जहाँ गिनती की समाप्ति हो जाय, वहीं उस राशि और उस वर्ग का अधिपति होता है। यदि १ जोड़ने पर लब्ध अङ्क १२ से अधिक हो जाय तो १२ का भाग देकर शेष से द्वादशवर्गी बना ले।

उदाहरण—जैसे सूर्य ९।७।३०।६ मकर राशि में स्थित है, इसलिए गृहेश शनि होता हुआ मकर राशि के प्रथम, पञ्चम और दस के मध्य में है इसलिए होरेश चन्द्रमा हुए। सूर्य यहाँ प्रथम द्रेष्काण में हैं, इसलिए द्रेष्काण का अधिपति शनि है। सूर्य द्वितीय, चतुर्थांश के मध्य में हैं, इसलिए मकर राशि में चौथी राशि मेष हुई और उसका अधिपति भौम चतुर्थांशेश हुआ। सूर्य सम राशि के पञ्चमांश के द्वितीय भाग में है, इसलिए पञ्चमांश का स्वामी बुध हुआ। षष्ठांश में सूर्य का अंश २७७।३०।६ है। इसको छह से गुणा किया तो ६६५।०।३६ हुए। इसमें ३० का भाग दिया जाय तो ५५ लब्ध हुए। जिसमें १ जोड़ा तो ५६ हुए। इसमें बारह का भाग दिया तो ८ लब्ध हुए। मेष से गणना करने पर ८वीं वृश्चिक राशि आयी और इस राशि के स्वामी मङ्गल हैं। इसलिए षष्ठांश का भी स्वामी मङ्गल ही होगा। इसी तरह सप्तमांश भी समझें। सूर्य का अंग २७७।३०।६ है। इसको सात से गुणा किया तो १९४२।३०।४२ हुए। ३० का भाग दिया तो लब्ध हुए ६४, इसमें एक और जोड़ दिया तो ६५ हुए। इसमें १२ का भाग दिया तो ५ शेष मिले। मेष से गिनने पर पाँचवीं सिंह राशि हुई, जिसके अधिपति सूर्य हैं। इसलिए मेष राशि के सप्तमांशेश सूर्य हुए। इसी प्रकार अष्टमांशेश-नवमांशेश आदि भी निकाल लीजिए॥ ४४॥

एतत्पञ्चवर्गीबलचक्रं लिख्यते

| ग्रहाः | सूर्यः | चंद्रः | भौमः | बुधः | गुरुः | शुक्रः | शनिः | ग्रहाः |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| गृ० | ७<br>३० | ७<br>३० | [illegible]<br>३० | ७<br>३० | [illegible]<br>० | १५<br>० | १५<br>० | गृ० |
| उ० | ६<br>४३ | ४<br>३२ | १५<br>१० | १०<br>१८ | ०<br>३६ | ६<br>२३ | १८<br>३२ | उच्च |
| ह० | ७<br>३० | ४<br>४५ | ७<br>३० | ७<br>३० | १५<br>० | ७<br>३० | १५<br>० | ह० |
| त्रै० | ५<br>० | २<br>३० | २<br>३० | २<br>३० | ७<br>३० | १०<br>० | ५<br>० | त्रै० |
| मु० | २<br>३० | ५<br>० | २<br>३० | १<br>१५ | ५<br>० | २<br>३० | ३<br>४५ | मु० |
| यो० | ३२<br>१३ | २३<br>१७ | ३५<br>१० | २६<br>३ | ५८<br>६ | ४१<br>२३ | ५७<br>१७ | यो० |
| वि० | ८<br>३ | ५<br>४१ | ८<br>४७ | ७<br>१५ | १५<br>३१ | १०<br>२० | १०<br>१[illegible] | वि० |

अथ द्वादशवर्ग्युपसंहारं तत्फलं चाह--

**एवं द्वादशवर्गी स्याद् ग्रहाणां बलसिद्धये ।**
**स्वोच्चमित्रशुभात् श्रेष्ठा नीचारिक्रूरतोऽशुभाः ॥४५॥**

**एवं ग्रहाणां शुभपापवर्गपंक्तिद्वयं वीक्ष्य शुभाधिकत्वे ।**
**दशाफलं भावफलं च वाच्यं शुभं त्वनिष्टं ह्यशुभाधिकत्वे ॥४६॥**

एवमिति । एवं ग्रहाणां बलसिद्धये द्वादशवर्गी स्यात् सा द्वादशवर्गी स्वोच्चमित्रशुभाः श्रेष्ठा नीचारिक्रूरतो अशुभाश्च । तद्यथा–यस्य ग्रहस्य द्वादशवर्गी क्रियते स चेत्स्वगृहादिषु अथवा स्वोच्चवर्गे अथवा शुभग्रहस्य .वर्गे तिष्ठति तदा श्रेष्ठा शुभफलदाः तथा स ग्रहो यदि नीच-वर्गे अथवा शत्रुवर्गे अथवा पापग्रहस्य वर्गे वा तिष्ठति तदा अशुभा दुष्टफलदाः ॥ ४५ ॥ अथ द्वादशवर्ग्यां शुभपापग्रहवर्गफलनिर्णयः कथं स्यादिन्यत आह । एवमिति । एवं ग्रहाणां शुभपापवर्गपंक्तिद्वयं वीक्ष्य । तद्यथा पूर्वोक्तप्रकारेण ग्रहाणां द्वादशवर्गी कार्या तत्र ग्रहहोरादिद्वादश-स्थानेषु कियतः शुभग्रहवर्गाः पापवर्गाश्च कियंत इति विचार्य शुभग्रह-संख्या भिन्ना लेख्या । पापग्रहसंख्या भिन्ना लेख्या । पंक्तिद्वयस्यांतरं कार्यम् । इति शुभादिकत्वं शुभग्रहस्य शेषमवशिष्टं तदा तद्ग्रहस्य दशा-फलं भावफलं च शुभमेव वाच्यम् । यदि अशुभाधिकत्वमशुभग्रहस्य शेषमवशिष्टं तदा तद्ग्रहस्य दशाफलं भावफल चाशुभमेव वाच्यम् ॥ ४६ ॥

अब द्वादशवर्गी का फल बताते हुए कहते हैं--पूर्वोक्त राशि से द्वादशवर्गी का भी साधन होता है । वह द्वादशवर्गी अपने से उच्च शुभ अथवा मित्र के घर में हो तो श्रेष्ठ मानी जाती है और यदि वह नीच, शत्रु अथवा क्रूर ग्रह में हो तो अशुभ फल देती है । जिसका खुलासा मतलब यह है कि जिस ग्रह की द्वादशवर्गी की जाय वह ग्रह यदि अपने घर में, अपने से उच्च गृह में या किसी शुभ ग्रह के वर्ग में पड़ा हो तो उसकी द्वादशवर्गी शुभ फल देती है । यदि वह ग्रह किसी नीच शत्रु अथवा पाप ग्रह के वर्ग में पड़ जाय तो वह अशुभ फल प्रदान करती है ॥ ४५ ॥

इस द्वादशवर्गी में शुभ ग्रह और पापग्रह के वर्ग का फल-निर्णय किस प्रकार होगा, यह बताते हुए कहते हैं—पूर्वोक्त रीति से ग्रहों की द्वादशवर्गी बनाकर ग्रहों के होरा आदि बारहों स्थानों में इस बात का विचार करे कि कितने शुभ और

कितने पाप ग्रह पड़े हुए हैं। इस प्रकार बिचार करने पर यदि शुभ ग्रह का वर्ग अधिक पड़े तो शुभ फल और पाप ग्रह अधिक हों तो अशुभ फल होता है ॥ ४६ ॥

| एतद्द्वादशवर्गीचक्रम् | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| र | चं | मं | बु | गु | शु | श | ग्रहा: |
| श | बु | बृ | बृ | बु | मं | शु | प्रथ. |
| च | पू | सू | सू | च | सू | सू | द्वि |
| श | श | शु | मं | शु | चं | शु | तृ |
| मं | बृ | बृ | बु | बु | सू० | शु | चत. |
| बु | श | बृ | बृ | शु | मं | श | पञ्च. |
| मं | श | बु | शु | बु | श | शु | षष्ठ. |
| सू | शु | बृ | श | बु | शु | मं | सप्त. |
| बु | ग | शु | मं | शु | बु | शु | अष्ट. |
| बृ | चं | सू | चं | शु | श | बृ | नव. |
| शु | श | सू | मं | बु | श | बृ | दश. |
| बु | चं | श | बृ | बु | शु | बृ | एका. |
| मं | शु | शु | मं | शु | सू | बृ | द्वाद. |

अथ ग्रहभेदेन सौम्यपापवर्गभेदेन च फलतारतम्याह—

**क्रूरोऽपि सौम्याधिकवर्गशाली शुभोऽतिसौम्यः शुभखेचरश्चेत् ।**
**सौम्योऽपि पापाधिकवर्गयोगान्नेष्टोऽतिनिन्द्यः खलु पापखेटः ॥४७॥**

क्रूरोऽपीति । यस्य ग्रहस्य द्वादशवर्गिका क्रियते स चेत्क्रूरोऽपि यदि पापग्रहोऽपि भवति स द्वादशवर्ग्या सौम्यग्रहाधिकवर्गेण शालते युक्तो भवति तदा शुभः शुभफलदः । शुभखेचरश्चेत् तद्यथा यस्य ग्रहस्य

द्वादशवर्गिका क्रियते स यदि शुभग्रहो भवति द्वादशवर्ग्यां शुभग्रहाधिकवर्गप्राप्तो भवति तदाऽतिसौम्यः अत्यन्तशुभफलदाता। सौम्योऽपि-पापाधिकवर्गयोगान्नेष्टः तद्यथा यस्य द्वादशवर्गिका क्रियते स यदि शुभग्रहो भवति द्वादशवर्ग्यां पापग्रहाधिकवर्गप्राप्तो भवति तदा नेष्टः अशुभफलप्रदः। पापखेटः तद्यथा यस्य द्वादशवर्गिका क्रियते स यदि पापग्रहो भवति द्वादशवर्ग्यां पापग्रहाधिकवर्गप्राप्तो भवति तदा अतिनिंद्यः अत्यन्तदुष्टफलदाता ॥ ४७ ॥

अब शुभ ग्रह पाप ग्रह के भेद से फल का तारतम्य बताते हुए कहते हैं--- जिस ग्रह की द्वादशवर्गी की जाय, वह यदि पाप ग्रह भी हो, किन्तु द्वादशवर्गी में शुभ ग्रहों के अधिक वर्गों से युक्त हो तो वह शुभ फलदायक हो जाता है। और यदि शुभ ग्रह भी हो, किन्तु द्वादशवर्गी में अशुभ ग्रह के अधिक वर्गों से युक्त हो तो वह अशुभ फलदायक हो जाता है। वह यदि पाप ग्रहों के वर्ग में पड़ जाय तो और भी अधिक दूषित फल देने वाला हो जाता है और शुभ ग्रह यदि शुभ ग्रह ही के वर्ग में पड़ जाय तो और भी अधिक शुभ हो जाता है ॥ ४७ ॥

| द्वादशांशचक्रं लिख्यते | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ |
| २ | ५ | ७ | १० | १२ | १५ | १७ | २० | २२ | २५ | २७ | ३० |
| ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० | ३० | ० |

अथ द्वादशभावानां शुभाशुभफलमाह---

**राशीशमित्रोच्चरिपुक्रमेण चिन्त्यं तनोरप्यनयैव रीत्या।**
**भावेषु सर्वेष्वपि वर्गचक्रं विलोक्य तत्तत्फलमूहनीयम् ॥४८॥**

राशीशेति। तनोर्लग्नस्याप्यनयैव रीत्या शुभग्रहाधिकपापग्रहाधिकवर्गशालित्वेन शुभाशुभफलं चिंत्यं विचार्यम्। यथा यदि लग्नं शुभग्रहाधिवर्गशालि स्यादथवा लग्नस्वामी शुभग्रहः सन्मित्रगृहे स्वोच्चे वा तदा शुभफलं ज्ञेयम्। यदि लग्नं स्वामी समगृहे वर्तते तदा शुभाशुभफलाभावः। यदि लग्नं पापग्रहाधिकवर्गशालि स्यादथवा स्वामी पापग्रहः सन् शत्रुगृहे नीचो वा तदा शुभं फलं ज्ञेयम्। एवं सर्वेष्वपि भावेषु लग्नादि द्वादशभावेषु च वर्गचक्रं द्वादशवर्गिका कार्या तां दृष्ट्वा तद्भावस्य शुभाशुभफलमनयैव रीत्या ऊहनीयं विचारणीयम्। इति द्वादशवर्गिका ॥ ४८ ॥

अब द्वादश भावों का शुभाशुभ फल बताते हुए कहते हैं--यदि लग्न में शुभ ग्रहों का वर्ग अधिक हो अथवा लग्न का अधिपति शुभ ग्रह होकर किसी शुभ ग्रह या अपने मित्र तथा अपने से उच्च राशि में घर में बैठा हो तो शुभ फल प्रदान करता है। यदि लग्न का स्वामी सम गृह में पड़ा हो तो शुभ या अशुभ कोई भी फल नहीं होता। इसी प्रकार यदि लग्न का स्वामी पाप ग्रह होकर शत्रु या नीच ग्रह के घर में पड़ गया हो तो वह अशुभ फल प्रदान करता है। इसी रीति से सभी भावों को द्वादशवर्गी का विचार करके शुभ या अशुभ फल कहे॥ ४८॥

अथ लग्ने किं विचार्यमित्यत आह—

शरीरवर्णचिह्नायुर्वयोमानं सुखासुखम्।
जातिः शीलं च मतिमाँल्लग्नात्सर्वं विचिन्तयेत् ॥४९॥

शरीरेति। वर्षलग्नं प्रश्नलग्नं चांगीकृत्य शरीरादि सर्वं विचार्यम्। तद्यथा। स्वशरीरं कृशं पुष्टं च वर्णाः रक्तः श्वेतः शुकतनुनिभ इत्यादि चिह्नं मशकादि आयुर्जीवनं कियत् वयोमानं बाल्यम् यौवनं वार्द्धकमिति सुखम् असुखं दुःखं जातिः ब्राह्मणादिः शीलमाचरणम् एवं मतिमान् बुद्धिमान् लग्नात्सर्वं विचिन्तयेत्॥ ४९॥

लग्न से किन बातों का विचार करना चाहिए, इस विषय का समाधान करते हुए कहते हैं वर्ष लग्न तथा प्रश्न लग्न से शरीर सम्बन्धी सभी बातों का विचार करना चाहिए। जैसे--शरीर की कृशता-पुष्ठता, रंग, मासा आदि चिह्न, आयु, अवस्था का प्रमाण, सुख, दुःख, जाति और आचरण बुद्धिमान् ज्योतिषी इन सब बातों का विचार लग्न से ही करे॥ ४९॥

अथ द्वितीय-तृतीयभवनयोः किं विचार्यमित्यत् आह--

सुवर्णरूप्यरत्नानि धातुर्द्रव्यं सखा धने।
विक्रमे भ्रातृभृत्याध्वपित्र्यस्खलनसाहसम् ॥५०॥

अथ धनभवने किं विचार्यमित्यत आह। सुवर्णेति। सुवर्णरूप्यरत्नानि धातुः गैरिकादिः द्रव्यं कांस्यादि सखा मैत्रीविचारः धने धनभवने एतावद्विचार्यम्।

अथ सहजभवने किं विचार्यमित्यत आह। विक्रमे इति। विक्रमे सहजभवने एतावद्विचार्यम् भ्राता सहजः भृत्यः सेवकः अध्वा यानं पित्र्यं पितुः सम्बन्धिः स्खलनं कार्यभ्रंशः साहसं साहसकर्म एतानि सहजभवने विचार्याणि॥ ५०॥

धनभाव से—सोना, चाँदी, रत्न, लोहा, सीसा, काँसा आदि धातु और मैत्री का विचार करना चाहिए। इसी प्रकार भाई, बहिन, नौकर, मार्ग, पिता से सम्बन्ध रखने वाले कार्य, हानि और साहस इन सब बातों का विचार सहज ( तृतीय ) भाव से करना चाहिए ॥ ५० ॥

अथ ४, ५, ६, ७ भवनेषु किं विचार्यमित्यत आह--

**पितृवित्तं निधिः क्षेत्रं गृहं भूमिश्च तुर्यतः ।**
**पुत्रे मन्त्रधनोपायगर्भविद्यात्मजेक्षणम् ॥ ५१ ॥**
**रिपौ मातुलमान्द्यारिचतुष्पाद् बन्धभीर्व्रणान् ।**
**द्यूने कलत्रवाणिज्यनष्टविस्मृतिसङ्कथा ।**
**हृताध्वकलिमार्गादि चिन्त्यं द्यूने ग्रहोऽशुभः ॥ ५२ ॥**

पितृवित्तमिति। पितृवित्तं पितुर्द्रव्यम् निधिः निक्षिप्तवस्तु क्षेत्रं कृष्यादि गृहम् भूमिः तुर्यतः चतुर्थभवने एतावद्विचार्यम् ।

अथ पंचमभवने किं विचार्यमित्यत आह। पुत्रे इति। पुत्रे पंचमभवने एतावद्विचार्यम्। मन्त्रः धनोपायः गर्भः विद्या आत्मजः पुत्रः एतेषामीक्षणमवलोकनं कार्यम् ॥ ५१ ॥

अथ षष्ठभवने किं विचार्यमित्यत आह। रिपाविति। रिपौ षष्ठभवन एतावद्विचार्यम् मातुलः मान्द्यं रोगः अरिः शत्रुः चतुष्पाद् गवादिः बन्धः पराश्रयः भीर्भयम् व्रणः क्षतम् इति ।

अथ सप्तमभवने किं विचार्यमित्यत आह। द्यून इति। द्यूने सप्तमभवने एतावद्विचार्यम् कलत्रं जाया वाणिज्यं वणिक्कर्म नष्टं नष्टवस्तु विस्मृतिः विस्मरणमेतेषां संकथा कथनं हृतं हृतद्रव्यम् तस्य अध्वा मार्गः विचारः कलिः कलहविचारः मार्गादिः यात्राविचारः द्यूने सप्तमभवने शुभः पापो वा विद्यमानो ग्रहः अशुभः अनिष्टफलदः ॥ ५२ ॥

पिता का धन, गड़ा हुआ धन, खेती-बारी, घर और भूमि इन बातों का विचार चतुर्थ भाव से करे। मंत्रणा, धनोपार्जन का उपाय, गर्भ, विद्या और पुत्र का विचार पञ्चम भाव से करे ॥ ५१ ॥

मामा, शारीरिक व्याधि, शत्रु, गाय, भैंस आदि बन्धन अर्थात् पराधीनता, भय और व्रण का विचार षष्ठ भाव से करना चाहिए। स्त्री, रोजगार, नष्ट वस्तु तथा विस्मरण सम्बन्धी बातें, रास्ते में गायब हुई वस्तु का पता, लड़ाई-झगड़ा

और यात्रा सम्बन्धी बातें सप्तमभाव से विचारनी चाहिए। सप्तमभाव में बैठा हुआ शुभ ग्रह या पाप ग्रह कोई भी हो वह अशुभ फल ही देता है ॥ ५२ ॥

अथ ८, ९, १० भवनेषु किं विचार्यमित्यत आह—

**मृत्यौ चिरन्तनं द्रव्यं मृतवित्तं रणो रिपुः।**
**दुर्गस्थानं मृतिर्नष्टं परीवारो मनोव्यथा ॥५३॥**
**धर्मे रतिस्तथा पन्था धर्मोपायं विचिन्तयेत्।**
**व्योम्नि मुद्रां परं पुण्यं राजवृद्धिं च पैतृकम् ॥५४॥**

मृत्याविति। मृत्यौ अष्टमस्थाने एतावद्विचार्यम्। चिरंतनं द्रव्यं प्राचीनद्रव्यम्। मृतवित्तं मृतस्य वित्तम् रणः संग्रामः रिपुः शत्रुः दुर्गस्थानं मृतिर्मरणम् नष्टं नष्टवस्तु परीवारः कुटुम्बम् मनोव्यथा मानसी व्यथा ॥ ५३ ॥

अथ नवमभवने किं विचार्यमित्यत आह। धर्मे इति। धर्मे नवमस्थाने एतावद्विचार्यम् रतिः क्रीडा पन्थाः यात्राविचारः धर्मोपायं धर्मससधनं विचितयेत्।

अथ दशमभवने किं विचार्यमित्यत आह। व्योम्नीति। व्योम्नि दशमभावे एतावद्विचार्यम्। मुद्रां राजमुद्रां परं पुण्यमुत्कृष्टं राज्यं वृद्धिं भागवृद्धिं पैतृकं पितुः सम्बन्धिः ॥ ५४ ॥

प्राचीन द्रव्य, मरे हुए प्राणी का धन, संग्राम, शत्रु, दुर्गस्थान; मरण, नष्ट परिवार और मानसी व्यथा ये सब बातें अष्टम भाव से विचारी जानी चाहिए ॥ ५३ ॥

विलास, यात्रा और धर्म-कर्म का उपाय धर्म ( नवम ) भाव से विचारे। रुपया-पैसा, पुण्य, राज्यविस्तार तथा पैतृक सम्पत्ति से सम्बन्ध रखनेवाली सब बातों का विचार दशम भाव से करना उचित है ॥ ५४ ॥

अथैकादशद्वादशभवनयोः किं विचार्यमित्यत आह--

**आये　सर्वार्थधान्यार्घकन्यामित्रचतुष्पदा।**
**राज्ञो वित्तं परीवारो लाभोपायांश्च भूरिशः ॥५५॥**
**व्यये　वैरिनिरोधार्तिव्ययादि　परिचिन्तयेत् ॥५६॥**

आये इति। आये एकादशस्थाने एतावद्विचार्यम् सर्वार्थः सर्वद्रव्यप्रयोजनम् धान्यार्घः धान्यमौल्यम् कन्या मित्रं चतुष्पदः गजाश्वादि

राज्ञः वित्तं राजद्रव्यं परीवारः कुटुम्बविचारः भूरिशः भूयांसः लाभोपायाः प्राप्त्युपायाः ॥ ५५ ॥

अथ व्ययभवने किं विचार्यमित्यत आह । व्यये इति । व्यये द्वादशभवने एतावद्विचार्यम् वैरिनिरोधः शत्रुकृतावरोधः आर्तिः पीडा व्ययादि एतावद्विचिंतयेत् ॥ ५६ ॥

धन से सम्बन्ध रखने वाली सभी बातें, अन्न का भाव, कन्या, मित्र, चौपाये ( हाथी-घोड़े आदि पशु ), राजा का द्रव्य, कुटुम्ब और अधिक से अधिक लाभ होने का उपाय, इन सब बातों का विचार ग्यारहवें भाव से करना चाहिए। शत्रु पर रुकावट, पीड़ा और सभी प्रकार के व्यय का विचार द्वादश भाव से करना चाहिए ॥ ५५-५६ ॥

अथ बलिष्ठग्रहस्य लक्षणमाह--

**लग्नाम्बुद्यूनकर्माणि केन्द्रमुक्तं च कण्टकम् ।**
**चतुष्टयं चात्र खेटो बली लग्ने विशेषतः ॥५७॥**
**लग्नकर्मास्ततुर्यायसुताङ्कस्थो बली ग्रहः ।**
**यथाऽऽदिमं विशेषेण सत्रिवित्तेषु चन्द्रमाः ॥५८॥**

लग्नेति । लग्नं अम्बु चतुर्थम् द्यूनं सप्तमं कर्म दशमम् एतेषु स्थानानां केन्द्रं कण्टकं चतुष्टयं चेति संज्ञाः कृताः । अत्र केन्द्रे स्थितो खेटो ग्रहो बली ज्ञेयः तथापि चतुर्थसप्तमदशमस्थानापेक्षया लग्नसंस्थो ग्रहो विशेषेण बली ज्ञेयः ॥ ५७ ॥

अथ ग्रहाणां शुभस्थानानि वदन्बलिष्ठयोगमाह । लग्नेति । लग्नं कर्म दशमम् अस्तं सप्तमम् तुर्यं चतुर्थम् आयमेकादशम् सुतं पञ्चमम् अंकं नवमम् एषु स्थानेषु ग्रहो बली तत्र यथादिममादिस्थानमनतिक्रम्य यथादिममग्रिमस्थानापेक्षया पूर्वपूर्वस्थो ग्रहो विशेषेण बलिष्ठः तद्यथा आदौ नवमस्थो ग्रहो बलिष्ठस्तदपेक्षया पञ्चमस्थो बलिष्ठस्तदपेक्षया एकादशस्तदपेक्षया चतुर्थस्तदपेक्षया सप्तमस्तदपेक्षया दशमस्तदपेक्षया लग्नस्थो बलिष्ठ इत्यर्थः । एतत्तु सर्वग्रहाणां साधारणं बलमुक्तम् । अथ चन्द्रमाः सत्रिवित्तेषु तृतीयद्वितीयसहितेषु पूर्वोक्तेषु स्थानेषु बली ज्ञेयः तत्र द्वितीये बलिष्ठश्चन्द्रस्तदपेक्षया तृतीये बलिष्ठस्तदपेक्षया नवमस्थस्तदपेक्षया पञ्चमस्ततः पूर्ववज्ज्ञेयः ॥ ५८ ॥

**अब बलवान् ग्रह का लक्षण बताते हुए कहते हैं—लग्न, चतुर्थ, सप्तम और दशम ये चार भाव केन्द्र, कण्टक और चतुष्टय के नाम से विख्यात हैं। इन स्थानों**

में पहुँचे हुए सभी ग्रह बली हो जाते हैं। उनमें भी जो ग्रह लग्न में रहता है वह सबसे अधिक बली होता है। पहले, दशवें, सातवें, चौथे, ग्यारहवें, पांचवें और नवें स्थान में स्थित ग्रह सभी ग्रह बलवान् होते हैं। इनमें भी क्रमशः पूर्व-पूर्व स्थान में स्थित ग्रह विशेष बली हो जाते हैं। जैसे——नवम स्थान में स्थित ग्रह की अपेक्षा पञ्चम में, पञ्चम से एकादश में, एकादश से चतुर्थ में, चतुर्थ से सप्तम में, सप्तम से दशम में और दशम स्थान में स्थित ग्रह से भी प्रबल लग्न स्थित ग्रह होता है। चन्द्रमा द्वितीय और तृतीय स्थान में भी प्रबल होता है ॥ ५७–५८ ॥

**कुजः सत्रिषु पृच्छायां सूतौ तान्यत्र चिन्तयेत् ।**
**भावा नवेत्थं शस्ताः स्यू रिःफाष्टपरिवोऽशुभाः ॥**
**दीप्तांशातिक्रिमे शस्ता इमेऽपीति विचिन्तयेत् ॥५९॥**

अथ भौमः कुज इति। कुजो भौमः सत्रिषु तृतीयस्थानसहितेषु प्रागुक्तेषु स्थानेषु बलिष्ठो ज्ञेयः। अत्र भौमस्तृतीये बलिष्ठस्तदपेक्षया नवमस्थस्ततः पूर्ववज्ज्ञेयः एवमेतत् स्थानस्थगृहं पृच्छायां प्रश्नलग्ने सूतौ जन्मनि अन्यत्र वर्षलग्नादौ च चिंतयेत्। इत्यमुना प्रकारेण नव-संख्यका भावाः शस्ताः शुभफलदाः स्युः। ग्रहाधिष्ठिता द्वादशाष्टमषष्ठ-भावा अशुभाः स्युः। इमे द्वादशाष्टमषष्ठभावा अधिष्ठितग्रहदीप्तांशान् अतिक्रम्य वर्त्तन्ते। यदा तेऽपि भावाः शस्ताः शुभफलदातारः स्युरिति चिंतयेत्। तत्राप्यधिष्ठितग्रहदीप्तांशमध्य इमे रिःफाष्टमरिपुभावः यदि स्युस्तदैवानिष्टा इत्यर्थः ॥ ५९ ॥

मंगल पूर्वोक्त सभी स्थानों तथा तृतीय भाव में रहता हुआ बली होता है। जन्मकाल और वर्षलग्न आदि के अवसर पर ही इन ग्रहों की स्थिति पर विचार किया जाता है। निष्कर्ष यह निकला कि १२ भावों में से नौ भाव शुभफलदायक हैं और ६।८।१२ भाव में यदि कोई ग्रह पड़ा हो तो वह शुक्र फलदायक नहीं होता। इन तीनों अशुभ भावों में भी जो ग्रह अपने दीप्त अंशों का अतिक्रमण करके बैठा हो तो वह शुभ हो जाता है। अशुभ तो तभी होते हैं कि जब ग्रह ६।८।१२ भाव के दीप्त अंश के मध्य में पड़ गये हों ॥ ५९ ॥

अथ त्रैराशिकस्वामिन आह——

**त्रिराशिपाः सूर्यसितार्किशुक्रा दिने निशीज्येन्दुबुधक्षमाजाः ।**
**मेषाच्चतुर्णां हरिभाद्विलोमं नित्यं परेऽर्कार्किकुजेज्यचन्द्राः ॥६०॥**

त्रिराशिपा इति। दिने दिवा वर्षप्रवेशे मेषाच्चतुर्णां राशीनां सूर्यसितार्किशुक्राः स्वामिनः स्युः। तद्यथा--दिवा वर्षप्रवेशे मेषलग्नः तदा सूर्यः वृषस्य शुक्रः मिथुनस्यार्किः शनिः कर्कस्य शुक्रः निशि रात्रौ वर्षप्रवेशे मेषादीनां चतुर्णां राशीनामीज्येन्दुबुधक्ष्माजाः स्वामिनः। तद्यथा रात्रौ मेषस्य स्वामी गुरुः वृषस्य चन्द्रः मिथुनस्य बुधः कर्कस्य भौमः। एते हरिभात्सिंहाच्चतुर्णां राशीनां विलोम विपरीतं ज्ञेयम्। मेषादीनां ये दिने ईषास्ते सिंहादीनां रात्रावीशाः ये मेषादीनां रात्रावीशास्ते सिंहादीनां दिने ईशा इत्यर्थः। तद्यथा दिने सिंहलग्नस्य गुरुः कन्यायाश्चन्द्रः तुलायाः बुधः वृश्चिकस्य भौमः रात्रौ सिंहस्य सूर्यः कन्यायाः शुक्रः तुलायाः शनिः बृश्चिकस्य शुक्रः परेषु धनुरादिषु चतुर्थराशिषु नित्यं सदा दिवारात्रौ वर्षप्रवेशे आर्किकजेज्यचन्द्राः स्वामिनः तद्यथा धनुषः शनिः मकरस्य भौमः कुंभस्य गुरुः मीनस्य चन्द्रः दिवा रात्रौ वर्षप्रवेशे सति धनुरादीनां दिनरात्रीशयोर्विपर्ययो नास्तीत्यर्थः॥ ६०॥

यदि दिन में वर्ष प्रवेश हो तो मेष, वृष, मिथुन और कर्क, इन चारों राशियों के सूर्य, शनि तथा शुक्र ये स्वामी होते हैं। अर्थात् दिन में वर्ष प्रवेश के समय यदि मेष लग्न हो तो सूर्य, वृष लग्न हो तो शुक्र, मिथुन लग्न हो तो शनि और कर्क लग्न हो तो शुक्र त्रिराशिपति होते हैं। यदि रात्रि में वर्ष प्रवेश हो तो मेष आदि चार राशियों के बृहस्पति, चन्द्रमा, बुध और मंगल स्वामी होते हैं। जैसे--रात्रि को वर्ष प्रवेश के समय मेष लग्न हो तो बृहस्पति, वृष हो तो चन्द्रमा, मिथुन हो तो बुध और कर्क लग्न हो तो मंगल स्वामी होता है। सिंह राशि से चार राशियों में विलोम क्रम से ये ही ग्रह त्रिराशिपति होते हैं, जैसे दिन मे सिंह लग्न का बृहस्पति, कन्या का चन्द्रमा, तुला या बुध और वृश्चिक राशि का शुक्र स्वामी होता है। रात्रि में सिंह का सूर्य, कन्या का शुक्र, तुला का शनि और बृश्चिक का शुक्र स्वामी होता है। इनके अतिरिक्त धनु आदि चारों राशियों के दिन-रात्रि दोनों के समय के वर्ष प्रवेश काल में शनि, मंगल, बृहस्पति और चन्द्रमा स्वामी होते हैं। जैसे--धनु लग्न का स्वामी शनि, मकर का भौम, कुम्भ का बृहस्पति और मीन लग्न का स्वामी चन्द्रमा होता है॥ ६०॥

इदं त्रैराशिकस्वामियन्त्रम्

| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | रा० |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| सू | शु | श | शु | गु | चं | बु | मं | श | मं | गु | चं | दिवा |
| गु | चं | बु | मं | र | शु | श | शु | श | म | गु | चं | रात्रि |

अथैतस्य प्रयोजनमाह—

वर्षेशार्थं दिननिशाविभागोक्तास्त्रिराशिपाः ।
पञ्चवर्गीबलाद्यर्थं द्रेक्काणेशान्विचिन्तयेत् ॥६१॥

जन्मलग्नपतिरब्दलग्नपो मुन्थहाधिप इतित्रिराशिपः ।
सूर्यराशिपतिरह्नि चन्द्रभाधीश्वरो निशि विमृश्य पञ्चकम् ॥६२॥

बली य एषां तनुमीक्षमाणः स वर्षपो लग्नमनीक्षमाणः ।
नैवाब्दपो दृष्टयतिरेकतः स्याद् बलस्य साम्ये विदुरेवमाद्याः ॥६३॥

दृगादिसाम्येऽप्यथ निर्बलत्वे वर्षाधिपः स्यान्मुथहेश्वरस्तु ।
पञ्चापि चेन्नो तनुमीक्षमाणा वीर्याधिकोऽब्दस्य विभुर्विचिन्त्यः ॥६४॥

वर्षेशार्थमिति । एते वर्षेशार्थं वर्षेशनिर्णयार्थं दिननिशाविभागेन त्रिराशिपा उक्ताः। पंचवर्गीबलाद्यर्थं पूर्वोक्तान्द्रेक्काणेशान्विचितयेत् ॥६१॥ अथ क्रमप्राप्तोदाहरणप्रदर्शनार्थं वर्षतन्त्रोक्तं चतुर्भिः श्लोकैर्वर्षेश-निर्णयमाह । तत्रादौ अधिकारिणश्चाह जन्मेति । जन्मलग्नपतिः जन्मलग्नस्वामी । अब्दलग्नपो वर्षलग्नस्वामी । मुंथहाधिपो मुथहा-स्वामी त्रिराशिपः त्रैराशिकस्वामी सूर्यसितार्किशुक्रा इत्यादिना त्रैराशिकेश्वरो ज्ञेयः । अह्नि दिवावर्षप्रवेशे सूर्यराशिपतिर्दिनेशो ज्ञेयः । निशि रात्रौ वर्षप्रवेशे सति चन्द्रभाधीश्वरः चन्द्राधिष्ठितराशीशो ज्ञेयः स एव रात्रिस्वामी ज्ञेय इत्यर्थः । अनया रीत्या ग्रहपचकं विमृश्य विचार्यम् ॥ ६२ ॥ एवं पंचाधिकारिणो ज्ञात्वा तेषां दृग्बलं पञ्चवर्गी-बलं च ज्ञात्वा वर्षपतिनिर्णयमाह बलीय इति । एषां पञ्चानाम-धिकारिणां मध्ये यो ग्रहो बली पंचवर्ग्यां बलाधिकरतनुम् लग्नमी-क्षमाणः पश्यति स वर्षपो वर्षस्वामी ज्ञेयः । यदा बलिष्ठोऽपि ग्रहो लग्नमनीक्षमाणः लग्नं न पश्यति तदा वर्षाधिपो नैव स्यात् । यदा बलस्य साम्ये पंचवर्ग्यां सर्वे तुल्यबलास्तदा दृष्टयतिरेकतः स्यात् । यथा योऽधिकदृष्टया लग्नं पश्यति स वर्षाधीश इति एवमाद्या विदुः वदन्ति ॥ ६३ ॥ दृष्टिसाम्ये चाह । दृगिति । सर्वेषां दृक्साम्ये दृष्टिसाम्ये आदिशब्दाद् बलसाम्येऽपि अथवा निर्बलत्वे वर्षाधिपो वर्षेश्वरः मुंथहेश्वरः स्यात् चेत्पंचाधिकारिणः सबला यद्यपि तनुं लग्नं नेक्षमाणा न पश्यन्ति

तथापि वीर्याधिकः अंकतो यस्यैवं बलमधिकं स एवाब्दस्य विभुः स्वामी विचिंत्यः ।। ६४ ।।

ऊपर दिन-रात्रि के विभाग से जो त्रिराशिपति कहे गये हैं वे वर्षेश निर्णय के समय ही परिगणित होते हैं। उनके अतिरिक्त जो द्रेष्काणपति कहे गये हैं, वे पञ्चवर्गी और द्वादशवर्गी बल देखने के समय ही देखे जाते है। अब वर्षेश निर्णय करने के लिए पाँच अधिकारियों को गिनाते हुए कहते हैं—जन्मलग्न का स्वामी, वर्ष लग्न का स्वामी, मुन्थहालग्न का स्वामी, त्रिराशिपति और दिन के समय वर्ष प्रवेश हो तो सूर्य राशिपति और रात्रि को वर्ष प्रवेश हो तो चन्द्र राशिपति होते हैं। ये ही पाँच अधिकारी होते हैं। पूर्वोक्त पांचों अधिकारियों का बल विचार कर यह देखे कि उनमें से कौन सा ग्रह बलवान् होकर लग्न हो देख रहा है। जो देखता हो वही उस वर्ष का राजा माना जायेगा। यदि कोई ग्रह बलवान् होता हुआ भी लग्न को न देखता हो तो वह वर्ष का स्वामी नहीं होता। यदि उपर्युक्त पाँचों अधिकारी प्रबल होकर लग्न को न देख रहे हों तो उसमें से जिस ग्रह की दृष्टि लग्न पर विशेष रूप में पड़ रही हो उसी को वर्षपति माना जायेगा। यदि पूर्वोक्त पाँचों अधिकारियों की दृष्टि समान हो या पाँचों निर्बल हों तो, मुन्थहा लग्न का स्वामी ही वर्षस्वामी हो जाता है। इस स्थिति में यदि उन पाँचों में कोई भी ग्रह लग्न को न देख पाता हो तो जो सब से अधिक बलवान् होगा, वही वर्षपति हो जायेगा ।। ६१–६४ ।।

अथ केषांचिन्मतेन दृष्टिबलसाम्ये वर्षाधिपतिनिर्णयमाह—

**बलादिसाम्ये रविराशपोऽह्नि निशींदुराशीडिति केचिदाहुः ।**
**ये नेत्थशालोऽब्दविभुः शशीसवर्षाधिपश्चन्द्रसपोऽन्यथात्वे ।।६५।।**

बलादीति। बलसाम्ये आदिशब्दाद्दृष्टिसाम्ये च। अह्नि दिवा वर्षप्रवेशे रविराशिपः रव्याक्रांतराशीश्वरो ज्ञेयः निशि रात्रौ वर्षप्रवेशे इन्दुराशीट्चन्द्रकान्तराशीश्वरो वर्षाधीश्वरो ज्ञेय इति केचिदाहुः। अथोत्तरार्धं विशेषमाह येनेत्थशाल इति। य उक्तप्रकारेण शशी चन्द्रः अब्दविभुः वर्षस्वामी जातः स यदि येन पंचाधिकारिमध्यस्थितेन ग्रहेण सहेत्थशालं कुरुते तदा स एव वर्षाधिपो वर्षस्वामी कल्प्यः। अन्यथात्वे इत्थशालयोगाभावे चन्द्रभपश्यचन्द्राक्रांतराशीश्वरो वर्षाधिपो ज्ञेयः ।। ६५ ।।

विशेष--

(१) अत्र येनेत्थशाल्यब्दविभुः इति पाठो युक्तिसङ्गतः।

(२) एवं वर्षाधिपोऽर्केन्दुभपोऽन्यथात्वे इति पाठः साधुः ॥

--संशोधकः।

---

वर्षेश निर्णय के विषय में कुछ विद्वानों का मत है कि यदि उपर्युक्त पाँचों अधिकारियों में पंचवर्गी बल समान हो और वे पांचों लग्न को भी समान दृष्टि से देख रहे हों तब यदि दिन में वर्षप्रवेश हो तो सूर्य की राशि का अधिपति वर्षपति हो जायेगा। यदि रात्रि में वर्ष प्रवेश हो तो चन्द्रराशि का स्वामी ही वर्षेश होगा। कुछ विद्वानों का मत है कि यदि चन्द्रमा वर्षेश हो और चन्द्रमा का जिस ग्रह के साथ इत्थशाल योग हो तो वह ग्रह ही वर्षपति हो जाता है। यदि उसका किसी के साथ इत्थशाल न हो तो चन्द्रराशि का अधिपति ही वर्षेश हो जाता है ॥ ६५ ॥

अथ मुन्थानयनमाह—

**स्वजन्मलग्नात्प्रतिवर्षमेकैकराशिभोगान् मुथहा भ्रमोऽतः।**
**स्वजन्मलग्नं रवितष्टयातशरद्युतं सा मम्रुखेन्थिहा स्यात् ॥६६॥**

स्वेति। तदा जन्मजातं तस्मिन्समये यल्लग्नं तदा सैव मुथहा। सा मुथहा स्वजन्मलग्नात्प्रतिवर्षमेकैकराशिवृद्ध्या भ्रमति। तद्यथा जन्मलग्नं कन्या जन्मसमये तत्रैव मुथहा। द्वितीयवर्षे तुलायामित्यादिर्मुथहोत्पत्तिप्रकार इष्टवर्षे भवति।

अथ मुथहानयनम्। राश्यादिस्वजन्मलग्नं यातशरद्युतं जन्मकालाद्गतवर्षगणेन युक्तं द्वादशभिस्तष्टं सा शेषप्रमिताभमुखा राश्यादिरिन्थिहा मुथहा स्यात्।

उदाहरणम्--जन्मलग्नम् ५।१०।५३।५० गतवर्षगणेन युक्तम् ४२।१०।५३।५० द्वादशभिस्तष्टम् शेषांकप्रमिता जाता राश्यादिर्मुथहा ६।१०।५३।५० ॥ ६६ ॥

अब मुन्थहा लाने का प्रकार बताते हुए कहते हैं--जन्म के समय में जो लग्न हो, वह लग्न ही मुन्थहा होती है। वह मुन्थहा प्रति वर्ष एक-एक राशि का भोग करती हुई भ्रमण करती है। जैसे जन्मलग्न कन्या है तो उस वर्ष भर कन्या राशि पर ही मुन्थहा रहेगी, दूसरे वर्ष तुला राशि पर, तीसरे वर्ष वृश्चिक राशि पर और

चौथे वर्ष धन राशि पर चली जायेगी। उसके लाने का क्रम इस प्रकार समझिए—जन्मलग्न को गत वर्षों की संख्या में जोड़कर १२ का भाग दे। जो संख्या शेष बचे, उसी संख्या वाली राशि पर मुन्थहा की स्थिति होती है।

उदाहरण—जैसे जन्मलग्न ५।१०।५३।५० है। इसमें गत वर्ष की संख्या जोड़ी तो ४२।१०।५३।५० हुए। इसमें १२ का भाग दिया तो ६।१०।५३।५० शेष रहे। यही मुन्था हुई ॥ ६६ ॥

प्रत्यहं शरलिप्ताभिर्वर्धते साऽनुपाततः।
सार्धमंशद्वयं मास इत्याहुः केऽपि सूरयः ॥६७॥
भोग्या राहोर्लवास्तस्य मुखं पृष्ठं गता लवाः।
ततः सप्तमभं पुच्छं विमृश्येति फलं वदेत् ॥६८॥

स्पष्टमिदं पद्यम् ॥ ६७ ॥ अथ राहोर्मुखपृष्ठपुच्छानां लक्षणमाह। भोग्येति यस्मिन्राशौ राहुरस्ति तेन वक्रगतिना ये भोग्या अंशास्ते मुखसंज्ञाः ये गता लवाः भुक्तलवास्ते पुच्छसंज्ञाः। ततः सप्तमं भवनं ततो राहोः सप्तमं सप्तमराशिः पुच्छसंज्ञक इति विमृश्य विचार्य मुन्थहायाः फलं वदेत्। अथोक्तप्रकारेण वर्षेशनिर्णयः तद्राशौ जन्मलग्नेशो बुधः वर्षलग्नेशो भौमः। मुन्थहेशो भृगुः। त्रैराशिकेशः सूर्यः। दिनेशः शनिः। पञ्चानां मध्ये बलिष्ठः शनिः पूर्णदृष्ट्या लग्नं पश्यति अतो वर्षेशः शनिः ॥ ६८ ॥

अब राहु के मुख पृष्ठ और पुच्छ का लक्षण बताते हुए कहते हैं—जिस राशि पर राहु बैठा हो, उसकी वक्रगति से भोग्य अंश मुख और भुक्त अंश मुन्था का पृष्ठभाग कहा जायेगा। जिस राशि पर राहु बैठा हो, उससे सातवीं राशि राहु की पुच्छ कहलाती है। इन बातों का विचार करके ही मुन्थहा का फल कहना चाहिए। अब पूर्वोक्त रीति से वर्षेश निर्णय का क्रम बताते हुए कहते हैं—जैसे जन्म लग्न का स्वामी बुध, वर्षलग्नेश मङ्गल, मुन्थहा का स्वामी शुक्र, त्रिराशिपति सूर्य और दिन का स्वामी शनि है। इन पाँचों में शनि सबसे प्रबल होकर लग्न को पूर्ण दृष्टि से देख रहा है। इसलिए वर्ष का स्वामी शनि हुआ ॥ ६७–६८ ॥

## अत्रोपयुक्ताः क्षेपकश्लोकाः ।

ग्रहाणां स्त्री-पुंसादिसंज्ञा—

पुंसा सूर्यारवागीशा योषितां चन्द्रभार्गवौ ।
क्लीबानां बुधमन्दौ च पतयः परिकीर्तिता ॥ १ ॥

अब सब ग्रहों की स्त्री-पुरुष आदि संज्ञायें बताते हुए कहते हैं—सूर्य, मङ्गल और बृहस्पति पुरुष, चन्द्रमा तथा शुक्र स्त्री और बुध तथा शनि नपुंसक ग्रह माने जाते हैं ॥ १ ॥

ग्रहाणां जातिकथनम्—

ब्राह्मणे शुक्रवागीशौ क्षत्रिये भौमभास्करौ ।
चन्द्रो वैश्ये बुधः शूद्रे पतिर्मन्दोऽन्त्यगे जने ॥ २ ॥

बृहस्पति-शुक्र ब्राह्मण, मङ्गल सूर्य क्षत्रिय, चन्द्रमा वैश्य, बुध शूद्र और शनि अन्त्यज जाति का है ॥ २ ॥

ग्रहाणां वेदाधिपतिकथनम्—

ऋग्वेदाधिपतिर्जीवो यजुर्वेदाधिपः सितः ।
सामवेदाधिपो भौमः शशिजोऽथर्ववेदराट् ॥ ३ ॥

ऋग्वेद का स्वामी बृहस्पति, यजुर्वेद का स्वामी शुक्र, सामवेद का स्वामी मंगल और अथर्ववेद का अधिपति बुध है ॥ ३ ॥

राहुकेत्वोरुच्चादिविचारः—

उच्चं नृयुग्मं घटभं त्रिकोणं कन्यागृहं शुक्रशनी च मित्रे ।
सूर्यः शशाङ्को धरणीसुतश्च राहो रिपुर्विंशतिकः परांशः ॥ ४ ॥
सिंहस्त्रिकोणं धनुरुच्चसंज्ञं मीनो गृहं शुक्रशनी विपक्षौ ।
सूर्यारचन्द्राः सुहृदः समानौ जीवेन्दुजौ षट् शिखिनः परांशाः ॥ ५ ॥

मिथुन राशि का २० अंश उच्च, कुम्भ मूल त्रिकोण, कन्या राशि स्वगृह, शुक्र और शनि मित्र, सूर्य-चन्द्रमा और मङ्गल शत्रु एवं शेष सभी ग्रह राहु के लिए सम हैं। केतु के लिए सिंह राशि मूल-त्रिकोण, धन राशि का ६ अंश उच्च स्थान, मीन राशि स्वगृह, शुक्र और शनि शत्रु, सूर्य-चन्द्र और मङ्गल मित्र तथा बुध और बृहस्पति सम हैं ॥ ४—५ ॥

ग्रहाणां मूलत्रिकोणकथनम्—

सिंहो वृषश्च मेषश्च कन्या धन्वी घटो घटः ।
अर्कादीनां त्रिकोणानि मूलानि राशयः क्रमात् ॥ ६ ॥

सूर्य की सिंह राशि, चन्द्रमा की वृष राशि, बुध की कन्या राशि, शुक्र की तुला राशि और शनि की कुम्भ राशि मूल-त्रिकोण होती है ।। ६ ।।

जातकोपयोगिग्रहाणां दृष्टिकथनम्--

तृतीये दशमे चैव पाददृष्टिरुदाहृता ।
अर्धदृष्टिश्च नवमे पञ्चमे परिकीर्तिता ।। ७ ।।

चतुर्थे चाष्टमे चैव पादोना परिकीर्तिता ।
सप्तमे परिपूर्णा च फलमेवं प्रकल्प्यते ।। ८ ।।

तृतीयदशमारार्किः गुरुश्चैव चतुर्थाष्टमगान् कुजः ।। ९ ।।

स्वस्थानञ्च द्वितीयञ्च षष्ठमेकादशं तथा ।
द्वादशं च न पश्यन्ति शेषान् पश्यन्ति ते ग्रहाः ।। १० ।।

प्रत्येक ग्रह अपने स्थान से तृतीय और दशम स्थान को पाददृष्टि से देखता है । नवम-पंचम स्थान को द्विपाद दृष्टि से, चतुर्थ तथा अष्टम स्थान को त्रिपाद दृष्टि से और सप्तम स्थान को सब ग्रह पूर्ण दृष्टि से देखते हैं । तृतीय तथा दशम स्थान को शनि, पञ्चम और नवम स्थान को बृहस्पति और चतुर्थ तथा अष्टम स्थान को मङ्गल पूर्ण दृष्टि से देखता हुआ सम्पूर्ण फल प्रदान करता है । सभी ग्रह अपने घर, द्वितीय, षष्ठ, एकादश और द्वादश स्थान को एकदम नहीं देखते ।। ७-१० ।।

विशेष--यह दृष्टि केवल जन्म पत्र में उपयोगी है, वर्ष पत्र में नहीं ।
--संशोधकः ।

राहोर्दृष्टिकथनम् --

सुतमदननवान्त्ये पूर्णदृष्टिः सुरारेर्युगलदमराशौ दृष्टिपादत्रयार्हः ।
सहजरिपुचतुर्थे चाष्टमे चार्धदृष्टिःस्थितिभवनमुपान्त्यं नैव दृश्यं हि राहोः ।।

पञ्चम, सप्तम, नवम और द्वादश स्थान को राहु पूर्ण दृष्टि से, द्वितीय और दशम स्थान को त्रिपाद दृष्टि से, तृतीय-चतुर्थ-षष्ठ और अष्टम स्थान को अर्ध दृष्टि से देखता है । यह अपने स्थान और ग्यारहवें स्थान को नहीं देखता ।। ११ ।।

जातकार्णवमतेन अयनांशानयनम्—

शाकोऽकाब्धिवेदोनं द्विः कृत्वा दशभिर्हरेत् ।
लब्धहीनं च तत्रैव षष्टयाप्ताश्चायनांशकाः ।। १२ ।।

वर्तमान शकाब्द में ४२१ घटा कर जो शेष बचे, उसे दो स्थानों में रखे। फिर एक स्थान की संख्या में दस का भाग दे, जो लब्ध हो उसे दूसरे स्थान में स्थापित संख्या से घटावे। शेष कलादि जाने, उसमें ६० के भाग देकर अंशादि बना लेने से वर्षारम्भ में अयनांश होते हैं।

उदाहरण जैसे--१८४८ शकाब्द में ४२१ निकाल दिया तो १४२७ शेष रहे। इसे दो जगह रखा--

```
     १४२७                    १०) १४२७ (१४२
    -१४२।४२                       १४२०
  ---------------                 ------
६०) १२८४।१८ (२१                     ७
     १२६०                          ×६०
   ----------                    -------
     २४।१८                    १०) ४२० ( ४२
```

अर्थात् २१।२४।१८ यही अयनांश हुआ।

अथ ग्रहाणां स्वरूपम्--

तत्र रवि-चन्द्र-भौम-बुधानामाह--

**सूर्यो नृपो ना चतुरस्रमध्यं दिनेन्द्रदिक्स्वर्णचतुष्पदोऽग्रः।**
**सत्त्वं स्थिरस्तिक्तपशुक्षितिस्तु पित्तं जरन्पाटलमूलवन्यः॥६९॥**
**वैश्यः शशी स्त्री जलभूस्तपस्वी गौरोऽपराह्णाम्बुगधातुसत्त्वम्।**
**वायव्यदिक्श्लेष्मभुजङ्गरूप्यस्थूलो युवा क्षारशुभः सिताभः॥७०॥**
**भौमस्तमः पित्तयुवोऽग्रवन्यो मध्याह्नधातुर्यमदिक्चतुष्पात्।**
**ना राट्चतुष्कोणसुवर्णकारो दग्धाऽववीव्यंगकटुश्च रक्तः॥७१॥**
**ग्राम्यः शुभो नीलसुवर्णवृत्तः शिशिरष्टकोच्चः समधातुजीवः।**
**श्मशानयोपोत्तरदिक्प्रभातं शूद्रः खगः सर्वरसो रजो ज्ञः॥७२॥**

तत्रादौ सूर्यस्य स्वरूपमाह। सूर्य इति। सूर्य एतादृशो ज्ञेयः। नृपः क्षत्रियः। ना पुरुषग्रहः। चतुरस्रः चतुष्कोणाकृतिः। मध्यदिनं मध्याह्न-काले बली। इन्द्रदिक्पूर्वदिक्स्वामी। स्वर्णं सुवर्णद्रव्यस्वामी। चतुष्पदाम-श्वगजादीनां प्रभुः। उग्रः क्रूरः। सत्त्वं सत्त्वप्रधानः। स्थिरः स्थिर-स्वभावः। तिक्तः तिक्तरसप्रियः। पशुक्षितिः पशुभूमिचारी। पित्तं पित्त-प्रकृतिः। जरन् वृद्धपाटलः श्वेतरक्तमिश्रितवर्णः। मूलं मूलोत्पन्नस्य धान्या-देरधिष्ठाता। वन्यो वनचारी। एवं गुणविशिष्टः सूर्यः॥ ६९॥

अथ चन्द्रस्वरूपमाह ॥ शशी चन्द्रः। वैश्यः वैश्यजातिः। स्त्री स्त्रीग्रहः। जलभूरार्द्रभूमिचारी। तपस्वी तपोयुक्तः। गौरः गौरवर्णः। अपराह्णः अपराह्णकाले प्रबलः। अम्बुगोजलचारी। धातुर्गैरिकादिः। सत्त्वं सत्त्वप्रधानः। वायव्यदिग्वायव्यदिक्स्वामी। श्लेष्मा श्लेष्मप्रधानः। भुजंगः भुजंगस्वामी। रूप्यं रूप्यद्रव्यस्वामी। स्थूलोऽतिपुष्टः। युवा तरुणः। क्षारः लवणरसप्रधानः। शुभः शुभग्रहः। सिताभः शुभ्रवर्णः। एवंविधश्चन्द्रो ज्ञेयः ॥ ७० ॥

अथ भौमस्वरूपमाह। भौम इति। एतादृशो भौमो ज्ञेयः। तमः तमोगुणप्रधानः। पित्तं पित्तप्रकृतिः। युवा तरुणः। उग्रः क्रूरः। वन्यो वनचारी। मध्याह्नः मध्याह्नकाले प्रबलः। धातुः गैरिकादिः। यमदिक् दक्षिणदिक्स्वामी। चतुष्पाच्चतुष्पदानामश्वादीनां प्रभुः। ना पुरुषग्रहः। राट् राजा। चतुष्कोणः चतुष्कोणाकृतिः। सुवर्णकारः सुवर्णकाराणां स्वामी। दग्धाऽवनी ज्वलितभूमिचारी। व्यंगः किंचिदंगरहितः। कटुः कटुरसप्रियः। रक्तस्ताम्रवर्णः वा रक्तवर्णद्रव्यस्वामी ॥ ७१ ॥

अथ बुधस्वरूपमाह। ग्राम्य इति। ग्राम्यः ग्रामचारी। शुभः सौम्यः। नीलः नीलवर्णः सुवर्णद्रव्यस्वामी। वृत्तो वर्तुलाकृतिः। शिशुर्बालकः। इष्टकोच्चः इष्टकोच्चसंचारी। समधातुः वातपित्तकफात्मकः। जीवो मनुष्यादिः। श्मशानं यत्र शवदहनं भवति तत्स्थलचारी। योषा स्त्रीग्रहः। उत्तरदिगुत्तरदिक्स्वामी। प्रभातं प्रातःकाले सबलः। शूद्रः शूद्रजातिः। खगः पक्षिजातिः सर्वरसः कट्वादिसकलरसप्रधानः। रजो रजोगुणप्रधानः। ज्ञो बुध एवंगुणविशिष्टो ज्ञेयः ॥ ७२ ॥

अब सब ग्रहों का स्वरूप बताने के अभिप्राय से पहले सूर्य का स्वरूप बताते हुए कहते हैं—सूर्य क्षत्रिय वर्ण, पुरुष जाति, चतुष्कोण आकार, मध्याह्न के समय प्रबल रहने वाला, पूर्व दिशा का स्वामी, सुवर्ण द्रव्य का अधिपति, गज आदि चौपाये जीवों का प्रभु, क्रूर प्रकृति, सतोगुणी, स्थिर स्वभाव, तिक्तरसप्रिय, भूमिचारी, पित्त प्रकृति, वृद्ध, पाटल ( श्वेतमिश्रित रक्त···गुलाबी ) वर्ण और बनचारी है ॥ ६९ ॥

चन्द्रमा—वैश्य वर्ण, स्त्री जाति, गीली भूमि में विचरने वाला, तपस्वी, गौर वर्ण, अपराह्ण में प्रबल रहने वाला, जलचारी, गैरिक धातु का स्वामी, सतोगुणी, वायव्य दिशा का अधिपति, कफ प्रकृति, सर्पों का अधिष्ठाता, रूप्य द्रव्य (चाँदी)

का स्वामी, अतिशय पुष्ट शरीर, युवा, लवण रस प्रधान, शुभ ग्रह और शुभ्र वर्ण है ॥ ७० ॥

मङ्गल---तमोगुणी, पित्त प्रकृति, तरुण, उग्रस्वभाव, बनचारी, मध्याह्नकाल में प्रबल होने वाला, गैरिकादि धातु का प्रभु, दक्षिण दिशा का स्वामी, चौपाये पशुओं का अधिपति, पुरुष जाति, राजा, चतुष्कोणाकृति, स्वर्णकारों का स्वामी, जली हुई भूमि पर विचरने वाला, कुछ अंगों से हीन, कटु रस प्रिय, ताम्र वर्ण अथवा रक्त वर्ण की सभी वस्तुओं का स्वामी है। यह मङ्गल ग्रह का स्वरूप हुआ ॥ ७१ ॥

बुध - ग्रामचारी, शुभ, नील वर्ण, द्रव्य का स्वामी, वर्तुलाकार, बालक, इष्ट-कोच्चसंचारी, सम धातु, श्मशानगामी, स्त्री जाति, उत्तर दिशा का स्वामी, प्रभात काल में प्रबल, शूद्र जाति, पक्षी, कटु-तिक्त आदि रसों का भोक्ता, रजोगुण प्रधान है ॥ ७२ ॥

अथ गुरुशुक्रयोः स्वरूपमाह--

**गुरुः प्रभाते नृशुभेशदिग्द्विजः पीतो द्विपाद्ग्राम्यसुवृत्तजीवः ।**
**वाणिज्यमाधुर्यसुरालयेशो वृद्धः सुरत्नं समधातुसत्त्वम् ॥७३॥**
**शुक्रः शुभः स्त्री जलगोऽपराह्णः श्वेतः कफी रूप्यरजोऽम्लमूलम् ।**
**विप्रोऽग्निदिङ् मध्यवयो रतीशो जलावनिस्निग्धरुचिर्द्विपाच्च ॥७४॥**

गुरुरिति । एतादृशो गुरुः । प्रभाते प्रातःकाले प्रबलः । ना पुरुषग्रहः । शुभः सौम्यग्रहः । इशदिगीशानदिक्स्वामी । द्विजो ब्राह्मणः । पीतः पीतवर्णः द्विपात् द्विपदानां स्वामी । ग्राम्यः ग्रामचारी । सुवृत्तो वर्तुलाकृतिः । जीवो मनुष्यादिः । वाणिज्यं वणिक्कर्मकर्ता । माधुर्य मधुररसप्रियः । सुरालयेशो देवतागृहस्वामी । वृद्धः वृद्धग्रहः सुरत्नशोभनरत्नः द्रव्यस्वामी । समधातुर्वातपित्तकफात्मकः । सत्त्व सत्त्वगुणप्रधानः ॥ ७३ ॥

अथ शुक्रस्वरूपमाह । शुक्र इति । शुक्र एतादृशो ज्ञेयः । शुभः शुभग्रहः । स्त्रीग्रहः जलगो जलचारी । अपराह्णः अपराह्णकाले प्रबलः । श्वेतः शुभ्रवर्णः । कफी कफप्रकृतिः । रूप्यं रूप्यद्रव्यस्वामी । रजः रजोगुणप्रधानः । अम्लः अम्लरसप्रियः । मूलं मूलोत्पन्नस्य धान्यादेः स्वामी । विप्रो ब्राह्मणः । अग्निदिगाग्नेयदिक्स्वामी । मध्यवयः तरुणः ।

रतीशः क्रीडारसप्रधानः। जलावनिः जलभूमिचारी। स्निग्धरुचिः श्लक्ष्णकान्तिः, द्विपाद् द्विपदानां मनुष्यादीनां स्वामी ॥ ७४ ॥

बृहस्पति—प्रभातकाल में बली, पुरुष जाति, शुभ ग्रह, ईशान दिशा का स्वामी, ब्राह्मण वर्ण, पीला रङ्ग, दो पैर वालों ( मनुष्यों ) का स्वामी, ग्रामचारी, वर्तुलाकार, वाणिज्य कर्म करने वाला, मधुर रस प्रिय, देवालय का अधिपति, वृद्ध ग्रह, शोभन रत्न स्वामी, सम धातु और सतोगुण प्रधान ग्रह है ॥ ७३ ॥

शुक्र—शुभ ग्रह, स्त्री जाति, जलचारी, अपराह्णकाल मे प्रबल पड़ने वाला, शुभ्र वर्ण, कफ प्रकृति, रुप्य द्रव्य का स्वामी, ब्राह्मण वर्ण, आग्नेय दिशा का स्वामी, तरुण अवस्था, क्रीडा रस प्रधान, जलभूमिचारी, स्निग्ध रुचि और मनुष्यों का स्वामी है ॥ ७४ ॥

अथ शनिस्वरूपमाह—

**शनिर्विहंगोऽनिलवन्यसन्ध्याशूद्रांगनाधातुसमः स्थिरश्च।**
**क्रूरः प्रतीची तुवरोऽतिवृद्धोत्करक्षितीट् दीर्घसुनीललोहम् ॥७५॥**

शनिरिति। शनिरेतादृशः विहंगः पक्षिजातिः। अनिलो वायुचारी। वन्यो वनचारी। संध्या संध्याकाले प्रबलः। शूद्रः शूद्रजातिः, अंगना स्त्रीग्रहः। धातुसमः वातपित्तकफात्मकः। स्थिरः स्थिरस्वभावः। क्रूरः पापग्रहः। प्रतीची पश्चिमदिक्स्वामी। तुवरः कषायरसप्रियः। अतिवृद्धः अत्यन्तवृद्धग्रहः उत्करक्षिती उत्करभूस्वामी। दीर्घः दीर्घाकृतिः। सुनीलः सुष्ठुनीलवर्णः लोहं लोहस्य स्वामी ॥ ७५ ॥

शनि—पक्षी जाति, वायुचारी, सायंकाल में प्रबल, शूद्र जाति, स्त्री ग्रह, सम धातु, स्थिर स्वभाव, पापग्रह, पश्चिम दिशा का स्वामी, कषाय रस प्रिय, अत्यन्त वृद्ध ग्रह, उत्कर भूमि का स्वामी, दीर्घ आकृति, बिल्कुल नीलवर्ण और लौह धातु का अधिपति है ॥ ७५ ॥

अत्र राहुकेत्वोः स्वरूपमाह—

**राहुस्वरूपं शनिवन्निषादजातिर्भुजङ्गोऽस्थिपनैर्ऋतीशः।**
**केतुः शिखी तद्वदनेकरूपः खगस्वरूपात्फलमूह्यमित्थम् ॥७६॥**

शनिवत्तत्र किंचिद्विशेषोऽस्तीत्याह। राह्विति निषादजातिश्चाण्डालविशेषः। भुजंगः सर्परूपः। अस्थिपोऽस्थिस्वामी। नैर्ऋतीशः नैर्ऋतीदिक्पतिः।

अथ केतुस्वरूपं शनिराहुवत् परत्वेतावान् विशेषः ।। केतुः ।। शिखी शिखावान् । अनेकरूपः नानाविधिरूपः । इत्थममुना प्रकारेण ग्रहस्वरूपात्फलमूह्यं ज्ञेयम् ।। ७६ ।।

राहु का स्वरूप शनि के समान है। इसकी निषाद जाति, सर्पाकृति, अस्थि का स्वामी और नैर्ऋत्यकोण का स्वामी है।

केतु का स्वरूप शनि और राहु के समान है। थोड़ा सा अन्तर यह है कि केतु शिखावान् और अनेक रूपधारी है।

ऊपर बताई हुई बातों का विचार करके ग्रहों के स्वरूप से ही फल की कल्पना करनी चाहिये ।। ७६ ।।

अथ दृष्टिमाह--

**दृष्टिः स्यान्नवपञ्चमे बलवती प्रत्यक्षतः स्नेहदा**
**पादोनाऽखिलकार्यसाधनकरी मेलापकाख्योच्यते ।**
**गुप्तस्नेहकरी तृतीयभवने कार्यस्य संसिद्धिदा**
**त्र्यंशोना कथिता तृतीयभवने षड्भागदृष्टिर्भवे ।।७७।।**

तत्र ग्रहाणां चतुर्विधा दृष्टिः। एका प्रत्यक्षस्नेहा, द्वितीया गुप्तस्नेहा तृतीया गुप्तवैरा, चतुर्थी प्रत्यक्षवैरा। तत्रादौ स्नेहदृष्टिमाह। दृष्टिरिति। कुंडल्यां ग्रहाः स्वाक्रान्तस्थानान्नवपंचमे नवमस्थानस्थं ग्रहं पंचमस्थानस्थं ग्रहं च पश्यति सा दृष्टिर्बलवती प्रत्यक्षतः स्नेहदा प्रीतिदा। पादोना सा दृष्टिः चतुर्थांशन्यूना पंचचत्वारिंशत्कलात्मिका ४५। अखिलानां समस्तानां कार्याणां साधनं संपत्तिं करोति मेलापकाख्यापरस्परप्रीतिकारिणी। इत्येका दृष्टिः। अथ स्वाक्रान्तस्थानात् ग्रहस्तृतीयस्थानस्थं ग्रहमेकादशस्थानस्थं ग्रहं च यत्पश्यति सा दृष्टिर्गुप्तस्नेहकरी कार्यस्य संसिद्धिदा भवति। सा दृष्टिस्तृतीयभवने त्र्यंशोना चत्वारिंशत्कलात्मिका ४० कथिता। भवे एकादशस्थाने षड्भागः षडंशो दशकलात्मिका दृष्टिः स्यात् ।। ७७ ।।

अब ग्रहों की दृष्टि का विचार करते हुए कहते हैं--ग्रहों की दृष्टि चार प्रकार की होती है। पहली दृष्टि प्रत्यक्ष स्नेहकारिणी, दूसरी गुप्त-स्नेह कराने वाली, तीसरी गुप्त बैर कराने वाली और चौथी प्रत्यक्ष बैर करानेवाली होती है। जन्मकुण्डली में बैठे हुए ग्रह अपने स्थान से नवें और पाँचवें स्थान में बैठे हुए ग्रह को

देखते हैं। वह दृष्टि बलवती और प्रत्यक्ष प्रीतिदायिनी है। एक चरण से हीन दृष्टि अर्थात् ४५ कलात्मिका दृष्टि का सब कार्य साधन करने वाली मेलापक अर्थात् परस्पर प्रेम कराने वाली दृष्टि कही गई है। एवं ग्रह अपने स्थान से तीसरे तथा ग्यारहवें स्थान में स्थित ग्रह को देखता है, वह दृष्टि गुप्त स्नेह कराने वाली और कार्य साधने वाली है। तृतीय स्थान पर वह तीन अंशों से न्यून अर्थात् ४० कला की मानी गयी है और एकादश स्थान पर यही दृष्टि केवल षष्ठांश पर अर्थात् १० कलामात्र रह जाती है॥ ७१ ॥

अथ ग्रहाणां शत्रुदृष्टिमाह--

**दृष्टिः पादमिता चतुर्थदशमे गुप्तारिभावा स्मृता-**
**ऽन्योन्यं सप्तमभे तथैकभवने प्रत्यक्षवैराऽखिला।**
**दुष्टं दृक्त्रितयं क्षुताह्वयमिदं कार्यस्य विध्वंसदं**
**संग्रामादिकविप्रदं दृश इमाः स्युर्द्वादशांशान्तरे ॥७८॥**

दृष्टिः पादमितेति। स्वाक्रान्तस्थानात् ग्रहश्चतुर्थस्थानस्थं ग्रहं दशमस्थानस्थं ग्रहं च यत्पश्यति सा दृष्टिर्गुप्तारिभावा अप्रकाशितशत्रुभावा स्मृता। पादमिता चतुर्थांशमिता पंचदशकलात्मिका दृष्टिः। तथाऽन्योऽन्यं परस्परम् सप्तमभे सप्तमराशौ तथैकभवने एकराशावपि ग्रहो यत्पश्यति सा दृष्टिः प्रत्यक्षवैरा। अखिला सम्पूर्णदृष्टिः षष्टिः ६० कलात्मिका स्यात्। इदं दुष्टं दृक्त्रितयं चतुर्थदशमरूपमेवम् समसप्तकरूपं द्वितीयमेकराशिगतं तृतीयमेवमिदं दृष्टित्रयं क्षुताह्वयं सकलशुभकर्मनाशकम्। इदमपि दृष्टित्रयं कार्यस्याभीष्टस्य विध्वंसदम्। किंच संग्रामादि संग्रामो युद्धम् तत्प्रभृतिककलिप्रदं युद्धकारकं क्लेशं प्रददाति। इमा दृशो द्वादशांशान्तरं द्रष्टव्यान्तरं द्वादशभागानधिकं तदा यथोक्तफलदात्र्यः स्युः॥ ७८ ॥

अब ग्रहों की शत्रु दृष्टि बताते हुए कहते हैं—अपने स्थान पर बैठा हुआ ग्रह चौथे या दशवें स्थान पर स्थित ग्रह को देखता है; उस दृष्टि से गुप्त रीति से शत्रुभाव विद्यमान रहता है। यह दृष्टि केवल १५ कला की होती है। सप्तम तथा प्रथम स्थान में बैठे हुए ग्रह यदि एक दूसरे को देखते हों या एक ही स्थान में हों तो वह दृष्टि प्रत्यक्ष वैर कराने वाली मानी जायेगी। ये तीनों ही प्रकार की दृष्टियाँ दुष्ट फल देने वाली क्षुत् नाम की सभी कार्यों का विनाश करने वाली और

कलहकारिणी मानी जाती है। ये तीनों ही प्रकार की दृष्टियाँ १२ अंश के अन्तर्गत मानी जाती हैं। तात्पर्य यह है कि जब दृश्य और द्रष्टा में केवल १२ अंश का अन्तर रह जाता यानी जब वह दीप्तांश से न्यून रहता है, तभी उपर्युक्त फल घटता है—अन्यथा नहीं घटता है ॥ ७८ ॥

अथ गणितागतदृष्टिसाधनमाह--

**अपास्य पश्यं निजदृश्यखेटाद्वैकादिशेषे ध्रुवलिप्तिकाः स्युः ।**
**पूर्णं खवेदास्तिथयोऽक्षवेदाः खं षष्टिरभ्रं शरवेदसंख्यः ॥७९॥**

**तिथ्यः खचन्द्रा वियदभ्रतर्काः शेषांकयातैष्यविशेषघातात् ।**
**लब्धं खरामैरधिकोनकैष्ये स्वर्णं ध्रुवेताः स्फुटदृष्टिलिप्ताः ॥८०॥**

अपास्येति । तिथ्य इति च । यो ग्रहः पश्यति स द्रष्टा यं पश्यति स दृश्य इत्यवलोक्य पश्यं द्रष्टारं ग्रहं निजदृश्यखेटात् अपास्य शोध्य यद्राश्यादिशेषं तिष्ठति । यस्मिन्नेकादिशेषात्मके ध्रुवाः स्थिराः लिप्तिका दृष्टिकलाः पूर्णमित्यादिकाः स्युः । तद्यथा । द्रष्ट्ररहितदृश्यग्रहस्य राशिस्थाने एकस्मिञ्छेषे पूर्णं शून्यं दृष्टिः ॥ द्विशेषे खवेदाश्चत्वारिंशत् ४० । त्रिशेषे तिथयः पंचदश १५ । चतुःशेषेऽक्षवेदाः ४५ पञ्चचत्वारिंशत् । पंचशेषे खं शून्यम् ० । षट्शेषे षष्टिः ६० । सप्तशेषे अभ्रं शून्यम् ० । अष्टशेषे शरवेदसंख्या पंचचत्वारिंशत् ४५ । नवशेषे तिथ्यः पंचदश १५ । दशशेषे खचन्द्राः १० । एकादशशेषे वियच्छून्यम् । द्वादशशेषेऽभ्रतर्काः षष्टिः ६० । शेषांशेति द्रष्टृरहितदृश्यस्य राशिस्थाने योंऽकः प्राप्तः स स्थाप्यः यातैष्ययोर्गतगम्ययोर्विशेषोऽन्तरम् कार्यम् । तद्यथा । राशिस्थाने योंऽकः स यातसंज्ञकः । तस्याग्रिमांको यः सः एष्यसंज्ञकः । तयोरन्तरं कार्यम् । तेनांतरेण शेषांशाः गुण्या ततः खरामैस्त्रिंशद्भिः ३० भक्ते यल्लब्धं कलादिकं तत् ध्रुवे राशिस्थाने प्राप्तांके स्वर्णकार्यम् । कदाचनाधिकोनकैष्ये सति यदाग्रिमो ध्रुवः प्राग्ध्रुवादधिको भवेत् तदा धनम् । यदोनोऽग्रिमध्रुवहीनो भवेत्तदा ऋणमेवं सति ताः स्फुटा दृष्टिलिप्ताः कलाः स्युः ।

उदाहरणम्--द्रष्टा चन्द्रः ५ । २२ । ९ । ४७ । दृश्यो रविः ९ । ७।३० ६ । द्रष्टृरहितदृश्यः ३ । १५ । २० । १९ । अस्य राशिस्थाने त्रयोंऽकाः

त्रयाणामधः पंचदशध्रुवांकः प्राप्तः १५ अग्रिमोऽकः पंचचत्वारिंशत् ४५। अनयोरंतरेण ३० शेषांकाः १५।२०।१९ गुणिताः जाताः ४६०।९। ३०। त्रिशद्भक्ताः लब्धम् १५।२० इदमग्रिमस्यांकस्याधिकत्वात्पंचदश १५ मध्ये युतं जाता सूर्योपरि चन्द्रस्य कलात्मिका दृष्टिः ३०।२० एवं सर्वग्रहाणामपि ज्ञेयम् ॥ ७९-८० ॥

अब गणितागत दृष्टि का साधन करते हुए कहते हैं—जो ग्रह देखता है, वह पश्य ( द्रष्टा ) और जिसको देखता है वह दृश्य कहलाता है। यह देखकर द्रष्टा ग्रह को दृश्य ग्रह में घटा दे। ऐसा करने से जो राशि आदि शेष रहें, उन्हीं में ध्रुव अर्थात् स्थिर दृष्टि कला होती है। यदि द्रष्टा से रहित दृश्य ग्रह की राशि में केवल १ शेष रहे तो शून्य दृष्टि कला होती है। दो शेष रहें तो ४०, तीन शेष रहें तो १५, चार शेष रहें तो ४५, पाँच शेष रहने पर ० शून्य, ६ शेष रहें तो १०, सात शेष रहें तो ०, आठ शेष रहें तो ४५, नौ शेष रहें तो १५, दस शेष रहें तो १०, ग्यारह शेष रहें तो ०, बारह शेष रहें तो ६० कलात्मिका दृष्टि होती है। उस शेष अङ्क को यात ( गत ) और ऐष्य ( अग्रिम ) के अन्तर से गुणा करे। द्रष्टा से रहित दृश्य ग्रह को राशि या स्थान में जो अङ्क प्राप्त हो, वह यात कहलाता है और उसके आगे वाले अङ्क की ऐष्य संज्ञा है। इन दोनों का अन्तर करें। अन्तर करने पर जो अंश शेष रहें, उनको गुणा करके ३० से भाग देने से जो शेष बचे, वही कला आदि होती है। यदि ऐष्यध्रुवा अधिक हो तो उसमें जोड़े और यदि अग्रिम ध्रुवा हीन हो तो घटा दे। ऐसा करने से दृष्टि की कला स्पष्ट हो जाती है ॥ ७९-८० ॥

उदाहरण—दृश्य चन्द्र ७।२१।३।१० में द्रष्टा सूर्य २।१०।४२।३५ को घटाने से शेष ५।१०।५०।३५ यहाँ राशि ५ के नीचे ध्रुव ० गत हुआ। ऐष्य ६०, इन दोनों के अन्तर ३०, इनको शेष अंशादि १०।५०।३५ से गुणाकर गुणनफल में ३० के भाग देने से लब्धि २१।४१।१० यह चन्द्रमा पर सूर्य की कलात्मक स्पष्ट दृष्टि हुई।

मतान्तर-दृष्टिध्रुवांकाः

| राशयः | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ध्रुवांकाः | ० | ४० | १५ | ४५ | ० | ६० | ० | ४५ | ५ | ० | १० | ६० |
| अन्तरांकाः | ४० | २५ | ३० | ४५ | २० | ६० | ४५ | ३० | ५ | १० | ० | ६० |
| ऋणधन | धन | ऋ. | ध. | ऋ. | ध. | ऋ. | ध. | ऋ. | ध. | ऋ. | ध. | ऋ. |

अथ ग्रहमैत्रीचक्रमाह—

**पश्यन्मित्रदृशा सुहृद्रिपुदृशा शत्रुः समस्त्वन्यथा**
**तिथ्यर्काष्टनगाङ्कशैलखचराः सूर्यादिदीप्तांशकाः।**
**चक्रे वामदृगुच्यते बलवती मध्याद्यथा वेश्मनी-**
**त्येकर्क्षेऽपि दृगुच्यतेऽर्थजननीत्येके विदुः सूरयः ॥८१॥**

पश्यन्निति। यो ग्रहो यं ग्रहं मित्रदृशा मित्रदृष्टया नवपंचमतृतीयैकादशदृष्टया पश्यति स ग्रहस्तं प्रति सुहृन्मित्रं ज्ञेयः। यो ग्रहो रिपुदृशा शत्रुदृष्टया चतुर्थदशमंकसप्तमदृष्टया पश्यति स तं प्रति शत्रुर्ज्ञेयः। अन्यथा मित्रशत्रुदृष्टयभावे परिशेषाद्द्वितीयषष्ठाष्टमद्वादशस्थानेषु समता भवति। अत्रार्थे सम्मतिवाक्यम्। तथा च रोमकः। "मित्रं तृतीयपंचमनवमैकादशगतोऽपि यो यस्य॥ धनमृतिरिपुरिःफेषु च समो ग्रहः स्यादिति ज्ञेयम्॥ १॥ शत्रुस्तथैकतुर्ये जायास्थाने तथा दशमे॥ ताजिकहिल्लाजमतेनैतादृक्कथितमस्माभिः॥ २॥" अत्र मित्रसमशत्रुविचारे नवपंचमादिस्थाने दृष्टिरेव ग्राह्या। अत्र सर्वेष्वपि स्थानेषु यद्यपि गणितागतदृष्टिरायाति तथापि सा न ग्राह्या। कुतः दृष्टयभावे समतोक्ता गणितागतदृष्टौ सत्यां समताया अभावः स्यादिति हेतुरिति केचित्। वस्तुतस्तु अत्र ग्रहयोरेकपंचसप्तैकादशांतरयोस्तुल्यभागाद्यवयवयोर्गणितागतदृष्टेरभावः। यथा द्रष्टा चन्द्रः १।३।२०।५०। दृश्यो बुधः २।३।२०।५०॥ वा बुधः ६।३।२०।५०। वा बुधः ८।३।२०।५०। एवं कदाचित् ०।३।२०।५० एवं कदाचित्संभवतीति ग्रन्थान्तरे समानोक्ता॥ अथ सूर्यादीनां दीप्तांशानाह॥ तिथीति। सूर्यस्य तिथयः पंचदश १५। चन्द्रस्यार्काः द्वादश १२। भौमस्याष्टौ ८। बुधस्य नगाः सप्त ७। गुरोरंका नव ९। शुक्रस्य शैलाः सप्त ७। शनेः खचराः नव ९। सूर्यादीनां ग्रहाणामेते दीप्तांशका ज्ञेयाः। अथ दृष्टौ कश्चिद्विशेष उच्यते। चक्र इति। चक्रे लग्नादिद्वादशराशिचक्रे वामदृग्बलवती ज्ञेया दक्षिणदृष्टयपेक्षयेत्यर्थः। वामस्य वामस्थानस्य ग्रहस्य दृक् वामदृक्। वामभागस्थग्रहस्य दक्षिणभागस्थग्रहोपरि या दृष्टिः सा बलवती। लग्नादिषष्ठांतं दक्षिणविभागः। सप्तमादिद्वादशान्तं वामविभागः॥ तदुक्तं बृहज्जातके। कं दृगित्यादिश्लोके वाममुदितैरिति राशिभिरुदितैर्दृश्यभग्नावुत्थितवामभागविभागलग्नस्योदितभागास्तथाद्वा दशैकादशदशम-

नवमाष्टमाः तथा सप्तमस्य राशेर्लग्नोदिततुल्यभागाः एष भाग उचितः शेषोऽनुदितैः अर्थादनुदितैरदृश्यैर्दक्षिणो विभागः। तत्र लग्नानुदितभागा तथा द्वितीयतृतीयचतुर्थपंचमषष्ठाः। सप्तमराशेर्लग्नोदिततुल्यविभाग इत्यनुदितो विभागः एष दक्षिणो विभाग इति। भट्टोत्पलः चक्रे वामदृगुच्यते बलवतीत्यत्र किंचिदेकमुदाहरणमाह मध्यादिति। मध्याद्दशमस्थानाद्वेश्मनि चतुर्थस्थाने या दृष्टिः सा बलवतीत्युक्तं भवति। दशमस्थानस्थितग्रहस्य चतुर्थस्थानस्थितग्रहोपरि या दृष्टिः सा बलवतीत्यर्थः। चतुर्थस्थानस्थितग्रहस्य दशमस्थानस्थितग्रहोपरि यो दृष्टिः सा निर्बलेत्यर्थत्वात्सूचितम्। सप्तमादिद्वादशस्थानस्थितानां ग्रहाणां लग्नादिषष्ठांतस्थानस्थितेषु ग्रहेषु या दृष्टिः सा बलवतीति निर्दिष्टोऽर्थः समरसिंहस्याप्ययमेवार्थः। तद्यथा चक्रस्य वामदृष्टेर्दक्षिणदृष्टिर्बलीयसी ज्ञेया॥ भूकेंद्रोपरि दृष्टिर्मध्यात्सबलेति सर्वतोऽप्यूह्यमिति। वामदृष्टिरित्यत्र सप्तमीतत्पुरुषः समासः। वामे दृष्टिर्वामदृष्टिः। दक्षिणे दृष्टिर्दक्षिणदृष्टिः। दक्षिणभागस्थितानां ग्रहाणां या वामभागस्थग्रहेषु दृष्टिस्तदपेक्षया वामभागस्थग्रहाणां दक्षिणभागस्थग्रहोपरि या दृष्टिः सा बलवतीत्यर्थः। अत्रोदाहरणम्॥ भूकेन्द्रेति॥ मध्याद्दशमस्थानाद्भूकेन्द्रोपरि चतुर्थोपरि या दृष्टिः सा बलवती। एवं सर्वतोऽपि सप्तमादिद्वादशांतस्थानस्थितानां लग्नादिषष्ठांतस्थानस्थितेषु ग्रहेषु या दृष्टिः सा बलवतीत्यूह्यं विचार्यम्॥ श्रीकेशवदैवज्ञस्याप्ययमेवार्थः। तद्यथा। पराद्धखगदृक्प्राग्ज्यार्द्धदृक्तोऽधिकेति। पराद्धखगस्य दृक्। लग्नादिषष्ठांतं पूर्वार्द्धम्। सप्तमादिद्वादशांतं परार्द्धमिति। अथैकस्थानदृष्टौ मतांतरमाह। एकर्क्षेऽपीति। एकर्क्षे एकराशिस्थितयोर्दृश्यद्रष्ट्रोः परस्परम् यादृग्दृष्टिः सा अर्थजननी अत्यन्तलाभपूर्वकशुभफलदात्री ज्ञेया इत्येके। सूरयः पण्डितास्ताजिकशास्त्रवेत्तारो विदुः॥ ८१॥

अब ग्रहमैत्री चक्र का वर्णन करते हुए कहते हैं कि जो ग्रह जिस ग्रह पर मित्र दृष्टि रखता हुआ नवीं, पांचवीं, तीसरी तथा ग्यारहवीं दृष्टि से देखता हो, वह ग्रह उस ग्रह का मित्र होता है। जो ग्रह जिस ग्रह पर शत्रु दृष्टि रखता हुआ चतुर्थ, दशम, प्रथम तथा सप्तम दृष्टि से देखता हो तो वह ग्रह उस ग्रह का शत्रु होता है। यदि शत्रुता-मित्रता इन दोनों में से कोई भी दृष्टि न हो अर्थात् एक ग्रह दूसरे ग्रह से दूसरे, छठें, आठवें तथा बारहवें स्थान में हों तो परस्पर दोनों ग्रहों में समता होती है। यह बात ताजिक और [illegible] को लेकर रोमक आचार्य ने कही है। सच तो यह है कि जब सम, शत्रु तथा मित्र का विचार करना

हो तो नवम और पंचम दृष्टि को ही प्रधान मानना चाहिए । वैसे तो सभी स्थानों में गणितागत दृष्टि आ सकती है । फिर भी वह नहीं ली जायेगी । क्योंकि दृष्टि के अभाव में ही समता कही गयी है । यदि गणितागत दृष्टि सब में आ जायेगी तो समता कैसे होगी । वास्तव में यहां १।५।७।११ इनके अन्तर के तुल्य अंश कला आदि अवयवों वाले ग्रहों में गणितागत नहीं होती । अतएव यहां समता नहीं हो पावेगी । जैसे—द्रष्टा चन्द्रमा १।३ २०।५० और दृश्य बुध २।३।२०।५० है । इनका अन्तर करने पर केवल ७ राशि ही शेष रहेगी । अब सूर्यादि ग्रहों के दीप्तांश का वर्णन करते हुए कहते हैं—सूर्य के १५, चन्द्रमा के १२, मंगल के ८, बृहस्पति के ६, शुक्र के ७ और शनि के ९ दीप्तांश होते हैं । उपर्युक्त लग्नादि द्वादश राशियों के चक्र में दक्षिण की अपेक्षा वामदृष्टि बलवती मानी जाती है । लग्न से षष्ठस्थान तक दक्षिण और सप्तम स्थान से द्वादश स्थान तक वामभाग कहा जाता है । इसी तरह दशम स्थान से चतुर्थ स्थान पर जो दृष्टि पड़ती है वह बलवती होती है । कुछ विद्वानों का कथन है कि यदि दृश्य और द्रष्टा दोनों ग्रह एक ही स्थान पर पड़े हों और परस्पर उनकी दृष्टि पड़ती हो तो वह अत्यन्त लाभ और शुभ करने वाली दृष्टि मानी जाती है ॥ ८१ ॥

गृहदृष्टियन्त्रम्

| | र | च | मं | बु | गु | शु | श |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| र | ० | ३० | १४ | ६ | ४४ | ४० | १५ |
| | ० | ११ | ५० | ३२ | २० | १९ | ४४ |
| च | ३० | ० | २१ | २३ | १२ | ३८ | ३० |
| | २० | ० | २१ | १५ | २५ | ४८ | ४० |
| मं | १४ | १३ | ० | ५५ | २६ | १९ | ११ |
| | ५० | ४८ | ० | २७ | ५४ | ५८ | १७ |
| बु | ६ | १३ | ५५ | ० | २५ | २४ | १० |
| | १३ | २१ | २८ | ० | २१ | ३१ | ५४ |
| गु | ४४ | २२ | २९ | २५ | ० | २ | १३ |
| | १० | २६ | ५४ | २८ | ० | ४१ | ४७ |
| शु | १७ | १० | १६ | २४ | ६ | ० | ५ |
| | १९ | २४ | ५८ | ३१ | ४४ | ० | ५४ |
| श | १५ | ३० | ३३ | २५ | २१ | २६ | ० |
| | [illegible] | ४६ | [illegible] | २[illegible] | १० | ५६ | ० |

अथ पूर्वोक्तानां दीप्तांशानां प्रयोजनमाह--

**पुरः पृष्ठेः स्वदीप्तांशैर्विशिष्टं दृक्फलं ग्रहः।**
**दद्यादतिक्रमे तेषां मध्यमं दृक्फलं विदुः ॥८२॥**

पुरः इति। नवमादिस्थानदृष्टौ सत्यां ग्रहो द्रष्टा स्वदीप्तांशैः कृत्वा पुरोऽग्रे पृष्ठे पश्चाद्वाऽवस्थिते ग्रहे विशिष्टमुत्कृष्टं नवमादिस्थानस्थं दृक्फलं दृष्टिफलं दद्यात्। तेषां दीप्तांशानामतिक्रमं दृष्टिफलं मध्यमं साधारणं दद्यादिति विदुः ॥ ८२ ॥

पूर्वोक्त नवम आदि स्थानों में यदि उन ग्रहों की दृष्टि पड़ती हो और वह ग्रह अपने दीप्तांशों द्वारा आगे या पीछे बैठा हो तो वह नवम आदि स्थानों में स्थित ग्रह उत्कृष्ट फल प्रदान करता है। यदि वह ग्रह दीप्तांश को लाँघ जावे तो साधारण दृष्टि फल प्रदान करता है ॥ ८२ ॥

इति संस्कृत-हिन्दी-टीकाद्वयोपेत-नीलकण्ठ्यां संज्ञातन्त्रे ग्रहाध्यायः ॥१॥

•

## संज्ञातन्त्रे षोडशयोगाध्यायः २

**प्रागिक्कवालोऽपर इन्दुवारस्तथेत्थशालोऽपर ईशराफः।**
**नक्तं ततः स्याद्यमया मणाऊ कब्बूलतो गैरिकबूलमुक्तम् ॥१॥**
**खल्लासरं रद्दमथो दुफालिकुत्थं च दुत्थोत्थदिवीरनामा।**
**तंबीरकुत्थौ दुरफश्च योगाः स्युः षोडशैषां कथयामि लक्ष्म ॥२॥**

अथ षोडशयोगा व्याख्यायते तत्र तेषां नामानि श्लोकद्वयेनाह— प्रागिति। खल्लेति च। प्राक्प्रथमो योगः इक्कवालः १। अपरः इन्दुवारः २। तथेत्थशालः ३। अपरः ईसराफः ४। ततो नक्तं स्यात् ५। यमया ६। मणाऊ ७। कब्बूल ८। गैरिकब्बूलं ९। खल्लासरं

१०। रददं ११। दुफालिकुत्थं १२। दुत्थोत्थादिवीरं १३। तंवीरः १४। कुत्थः १५। दुरफ १६। एते षोडश योगाः स्युः। एषामिक्कबालादीनां लक्ष्म लक्षणं कथयामि॥ २॥

अब षोडश योगों का नाम गिनाते हुए कहते हैं—१. इक्कबाल, २. इन्दुवार, ३. इत्थशाल, ४. ईसराफ, ५. नक्त, ६. यमया, ७. मणऊ, ८. कब्बूल, ९. गैरि-कब्बूल, १०. खल्लासर, ११. रद्द, १२. दुफालिकुत्थ, १३. दुत्थोत्थादिवीर, १४. तम्वीर, १५. कुत्थ और १६. दुरफ, ये ही १६ योग हैं। इसके लक्षण आगे बता रहे हैं॥ १—२॥

अथेक्कबालेन्दुवारयोर्द्वयोर्लक्षणमाह—

**चेत्कण्टके पणफरे च खगाः समस्ताः**
**स्यादिक्कवाल इति राज्यसुखाप्तिहेतुः।**
**आपोक्लिमे यदि खगाः स किलेन्दुवारो**
**न स्याच्छुभः क्वचन ताजिकशास्त्रगीतः॥३॥**

**शीघ्रोऽल्पभागैर्घनभागमन्देऽग्रस्थे निजं तेज उपाददीत।**
**स्यादित्थशालोऽयमथो विलिप्ता-लिप्तार्द्धहीनो यदि पूर्णमेतत्॥४॥**

चेदिति। लग्नचतुर्थसप्तमदशमस्थानानां कंटकसंज्ञा उक्ता कथिता। कंटकचतुष्टयं केन्द्र इति पर्यायास्तदनन्तरं द्वितीयपंचमाष्टमैकादशानां स्थानानां पणफरसंज्ञा उक्ता कथिता। तदनन्तरं तृतीयषष्ठनवमद्वादशानां स्थानानामापोक्लिमसंज्ञा उक्ता। चेत्समस्ताः सर्वे ग्रहाः केन्द्रे पणफरे च स्युः तदा स इक्कबालाख्यो योगः स्यात्स इक्कबालयोगो राज्यसुखयोराप्तिर्लब्धिस्तस्याः हेतुः। अत्यन्तशुभफलद इत्यर्थः। आपोक्लिमे यदि सर्वे खगाः ग्रहाः स्युस्तदेन्दुवारनामकस्ताजिकशास्त्रे गीतः कथितो योगः स्यात्। किल इति निश्चयेन। स योगः क्वचन कुत्रापि वर्षमासप्रवेशादौ शुभो न स्यात्॥ ३॥

अथ मुथशिलयोगस्य लक्षणमाह—शीघ्र इति। ययोर्द्वयोर्ग्रहयोर्मुथशिलविचारः क्रियते तयोर्मध्ये यस्याधिका गतिः स शीघ्रगतिग्रहः द्वितीयः मन्दगतिर्ग्रहः। शीघ्रः शीघ्रगतिर्ग्रहः अल्पभागैः स्वल्पांशैरुपलक्षितो भवति। घना बहवः भागाः अंशाः यस्यासौ घनभागः तादृशे बह्वंशे मन्दे मंदगतिग्रहे अग्रस्थे सति एतत् उक्तं भवति शीघ्रगतिग्रहस्य भागापेक्षया मन्दगतिग्रहस्याधिकाभागा भवन्ति। तदा शीघ्रगतिग्रहः निजं स्वीयं तेजः

सामर्थ्यं मन्दगतिग्रहाय उपाददीत ददाति तर्ह्ययम् इत्थशालाख्यो योगः स्यात् । अस्यैव नामान्तरं मुथशिलमिति । शीघ्रगतिग्रहात् शीघ्रग्रहदीप्तांशांतर्गतांतरभागैरधिके मन्दमुथशिलयोग इति पर्यवसितोऽर्थः । अथ पूर्णमुथशिलयोगमाह । यदि शीघ्रगतिग्रहः मन्दगतिग्रहात् विलिप्तः एकविकलामात्रन्यूनोऽथवा लिप्तार्धहीनः विंशद्विकलान्यूनोऽपि भवेत्तदा एतन्मुथशिलं पूर्णविंशतिविंशोपकात्मकं जातं स्यात् । तदा द्वयोर्विकलांतावयवेन तुल्यता भवति तदा पूर्णमुथशिलमित्यर्थतः सिद्धम् ॥४॥

यदि सब ग्रह कण्टक अर्थात् प्रथम, चतुर्थ, सप्तम तथा दशम अथवा पणफर अर्थात् द्वितीय, पञ्चम, अष्टम और एकादश स्थानों में स्थित हों तो इक्कबाल योग होता है । यह योग राज्य तथा सब प्रकार की सुख-सुविधा प्रदान करता है । यदि सब ग्रह आपोक्लिम अर्थात् तृतीय, षष्ठ, नवम तथा द्वादश स्थान में स्थित हों तो इन्दुवार योग होता है । ताजिकशास्त्रकारों का कथन है कि यह इन्दुवार योग किसी भी वर्ष या मास प्रवेश के समय शुभदायक नहीं होता ॥ ३ ॥

अब इत्थशाल योग का लक्षण बताते हुए कहते हैं—जिन दो ग्रहों के बीच में जिस ग्रह की गति अधिक हो वह शीघ्रगतिवाला और जिसकी गति न्यून हो वह मन्दगति ग्रह कहलाता है । यदि शीघ्रगति ग्रह का भुक्तांश अल्प और मन्दगति ग्रह का भुक्तांश अधिक हो, किन्तु मन्दगति ग्रह शीघ्रगति ग्रह के आगे बैठा हो तो शीघ्रगति ग्रह मन्दगति वाले ग्रह को अपना तेज प्रदान करता है । इसी को इत्थशाल योग कहते हैं । इसी का दूसरा नाम मुथशिल योग है । शीघ्रगति ग्रह के भुक्तांश की अपेक्षा मन्द गति ग्रह का भुक्तांश अधिक होने पर ही मुथशिल योग होता है । यदि शीघ्रगति ग्रह मन्दगति ग्रह से एक या केवल आधी विकला भर न्यून अथवा दोनों ग्रहों का अंश समान हो तो पूर्ण मुथशिल योग होता है ॥ ४ ॥

अथ अदृष्टौ मुथशिललक्षणमाह—

**शीघ्रो यदा भान्त्यलवस्थितः सन्मंदेऽग्रयभस्थे निदधाति तेजः ।**
**स्यादित्थशालोऽयमथैष शीघ्रदीप्तांशकांशैरिह मन्दपृष्ठे ॥५॥**

**तदा भविष्यद्गणनीयमित्थशालं त्रिधैवं मुथशीलमाहुः ।**
**लग्नेशकार्याधिपयोर्यथैव योगस्तथा कार्यमुशन्ति सन्तः ॥६॥**

शीघ्र इति । तदेति पद्यार्द्धेन च । यदा शीघ्र: शीघ्रगतिग्रह: भान्त्यलवस्थित: राशेरन्तिमांशे त्रिंशत्तमेंऽशे स्थित: सन् मन्दे मन्दगतिग्रहेऽग्रचभस्थे अग्रिमराशौ सति शीघ्रग्रहस्य दीप्तांशावधि तदा शीघ्रगतिग्रह: मन्दगतिग्रहाय तेजो निदधाति । अयमित्यशालयोग: स्यात् । अथ भविष्यन्मुथशिलयोग उच्यते । अथेति । एष शीघ्रगतिग्रह: स्वदीप्तांशेभ्योऽधिकांशै: कृत्वा मन्दगतिग्रहात् पृष्ठे स्थित: सन् मन्दगतिग्रहे यदा निजं तेज: दातुकामो भवति तदा इत्थशालं मुथशिलयोगोऽभविष्यत्, अग्रे भविष्यतीति गणनीयं ज्ञेयम् । एवं त्रिधा त्रिप्रकारकं मुथशिलमाहु: । अथ मुथशिलयोगानां फलमाह––लग्नेशेति । लग्नेश: लग्नस्वामी यद्भावस्य प्रश्न: क्रियते तद्भावस्वामी कार्याधिप: । अनयोर्यथा मुथशिलयोग: तथा सन्त: अतिशिष्टा: कार्यमुशन्ति । तद्यथा । केनचिदागत्य प्रश्न: कृत: मम पुत्रस्त्रीराज्यलाभादिसुखं भविष्यति न वेति । तत्र लग्नस्वामी प्रश्नकर्ता ज्ञेय: । तत्तद्भावाधीशश्च कार्यस्वामी तत्र पुत्रप्राप्तिचिन्ता पञ्चमभावात् । स्त्रीप्राप्तिचिन्ता सप्तमभावात् । राज्यप्राप्तिचिन्ता दशमभावात् लाभचिन्ता एकादशभावात् । एवं सर्वत्र ज्ञेयम् । तत्र लग्नेशस्य राज्याद्यभीष्टकार्यभावेशस्य च मुथशिलयोगो यथा भवति तथा तदभावप्राप्तिर्वक्तव्या । तयोर्वर्तमानो मुथशिलयोगश्चेत्तदा तद्भावसम्बन्धि सुखमिदानीं वर्तत इति वाच्यम् । यदि तयो: पूर्णमुथशिलयोगस्तदा सम्पूर्णं तद्भावसम्बन्धि सुखं वाच्यम् । यदि तयो: भविष्यन्मुथशिलयोगस्तदा तद्भावसौख्यमग्रे भविष्यतीति वाच्यम् ॥५–६॥

यदि शीघ्र गति ग्रह राशि के अन्तिम अंश में स्थित हो और मन्दगति ग्रह अग्रिम राशि में शीघ्रगति ग्रह के दीप्तांश की अवधि में बैठा हो तो शीघ्र गति ग्रह मन्दगति को तेज प्रदान करता है, यह इत्थशाल योग कहलाता है। अब भावी मुथशिल योग का लक्षण बताते हुए कहते हैं—जब शीघ्रगति ग्रह अपने दीप्तांशों के तुल्य अंशों से मन्दगति ग्रह के पीछे बैठकर मन्दगति ग्रह को अपना तेज़ देना चाहता हो, तब भावी मुथशिल योग का लक्षण दीखता है। इस प्रकार तीन तरह के मुथशिल योग हुए। अब मुथशिल-योग का फल बताते हुए कहते हैं -लग्न का स्वामी और जिस भाव का प्रश्न किया जाय, उस भाव का स्वामी इन दोनों का योग होने पर ही मुथशिल योग होता है, ऐसा ज्योतिषशास्त्र के विचारवान् पुरुष कहते हैं ॥ ५–६ ॥

उदाहरण—जैसे किसी ने आकर पूछा कि मुझे पुत्र, स्त्री तथा राज्य आदि का सुख प्राप्त होगा या नहीं? ऐसी दशा में उस समय के लग्न का स्वामी और

स्त्री, पुत्र आदि भाव के स्वामी, इनके इत्थशाल का विचार करके शुभाशुभ फल कहना चाहिए। पुत्र-प्राप्ति का विचार पंचम भाव से, स्त्री प्राप्ति का विचार सप्तम भाव से, राज्य-प्राप्ति का विचार दशम भाव से और किसी भी प्रकार के लाभ का विचार एकादश भाव से करना चाहिए। विचार करते समय लग्नेश तथा भावेश का जिस तरह मुथशिल योग होता हो, उसी के अनुसार फल कहे। यदि उन दोनों में पूर्ण मुथशिल योग हो तो उस भाव का पूर्ण फल कहे। यदि उन दोनों का भावी मुथशिल योग हो तो भविष्य में फल प्राप्त होने की बात कहे ।। ५-६ ।।

अथ दृष्टिविचारमाह-

**लग्नेशकार्याधिपतत्ससहाया यत्र स्युरस्मिन् पतिसौम्यदृष्टे ।**
**तदा बलाढ्यं कथयन्ति योगं विशेषतः स्नेहदृशाऽपि सन्तः ।।७।।**

लग्नेशेति। लग्नेशः लग्नस्वामी कार्याधिपः कार्यस्वामी च तत्सहायो नाम लग्नेशमित्रं कार्येशमित्रं च एते चत्वारो यत्र यस्मिन् राशौ स्युः भवन्ति अस्मिन् राशौ पतिः स्वामी सौम्यः शुभग्रहः आभ्यां दृष्टे सति तदा प्रागुत्पन्नं मुथशिलयोगं बलाढ्यम् उत्कृष्टफलदं कथयन्ति तत्रापि सन्तः अतिशिष्टाः स्नेहदृशा स्नेहदृष्टया विशेषतः सबलमिति आहुः ।। ७ ।।

अब दृष्टि विचार का क्रम बताते हुए कहते हैं—लग्नेश, कार्येश लग्नेश के सहायक अर्थात् मित्र और कार्येश के मित्र, ये चारों जिस राशि में हों और वह राशि अपने स्वामी तथा शुभ ग्रह से देखी जाती हो तो पूर्वोक्त मुथशिल बलवान् माना जाता है। यदि वह राशि अपने स्वामी तथा शुभ ग्रह द्वारा सस्नेह दृष्टि से देखी जाती हो तो उस मुथशिल योग को सन्तजन और भी उत्कृष्ट फलदायक कहते हैं ।। ७ ।।

अथाऽन्यमपि फलविचारमाह-

**स्वर्क्षादिसत्स्थानगतः शुभैश्चेद्युतेक्षितोऽभूद्भविताऽथवाऽऽस्ते ।**
**तदा शुभं प्रागभवत्सुपूर्णमग्रे भविष्यत्त्वथ वर्तते च ।।८।।**

स्वर्क्षेति। लग्नाधिपः कार्याधीशश्च स्वर्क्षादिषु स्वगृहस्वोच्चस्वहद्दा-स्वत्रैराशिकस्वमुसल्लहेषु। अथवा सत्स्थानेषु गतो विद्यमानः सन् शुभैः शुभग्रहैः युतेक्षितश्चेदभूत् तदा प्राक् पूर्वं शुभं शुभफलं सम्पूर्णम् भवेज्जा-

तमिति वक्तव्यम् । यदा लग्नपकार्याधीशौ स्वर्क्षादिसत्स्थानगौ शुभैर्युतेक्षितौ चेद्भवितारौ तदा शुभफलमग्रे भविष्यतीति वाच्यम् । यदा लग्नपकार्याधीशौ स्वर्क्षादिसत्स्थानगौ शुभग्रहैर्युतेक्षितौ चेद वर्तते तदा शुभफलमिदानीं वर्तत एवेति वक्तव्यम् ॥ ८ ॥

यदि लग्नस्वामी और कार्यस्वामी ये दोनों अपनी राशि, अपने उच्च, अपनी हद्दा, अपने त्रैराशिप तथा अपने नवांश में हों अथवा अच्छे घर में तथा शुभ ग्रह के स्थान में विद्यमान रहकर शुभ ग्रह से युक्त या उनसे दृश्यमान हों तो पूर्वोक्त सम्पूर्ण शुभ फल प्राप्त हो चुका है, ऐसा समझें। यदि लग्नेश तथा कार्येश ये दोनों अपने उच्च, अपनी हद्दा, अपने त्रैराशिप तथा अपने नवांश में जाने वाले हों या शुभ ग्रहों के स्थानों में जाने वाले हों अथवा शुभ ग्रहों से युक्त होने वाले हों या उन पर शुभ ग्रहों की दृष्टि पड़ने वाली हो तो पूर्वोक्त शुभ फल आगे चलकर होगा, ऐसा कहे। जब लग्न का या कार्य का स्वामी अपनी राशि में, अपने उच्च, अपनी हद्दा, अपने त्रैराशिप, अपने नवांश तथा शुभ ग्रहों के स्थानों में प्राप्त होकर शुभ ग्रहों से युक्त हों या उनसे देखे जाते हों तो पूर्वोक्त शुभ फल प्राप्त हो रहा है, ऐसा समझें ॥ ८ ॥

अथ शुभफलमाह

**व्यत्यस्तमस्माद्विपरीतभावेऽथेष्टर्क्षतोऽनिष्टगृहं प्रपन्नः ।**
**अभूच्छुभं प्रागशुभं त्विदानीं संयातुकामेन च भावि वाच्यम् ॥९॥**

व्यत्यस्तमिति । अस्मात्स्वर्क्षादिसत्स्थानगत इति पूर्वोक्तादर्थाद्विपरीतभावे दुष्टस्थाने सति व्यत्यंस्तमन्यथा ज्ञेयम् । तद्यथा । स लग्नाधीशः कार्याधीशो वा स्वशत्रुक्षत्रगतः स्वनीचगृहगतो वा स्वशत्रुहद्दादिष्वशुभेषु पापग्रहस्थानेषु वा गतः सन् पापग्रहैर्युतो दृष्टो वा चेदभूत्तदा प्राक्पूर्वमेवाऽशुभमभवत् । यदा लग्नाधीशः कार्याधीशो वा दुष्टस्थानगतः सन् पापग्रहैर्युतेक्षितो वा चेदास्ते तदेदानीमनिष्टं वर्तते एवेति वाच्यम् । अथ तृतीयमुथशिलयोगे बलविशेषविचारमाह—अथेति । यदा लग्नेशः कार्येशः वा इष्टर्क्षगतः मित्रराशेः सकाशादनिष्टगृहं प्रपन्नः प्राप्तः तदा प्राक् पूर्वं शुभं शुभफलंअभूज्जातमिति वक्तव्यम्.। इदानीमशुभफलं वर्तत इति वाच्यं संयातुकामेन । तद्यथा । लग्नाधीशः कार्याधीशो वा मित्रगृहे वर्तते ।

अग्रे शत्रुगृहं प्रति आयास्यति तदा अशुभफलं भावि वाच्यमग्रे भविष्यतीति वाच्यम् ॥ ९ ॥

पहले जो शुभ फल कह आये हैं, यदि उसके विपरीत भाव हों तो अनिष्ट फल होता है। जैसे कि लग्नेश तथा कार्येश अपने शत्रु के स्थान में, अपने से नीच ग्रह के घर में, अपने शत्रु की हद्दा आदि में, पापग्रह के स्थान में अथवा पापग्रह से युक्त तथा दृश्यमान हों तो पहले ही अशुभ फल प्राप्त हो चुका है, ऐसा कहे। यदि लग्नेश तथा कार्येश दुष्ट स्थान में हों और पाप ग्रह से युक्त तथा दृश्यमान हों तो वर्त्तमान समय में ही अशुभ फल मिल रहा है, ऐसा कहे। अब तृतीय मुथशिल योग का फल विशेष विचारते हुए कहते हैं—यदि लग्नेश तथा कार्येश इष्ट स्थान में रहता हुआ अपनी मित्रराशि से शत्रु के घर में पहुँच गया हो तो शुभ फल पहले ही प्राप्त हो चुका ऐसा कहे। यदि लग्नेश तथा कार्येश अपने मित्र के घर में हों, किन्तु आगे चलकर शत्रु के घर में जाने वाले हों तो अशुभ फल प्राप्त होने वाला है, ऐसा कहे ॥ ९ ॥

अथेसराफयोगलक्षणमाह—

**शीघ्रो यदा मन्दगतेरथैकमप्यंशमभ्येति तदेसराफः ।**
**कार्यक्षयो मूसरिफे खलोत्थे सौम्येन हिल्लाजमतेन चिन्त्यम् ॥१०॥**

अथेसराफयोगस्य–लक्षणमाह शीघ्र इति। यदा मन्दगतेः मन्दगतिग्रहस्यैकमप्यंशं शीघ्रः शीघ्रगतिग्रहोऽभ्येति। अतिक्रम्याग्रे गच्छति। तदा ईसराफः ईसराफाख्यो योगः स्यात् अपरः पर्यायो मूसरीफाख्य इति। खलोत्थे शीघ्रगतिमन्दगतिग्रहयोः पापयोः सम्बन्धेन जाते मुसरिफे योगे सति कार्यक्षयो वाञ्छितकार्यनाशः स्यात्। तस्मिन्नीसराफयोगे सौम्ये शुभग्रहोत्पन्ने कार्यक्षयो न नास्ति इदं फलं हिल्लाजमतेन चिन्त्यं ज्ञेयम् ॥१०॥

अब ईसराफ योग का लक्षण बताते हुए कहते हैं- यदि किसी मन्द गति ग्रह के एक भी अंश में कोई शीघ्रगति ग्रह अतिक्रमण करके पहुँच जाय तो ईसराफ योग होता है, इसे मुसरिफ योग भी कहते हैं। किसी पाप ग्रह के घर में शीघ्र और मन्दगति वाले दोनों प्रकार के ग्रह आ पड़ें तो मुसरिफ योग होता है। इस प्रकार मुसरिफ योग में वांछित कार्य का नाश हो जाता है और ईसराफ योग में शुभ ग्रह होने से कार्य का नाश नहीं होता। यह हिल्लाज नाम के आचार्य का मत है ॥ १० ॥

अथ नक्तयोगस्य लक्षणमाह-

**लग्नेशकार्याधिपयोर्न दृष्टिर्मिथोऽथ तन्मध्यगतोऽपि शीघ्रः ।**
**आदाय तेजो यदि पृष्ठसंस्थान्न्यसेदथान्यत्र हि नक्तमेतत् ॥११॥**

लग्नेशेति । लग्नेशः लग्नस्वामी । कार्याधिपः कार्यस्वामी । अनयोर्मिथः परस्परं दृष्टिर्नास्ति । अथ तन्मध्यगतोऽपि शीघ्रः यदि तयोऽर्लग्नाधीशकार्याधीशयोर्मध्ये यः कश्चिच्छीघ्रगतिग्रहो भवति । तादृशो मध्यवर्ती पृष्ठसंस्थाच्छीघ्रग्रहात् तेजः आदाय गृहीत्वाऽन्यत्रान्यस्मिन्मन्दगतिग्रहे न्यसेत् अर्पयति तन्नक्तनामा योगः स्यात् ।। ११ ।।

अब नक्तयोग का लक्षण बताते हुए कहते हैं—यदि लग्न के स्वामी और कार्य के स्वामी, इन दोनों की दृष्टि परस्पर न पड़ती हो और लग्नेश तथा कार्येश इन दोनों के मध्य में कोई शीघ्र गति वाला ग्रह स्थित हो तो वह पीछे बैठे हुए शीघ्र गति वाले ग्रह से तेज लेकर आगे बैठे हुए मन्दगति ग्रह को प्रदान करता हो तो यह नक्तयोग कहाता है ।। ११ ।।

अथाऽस्य नक्तयोगस्योदाहरणमाह-

**स्त्रीलाभपृच्छातनुरस्ति कन्या स्वामी बुधः सिंहगतो दशांशैः ।**
**सूर्यांशकैर्देवगुरुः कलत्रे दृष्टिस्तयोर्नास्ति मिथोऽथ चन्द्रः ॥१२॥**
**चापे वृषे चोभयदृश्यमूर्तिः शीघ्रोऽष्टभागैरथवा भवांशैः ।**
**आदाय तेजो बुधतो ददौ यज्जीवाय लाभः परतः स्त्रियाः स्यात् ॥१३॥**

स्त्रीलाभेति । चाप इति च । केनचित्प्रष्ट्रा यस्मिन्कस्मिन्समये आगत्य पृच्छा प्रश्नः कृतः मम स्त्रीप्राप्तिर्भविष्यति नवेति । तस्मिन्समये तनुर्लग्न कन्याऽस्ति । तस्य स्वामी बुधः सिंहगतः सिंहराशौ द्वादशस्थाने दशांशैर्दशभिरंशैरुपलक्षितोऽस्ति तथा देवगुरुः बृहस्पतिः सूर्यांशकैर्द्वादशभिरंशैरुपलक्षितः सन् कलत्रे सप्तमस्थानेऽस्ति तयोर्बुधजीवयोर्मिथः परस्परषडष्टस्थानस्थितत्वाद् दृष्टिर्नास्त्येव । अथ चन्द्रः शीघ्रगतिग्रहः उभयोर्बुधजोवयोर्मध्यगतः सन् चापे धनुषि अथवा वृषराशौ अस्ति । कीदृशः उभयदृश्यमूर्तिः । उभाभ्यां बुधजीवाभ्यां दृश्या मूर्तिः स्वरूपं यस्य स बुधजीवदृष्टः । पुनः कीदृशः । अष्टभागैरथवा भवांशैः एकादशभिरंशैः उपलक्षितः । एतादृशश्चन्द्रः बुधतः तेजः सामर्थ्यमादाय गृहीत्वा जीवाय गुरवे यद्दौ ददाति स्म । तस्माल्लग्नस्वामिनो बुधस्य तेजोपहारात्स्वप्रयत्नेन स्त्रीप्राप्तिर्न भवतीति वक्तव्यम् । कुतः तृतीयेन मध्यस्थ-

चन्द्रेण तेजोपहारात्तस्मात्तृतीयमध्यस्थप्रयत्नेन स्त्रियाः प्राप्तिर्वक्तव्या नक्तयोगोऽयम् ॥ १२-१३ ॥

अब नक्तयोग का उदाहरण बताते हुए कहते हैं—जैसे किसी ने आकर पूछा कि मुझे स्त्री मिलेगी या नहीं ? मान लो प्रश्न के समय कन्या लग्न है। उसका स्वामी बुध दस अंशों से उपलक्षित होता हुआ द्वादश स्थान की सिंह राशि में बैठा हुआ है और कार्येश बृहस्पति बारह अंशों से उपलक्षित होते हुए कलत्रभाव अर्थात् सातवें घर में विद्यमान है। यहाँ लग्नस्वामी बुध और कार्यस्वामी बृहस्पति इनके छठें और आठवें स्थान में पड़ जाने के कारण परस्पर दृष्टि नहीं पड़ रही है। चन्द्रमा शीघ्र गति ग्रह है और वह बुध तथा बृहस्पति के मध्य में विद्यमान रहता हुआ धनु या वृष राशि मे पड़ा है। इस को उपर्युक्त दोनों ग्रह देख रहे हैं। यह चन्द्रमा आठ या ग्यारह अंशों से उपलक्षित होकर बुध का तेज अर्थात् सामर्थ्य लेकर बृहस्पति को प्रदान करता है। इस योग में लग्नेश बुध का तेज हरण हो रहा है अतएव स्त्री की प्राप्ति स्वतः नहीं होगी। बीच में बैठे हुए तृतीय शीघ्रगति ग्रह चन्द्रमा ने लग्नेश का तेज हर कर मन्द गति ग्रह बृहस्पति को दे दिया है। इस कारण किसी बिचवई मनुष्य के द्वारा स्त्री का लाभ होगा, ऐसा कहना चाहिए ॥ १२-१३ ॥

अथ यमयायोगलक्षणमाह-

**अन्तःस्थितो मन्दगतिस्तु पश्येद्दीप्तांशकैर्द्वावथ शीघ्रतस्तु ।**
**नीत्वा महो यच्छति मन्दगाय कार्यस्य सिद्धयै यमया प्रदिष्टः ॥१४॥**

अन्तःस्थित इति। द्वौ लग्नाधीशकार्याधीशौ परस्परं न पश्यतः अनयोर्लग्नाधीशकार्याधीशयोरन्तःस्थितो मध्ये वर्त्तमानो मन्दगतिर्ग्रहः स्वदीप्तांशैः कृत्वा द्वौ लग्नाधीशकार्याधीशौ स्थानदृष्टया पश्येत् । अथ स मन्दगामी गहः शीघ्रतः लग्नाधीशकार्याधीशयोर्मध्ये यः शीघ्रगतिग्रहः तस्मान्महस्तेजो नीत्वा गृहीत्वा मन्दगाय मन्दगतिग्रहाय यच्छति। लग्नपकार्यपयोर्मध्ये यो मन्दगतिर्ग्रहस्तस्मै यच्छति ददाति स यमयाख्यो योगः वाञ्छितकार्यस्य सिद्धयै प्रदिष्टः कथितः ॥ १४ ॥

अब यमया योग का लक्षण बताते हुए कहते हैं—यदि लग्नेश और कार्येश इन दोनों की परस्पर दृष्टि न पड़ती हो अर्थात् लग्नेश की दृष्टि कार्येश पर और कार्येश की दृष्टि लग्नेश पर पड़ती हो तथा इन दोनों के बीच में बैठा हुआ ग्रह अपने दीप्तांशों से लग्नेश तथा कार्येश को स्थानदृष्टि से देखता हो और वह मन्द गति ग्रह शीघ्र गति ग्रह का तेज लेकर मन्दगति ग्रह को अर्पण करता हो

तो इसे यमया योग कहते हैं। यह योग वांछित कार्य सिद्ध करता है ॥ १४ ॥

अथास्य यमयायोगस्योदाहरणम्–

राज्याप्तिपृच्छातुललग्ननाथो मेषे सितस्त्वष्टिलवैर्वृषस्थः।
चन्द्रो रसांशैर्यदि राज्यनाथो दृष्टिस्तयोर्नास्ति गुरुस्तु मन्दः ॥१५॥
दिगंशकैः कर्कगतस्तु पश्यन्नुभौ महो दीप्तलवैः स चान्द्रम्।
ददौ सितायेति पदस्य लाभोऽमात्येन भावीति विमृश्य वाच्यम् ॥१६॥

राज्येति। दिगंशकैरिति च। मम राज्यप्राप्तिर्भविष्यति नवेति पृच्छायां प्रश्ने लग्नं तुला। तस्य नाथः स्वामी सितः शुक्रः। मेषे सप्तमस्थाने गतोऽष्टलवैरुपलक्षितोऽस्ति। तथा राज्यनाथः राजभवनं दशमं तस्य नाथः स्वामी चन्द्रः रसांशैः षडंशैरुपलक्षितः सन् वृषभस्थोऽष्टमस्थानगतो भवति तयोर्लग्नाधीशराज्यनाथयोः परस्परं द्विर्द्वादशस्थानस्थितत्वात् दृष्टिर्नास्त्येव। गुरुः बृहस्पतिमन्दो मन्दगतिग्रहदिगंशकैः दशभिरंशैः परिमितः कर्कगतः कर्के गतः स्थितो दशमस्थानस्थितः सन् उभौ लग्नाधीशकार्याधीशौ स्थानदृष्टचा पश्यन् सन् उभाभ्यां चन्द्रशुक्राभ्यामधिकैः कृत्वा स चान्द्रं चान्द्रसम्बन्धि महः तेजो गृहीत्वा सिताय शुक्राय ददौ ददाति। अतः कारणात् पदस्य स्थानस्य राज्यस्य लाभोऽमात्येन मन्त्रिणा भावि भविष्यति। इति विमृश्य विचार्य वाच्यं वक्तव्यम्। यमयायोगोऽयम् ॥ १५-१६ ॥

अब यमया योग का उदाहरण बताते हुए कहते हैं—जैसे किसी ने पूछा कि मुझे राज्य मिलेगा या नहीं ? इस अवसर पर प्रश्न लग्न तुला है। तुला राशि का स्वामी शुक्र आठ अंशों से उपलक्षित होकर मेष अर्थात् सप्तम स्थान में बैठा हुआ है। राज्येश चन्द्रमा छः अंशों से उपलक्षित होकर वृष अर्थात् आठवें स्थान में बैठा है। यहाँ लग्नेश और कार्येश की परस्पर दृष्टि नहीं है। मन्दगति ग्रह बृहस्पति दश अंशों से उपलक्षित होकर कर्क अर्थात् दशम स्थान में बैठकर लग्नेश और कार्येश को स्थानदृष्टि से देखता हुआ चन्द्रमा तथा शुक्र से अधिक दीप्तांश द्वारा चन्द्रमा का तेज लेकर शुक्र को प्रदान करता है। इस कारण प्रश्नकर्ता को मन्त्री द्वारा राज्य की प्राप्ति होगी, ऐसा कहना चाहिए ॥ १५–१६ ॥

यमयायोगोऽयम्

८ ६
९ ७ ५
१० ४बृ१०
११ १शु८ ३
१२ २चं६

अथ मणऊयोगलक्षणमाह–

**वक्रः शनिर्वा यदि शीघ्रखेटात्पश्चात्पुरस्तिष्ठति तुर्यदृष्ट्या ।**
**एकर्क्षसप्तर्क्षभुवा दृशा वा पश्यन्नथांशैरधिकोनकैश्चेत् ॥१७॥**
**तेजो हरेत्कार्यपदेत्थशाली स्थितोऽपि वाऽसौ मणऊ शुभो न ।**

वक्र इति । तेजो हरेदिति च । अस्मिन्मणऊयोगे लग्नाधीशकार्याधीशयोः परस्परं स्थानदृष्टिरपेक्षिता । यदि शीघ्रखेटात् लग्नाधीशकार्याधीशयोर्मध्ये यः शीघ्रखेटः शीघ्रगतिग्रहोंऽशादिस्तस्मात्पश्चात्पूर्वं पुरः अग्रे वांशैरेव वक्रो भौमः शनिर्वा तिष्ठति तादृशौ भौमः शनिर्वा तुर्यदृष्ट्या चतुर्थस्थानदृष्ट्या वैकर्क्षसप्तर्क्षभुवा अथवा एकराशिजातया दृष्टया तथा सप्तमस्थानजातया दृशा दृष्ट्या वा चेदंशैरधिकोनकैः । तद्यथा । शीघ्रग्रहस्य भागपेक्षयाऽधिकैरूनकैर्वांशैः शीघ्रगतिग्रहस्य दीप्तांशमध्यवर्तिभिः पश्यन् सन् शीघ्रगतिग्रहस्य तेजो हरेत् कीदृशः कार्यपदेत्थशाली स्थितः । कार्यपदं वाञ्छितकार्यस्य स्थानमर्थात्कार्यस्थानांशेन सह मुथशिलकारी संस्थितोऽपि वर्त्तमानश्चेद् भवति तदा असौ मणऊनामयोगः स्यात् । स शुभो न कार्यकर्ता न भवेदित्यर्थः ॥ १७½ ॥

अब मणऊ योग का लक्षण बताते हुए कहते हैं मणऊ योग में लग्नेश तथा कार्येश की परस्पर स्थान दृष्टि अवश्य होनी चाहिए । यदि शीघ्रगति ग्रह से मङ्गल तथा शनैश्चर पीछे या आगे बैठे हों अर्थात् लग्नेश तथा कार्येश इन दोनों में जो शीघ्रगति वाला ग्रह हो, उसके अंशादि से पूर्व या पश्चात् में अपने अंशों से

युक्त वक्र भौम तथा शनि बैठा हो वह भौम एवं शनि चतुर्थ, प्रथम तथा सप्तम स्थान की दृष्टि द्वारा अधिक या न्यून अंशों से देखता हुआ शीघ्र गति ग्रह का तेज हरे और निर्बल शीघ्रगति ग्रह कार्येश के स्थान के स्वामी के साथ मुथशिल योग करता हुआ विद्यमान रहे तो उसे मणऊ योग कहेंगे। यह मणऊ योग शुभदायक नहीं होता ॥ १७½ ॥

अथोदाहरणम्--

**स्त्रीलाभपृच्छा तनुरस्ति कन्याऽत्र ज्ञो दिगंशैस्तिथिभिः सुरेज्यः ।१८।**
**कलत्रगः खेऽवनिजो भवांशैः पूर्वं बुधो भौमहृतस्वतेजाः ।**
**जीवेन पश्चान्मिलतीति लाभो नार्यास्तुनो पृष्ठगतेऽथवास्मिन् ।१९।**

स्त्रीलाभेति कलत्रग इति च। मम स्त्रीप्राप्तिर्भविष्यति नवेति पृच्छायां प्रश्ने तनुर्लग्नं कन्याऽस्ति। तस्य स्वामी ज्ञो बुधः। अत्र कन्यायां दिगंशैर्दशभिरंशैरुपलक्षितोऽस्ति तथा सुरेज्यो गुरुः तिथिभिः पञ्चदश-भागैरुपलक्षितः। सन् कलत्रगः कलत्रं स्त्रीभवनं तत्र गच्छतीति सप्तम-स्थानेऽस्तीत्यर्थः। तथा अवनिजो भौमः खे दशमस्थाने भवांशैरेकादश-भिरंशैरुपलक्षितोऽस्ति अथ भौमस्तुर्यदृष्ट्या बुधं पश्यति। तस्माद् बुधात् एकांशेनाधिको भूत्वाऽग्रस्थितो जातस्ततोऽग्रे गत्वा भौमेन हृतं स्वतेजो यस्य तादृशः तेजोरहितो बुधः पूर्वं प्रथमतः कृतः पश्चादनन्तरं जीवेन कार्याधीशेन सह शीघ्रगतित्वान्मिलति इति हेतोः नार्याः जायायाः लाभः प्राप्तिर्नो नास्तीति वक्तव्यम्। अयमेको योगः। अथाऽपरः अथवा यथा-वस्थिते पूर्वस्मिन्। योगे बुधापेक्षया भौमः स्थितः सन् पृष्ठतो भवति। एवमस्मिन् भौमे पृष्ठगते सति असौ मणऊयोगः कार्यनाशको भवति। मणऊयोगोऽयम् ॥ १८-१९ ॥

उदाहरण---जैसे किसी ने प्रश्न किया कि मुझे स्त्री मिलेगी या नहीं? मान लो कि इस समय कन्या लग्न है। इसका स्वामी बुध दश अंशों से उपलक्षित होकर लग्न में विराजमान है और बृहस्पति पन्द्रह अंशों से उपलक्षित होकर मीन अर्थात् सप्तम स्थान पर विराजमान है। भौम ग्यारह अंशों से उपलक्षित होकर दशम स्थान में बैठा हुआ है। इस स्थिति में भौम चतुर्थ स्थान की दृष्टि से बुध को देखता है। वह एक अश से अधिक होकर आगे चला गया और उसने बुध का तेज हर कर उसे पीछे कर दिया और शीघ्रगति ग्रह होने के कारण कार्येश बृहस्पति से जा मिला है। इसलिए प्रश्नकर्ता को स्त्री प्राप्ति नहीं होगी। मणऊ योग यह एक



प्रकार हुआ। दूसरा प्रकार यह है कि पूर्वोक्त रीति से स्थित बुध के अंशों की

अपेक्षा न्यून अंशों से युक्त मङ्गल पृष्ठगत हो तो भी सर्वकर्मनाशक मणऊयोग होता है ॥ १८–१९ ॥

मणऊयोगोऽयम्

७ ५
८ ६बु१० ४
९ ३मं११
१० १२गु१५ २
१

अथ मणऊयोगभेदमाह—

**यदीत्थशालोऽस्त्युभयोः स्वदीप्तहीनाधिकांशैः शनिभूसुतौ चेत् ।**
**एकर्क्षगौ लग्नपकार्यपोः स्तस्तेजोहरौ कार्यहरौ निरुक्तौ ॥२०॥**

यदीत्थशाल इति । यद्युभयोर्लग्नेशकार्येशयोर्मुथशिलयोगोऽस्ति तथा शनिभूसुतौ एकर्क्षगौ लग्नाधीशकार्याधीशयोर्मध्ये केनचित्सह एकराशिगतौ स्तः । स्वदीप्तहीनाधिकांशैः स्वशब्देन लग्नाधीशकार्याधीशावुच्येते तयोर्यो दीप्तांशकस्तदपेक्षया न्यूनैरधिकैर्वा दीप्तांशमध्यवर्तिभिः शनिभौमयोरंशैः कृत्वा लग्नपकार्यपयोः लग्नाधीशकार्याधीशयोस्तेजोहरौ सन्तौ कार्यनाशकौ निरुक्तौ ॥ २० ॥

अब मणऊयोग के भेद बताते हुए कहते हैं—यदि लग्नेश और कार्येश इन दोनों का मुथशिल योग हो और शनि तथा मङ्गल ये दोनों एक राशि में बैठे हों और लग्नेश तथा कार्येश के दीप्तांश की अपेक्षा न्यून या अधिक दीप्तांश शनि मङ्गल का होकर मध्य में हो तो वे लग्नेश और कार्येश का तेज हरण करते हुए वांछित का नाश करते हैं, ऐसा विद्वानों का कथन है ॥ २० ॥

अथोदाहरणम्—

**राज्याप्तिपृच्छातुललग्ननाथः कर्के सितोंऽशैस्तिथिभिर्दिगंशैः ।**

**वृषे शशी भूपलवैः कुजश्च हरन्द्वयोर्भा हरते च राज्यम् ॥२१॥**

राज्याप्तिपृच्छेति । मम राज्यप्राप्तिर्भविष्यति नवेति पृच्छायां प्रश्ने तुलालग्नं तस्य नाथः स्वामी सितः शुक्रः कर्के दशमे स्थाने तिथिभिः पञ्चदशांशैरुपलक्षितोऽस्ति । राज्यभवनाधीशः शशी चन्द्रो वृषे उच्चस्थः सन्नष्टमगतः सदिगंशैः दशभिरंशैरुपलक्षितोऽस्ति । कुजो वृषस्थः सन् भूपलवैः षोडशांशैरुपलक्षितोऽस्ति । चकाराच्छनिरपि वृषस्थः सन् भूपलवैः १६ उपलक्षितोऽस्तीति ज्ञातव्यम् । भौमो द्वयोर्लग्नाधीशकार्याधीशयोरित्थ-शाले परस्परमुथशिलयोगे सति भां तेजो हरन् राज्यं हरति । पुनर्मणऊ योगोऽयम् ॥ २१ ॥

उदाहरण--

यदि कोई पूछे कि मुझे राजम मिलेगा या नहीं ? मान लो कि उस समय तुला लग्न है । तुला का स्वामी शुक्र पन्द्रह अंशों से उपलक्षित होकर कर्क अर्थात् दशम स्थान पर बैठा हुआ है और मङ्गल सोलह अंशों से उपलक्षित है और शनि भी सोलह अंशों से उपलक्षित है । भौम लग्नेश तथा कार्येश का इत्थशाल होकर मुथलिश योग पड़ रहा है तो वे दोनों लग्नेश तथा कार्येश का तेज हरण करते हैं । इससे कहना पड़ेगा कि प्रश्नकर्ता राज्य नहीं पायेगा ॥ २१ ॥

पुनर्मणऊयोगः

८ ६ ९ ७ ५ ४शु.१५ १० ३ १ ११ १० १२ चं.म.श १०

अथाऽष्टमषोडशभेदभिन्नं कम्बूलयोगं वक्तुकामः सामान्यतः कम्बूललक्षणमाह--

**लग्नकार्येशयोरित्थ-शालेऽत्रेन्द्विलथ-शालतः ।**
**कम्बूलं श्रेष्ठमध्यादिभेदैर्नानाविधं स्मृतम् ॥२२॥**

लग्नकार्येशयोरित्थेति । अत्र लग्नाधीशकार्याधीशयोरित्थशाले परस्परमुथशिलयोगे सति अनयोर्मध्ये केनचिदेकेन साकमिन्दुरित्थशालतः इन्दुश्चन्द्रः इत्थशालतः मुथशिलं चेत्करोति तदा कम्बूलं कम्बूलनामा योगः स्यात् । लग्नेशकार्येशयोर्मध्ये केनचिदेकेन सह चन्द्रमुथशिले कम्बूलं भवतीत्युक्तं ताजिकभूषणे । यथा-"निशाकरो योगकरग्रहाभ्यामेकेन चेन्मुत्थशिलं करोति । कम्बूलयोगः कथितस्तदानीं पूर्णो हि मध्योऽधमकस्त्रिधाऽसौ" ।। सममध्यमयोर्मध्यमत्वेन गणना त्रिधा इत्युक्तम् । अन्यच्च । द्वयोर्मुथशिले विधुः केनचित्स्यात्तयोर्मुथशिलः स कम्बूलयोग इति । तत्कम्बूलं सामान्यतस्त्रिविधं श्रेष्ठमध्यादि । श्रेष्ठम । मध्यमम् आदिशब्देनाधमम् । एतभेंदैर्नानाविधं स्मृतम् । लग्नेशकार्येशचन्द्राणां चतुर्विधाधिकारभेदेन षोडशप्रकारकमित्यर्थः तद्यथा उत्तमोत्तमम् १ उत्तममध्यमम् २ उत्तमम् ३ उत्तमाधमम् ४ मध्यमोत्तमम् ५ मध्यममध्यमम् ६ मध्यमम् ७ मध्यमाधमम् ८ उत्तमम् ९ मध्यमम् १० मध्यममध्यमम ११ अधमम् १२ अधमोत्तमम् १३ अधममध्यमम् १४ अधमम् १५ अधमाधमम् १६ एतेषां प्राकट्यर्थं चक्रं लिख्यते ।। तत्र स्वगृहे स्वोच्चाधिकारश्चोत्तमः स्वहद्दास्वद्रेक्काणस्वनवांशाधिकारो मध्यमः । स्वशत्रुस्वनीचाधिकारोऽधमः एतत्स्थानत्रितयराहित्यं समाधिकारः । उक्तं च मनुष्यजातके

"कम्बूलमीषद्द्वितयेत्थशाले चन्द्रोऽपि चेन्मुत्थशिलं विधत्ते ।
मिथःस्वगेहोच्चगतौ प्रधानं मध्यं त्रिकाद्ये त्वधमं परर्क्षे ।।"

समरसिंहेऽप्युक्तमस्ति ।। २२ ।।

**कम्बूल योग का लक्षण बताते हुए कहते हैं—यदि लग्नेश तथा कार्येश इन दोनों का परस्पर इत्थशाल योग हो और इनमें से किसी एक के साथ चन्द्रमा भी इत्थशाल योग करे तो उत्तम, मध्यम आदि भेदों से अनेक प्रकार का कम्बूल योग होता है। यह कम्बूल योग लग्नेश, कार्येश और चन्द्रमा के चतुर्विध अधिकार भेद से सोलह प्रकार का होता है। जैसे—१. उत्तमोत्तम, २. उत्तममध्यम, ३. उत्तम, ४. उत्तमाधम, ५. मध्यमोत्तम, ६. मध्यलमध्यम, ७. मध्यम, ८. मध्यमाधम, ९. उत्तम, १०. मध्यम, ११. मध्यममध्यम, १२. अधम, १३. अधमोत्तम, १४. अधममध्यम, १५. अधम, १६. अधमाधम। अपने घर और अपने उच्च में लग्नेश तथा कार्येश के रहने पर उत्तम, अपनी हद्दा और अपने नवांश अधिकार में मध्यम और अपने शत्रु तथा नीच स्थान में लग्नेश और कार्येश के रहने पर अधम कम्बूल होता है ।। २२ ।।**

स्पष्टार्थ चक्र--

| | | लग्नेशकार्येशयोरधिकारः | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| | | उत्तमाधि० | मध्यमाधि० | अधमाधि० | शून्याधिकार |
| चन्द्रस्याधिकारः | उत्तमाधि० | उत्तमोत्तम १ | उत्तममध्यम २ | उत्तमाधम ३ | उत्तम ४ |
| | मध्यमाधि० | मध्यमोत्तम ५ | मध्यमध्य ६ | मध्याधम ७ | मध्यम ८ |
| | अधमाधि० | अधमोत्तम ९ | अधममध्य १० | अधमाधम ११ | अधम १२ |
| | शून्याधि० | उत्तम १३ | मध्यम १४ | अधम १५ | सम १६ |

उत्तमोत्तमादिभिः संज्ञाभिस्तानेव भेदानाह--

**यदीन्दुः स्वगृहोच्चस्थस्तादृशौ लग्नकार्यपौ ।**
**इत्थशाला कम्बूलं तदुत्तमोत्तममुच्यते ॥ २३ ॥**

**स्वीयहद्दाद्रेक्काणाङ्कभागस्थनेत्थशालतः ।**
**मध्यमोत्तमकम्बूलं हीनाधिकृतिनोत्तमम् ॥ २४ ॥**

तत्रादौ उत्तमोत्तमकम्बूललक्षणमाह । यदीन्दुरिति । यदि इन्दुश्चन्द्रः स्वगृहोच्चस्थः स्वगृहे स्वोच्चे वा भवति तादृशौ लग्नकार्यपौ तादृशेन स्वगृहस्वोच्चस्थितेन वा लग्नाधीशेन तथा स्वगृहस्थेनोच्चस्थितेन वा कार्याधीशेन परस्परकृतमुथशिलेन सह इत्थशाली मुथशिलं करोति। तथा तत्कम्बूलमुत्तमोत्तममुच्यते त्रयाणामुत्तमाधिकारप्राप्तत्वात् । अयं प्रथमो भेदः । अत्र षोडशकम्बूलयोगेषु लग्नेशकार्येशयोरेकाधिकारत्वं परस्परं च मुथशिलं च नियतम् । चन्द्रमुथशिलं तु लग्नेशकार्येशयोर्मध्ये केनचिदेकेन सहापेक्षितम् ॥ २३ ॥

अथोत्तममध्यमकेवलोत्तमयोः कम्बूलयोर्लणक्षमाह--स्वीयेति । अथ स्वीयहद्दाद्रेक्काणाङ्कभागस्थेन स्वहद्दायां स्वद्रेक्काणे वा स्वनवांशे वा लग्नाधीशेन कार्याधीशेन च परस्परं कृतमुथशिलेन च स्वगृहस्वोच्च-राशिगतो वा चन्द्रश्चेन्मुथशिलं करोति तदोत्तममध्यमं कम्बूलं स्यात् । कुतः चन्द्रस्योत्तमाधिकारप्राप्तत्वात् । [illegible]योर्मध्यमाधिकारप्राप्तत्वात् ।

ग्रन्थकर्ता तु मध्यमोत्तममित्युक्तम् कुतः छन्दोभङ्गभयात् । अत्रोदाहरणम् । समं भाग्यं भविष्यति नवेति प्रश्ने तुलालग्नं तस्य स्वामी भृगुदशमे स्वहद्दायां दशांशः १० भाग्यभवनाधीशो बुधः सप्तमे स्वहद्दायां चतुर्दशांशः १४ अनयोः परस्परमुथशिलम् । चन्द्रः कर्के स्वगृहे अष्टादशांशस्ताभ्यां मुथशिलीत्युत्तममध्यममेतत्कम्बूलमत्यल्पायाससाध्यं भाग्यं फलिष्यति । एवं स्वद्रेष्काणस्वनवांशस्थाभ्यामुदाहरणानि एषूह्यानि । एवं हीनाधिकृतिना हीनाः गताः उत्तममध्यमाधिकाराः यस्य तादृशेन लग्नाधीशेन कार्याधीशेन परस्परमुथशिलेन स्वगृहस्थः स्वोच्चस्थो वा शशी चेन्मुथशिलं करोति तदोत्तममेव कम्बूलं भवति । कुतः केवलं चन्द्रस्योत्तमाधिकारप्राप्तत्वात् । इतरयोः समाधिकारप्राप्तत्वात् । उदाहरणम् । राज्याप्तिप्रश्ने लग्नं मिथुनं तस्य स्वामी बुधः समस्य गृहे तिष्ठति । राज्यभवनाधीशो गुरुः समस्य गृहे कन्यायामस्ति चन्द्रस्तच्चेत् वृषे । एवं त्रयाणां परस्परमुथशिलयोगे सत्युत्तमकम्बूलं जातं तेन राज्यप्राप्तिरुत्तमा वक्तव्या ॥ २४ ॥

अत्र उत्तमोत्तम कम्बूल का लक्षण बताते हुए कहते हैं--यदि चन्द्रमा अपनी राशि तथा अपने से उच्च स्थान में स्थित हो और लग्न स्वामी तथा कार्यस्वामी दोनों अपने घर तथा अपने उच्च स्थान में स्थित होकर परस्पर इत्थशाल करें और चन्द्रमा इन्हीं में से किसी के साथ इत्थशाल करे तो वह उत्तमोत्तम कबूल योग कहाता है । क्योंकि तीनों को उत्तम अधिकार प्राप्त है । उपर्युक्त सोलह अधिकारियों में से यह प्रथम भेद है ।।२३।।

अपने हद्दा, अपने द्रेष्काण तथा अपने नवांश में लग्नेश तथा कार्येश हों और वे दोनों परस्पर इत्थशाल करते हों और यदि चन्द्रमा अपने घर तथा अपने उच्च स्थान में स्थित होकर कार्येश के साथ इत्थशाल योग करे तो उत्तम मध्यम कम्बूल होता है । क्योंकि यहाँ चन्द्रमा को उत्तम अधिकार प्राप्त है और लग्नेश तथा कार्येश को मध्यम अधिकार प्राप्त है ।।२४।।

उदाहरण—जैसे किसी ने पूछा कि मेरा भाग्योदय होगा या नहीं ? मान लो कि उस समय तुला लग्न है । उसका स्वामी शुक्र दश अंशों से युक्त होकर दसवें स्थान और अपनी हद्दा में स्थित है । भाग्यभाव का स्वामी बुध १४ अंशों से युक्त होकर सप्तम स्थान तथा अपनी हद्दा में स्थित है । इन दोनों का परस्पर मुथशिल योग है । यहाँ चन्द्रमा १८ अंशों से युक्त होकर अपने घर अर्थात् कर्कराशि में स्थित होकर कार्येश के साथ इत्थशाल करता है, इसलिए यह उत्तम-मध्यम नाम का कम्बूल योग हुआ । इसलिये कहना चाहिये कि पहले भाग्य

की अधिक वृद्धि होगी और इसके बाद मध्यम। कम्बूल योग का यह दूसरा भेद हुआ।

यदि लग्नेश तथा कार्येश उत्तम, मध्यम और अधम अधिकार से हीन हों और उनके साथ मुथशिल योग करता हुआ चन्द्रमा अपने घर या उच्च स्थान में बैठा हुआ इत्थशाल योग करे तो उत्तम कम्बूल योग होता है। क्योंकि यहाँ केवल चन्द्रमा को उत्तम अधिकार प्राप्त है और लग्नेश तथा कार्येश का अधिकार समान है।

उदाहरण—जैसे किसी ने प्रश्न किया कि मुझे राज्य प्राप्त होगा या नहीं? उस समय मिथुन लग्न है। लग्न का स्वामी बुध सम घर में स्थित है और राज्य-भाव का स्वामी बृहस्पति अपने समगृह अर्थात् कन्या राशि में स्थित है। इस प्रकार तीनों ग्रहों का मुथशिल योग होते हुए उत्तम नाम का कम्बूल योग हुआ। इस योग में प्रश्नकर्ता को उत्तम राज्यप्राप्ति कहनी चाहिये। कम्बूल योग का यह तृतीय भेद हुआ॥ २३–२४॥

अथाऽन्यभेदकम्बूललक्षणमाह—

**उत्तमाधमता नीचरिपुगेहस्थितेन चेत्।**
**स्वद्रेष्काणांशगश्चन्द्रः स्वमोच्चस्थेत्थशालकृत्॥२५॥**
**मध्यमोत्तममेतच्च पूर्वस्मान्न विशिष्यते।**
**स्वहद्दादिपदस्थेन कम्बूलं मध्यमध्यमम्॥२६॥**

उत्तमेति। स्वनीचराशिगतेन स्वशत्रुराशिगतेन वा लग्नाधीशेन कार्याधीशेन च परस्परं मुथशिलयोगे सति स्वगृहगतः स्वोच्चराशिगतो वा चन्द्रः तयोरन्यतरेण चेत् मुथशिलं करोति तदोत्तमाधमता उत्तमाधमाख्यं कम्बूलं स्यात्। कुतः चन्द्रस्योत्तमाधिकारप्राप्तत्वात्। इतरयोरधमाधिकारप्राप्तत्वात्।

अत्रोदाहरणम्। स्त्रीप्राप्तिप्रश्ने तुलालग्ने यत्स्वामी शुक्रः कन्यायां दशांशः १० नीचे स्त्रीभवनाधीशो भौमः कर्के नीचे पञ्चदशांशश्चन्द्रोऽपि कर्के स्वगृहे द्वादशांशः एषां परस्परं मुथशिलयोगः उत्तमाधमकम्बूलाख्यो जातोऽतः स्त्रीप्राप्तिरीषदायाससाध्या। अथ मध्यमोत्तमकम्बूललक्षण-माह—स्वद्रेष्काणेति। स्वद्रेष्काणे स्वनवांशके वा स्थितः सन् स्वभोच्चस्थेन स्वगृहगतेन स्वोच्चराशिगतेन वा लग्नाधीशेन कार्याधीशेन च परस्परं कृतमुथशिलेन इत्थशालकृत् मुथशिलं चेत्करोति तदैतत्

कम्बूलं मध्यमोत्तमाख्यं स्यात् । कुतः चन्द्रस्य मध्यमाधिकारप्राप्तत्वात् । इतरयोरुत्तमाधिकारप्राप्तत्वात् एतन्मध्यमोत्तमं कम्बूलं पूर्वस्मात् पूर्वोक्तात् उत्तममध्यमकम्बूलान्न विशिष्यते न विशिष्टं फलदमित्यर्थः । अत्रोदाहरणम् । स्त्रीप्राप्तिप्रश्ने तुलालग्नं तस्य स्वामी शुक्रलग्ने स्वगृहे चतुर्विंशत्यंश २४ सप्तमभावो मेषः तत्स्वामी भौमः मेषे स्वगृहे अष्टाविंशत्यंशः २८ चन्द्रस्तु वृषकर्कौ विहाय मकरस्थे नवमांशे द्वाविंशत्यंशः २२ तत्रैषां मुथशिलं परस्परमभूदिति मध्यमोत्तमाख्यं कम्बूलम् । अत्र स्त्रीप्राप्तिरुत्तमा । अथ श्लोकार्द्धेन मध्यमाधमकम्बूललक्षणमाह— स्वहद्दादिपदस्थेनेति । स्वहद्दायां स्वद्रेक्काणे वा स्वनवांशे वा स्थितेन लग्नाधीशेन कार्याधीशेन च परस्परं कृतमुथशिलेन स्वद्रेक्काणे स्वनवांशे वा स्थितश्चन्द्रो मुथशिलं चेत्करोति तदा मध्यमध्यमं कम्बूलं स्यात् । कुतः सर्वेषां मध्यमाधिकारप्राप्तत्वात् । अत्रोदाहरणम् । सन्ततिप्रश्ने मिथुनलग्नः तस्य स्वामी बुधस्तुलायां स्वहद्दायामष्टमांशः ८ सुतभवनाधीशः शुक्रो मिथुने स्वहद्दायामष्टमांशः ८ चन्द्रस्तु कर्के प्रथमे द्रेक्काणे स्वीय-नवांशे चास्ति अत्र त्रयाणामपि परस्परं मुथशिलयोगाच्च मध्यमध्यमाख्यं कम्बूलं तेन सन्ततिप्राप्तिर्मध्यममध्यमा भवति । प्रयत्नेन साध्येत्यर्थः ॥ २५-२६ ॥

अब उत्तमाधम कबूल योग का लक्षण बताते हुए कहते हैं—यदि लग्नेश तथा कार्येश ये दोनों अपने नीच अथवा शत्रु की राशि में रहते हुए परस्पर मुथशिल योग करें और चन्द्रमा अपने घर तथा अपने उच्च घर में प्राप्त होकर लग्नेश तथा कार्येश इनमें से किसी के साथ इत्थशाल करे तो यह उत्तमाधम कम्बूल कहाता है । क्योंकि यहाँ चन्द्रमा को उत्तम और लग्नेश तथा कार्येश को अधम अधिकार प्राप्त है ।

उदाहरण—जैसे किसी ने प्रश्न किया कि मुझे स्त्री प्राप्त होगी या नहीं ? उस समय तुला लग्न है और उसका स्वामी १० अंशों से युक्त होकर कन्याराशि में स्थित है और स्त्रीभाव का स्वामी १५ अंशों से युक्त होकर अपने से नीच कर्क राशि में स्थित है और चन्द्रमा १२ अंशों से युक्त होकर अपनी कर्कराशि में विराजमान है । इनका परस्पर इत्थशाल योग है । अतएव यह उत्तमाधम नामक योग कहाता है । इसमें कुछ कठिनाई से स्त्री प्राप्ति की बात कहे, यह कम्बूल योग का चौथा भेद है ।

अब मध्यमोत्तम कम्बूल का लक्षण बताते हुए कहते हैं—यदि चन्द्रमा अपने द्रेष्काण या नवांश में स्थित होकर अपने से उच्च, अपने घर या अपने से उच्च

राशि में विद्यमान और मुथशिल योग को प्राप्त लग्नेश या कार्येश के साथ इत्थशाल योग करता हो तो उसे मध्यमोत्तम नामक कम्बूल योग कहते हैं। क्योंकि इसमें चन्द्रमा को मध्यम अधिकार प्राप्त है और लग्नेश तथा कार्येश उत्तमाधिकार को प्राप्त है। यह मध्यमोत्तम कम्बूल पूर्वोक्त उत्तम मध्यम कम्बूल की अपेक्षा कोई विशेषता नहीं रखता।

उदाहरण—जैसे किसी ने प्रश्न किया कि मुझे स्त्री-प्राप्ति होगी या नहीं ? उस समय तुला लग्न है। उसका स्वामी शुक्र २४ अंशों से युक्त होकर अपने घर में बैठा है। उससे सप्तम भाव मेष का स्वामी भौम २८ अशों से युक्त होकर अपने घर अर्थात् मेष राशि में बैठा है और चन्द्रमा वृष तथा कर्कराशि को त्याग और २२ अंशों से युक्त होकर मकर के नवांश में विद्यमान है और इनमें परस्पर मुथशिल योग है। अतएव यह मध्यमोत्तम नामक कम्बूल योग कहाता है, इस योग में प्रश्नकर्ता को उत्तम स्त्री प्राप्त होगी।

अब मध्यमध्यम कम्बूल का लक्षण बताते हुए कहते हैं--अपनी हद्दा, अपने द्रेष्काण अथवा अपने नवांश में स्थित लग्नेश तथा कार्येश परस्पर मुथशिल योग करते हों और चन्द्रमा अपने द्रेष्काण तथा अपने नवांश में स्थित होकर मुथशिल योग कराता हो तो उसे मध्यमध्यम कम्बूल कहते हैं। क्योंकि इसमें सबको मध्यम अधिकार प्राप्त है।

उदाहरण—जैसे किसी ने पूछा कि मुझे कोई सन्तति होगी या नहीं ? उस समय मिथुन लग्न है। मिथुन लग्न का स्वामी बुध ८ अंशों से युक्त होकर अपनी हद्दा अर्थात् तुला राशि में बैठा हुआ है। सुतभवन का स्वामी शुक्र ८ अंशों से युक्त होकर मिथुन राशि में बैठा है। चन्द्रमा कर्क राशि, प्रथम द्रेष्काण तथा अपने नवांश में बैठा है। इन तीनों का परस्पर मुथशिल योग है। अतएव यह मध्यमध्यम कम्बूल योग है। इस योग में प्रश्न करने वाले से प्रयत्न करने पर सन्तति प्राप्त होने की बात कहनी चाहिए ॥ २५–२६ ॥

अथाऽन्यभेदमाह—

**मध्यमं च कम्बूलं स्याद्धीनाधिकृतिखेटजम्।**
**मध्यमाधमकम्बूलं नीचारिभगखेटजम् ॥२७॥**

मध्यमिति। हीना रहिता अधिकृतयोऽधिकारा येषां ते हीनाधिकृतयस्ते च ते खेटाश्च तेभ्यो जातं मुथशिलम्। एतदुक्तं भवति। स्वोत्तममध्यमाधिकाररहितेन अर्थात्समाधिकारप्राप्तेन

लग्नाधीशेन कार्याधीशेन च कृतपरस्परमुथशिलेन स्वमध्यमाधिकारस्थः शशी चेत् मुथशिलं करोति तदा मध्यमकम्बूलं स्यात्। कुतः चन्द्रस्य मध्यमाधिकारप्राप्तत्वात्। इतरयोः समाधिकारप्राप्तत्वात्। अत्रोदाहरणम्। सन्ततिप्रश्ने वृषलग्नं तत्पतिः शुक्रः। समस्य हद्दायां चतुरंशः सन् मकरेऽस्ति। पञ्चमभवनाधीशो बुधः समस्य हद्दायां पञ्चांशः सन् तुलायामस्ति। चन्द्रस्तु स्वे द्रेक्काणे कर्के त्र्यंशोऽस्ति। परस्परमेतन्मुथशिले कृते मध्यमकम्बूलं जातं तेन सन्ततिप्राप्तिरायाससाध्येत्यर्थः। अथ श्लोकार्धेन मध्यमाध्यम कम्बूललक्षणमाह मध्यमाधमेति। लग्नाधीशेन कार्याधीशेन च स्वनीचक्षेत्रे स्वशत्रुक्षेत्रे वा स्थितेन कृतपरस्परमुथशिलेन स्वद्रेक्काणे स्वनवांशे वा स्थितश्चन्द्रो मुथशिलं चेत्करोति तदा मध्यमाधमाख्यं कम्बूलं स्यात्। कुतः चन्द्रस्य मध्यमाधिकारप्राप्तत्वात्। इतरयोरधमाधिकारप्राप्तत्वात्। अत्रोदाहरणम्। भाग्यप्राप्तिप्रश्ने मेषलग्नं तस्य स्वामी भौमः कर्के नीचेऽस्ति नवमभवनस्वामी गुरुर्मकरे नीचे चन्द्रः कर्के स्वद्रेष्काणे एषां परस्परमुथशिलयोगसत्वान्मध्यमाधमं कम्बूलं जातं भाग्यप्राप्तिरायससाध्या भवति ॥ २७ ॥

अब मध्यम कम्बूल का लक्षण बताते हुए कहते हैं--यदि लग्नेश अपना उत्तम तथा मध्यम अधिकार त्याग कर सम अधिकार को प्राप्त हो और लग्नाधीश तथा कार्येश में परस्पर इत्थशाल योग हो एवं चन्द्रमा मध्यम अधिकार को प्राप्त होकर उन दोनों के साथ इत्थशाल करता हो तो उसे मध्यम कम्बूल कहेंगे। क्योंकि इसमें चन्द्रमा को मध्यम अधिकार प्राप्त है और लग्नेश तथा कार्येश समान अधिकारी हैं।

उदाहरण--जैसे किसी ने पूछा कि मुझे सन्तति प्राप्त होगी या नहीं ? उस समय वृष लग्न है। वृष का स्वामी शुक्र ४ अंशों से युक्त होकर अपनी हद्दा और मकर राशि में विराजमान है। पंचम भाव का स्वामी बुध ५ अंशों से युक्त होकर अपने समान हद्दा अर्थात् तुला राशि में विराजमान है। चन्द्रमा ३ अंशों से युक्त होकर अपने द्रेष्काण अर्थात् कर्क राशि में बैठा हुआ है। इनमें परस्पर मुथशिल योग है। इसलिए यहाँ मध्यम कम्बूल योग है। इससे कहा जायेगा कि कठिनाई से सन्तान की प्राप्ति होगी ॥ २७ ॥

अथान्यभेदमाह--

**इन्दुः पदोनः स्वर्क्षोच्चस्थितेनाप्युत्तमं तु तत्।**
**स्वहद्दादिगतेनापि पूर्ववन्मध्यमुच्यते ॥२८॥**

इन्दुरिति। इन्दुश्चन्द्रः। पदोन अधिकाररहितः। स्वगृहस्वोच्च-स्वद्रेक्काणस्वनवांशस्वनीचस्वशत्रुक्षेत्ररूपाधिकाररहितः। किन्तु समगृहादिगतः स्वर्क्षोच्चस्थितेन स्वराशिगतेन स्वोच्चराशिगतेन वा लग्नाधीशेन कार्याधीशेन च परस्परमुथशिलेन चेन्मुथशिलवान् भवति तदोत्तममेव कम्बूलं स्यात्। कुतः चन्द्रस्याधिकारशून्यत्वात्। इतरयोरुत्तमाधिकारप्राप्तत्वात्।

अत्रोदाहरणम्। धनलाभप्रश्ने तुलालग्नं लग्नाधीशः शुक्रः लग्ने स्वगृहे। धनाधीशो भौमो मकरे उच्चे। चन्द्रः समद्रेक्काणे मिथुनेऽस्ति एषां परस्परमुथशिलयोगसत्वात् कम्बूलं समोत्तमं जातमिति भाग्यप्राप्तिरुत्तमा। अथापरं मध्यकम्बूललक्षणं श्लोकार्धेनाह--स्वहद्दादीति। स्वहद्दायां स्वद्रेक्काणे वा स्वांशे वा स्थितेन लग्नाधीशेन कार्याधीशेन च कृतपरस्पर-मुथशिलेन समाधिकारश्चन्द्रश्चेन्मुथशिली तदा कम्बूलं मध्यमं स्यात्। कुतश्चन्द्रस्याधिकारराहित्यादितरयोः मध्यमाधिकारप्राप्तवात्। एतत्-पूर्वोक्तमध्यमकम्बूलतुल्यफलदम्। उदाहरणम्। धनलाभप्रश्ने तुलालग्नं तस्य स्वामी शुक्रः सिंहे स्वहद्दायां दशांशः १० धनभावाधीशो भौमः वपुषि स्वहद्दायां दशांशः १० चन्द्रस्तु मध्यमद्रेक्काणे मिथुने दशांशः तत्रैषा परस्परं मुथशिलयोगोऽस्ति तस्मान्मध्यममेतत्कम्बूलं भवति। तेन धनलाभो मध्यमो भवति ॥ २८ ॥

अब उत्तम कम्बूल का लक्षण बताते हुए कहते हैं--यदि चन्द्रमा अपने घर, अपने से उच्च, अपने द्रेष्काण, अपने नवांश, अपने से नीच, अपने शत्रु तथा अपने क्षेत्ररूपी अधिकार से हीन होकर सम आदि गृहों में बैठा हो और अपनी राशि या अपने से उच्च घर में बैठे हुए लग्नेश तथा कार्येश परस्पर मुथशिल योग करते हों तो उत्तम कम्बूल योग होता है। क्योंकि इसमें चन्द्रमा को कोई अधिकार प्राप्त नहीं है और लग्नेश तथा कार्येश को उत्तम अधिकार प्राप्त है।

उदाहरण--जैसे किसी ने धन सम्बन्धी प्रश्न किया। उस समय तुला लग्न है। लग्न का स्वामी शुक्र अपने घर में बैठा हुआ है। धनभाव का अधिपति अपने से उच्च मकर राशि में विराजमान है। चन्द्रमा के समान द्रेष्काण अर्थात् मिथुन राशि में बैठा है। इनमें परस्पर मुथशिल योग है। अतएव इसे उत्तम कम्बूल योग कहेंगे। इस समय प्रश्न करने वाले से कहना चाहिए कि धन प्राप्ति अवश्य होगी। अब मध्यम कम्बूल का लक्षण बताते हुए कहते हैं—यदि लग्नाधीश तथा कार्याधीश अपनी हद्दा, अपने द्रेष्काण तथा अपने नवांश में बैठकर परस्पर मुथशिल

योग करता हो, अथवा चन्द्रमा ही मुथशिल योग हो तो मध्यम कम्बूल होता है। क्योंकि यहाँ चन्द्रमा अधिकार रहित है। इस कारण लग्नेश और कार्येश मध्यमाधिकारी हो गये हैं। यह भी पूर्वोक्त मध्यम कम्बूल के समान ही फलदायक है।

उदाहरण—

जैसे किसी ने धनलाभ विषयक प्रश्न किया तो उस समय तुला लग्न है। तुला का स्वामी शुक्र १० अंशों से सिंह राशि एवं अपनी हद्दा में विद्यमान है। धन लाभ का अधिपति मंगल २२ अंशों से उपलक्षित होकर धनराशि एवं अपनी हद्दा में बैठा हुआ है। चन्द्रमा १० अंशों से उपलक्षित होकर मिथुन राशि एवं अपने मध्यम द्रेष्काण में बैठा है। यहाँ लग्नाधीश कार्याधीश, तथा चन्द्रमा का परस्पर इत्थशाल है। इसीलिए यह मध्यम कम्बूल कहा जायेगा। इससे कहा जायेगा कि प्रश्नकर्ता को मध्यम धनलाभ होगा ॥ २८ ॥

पुनः प्रकारान्तरेण मध्यमाधमयोः कम्बूलयोर्लक्षणमाह—

**पदोनेनापि मध्यं स्यादिति युक्तं प्रतीयते।**
**नीचारिस्थेनेत्थशालेऽधमकम्बूलमुच्यते ॥२९॥**

श्लोकार्द्धेन पदोनेनेति। पदोनेन उत्तममध्यमाधिकाररहितेन लग्नाधीशेन कार्याधीशेन च कृतपरस्परमुथशिलेन समाधिकारश्चन्द्रश्चेन्मुथशिली तदा मध्यमकम्बूलं स्यादित्यस्माभिर्युक्तं युक्तिसहं प्रतीयते। कुतः सर्वेषां समाधिकारप्राप्तत्वात्। उदाहरणम्। धनलाभप्रश्ने लग्नं मेषः तत्स्वामी भौमः सिंहे दशांशः १० धनेशः शुक्रः कुम्भे दशांशः १० चन्द्रस्तुलायां दशांशः १० एषां परस्परमुथशिलयोगे जाते सति मध्यमकम्बूलम्। तेन लब्धिर्मध्यमा। नोत्कृष्टा नापकृष्टा चेत्यर्थः। अथाधमकम्बूलं श्लोकार्द्धेनाह-नीचारिस्थेनेत्थशाले इति। स्वनीचराशिगतेन स्वशत्रुराशिगतेन वा लग्नाधीशेन कार्याधीशेन च कृतपरस्परमुथशिलेन समाधिकारस्थितश्चन्द्रश्चेन्मुथशिलं करोति। तदाधमाख्यं कम्बूलं स्यात्। कुतश्चन्द्रस्य समाधिकारप्राप्तत्वात्। इतरयोरधमाधिकारप्राप्तत्वात्। उदाहरणम्। पुत्रप्रश्ने मिथुनलग्नं तस्य स्वामी बुधः मीने नीचे। पुत्रभावाधीशः शुक्रः कन्यायां नीचे। चन्द्रस्त्वधिकाररहितः। अत्र त्रयाणां परस्परमुथशिलयोगादधमं कम्बूलं स्यात्। तेन पुत्राप्तिचिन्ता अधमाऽधमफला। ईषत्कष्टसाध्येति यावत् ॥ २९ ॥

अब प्रकारान्तरसे मध्यम कम्बूल का लक्षण बताते हुए कहते हैं—उत्तम-अधिकार से हीन किन्तु परस्पर इत्थशाल करते हुए लग्नाधीश तथा कार्याधीश के साथ समानाधिकारी चन्द्रमा भी मुथशिल योग करता हो तो भी मध्यम कम्बूल होता है।

उदाहरण---

जैसे--किसी ने प्रश्न किया कि मुझे धन प्राप्त होगा या नहीं ? उस समय मेष लग्न का स्वामी मंगल १० अंशों से उपलक्षित होकर सिंह राशि में और कार्येश शुक्र भी १० अंशों से उपलक्षित होकर कुम्भ राशि में एवं चन्द्रमा १० अंशों से उपलक्षित होकर तुलाराशि में बैठा हुआ है। इनका परस्पर मुथशिल योग है। इस वास्ते इसे मध्यम कम्बूल कहेंगे। प्रश्नकर्ता से कहा जा सकता है कि तुम्हें साधारण तौर पर धन लाभ होगा।

अब अधम कम्बूल का लक्षण बताते हुए कहते हैं—अपनी या अपने शत्रु की राशि में विद्यमान लग्नाधीश तथा कार्याधीश में परस्पर मुथशिल होता हो और समानाधिकारी चन्द्रमा भी मुथशिली हो तो अधम कम्बूल होता है। क्योंकि यहाँ चन्द्रमा समानाधिकारी और लग्नेश तथा कार्येश अधमाधिकारी हैं।

उदाहरण -

जैसे--किसी ने पूछा कि मुझे कोई सन्तान होगी या नहीं ? इस समय मिथुन लग्न है और उसका स्वामी बुध मीन अर्थात् नीच राशि में बैठा है। पुत्रभाव का अधिपति शुक्र कन्या यानी नीच राशि में है। यहाँ चन्द्रमा का कोई अधिकार ही नहीं है। इन तीनों का परस्पर मुथशिल योग होने के कारण अधम कम्बूल योग है। इसलिए कहना पड़ेगा कि पुत्रप्राप्ति कुछ कठिनाई से होगी ॥ २९ ॥

अथाऽधमोत्तमकम्बूललक्षणमाह--

**नीचशत्रुभगश्चन्द्रः स्वाभोच्चस्थेत्थशालकृत् ।**
**अधमोत्तमकम्बूलं पूर्वतुल्यफलप्रदम् ॥३०॥**

नीचशत्रिवति। यदि चन्द्रो नीचराशिगतः शत्रुराशिगतो वा। स्वगृहगतेन स्वोच्चगतेन वा लग्नाधीशेन कार्याधीशेन च परस्परं कृतमुथशिलेन चेन्मुथशिली भवति तदा अधमोत्तमकम्बूलं स्यात्। कुतः चन्द्रस्याऽधमाधिकारप्राप्तत्वात्। इतरयोरुत्तमाधिकारप्राप्तत्वात्। एतत्पूर्वमुक्तस्य कम्बूलयोगस्य तुल्यं फलं प्रददाति। उदाहरणम्। सुख-प्राप्तिप्रश्ने लग्नं सिंहः तत्स्वामी सूर्यः मेषे उच्चे। सुखभवनाधीशो भौमः मकरे उच्चे। चन्द्रो नीचे वृश्चिके। एवं त्रयाणां परस्परम्

मुथशिले जाते सति अधमोत्तमसंज्ञकं कम्बूलमभूदिति। सुखप्राप्ति-रीषदायाससाध्या भवति ॥ ३० ॥

अब अधमोत्तम कम्बूल का लक्षण बताते हुए कहते हैं--यदि चन्द्रमा नीच या शत्रु राशि में जा बैठा हो और लग्नाधीश तथा कार्येश परस्पर मुथशिल करते हुए अपने या अपने से उच्च स्थान में बैठे हों तो अधमोत्तम कम्बूल होता है। क्योंकि यहाँ चन्द्रमा का अधिकार अधम है और लग्नेश तथा कार्येश उत्तमाधिकारी है। पूर्वोक्त उत्तमाधम कम्बूल के समान ही इनका भी फल होता है।

उदाहरण—

जैसे किसी ने प्रश्न किया कि मुझे सुख प्राप्त होगा या नहीं ? उस समय सिंह लग्न है। उसका स्वामी सूर्य मेष अर्थात् उच्च स्थान में है। सुख भाव का स्वामी मंगल मकर अर्थात् उच्च राशि में बैठा हुआ है। चन्द्रमा नीच अर्थात् वृश्चिक राशि में विराजमान है। इन तीनों का परस्पर मुथशिल होने पर अधमोत्तम कम्बूल हुआ, इसलिये कहा जायेगा कि कुछ परिश्रम करने पर सुख की प्राप्ति होगी ॥ ३० ॥

अथाधममध्यमकम्बूललक्षणमाह--

**चन्द्रो नीचारिगेहस्थः स्वहद्दादिगतेन चेत्।**
**तत्रेत्थशाली कम्बूलमुच्यतेऽधममध्यमम् ॥३१॥**

चन्द्र इति। यदि चन्द्रो नीचगृहगतः शत्रुगृहगतो वा स्वहद्दाया-मादिशब्देन स्वद्रेक्काणे वा स्वनवांशे वा लग्नाधीशेन कार्याधीशेन च परस्परं कृतमुथशिलेन चेदित्थशाली मुथशिली भवति। तदाऽधम-मध्यमकम्बूलमुच्यते। कुतः चन्द्रस्याधमाधिकारत्वादितरयोर्मध्यमाधिकार-प्राप्तत्वात्। उदाहरणम्। पुत्रप्राप्तिप्रश्ने कन्यालग्नम् तत्स्वामी बुधः मकरे स्वहद्दायां त्र्यंशः। पुत्रभावाधीशः शनिस्तु मीने स्वहद्दायां पञ्चां-शोऽस्ति। चन्द्रस्तु नीचे वृश्चिके त्र्यंशः। एषां त्रयाणां परस्परं मुथशिलयोगे जाते सति अधममध्यमकम्बूलं जातम्। तेन सन्ततिप्राप्ति-रत्यायाससाध्या ज्ञेया ॥ ३१ ॥

अब अधममध्यम कम्बूल का लक्षण बताते हुए कहते हैं--यदि चन्द्रमा नीच राशि में अथवा शत्रु के घर में बैठा हो और लग्नेश तथा कार्येश अपनी हद्दा, अपने द्रेष्काण तथा अपने नवांश में बैठकर परस्पर मुथशिल योग करते हों तो अधम-मध्यम कम्बूल होगा। क्योंकि यहाँ चन्द्रमा का अधिकार अधम है और लग्नेश तथा कार्येश मध्यमाधिकारी हैं।

उदाहरण--

जैसे--किसी ने पूछा कि मेरे कोई सन्तान होगी या नहीं ? उस समय कन्या लग्न है और उसका स्वामी बुध ३ अंशों से उपलक्षित होकर अपनी हद्दा अर्थात् मकर राशि में विद्यमान है। पुत्रभाव का अधिपति शनि ५ अंशों से उपलक्षित होकर अपनी हद्दा अर्थात् मीन राशि में विद्यमान है और चन्द्रमा ३ अंशों से उपलक्षित होकर अपने से नीच अर्थात् वृश्चिक राशि में बैठा हुआ है। इन तीनों का परस्पर मुथशिल होने पर अधममध्यम कम्बूल हुआ। इसलिए कहा जायेगा कि बड़ी कठिनाई से सन्तति प्राप्त हो सकेगी ॥ ३१ ॥

अथान्यदधमकम्बूललक्षणमाह--

**इन्दुर्नीचारिगेहस्थः पदोनेनेत्थशालकृत्।**
**कम्बूलमधमं ज्ञेयं पूर्वतुल्यफलप्रदम् ॥ ३२ ॥**

इन्द्विति। यदीन्दुश्चन्द्रः स्वनीचराशिगतः स्वशत्रुराशिगतो वा पदोनेन उत्तममध्यमाधिकाररहितेन लग्नाधीशेन कार्याधीशेन च कृतपरस्परमुथशिलेन चेन्मुथशिली भवति। तदाऽधमाख्यं कम्बूलं ज्ञेयम्। कुतः चन्द्रस्याधमाधिकारप्राप्तत्वात् इतरयोः समाधिकारप्राप्तत्वात्। एतत्पूर्वमुक्तस्य कम्बूलयोगस्य तुल्यं फलं प्रददाति। उदाहरणम्। राज्याप्तिप्रश्ने वृषलग्नं तत्स्वामी शुक्रः षडंशः सिंहे। राज्याधीशः शनिवृषे दशांशः १० चन्द्रस्तु नीचे वृश्चिके त्र्यंशोऽस्ति। एषां मुथशिलयोगे जातेऽधमकम्बूलं तेन राज्यप्राप्तिः कष्टसाध्या ॥ ३२ ॥

अब दूसरे अधम कम्बूल का लक्षण बताते हुए कहते हैं--यदि उत्तम मध्यम अधिकार से हीन चन्द्रमा अपने से नीच अथवा अपने शत्रु की राशि में बैठकर लग्नेश और कार्येश के साथ परस्पर मुथशिल योग करता हो तो अधम कम्बूल होता है। क्योंकि यहाँ चन्द्रमा का अधिकार अधम है और लग्नेश तथा कार्येश समानाधिकारी हैं। यह पूर्वोक्त कम्बूल योग के समान ही फल प्रदान करता है।

उदाहरण--

जैसे--किसी ने राज्य-प्राप्ति सम्बन्धी प्रश्न किया। उस समय वृष लग्न है और उसका स्वामी शुक्र ६ अंशों से उपलक्षित होता हुआ सिंह राशि में हैं। राज्याधीश शनि १० अंशों से उपलक्षित होता हुआ वृषराशि में बैठा है और ३ अंशों से उपलक्षित चन्द्रमा अपने से नीच वृश्चिक राशि में विराजमान है। इन तीनों का परस्पर मुथशिल होने पर अधम कम्बूल हुआ। इससे कहना पड़ेगा कि प्रश्न करने वाले को राज्यप्राप्ति बड़ी कठिनाई से होगी ॥ ३२ ॥

अथाधमाधमकम्बूललक्षणमाह--

**नीचारिभस्थखेटेन नीचारिभगतः शशी ।**
**तदित्थशाली कम्बूलमधमाधममुच्यते ॥ ३३ ॥**

नीचारिभस्थेति । स्वनीचराशिगतेन स्वशत्रुराशिगतेन वा लग्नाधीशेन कार्याधीशेन च परस्परं कृतमुथशिलेन स्वनीचराशिगतः स्वशत्रुराशिगतो वा शशी चेन्मुथशिलं करोति तदा कम्बूलमधमाधम-मुच्यते । कुतः चन्द्रस्येतरयोश्चाधमाधिकारप्राप्तत्वात् । उदाहरणम् । पुत्रलाभप्रश्ने लग्नं धनुः तस्य स्वामी गुरुः मकरे नीचे । पुत्रभावाधीशो भौमः कर्के नीचे । चन्द्रोऽपि मीने वृश्चिके । अत्र त्रयाणां परस्परं मुथशिलयोगेऽधमाधमकम्बूलाख्ययोगस्तेन सन्ततिलाभो नास्त्येवेति वाच्यम् ॥ ३३ ॥

अब अधमाधम कम्बूल का लक्षण बताते हुए कहते हैं—यदि लग्नाधीश और कार्याधीश अपने नीच या शत्रु की राशि में बैठकर परस्पर मुथशिल योग करते हों और चन्द्रमा भी अपने नीच या अपने शत्रु की राशि में रहकर मुथशिल योग करता हो तो अधमाधम कम्बूल कहेंगे । क्योंकि इसमें चन्द्रमा लग्नेश तथा कार्येश अधमाधिकार को प्राप्त हैं ।

उदाहरण—जैसे किसी ने प्रश्न किया कि मुझे पुत्र लाभ होगा या नहीं ? उस समय धनलग्न है और उसका स्वामी बृहस्पति नीच अर्थात् मकर राशि में बैठा हुआ है । पुत्रभाव का स्वामी मंगल नीच यानी कर्कराशि मे है । चन्द्रमा भी मीन अथवा वृश्चिकराशि में बैठा है । यहाँ तीनों का परस्पर मुथशिल हो रहा है । इसलिए यह अधमाधम कम्बूल कहा जायेगा । जिसका फल यह होगा कि प्रश्नकर्ता को पुत्रलाभ नहीं होगा ॥ ३३ ॥

एवं षोडशकम्बूलभेदा उक्ताः । अथ प्रागुक्तानां कम्बूलभेदानां मध्ये उत्तमोत्तमकम्बूलयोगोदाहरणमाह--

**मेषे रविः कुजो वाऽपि वृषे कर्केऽथवा शशी ।**
**तत्रेत्थशाली कम्बूलमुत्तमोत्तमकार्यकृत् ॥ ३४ ॥**

मेषे इति । अत्रापत्यप्रश्ने मेषलग्नं तत्स्वामी भौमः मेषे स्वगृहे पञ्चमभावाधीशो रविर्मेषे स्वोच्चे । अनयोर्लग्नाधीशकार्याधीशयोः परस्परं मुथशिलयोगे सति चन्द्रस्य वृषः उच्चे कर्कं स्वगृहम् । अनयोर्मध्ये क्वचिद्विद्यमानश्चन्द्रश्चेन्मुथशिलं करोति तदा कम्बूलमुत्तमोत्तमकार्यकृत् वाञ्छितफलदमित्यर्थः ॥ ३४ ॥

इस प्रकार कम्बूल योग के १६ भेद बताये गये। अब पूर्वोक्त कम्बूल के भेदों से उत्तमोत्तम कम्बूल योग का उदाहरण बताते हुए कहते हैं—जैसे किसी ने पूछा कि मुझे सन्तान लाभ होगा या नहीं ? उस समय मेष लग्न है, उसका स्वामी भौम अपने घर अर्थात् मेषराशि में बैठा हुआ है। पंचम भाव का स्वामी सूर्य भी उच्च अर्थात् मेषराशि ही में बैठा हुआ है। यहाँ लग्नेश तथा कार्येश परस्पर मुथशिल योग करते हैं और चन्द्रमा उच्च यानी वृषराशि में या कर्क अर्थात् अपने घर में बैठा है। लग्नेश और कार्येश के मध्य में बैठा हुआ चन्द्रमा मुथशिल योग कर रहा है। इसलिए इसे उत्तमोत्तम कम्बूल योग कहेंगे। इसका फल यह होगा कि प्रश्नकर्ता की वांछासिद्धि अवश्य होगी ।। ३४ ।।

अथान्तिमकम्बूलयोगस्याधमाधमाख्यस्योदाहरणमाह--

**वृश्चिकस्थः शशी भौमः कर्के तत्रेत्थशालतः।**
**अधमाधमकम्बूलं कार्यविध्वंसदुःखदम् ॥ ३५ ॥**

वृश्चिकस्थ इति। पुत्रलाभप्रश्ने धनुर्लग्नं लग्नाधीशो गुरुर्मकरे नीचे। पुत्रभावाधीशो भौमः कर्के नीचे। वृश्चिकस्थः चन्द्रो नीचे। तत्र चन्द्रभौमाभ्यां गुरुभौमाभ्यां वा मुथशिलयोगाज्जातं कम्बूलमधमाधमाख्यं तद्वाञ्छितकार्यविध्वंसदं दुःखं च ददाति ।। ३५ ।।

अब अन्तिम अधमाधम कम्बूल योग का उदाहरण देते हुए कहते हैं—जैसे किसी ने प्रश्न किया कि मुझे पुत्रलाभ होगा या नहीं ? उस समय धन लग्न है और लग्नेश बृहस्पति नीच अर्थात् मकर राशि में बैठा हुआ है। पुत्रभाव का स्वामी भौम नीच अर्थात् कर्क राशि में बैठा हुआ है। चन्द्रमा भी नीच यानी बृश्चिक राशि में बैठा हुआ है। इनका परस्पर मुथशिल योग होने से अधमाधम कम्बूल योग होगा। यह वांछित कार्य का विध्वंस करने वाला और दुःखदायक है ।। ३५ ।।

अथाद्यान्तिमयोः कम्बूलभेदयोर्दिशा अन्तरालवर्तिनां कम्बूलभेदानामुदाहरणान्यूह्यानीत्याह---

**एवं पूर्वोक्तभेदानामुदाहरणयोजना।**
**उक्तलक्षणसम्बन्धादूहनीया विचक्षणैः ॥ ३६ ॥**

एवमिति। एवं पूर्वोक्तभेदानां विचक्षणैर्दैवज्ञैरुदाहरणयोजना उक्तलक्षणसम्बन्धात्प्रागुक्तलक्षणयोजना ऊहनीया विचार्या। उदाहरणानि नोक्तानि। कुतः लक्षणवाक्यानां स्पष्टार्थत्वात् ।। ३६ ।।

आदिम और अन्तिम कम्बूलोक्त उदाहरणों के समान ही कम्बूलों के उदाहरणों की ऊहना करने का निर्देश देते हुए कहते हैं—इसी प्रकार कम्बूलों के अन्य भेदों का भी उदाहरण समझ लीजिए। अन्य कम्बूलों के लक्षण सुस्पष्ट हैं इस कारण उनके उदाहरण नहीं दिये गये हैं। ( यह कथन मूल ग्रन्थकार का है। टीकाकार ने तो प्रायः सभी कम्बूलों के उदाहरण दे दिये हैं )॥ ३६॥

अथात्र केचित्कम्बूललक्षणे शीघ्रमन्दगतिग्रहयोरेकराशिस्थयोरेव मुथशिलयोगमाहुः। तन्मतमुपन्यस्यति--

**मेषस्थेऽब्जे शनीत्यादिदृष्टान्तान्मन्दशीघ्रयोः।**
**एकर्क्षावस्थितावित्थशालादीनपरे जगुः॥ ३७॥**

मेषराशिस्थेऽब्जे चन्द्रमसि मेषस्थेनैव शशिना सह मुथशिलयोगे कृते सति। तदा एतदुत्पन्नं कम्बूलं मध्यमाधमसंज्ञ जातमित्यादिदृष्टान्तवशात् शीघ्रमन्दगतिग्रहयोरेकराश्यवस्थितत्वात्। एवं मुथशिलयोगादीनपरे जगुः। आदिशब्देनेसराफादयः। तथा च समरसिंहः--"मेषस्थेऽब्जे शनिना कर्कस्थे भूभुवा स्त्रियां कविना। मकरस्थे गुरुणा सह मीनस्थे ज्ञेन न शुभं च॥ १॥" अस्यार्थः। मेषराशिस्थेऽब्जे चन्द्रमसि स्थानान्तरस्यानुक्तत्वान्मेषस्थेनैव शनिना सह कृतमुथशिले सति मध्यमाधमसंज्ञकं कम्बूलम् जातम्। कुतः अत्र हि चन्द्रो मेषे स्वगृहोच्चाधिकारे नास्ति स्वद्रेक्काणस्तु न सम्भवति प्रायः स्वनवांशेऽस्ति। शनिस्तु नीचस्थ एव। तथा। कर्कस्थे चन्द्रे भूभुवा मङ्गलेन कर्काख्यनीचस्थानगतेन कृतपरस्परमुथशिले सत्युत्तमाधमकम्बूलम जातम्। कुतः अत्र हि चन्द्रः स्वगृहस्थः। भौमो नीचस्थः। तथा स्त्रियां कन्यास्थे चन्द्रे कविना शुक्रेण कन्याख्यनीचराशिगतेन सह मुथशिले कृते सति मध्यमाधमकम्बूलं जातम्, कुतः चन्द्रः स्वनवांशेऽस्ति शुक्रो नीचेऽस्ति। अत्रापि चन्द्रस्य स्वद्रेक्काणस्तु न सम्भवति। तथा मकरस्थे चन्द्रे गुरुणा मकराख्यनीचराशिगतेन सह मुथशिले सति मध्यमाधमकम्बूलम् जातम्। कुतः अत्र चन्द्रः स्वद्रेक्काणे स्वनवांशे चास्ति गुरुर्नीचे। अत्रापि स्वद्रेक्काणस्तु न सम्भवति। तथा मीनस्थे चन्द्रे बुधेन मीनाख्यनीचस्थितेन मुथशिले सति मध्यमाधमकम्बूलं जातम्। कुतः अत्र चन्द्रः स्वद्रेक्काणे स्वनवांशेऽस्ति। बुधो नीचेऽस्ति। इदमुदाहरणपञ्चकं शुभं न। शुभफलदं नेत्यर्थः॥ ३७॥

कुछ विद्वानों का कथन है कि जब शीघ्र और मन्दगति ग्रह दोनों एक राशि पर बैठते हैं, तभी मुथशिल योग होता है—अन्यथा नहीं। उनका कथन है कि यदि चन्द्रमा मेष राशि पर हो और मेष राशि पर ही शनि भी बैठा हो तब जो मुथशिल योग होकर कम्बूल योग होगा, वह मध्यमाधमसंज्ञक कम्बूल होगा। क्योंकि यहाँ शीघ्र और मन्दगति दोनों प्रकार के ग्रह एक ही राशि पर बैठे हुए हैं। यह ईसराफ आदि ताजिक शास्त्रज्ञों का मत है ॥ ३७ ॥

अथैषां मतं दृष्टान्तेनैव दूषयति--

**तदयुक्तं नीचगस्य नीचेन रिपुणा रिपोः।**
**इत्थशालः कार्यनाशीत्युक्तं तत्र यतः स्फुटम् ॥ ३८ ॥**

तदयुक्तमिति। शीघ्रमन्दगतिग्रहयोरेकरराशिस्थयोरेव मुथशिलादियोगो विचार्य इति यत् केषाञ्चिन्मतम् तदयुक्तं न युक्तिसहमित्यर्थः। कुतः इत्यत आह। नीचगस्येति। लग्नाधीशकार्याधीशयोर्मध्ये केनचिदेकेन ग्रहेण स्वोच्चराशिगतेन स्वनीचराशिगतस्य तदितरग्रहस्य चेदित्थशालम् तत्कार्यनाशीत्युक्तम्। नहि द्वयोरेकं नीचस्थानं भवति। तथा रिपुणा रिपोर्लग्नेशकार्येशयोः परस्परवैरे सति मन्मुथशिलं तत्कार्यनाशीत्युक्तम्। यतः कारणात्तत्र समरसिंहकृतताजिकसंज्ञातन्त्रे स्फुटं प्रकटार्थमुक्तमस्ति। तद्वाक्यं च--"यदि नीचो नीचेन च मुथशिलकारी तथा रिपुर्द्विषता। तत्कम्बूलं नेष्टं चन्द्रोऽपि विनाशकोऽस्मिन् ॥ १ ॥" अत्र द्वितीयो योगः एकराशिस्थयोरपि सम्भवतीति न दूषणत्वेनोपन्यसनीयः। ग्रन्थकर्त्रा तु आकरग्रन्थसन्दर्भवशाल्लिखितः ॥ ३८ ॥

कुछ विद्वानों का जो यह कथन है कि जब शीघ्र और मन्दगति ग्रह एक राशि पर स्थित होते हैं, तभी मुथशिल आदि योग होते हैं, यह युक्तिसंगत नहीं है। क्योंकि ऐसा पहले ही कहा जा चुका है कि लग्नाधीश और कार्याधीश इनमें से कोई एक भी ग्रह यदि अपने नीच राशि में गया हुआ हो और अपने से नीच राशि में गये हुए किसी तरह ग्रह के साथ इत्थशाल करता हो तो वह काम बिगाड़ देता है। लग्नाधीश और कार्याधीश के एक स्थान पर होने की बात तो कही ही नहीं गयी है। यदि लग्नेश और कार्येश में परस्पर वैर हो और इन दोनों का इत्थशाल हो जाय, तब भी काम बिगड़ जाता है। क्योंकि समर सिंह ने भी अपने बनाये ताजिक संज्ञा तन्त्र नामक ग्रन्थ में यह बात साफ-साफ बता दी है। इस प्रसंग में यह



भी समझ लेना चाहिये कि यदि कहीं लग्नेश और कार्येश एक राशि पर पड़ जायें

तो भी इत्थशाल हो ही जाता है। ग्रन्थकार ने जो इस उक्ति का विरोध किया है, वह केवल सिद्धान्त ग्रन्थों के आधार पर ही किया है। उनका यह अभिप्राय नहीं है कि लग्नेश और कार्येश के एक राशि पर स्थित होने से इत्थशाल हो ही नहीं सकता ॥ ३८ ॥

अथ प्रकारान्तरेण फलोत्पत्तिज्ञानार्थं कम्बूलयोगस्य भेदान्तरमाह--

**लग्नकार्यपयोरित्थशाले चैकोऽस्ति नीचगः।**
**स्वर्क्षादिपदहीनोऽन्योऽत्रेन्दुः कम्बूलयोगकृत् ॥ ३९ ॥**
**तत्र कार्याल्पता ज्ञेया यथा जात्यन्यमर्थयन् ।**
**अन्यजातिः पुमानर्थं तथैतत्कवयो विदुः ॥ ४० ॥**

लग्नकार्येति। पूर्वं तु लग्नाधीशकार्याधीशयोरभिन्नाधिकार-स्थितयोश्चन्द्रेण मुथशिले कम्बूलमुक्तम्। इदानीं तु तयोरप्यधिकारभेद उच्यते यत्र लग्नाधीशकार्याधीशयोर्मुथशिलयोगो विचार्यते। तत्र तयोर्मध्ये एकः स्वनीचगतोऽस्ति। अन्यः द्वितीयः स्वर्क्षादिपदहीनः स्वगृहे स्वोच्चे स्वहद्दायां स्वद्रेक्काणे स्वनवांशे स्वनीचे स्वशत्रुक्षेत्रे वा न भवति। अर्थात्समाधिकारगतोऽस्ति। अत्र समाधिकारगतश्चन्द्रश्चेन्मुथशिलं करोति। तदापि कम्बूलाख्यो योगः स्यात् ॥ ३९ ॥

तत्रेति। तत्र तादृशे कम्बूलयोगे कार्याल्पता ज्ञेया। तत्र दृष्टान्तः। अन्यजातिः पुमान् जात्यन्यं विजातीयमर्थयन् प्रार्थयन् सन् यथा अर्थं स्वल्पं लभते इत्यध्याहारः। तथैतत्कम्बूलं कवयः पण्डिता विदुर्जानन्ति अर्थाद्यदा सजातिः यमर्थयते तदा तस्मै लज्जावशात् बह्वपि कदाचित्प्रयच्छतीत्यर्थः ॥ ४० ॥

अब प्रकारान्तर से फलोत्पत्ति जानने के लिए कम्बूल योग के अन्य भेद बताते हुए कहते हैं---पूर्व में यह बात कह आये हैं कि जब लग्नेश तथा कार्येश समान अधिकार में स्थित होकर चन्द्रमा के साथ मुथशिल योग करे तभी कम्बूल होता है। अब उन दोनों ( लग्नेश तथा कार्येश ) का अधिकार भेद बताते हुए कहते है—जहाँ लग्नाधीश और कार्याधीश के मुथशिल योग का विचार किया जाता है, वहाँ उन दोनों में से यदि एक अपने से नीच राशि में बैठा हुआ हो और दूसरा अपने स्वक्षेत्र आदि पदों से हीन, ( अपने घर, अपने उच्च घर, अपनी हद्दा, अपने द्रेष्काण, अपने नवांश, अपने नीच अथवा शत्रु के क्षेत्र में न हो अर्थात् समान अधिकारी हो ) और वह समान अधिकारी चन्द्रमा के साथ मुथशिल योग करता हो, तब भी कम्बूल योग होता है ॥ ३९ ॥

अब दृष्टान्त के साथ इस कम्बूल योग का फल बताते हुए कहते हैं—इस प्रकारके कम्बूल योग होने पर कार्यसिद्ध कम ही होती है। जैसे, कोई अन्य जाति का मनुष्य किसी विजातीय से अपना कार्य करने के लिए कहता है, और वह विजातीय उसकी प्रार्थना पर जितना ध्यान दे सकता है, वही बात यहाँ कम्बूल के विषय में भी लागू होती है। पण्डितजन कम्बूल की परिभाषा भी इसी तरह करते हैं। हाँ, लोक में जैसे कोई सजातीय अपने किसी सजातीय से किसी बात के लिये विनय करता है तो कभी-कभी वह सजातीय बहुत कुछ दे डालता है। उसी प्रकार यह कम्बूल योग भी कभी-कभी अच्छा फल दे जाता है ॥ ४० ॥

अथ गैरिकम्बूलं वक्तुकामस्तदुपयोगित्वेन शून्यमार्गगग्रहलक्षणमाह—

**यस्याधिकारः स्वर्क्षादिः शुभो नाप्यशुभोऽपि च।**
**केनाप्यदृश्यमूर्तिश्च स शून्याध्वग इष्यते ॥ ४१ ॥**

यस्येति। यस्य ग्रहस्य स्वर्क्षादिस्वगृहस्वोच्चस्वहद्दास्वद्रेष्काण-स्वनवांशात्मकः शुभः शुभफलदोऽधिकारोऽपि नास्ति। अशुभोऽपि नीच-शत्रुराशिगतः अशुभः अशुभफलदोऽधिकारो नास्ति। पुनः केनापि शुभग्रहेण पापेन वाऽदृश्यमूर्तिरदृष्टः शून्याध्वगः शून्यमार्गग इष्यते उच्यते। अत्रार्थे सम्मतिर्नास्ति समरसिंहेनानुक्तत्वात् ॥ ४१ ॥

अब गैरिकम्बूल योग का लक्षण बताने के प्रसंग में शून्य मार्ग गामी ग्रहों का लक्षण बताते हैं। क्योंकि आगे चलकर इनका उपयोग होने को है। जिस ग्रह का स्वर्क्षादि अधिकार न हो, जिसका अपना घर, अपना उच्च, अपनी हद्दा, अपना द्रेष्काण तथा अपने नीच अंश युक्त तथा शुभ फलों का देने वाला अधिकार न दिखाई दे और अशुभ अधिकार न हो और कोई शुभ ग्रह और पाप ग्रह न देखते हों तो वह ग्रह शून्य मार्गगामी ग्रह कहा जाता है। इस विषय में कोई प्रमाण वाक्य नहीं मिलता। क्योंकि समरसिंह ने भी कुछ नहीं कहा है ॥ ४१ ॥

अथ शून्यमार्गगलक्षणं प्रतिपाद्य गैरिकम्बूललक्षणमाह—

**लग्नकार्येशयोरित्थशाले शून्याध्वगः शशी।**
**उच्चादिपदशून्यत्वान्नेत्थशालोऽस्य केनचित् ॥ ४२ ॥**
**यद्यन्यर्क्षं प्रविश्यैष स्वर्क्षोच्चस्थेत्थशालवान्।**
**गैरिकम्बूलमेतत्तु पदीननाशुभं स्मृतम् ॥ ४३ ॥**

लग्नकार्येति । लग्नाधीशकार्याधीशयोरित्थशाले सति तत्र शशी चन्द्रश्चेच्छून्याध्वगः शून्यमार्गगो भवति । शून्यमार्गगः कथं जात इत्यत आह । उच्चादिपदशून्यत्वात् । स्त्रोच्चम् आदिशब्देन स्वगृहस्वद्रेक्काणस्व-नवांशस्वनीचस्वशत्रुभमेतत्स्थानस्य शून्यत्वाद्रहितत्वादित्यर्थः ॥ ४२ ॥

अत एतादृशचन्द्रस्य केनचिल्लग्नाधीकार्याधीशयोर्मध्ये केनचिदेकेन मुथशिलयोगश्चेन्न भवति एदादृशश्चन्द्रो यदि राश्यन्ते वर्तमानः सन्नन्य-र्क्षमग्रिमराशिं प्रविश्य यस्मिन्राशौ प्रविष्टा स राशिर्यस्य ग्रहस्य स्वगृहं स्वोच्चं वा स ग्रह अस्मिन् यदि तिष्ठेत्तेन ग्रहेण सह यदि चन्द्रो मुथशिलम् करोति तदा गैरिकम्बूलसंज्ञको योगो भवति । एतद्गैरिकम्बूलम् पूर्वोक्त-कम्बूलमेतत्तुल्यफलदं ज्ञातव्यम् । विशेषैर्यदि तु अन्यराशिगतश्चन्द्रस्तद्रा-शिस्थेन ग्रहेण पदोनेन स्वगृहाद्यधिकाररहितेन मुथशिलं करोति तदा तद्गैरिकम्बूलमशुभमनिष्टफलदं स्मृतम् ॥ ४३ ॥

शून्य मार्ग गामी का लक्षण बताने के बाद अब गैरिकम्बूल का लक्षण बताते हुए कहते हैं—यदि लग्नेश और कार्येश परस्पर इत्थशाल करते हों और चन्द्रमा शून्य मार्गी हो और लग्नेश तथा कार्येश चन्द्रमा के साथ रहते हुए मुथशिल योग न करते हों, ऐसा चन्द्रमा राशि के अन्त में विद्यमान रहता हुआ अग्रिम राशि में प्रवेश करता हो । वह जिस राशि में प्रविष्ट हुआ हो, वह जिस ग्रह का, अपने घर या अपने उच्च हो वह उसी में रहे और चन्द्रमा के साथ मुथशिल योग करे तो उसे गैरिकम्बूल योग कहेंगे । यह गैरकम्बूल भी पूर्वोक्त कम्बूल के समान ही फलदायक होता है । यदि अन्य राशि में स्थित चन्द्रमा स्वगृह आदि अधिकारों से हीन ग्रह के साथ इत्थशाल करे तो वह कम्बूल अशुभ फलदायक होता है ॥ ४२–४३ ॥

अथास्य गैरिकम्बूलस्योदाहरणं श्लोकत्रयेणाह--

**लप्स्ये सुखमिति प्रश्ने सिंहलग्ने रविः क्रिये ।**
**अष्टांशैः सुखयः कुम्भे भौमोंऽशरविभिस्तयोः ॥ ४४ ॥**
**इत्थशालोऽस्ति तत्रेन्दुः कन्यायां चरमेंऽशके ।**

**स्वक्षादिपदहीनस्य नत्थशालोऽस्य केनचित् ॥ ४५ ॥**

स स्वोच्चगेन शनिनाऽन्यर्क्षस्थेनेत्थशालकृत् ।
गैरिकम्बूलमन्येन सहायाल्लाभदायकम् ॥४६॥

लप्स्य इति । अहं सुखं सौख्यं लप्स्ये प्राप्स्यामि न वेति प्रश्ने क्रियमाणे सति तस्मिन्काले सिंहलग्नमस्ति । तस्य स्वामी सूर्यः क्रिये मेषे अष्टांशैरष्टभिरंशैरुपलक्षितोऽस्ति । सुखभवनं चतुर्थं वृश्चिकाख्यं तस्य स्वामी भौमः कुम्भे रविभिर्द्वादशांशैरुपलक्षितोऽस्ति । तयोर्लग्नाधीशकार्याधीशयोः सूर्यभौमयोः परस्परम् मुथशिलयोगोस्ति । तत्रास्मिन् योगे सति इन्दुश्चन्द्रः कन्यायां चरमेंऽशके त्रिंशपरिमितेऽस्ति । अत्र विद्यमानस्य स्वर्क्षादिशभाधिकारहीनस्याऽस्य चन्द्रस्य लग्नाधीशकार्याधीशयोर्मध्ये केनचिदेकेन मुथशिलयोगो नास्ति । परन्तु चन्द्रस्तुलागृहं गन्तुकामोऽस्ति तत्तुलागृहं शनेरुच्चमस्ति । अतः तुलास्थेन शनिना सह शीघ्रगामित्वात् अन्यराशिस्तुला तत्र गतश्चन्द्रो मुथशिलकारी भवति एतदेवंविधं ग्रहसंस्थानं गैरिकम्बूलाख्यं जातम् । अथास्य फलमुच्यते । अन्येन तृतीयेन सहायभूतेन लाभं वाञ्छितकार्यसिद्धिरूपं ददाति । उदाहरणमुच्यते यथा अस्मिन्नेव योगे तुलाराशौ बुधादिस्तिष्ठति यस्यैकोऽप्यधिकारः शुभोऽशुभो नास्ति तत्र गतश्चन्द्रो बुधादिना कृतमुथशिलश्चेत्तदा अनिष्टफलं गैरिकम्बूलं ज्ञेयम् । अत्रोदाहरणे सम्मतिर्नास्ति समरसिंहेनानुक्तत्वात् ॥४४-४६॥

अब गैरिकम्बूल योग का उदाहरण बताते हुए कहते हैं—जैसे किसी ने प्रश्न किया कि मुझे सुख मिलेगा या नहीं ? यह प्रश्न किये जाने के समय सिंह लग्न है । उसका स्वामी सूर्य आठ अंशों से उपलक्षित होकर मेष लग्न में बैठा हुआ है । चौथा सुखभाव वृश्चिक है । उसका स्वामी मङ्गल १२ अंशों से उपलक्षित होकर कुंभलग्न में बैठा हुआ है । यहाँ लग्नेश और कार्येश अर्थात् सूर्य और मंगल के परस्पर मुथशिल योग है । इस योग में चन्द्रमा कन्या राशि के अन्तिम ( ३०वें ) अंश में विद्यमान है । यहाँ चन्द्रमा नक्षत्र आदि सभी शुभ अधिकारों से हीन होकर इस तरह बैठा है कि उसका लग्नेश तथा कार्येश के साथ मुथशिल योग नहीं होता । किन्तु चन्द्रमा तुला के घर में जाना चाहता है । वह तुला का गृह शनि का उच्च है । अतएव तुलागृह में बैठे हुए शनि के साथ शीघ्रगामी चन्द्रमा

मुथशिलकारी हो गया है। इस प्रकार ग्रहों की स्थिति होने के कारण गैरिकंबूल योग पड़ गया है। जिस गैरिकबूल योग में तृतीय सहायक से सहायता मिल रही हो तो वांछित कार्य की सिद्धि होती है।

उदाहरण—जैसे इसी योग में तुला राशि में बुध आदि ग्रह बैठे हैं और इनमें से किसी का कोई भी शुभ या अशुभ अधिकार नहीं है और इस में विद्यमान चन्द्रमा बुध आदि के साथ मुथशिल योग कर रहा है। इसलिए वह अनिष्ट फलदायक हो गया है। इस उदाहरण के विषय में ग्रन्थकार की कोई सम्मति नहीं है। क्योंकि ताजिकशास्त्र के आचार्य समरसिंह ने कुछ नहीं कहा है। ॥ ४४-४६ ॥

अथ खल्लासरयोगस्य लक्षणमाह—

**शून्येऽध्वनीन्दुभयोर्नेत्थशालो न वा युतिः।**
**खल्लासरो न शुभदः कम्बूलफलनाशनः ॥४७॥**

शून्य इति। अत्र केनचिदेकेनेति पदमध्याहार्यम्। समरसिंहेनाप्युक्तत्वात्। लग्नाधीशकार्याधीशयोर्मुथशिलयोगस्त्वपेक्षित एव। तत्र पूर्वोक्तलक्षणेन चन्द्रः शून्येऽध्वनि शून्यमार्गगोऽस्ति। एतादृशश्चन्द्र उभयोर्लग्नाधीशकार्याधीशयोर्मध्ये केनचिदेकेन सह मुथशिलयोगवान्न भवति। अथवा तादृशश्चन्द्रस्तेन लग्नाधीशेन कार्याधीशेन वा युतोऽपि नास्ति। स योगः खल्लासरनामको ज्ञेयः। अयं न शुभदः। कीदृशः कम्बूलफलनाशः। मथशिलयोगे सति केवलयोगे वा कम्बूलं पूर्णं भवति। अत्र तु केनापि सह मुथशिलयोगाभावात् युक्त्यभावाद्वा कम्बूलफलं नाशयति ॥४७॥

अब खल्लासर योग का लक्षण बताते हुए कहते हैं—यदि चन्द्रमा शून्य मार्गगामी होकर लग्नाधीश तथा कार्याधीश इनमें से किसी के साथ इत्थशाल योग न करे और व इनमें से किसी के साथ ही हो तो उसे खल्लासरयोग कहेंगे। यह खल्लासर योग कम्बूलयोग का सारा फल नष्ट कर देता है। ॥ ४७ ॥

अथ रद्दयोगलक्षणमाह—

**अस्तनीचरिपुवक्रहीनभा दुर्बलो मुथशिलं करोति चेत्।**
**नेतुमेष न विभुर्यतो महोऽन्ते मुखेऽपि न स कार्यसाधकः ॥४८॥**



अस्तेति। यो ग्रहोऽस्तङ्गतः स्यादथवा नीचगतः स्यादथवा स्वशत्रुगृहे स्यादथवा वक्री स्यादथवा हीनाऽत्यल्पा भाः दीप्तिर्यस्य स तेजोरहित

इत्यर्थः। एतादृशो ग्रहो दुर्बलो ज्ञेयः। यदि दुर्बलो ग्रहः केनापि भावस्वामिना सह मुथशिलं चेत्करोति। स ग्रहोऽन्ते मुखेऽप्यादावपि तद्भावकार्यसाधको न भवति। यतः कारणादेष ग्रहो महस्तेजो नेतुं न विभुः समर्थो न भवति ॥४८॥

अब रद्दयोग का लक्षण बताते हुए कहते हैं—जो ग्रह अस्त हो गया हो, अपने नीच घर में हो, वक्री अथवा तेज रहित हो, ऐसा ग्रह दुर्बल माना जाता है। यदि कोई दुर्बल ग्रह किसी भाव के स्वामी के साथ इत्थशाल योग करे तो वह ग्रह आदि और अन्त में उस भाव के स्वामी के कार्यों का साधन नहीं करता। क्योंकि उस ग्रह में यह सामर्थ्य नहीं रहती कि किसी का तेज ग्रहण कर सके ॥ ४८ ॥

अथ तादृशस्य रद्दसंज्ञस्य निर्बलग्रहस्य स्थानविशेषे स्थित्वा समयविशेषेण फलपाकमाह--

**केन्द्रस्थ आपोक्लिमगं युनक्ति भूत्वादितो नश्यति कार्यमन्ते।**
**आपोक्लिमस्थो यदि केन्द्रयातं विनश्य पूर्वं भवतीह पश्चात् ॥४९॥**

केन्द्रस्थ इति। कार्याधीशो यो दुर्बलो ग्रहः केन्द्रस्थः सन्नापोक्लिमगमापोक्लिमस्थानगतं लग्नाधीशं ग्रहं युनक्ति मुथशिलं करोति। तदा विशिष्टं कार्यमादितः प्रथमतो भूत्वाऽन्ते परिणामे नश्यति नष्टं भवति। यदि आपोक्लिमस्थो ग्रहः केन्द्रस्थानगतं ग्रहं युनक्ति मुथशिलं करोति। तदा पूर्वं प्रथमतः विनश्य नाशं प्राप्य पश्चात्प्रान्ते विशिष्टं कार्यं भवतीति वाच्यम् ॥ ४९ ॥

अब रद्दसंज्ञक निर्बल ग्रह के स्थानविशेष में रहने पर फलपाक का लक्षण बताते हुए कहते हैं—यदि कोई दुर्बल ग्रह कार्याधीश होकर केन्द्र में बैठा हुआ आपोक्लिम स्थान में विद्यमान लग्नेश के साथ मुथशिलयोग करता हो तो कार्य प्रारम्भ में अच्छी तरह होता दीखता है, किन्तु अन्त में नष्ट ही हो जाता है। यदि आपोक्लिम स्थान में बैठा हुआ ग्रह केन्द्र स्थान में बैठे हुए किसी ग्रह के साथ मुथशिल योग करता हो तो कार्य आदि में बिगड़ता हुआ दीखता है, किन्तु अन्त में सिद्ध हो जाता है ॥ ४९ ॥

अथ दुष्फालिकुत्थयोगलक्षणमाह—

**मन्दःस्वभोच्चादिपदे स्थितश्चेत्पदोनशीघ्रेण कृतेत्थशालः।**

**तत्रापि कार्यं भवतीति वाच्यं वक्रादिनिर्वीर्यपदे न चेत्स्यात् ॥५०॥**

मन्देस्वेति । मन्दो मन्दगतिग्रहः स्वभोच्चादिस्वक्षेत्रे स्वोच्चे आदिशब्देन स्वहद्दायां स्वद्रेक्काणे स्वनवांशे वा स्थितः सन् पादोनेन शीघ्रेण स्वभोच्चादिशुभाधिकाररहितेन शीघ्रगतिग्रहेण कृतेत्थशालश्चेद् भवति तत्राभीष्टं कार्यं भवतीति वाच्यम् । चेच्छीघ्रगतिग्रहैः वक्रादिनिर्वीर्यपदे प्रागुक्तास्तनीचरिपुवक्रहीनभा इत्यादिनिर्बलस्थानेषु चेन्न स्यात् ॥ ५० ॥

अब दुष्फालिकुत्थ योग का लक्षण बताते हुए कहते हैं—यदि कोई मन्द गति ग्रह अपनी राशि, अपने उच्च स्थान, अपनी हद्दा, अपने द्रेष्काण तथा अपने नवांश में स्थित होकर अपनी राशि आदि शुभ अधिकारों से हीन शीघ्रगति ग्रह के साथ इत्थशाल करता हो तो अभीष्ट कार्य सिद्ध होता है। यदि वह शीघ्रगति ग्रह वक्र आदि निर्बल पद पर आसीन हो तो वांछित कार्य का साधन करने वाला नहीं होता ॥ ५० ॥

अथ दुत्थोत्थदिवीरयोगमाह—

**वीर्योनितौ कार्यविलग्ननाथौ स्वक्षादिगेनान्यतरो युनक्ति ।**
**अन्यौ यदा द्वौ बलिनौ तदान्यसाहाय्यतः कार्यमुशन्ति सन्तः ॥५१॥**

वीर्योनिताविति । यदा लग्नाधीशकार्याधीशौ वीर्योनितौ अस्तनीचरिपुवक्रहीनभा इत्याद्युक्तरीत्या निर्बलौ स्याताम् । तयोर्लग्नाधीशकार्याधीशयोर्मध्ये कश्चिदेकस्तृतीयेन ग्रहेण स्वक्षादिगेन स्वगृहोच्चस्वहद्दादिगतेन सह युनक्ति मुथशिलं करोति तदान्यसाहाय्यतस्तृतीयो यः कश्चित्सहायभूतस्तत्सकाशात्कार्यं सन्तः अतिशिष्टा उशन्ति वाञ्छन्ति । अथवा यदान्यौ यौ कौचिद्द्वौ ग्रहौ बलिनौ स्वगृहोच्चादिगौ सन्तौ लग्नाधीशकार्याधीशयोर्मध्ये केनचिदेकेन सह युक्तः मुथशिलं कुरुतस्तदाप्यन्यसाहाय्यतः कार्यमुशन्ति सन्तः इति ॥ ५१ ॥

अब दुत्थोत्थदिवीर योग का लक्षण बताते हुए कहते हैं—यदि लग्नेश और कार्येश हीनवीर्य होकर अस्त, नीच तथा शत्रु के घर में हों अथवा वक्र होते हुए तेजहीन अतएव निर्बल हों और लग्नाधीश तथा कार्याधीश इन दोनों में से कोई ग्रह किसी स्वक्षादिगामी तथा स्वगृह, स्वोच्च एवं अपनी हद्दा आदि में विद्यमान ग्रह के साथ मुथशिल योग करता हो और उसका सहायक तृतीय ग्रह सहायता पहुँचा रहा हो तो विद्वान् लोगों का मत है कि कार्य बड़ी आसानी के साथ सम्पन्न हो जाता है ॥ ५१ ॥

अथ तम्बीरयोगस्य लक्षणमाह--

**बली राश्यन्तगोऽन्यर्क्षगामी दीप्तांशकैर्महः ।**
**दत्तेऽन्यस्मै कार्यकरस्तम्बीरो लग्नकार्यपोः ॥५२॥**

बलीति । यदा लग्नकार्यपयोः लग्नाधीशकार्याधीशयोः परस्परम् मुथशिलयोगो न भवेत्तदाऽनयोर्मध्ये कश्चन बली ग्रहः राश्यन्तगः स्वाक्रान्त-राश्यन्तिमांश ३० वर्ती सन् यदान्यर्क्षगामी अग्रिमराशिगमनकामः स्वदीप्तांशकैरन्यस्मै अग्रिमराशिविद्यमानाय ग्रहाय महस्तेजो दत्ते स तम्बीरयोगः । अग्रिमराशिगतो ग्रहश्चेत् स्वगृहादिबलयुक्तस्तदाऽयं योगः कार्यकरोऽभीष्टकार्यकर्ता स्यात् ॥ ५२ ॥

अब तंबीर योग का लक्षण बताते हुए कहते हैं—यदि लग्नेश और कार्येश का परस्पर मुथशिल योग न हो और इनमें से कोई बलवान् ग्रह राशि के अन्तिम अंश अर्थात् ३० वें अंश में विद्यमान रहता हुआ अन्य राशि में गमन कर रहा हो तो वह अपने दीप्त अंशों द्वारा अगली राशि में विद्यमान ग्रह को अपना तेज प्रदान करता है । इसी को तंबीर योग कहते हैं । अग्रिम राशि में बैठा हुआ ग्रह यदि अपने गृह आदि बलों से युक्त हो तो यह योग अभीष्ट कार्य सिद्ध करने वाला होता है ॥ ५२ ॥

अथ कुत्थलक्षणमाह--

**लग्नेऽथ केन्द्रे निकटेऽपि वास्य विलग्नदर्शी स्वगृहोच्चदृक्के ।**
**मुसल्लहे स्वे निजहद्दगो वा बली ग्रहो मध्यगतिस्त्वशीघ्रः ॥५३॥**

अत्र कुत्थशब्देन यवनभाषया बली ग्रह उच्यते । तत्र बलमनेकप्रकारम् तत्र कांश्चित्प्रकारान् प्रथमश्लोकेनाह—लग्न इति । अत्र ग्रहो बलीत्यन्वयः । तत्रापि सर्वापेक्षया लग्नस्थो बली । तदभावे केन्द्रस्थश्चतुर्थसप्तमदशम-स्थानेषु बली परन्तु लग्नस्थापेक्षयान्यूनबलः तदभावेऽस्य केन्द्रस्य निकटे पणफरे द्वितीयपञ्चमाष्टमैकादशस्थानेषु बली । केन्द्रस्यापेक्षयान्यूनबलः तदभावे ग्रहो विलग्नदर्शी विलग्नं पश्यतीति विलग्नदर्शी तृतीयनवमस्थो बलवान् भवति यद्वा निकटोऽपि वास्य विलग्नदर्शीति विशेषणविशेष्यभावः अस्य केन्द्रस्य निकटे पणफरे आपोक्लिमे च स्थितः सन् विलग्नदर्शी तृतीयपञ्चमनवमैकादशस्थः स बलवानित्यर्थः । अन्येषु षडष्टद्वादश-वर्जितपणफरापोक्लिमानां निकटपदेन संग्रहः एवमादिष्वपि रश्मितादृष्टौ

सोऽपि कथञ्चिद्बली इत्यर्थ इत्याहुः । तथा यो ग्रहः स्वोच्चे स्वद्रेष्काणे स्वमुसल्लहे स्वनवांशे स्वहद्दायां वा वर्तमानो बली । तथा मध्यगतिः नन्दाक्षा भुजगा रवेः इत्याद्युक्तमध्यगतितुल्यः स्पष्टगतिर्ग्रहो बलवान् भवति । तथा अशीघ्रो न शीघ्रो अशीघ्रो मध्यगत्यपेक्षयाऽल्पगतिर्ग्रहो बली ॥ ५३ ॥

अब कुत्थयोग का लक्षण बताते हुए कहते हैं—यवन भाषा में कुत्थ बलवान् ग्रह को कहते हैं। बल भी अनेक तरह के होते हैं। जिनमें एक प्रकार का बल यह है—जैसे सब की अपेक्षा लग्न में विद्यमान ग्रह बलवान् होता है। उसके अभाव में केन्द्र ( ४।७।१० ) चतुर्थ, सप्तम और दशम स्थान में स्थित ग्रह बलवान् होते हैं। लेकिन लग्न में विद्यमान ग्रह की अपेक्षा ये भी निर्बल रहते हैं। उसके अभाव में केन्द्र के निकट पणफर अर्थात् द्वितीय, पंचम, अष्टम और एकादश स्थान में स्थित ग्रह बली होता है। पणफर में विद्यमान ग्रह केन्द्रस्थ ग्रहों से किसी प्रकार निर्बल नहीं होते। इसके अभाव में विलग्नदर्शी एवं तृतीय और नवम स्थान में स्थित ग्रह बलवान् होते हैं। केन्द्र के निकट पणफर आपोक्लिम में स्थित विलग्नदर्शी तथा तृतीय, पंचम और नवम तथा एकादश स्थान में स्थित ग्रह बलवान् होते हैं। इनके अतिरिक्त छठें, आठवें, बारहवें स्थान को त्यागकर पणफर तथा आपोक्लिम स्थानों के निकट शब्द का तात्पर्य है। गणित करने पर यदि दृष्टि पड़ रही हो तो वह भी किसी प्रकार बलवान् हो जाता है। जो ग्रह अपने घर, अपने उच्च, अपने मुसल्लह, अपने नवांश अथवा अपनी हद्दा में विद्यमान हो तो बलवान् होता है। 'नन्दाक्षा भुजगा रवेः' इत्यादि श्लोक में कहे गये मध्यगति तुल्य और जिनकी गति स्पष्ट है, वे ग्रह भी बलवान् होते हैं। अशीघ्र अर्थात् मन्दगतिग्रह भी मध्यगमनशील ग्रह की अपेक्षा कभी-कभी बलवान् हो जाया करते हैं ॥ ५३ ॥

अथान्यान् प्रकारानाह—

**कृतोदयो मार्गगतिः शुभेन युतेक्षितः क्रूरखगस्य दृष्ट्या ।**
**क्षुताख्ययानाधिगतो न युक्तः क्रूरेण सायं च सितेन्दुभौमाः ॥५४॥**
**यदोदयन्ते परराात्रिभागैर्जीवार्कजावह्नि नराः सवीर्याः ।**
**अन्यं निशीनस्य नवैकभागे स्थिताः स्थिरर्क्षेन बलेन युक्ताः ॥५५॥**
**स्त्रियश्चतुर्थात्पुरुषा वियद्भाद्धषट्कगा ओजभगाः पुमांसः ।**
**समे परे स्युर्बलिनो विमृश्य विशेषमेतेषु फलं निगद्यम् ॥५६॥**

कृतोदय इति। यो ग्रहः कृतोदयः उदितः स बली तथा मार्गगतिर्मार्गी ग्रहो बली। तथा शुभेन शुभग्रहेण युतः ईक्षितो वा स बली। तथा क्रूर-खगस्य पापग्रहस्य क्षुताख्यया चतुर्थदशमसप्तमैकराशिदृष्टया नाधिगतः न दृष्टः स बली। तथा क्रूरेण न युक्तः पापग्रहेण युक्तो न भवति स बलो। एवं सामान्यतो ग्रहबलमुक्त्वा इदानीं समयबलमाह-सायं च सितेन्दुभौमा इति। इदमग्रिमश्लोकेन सम्बध्यते।

यदेति सितेन्दुभौमाः शुक्रचन्द्रभौमा सायं सन्ध्याकाले यदोदयन्ते तदा बलिनः जीवार्कजौ गुरुशनी अपररात्रिभागे अर्धरात्रादुपरि भागे बलिनौ तथा नराः पुरुषग्रहाः सूर्यभौमगुरवोऽह्नि दिवसे बलिनः अन्ये ग्रहाः चन्द्र-बुधशुक्रशनयो निशि रात्रौ बलिष्ठाः। तथा इनस्य सूर्यस्य नैकभागस्थितः सूर्यो यद्राशिनवांशे तस्मिन्नेव नवांशे यदि ग्रहा न स्युस्तदापि बलिनो भवन्ति तस्मादन्ये निशीनस्य नवैकभागे स्थिताः इति पाठः, साधीयान्। अन्ये निशीनस्य तथैकभाग इत्यपि पाठः, उक्तं च समरसिंहेन 'सूर्यस्य नैकभागे स्थिरराशौ वा तदात्र ते बलिनः' इति अत्र सूर्यस्य चैकभागे इति पाठं धृत्वा एकभागे एकराशिनवांशे इति व्याख्यानं कुर्वन्ति तत्र अस्तमित-स्याप्येवं सम्भवात्। न चास्तमितः क्वचित् ग्रन्थे बली श्रूयते। प्रत्युत अस्मिन्नेव ग्रन्थे निर्बलः श्रूयते। तस्मात्सूर्यस्य नैकभागः इति युक्तः पाठः। तथा स्थिरर्क्षे च वृषसिंहवृश्चिककुम्भराशिस्थाः ग्रहाः बलेन युक्तः बलिष्ठा ज्ञेयाः।

स्त्रिया इति। स्त्रियः स्त्रीग्रहाश्चतुर्थोच्चभावमारभ्य भषट्कगाः षड्रा-शिगताः बलिनः चतुर्थाद्यावन्नवमान्तम् तावन्मध्ये वर्तमाना बलिनः स्युरित्यर्थः। पुरुषाः पुरुषग्रहाः वियद्भावाद्दशमभावमारभ्य षड्राशिगताः बलिनः स्युरित्यर्थः। तथा ओजभगा विषमराशिस्थाः पुमांसः पुरुषग्रहा बलिष्ठाः। अपरे स्त्रीग्रहाः समे समराशौ वलिनः स्युः। एतेषु पूर्वोक्ते-ष्वनेकेषु बलभेदेषु विशेषं शुभाधिकारूपं विमृश्य विचार्य फलं शुभं निगद्यं वक्तव्यम् ॥५४-५६॥

**अब अन्य प्रकार बताते हुए कहते हैं–जो ग्रह उदय को प्राप्त या मार्गी रहता है वह बली होता है और जिस पर किसी शुभग्रह की दृष्टि रहती है जिस पर किसी पाप ग्रह की क्षुताख्य अर्थात् चतुर्थ, दशम, सप्तम तथा प्रथम राशि की दृष्टि न पड़ रही हो और जो किसी पापग्रह के साथ न हो, वह ग्रह भी बलवान् माना**

जाता है। इस प्रकार ग्रहबल बताकर समयबल बताते हुए कहते हैं—यदि चन्द्रमा शुक्र और मंगल ये सायंकाल के समय उदय हों, तो बली होते हैं। बृहस्पति तथा शनि यदि अर्धरात्रि के बाद उदित हों तब बली होते हैं। सूर्य, मंगल और बृहस्पति ये पुरुष ग्रह दिन के समय और चन्द्रमा, बुध, शुक्र तथा शनि रात्रि के समय बलवान् होते हैं। सूर्य जिस राशिके नवांश में हो, उसी राशि के नवांश मे यदि अन्य ग्रह न हों तो बलवान् होते हैं। जो ग्रह वृष, सिंह, वृश्चिक और कुम्भ राशिमें बैठे रहते हैं, वे भी बलवान् होते हैं। अब अन्य प्रकार बताते हुए कहते हैं—सभी स्त्रीसंज्ञक ग्रह चतुर्थ भाव से लेकर छः राशि पर्यन्त किसी भी राशि में बैठे हों तो बलवान् होते हैं। इसी प्रकार विषम राशि में बैठे हुए सभी पुरुषसंज्ञक ग्रह और सम राशि में सब स्त्रीसंज्ञक ग्रह बलवान् होते हैं। ऊपर जितने भी बल-भेद बताये गये हैं, उनका शुभाधिकार वैशिष्टय विचार कर ही फल कहना चाहिये ॥ ५४-५६ ॥

अथ दुरप्फयोगलक्षणमाह--

**लग्नात्षष्ठाष्टमेऽन्त्येऽनृजुरिगृहगो नीचगो वक्रगामी**
**क्रूरैर्युक्तोऽस्तगो वा यदि च मुथशिली क्रूरनीचारिभस्थैः।**
**क्षुद्दृष्ट्याक्रूरदृष्टो व्ययरिपुमृतिगैरित्थशालं विधित्सुः**
**कुर्वन्वा निर्बलोऽयं स्वगृहनगगो राहुपुच्छास्यवर्ती ॥५७॥**

अत्र यवनभाषया दुरप्फशब्देन निर्बल्यमुच्यते। तच्चानेकप्रकारम् तत्र कियतः प्रकारान् प्रथमश्लोकेनाह– लग्नादिति। अत्र निर्बलोऽयमित्यर्थः। लग्नाद्वर्षलग्नान्मासदिनप्रश्नलग्नाद्वा यः कश्चिद्ग्रहः षष्ठ स्थानेऽथवाऽष्टमेऽथवान्त्ये द्वादशे वर्तमानः सन् निर्बलो भवति तथा नृजुर्वक्रगतिग्रहो निर्बलः। तथा अरिगृहगः शत्रुराशिस्थो निर्बलः। तथा नीचगः नीचराशिगतः निर्बलः। तथा वक्रगामी वक्राभिलाषी ग्रहो निर्बलः। तथा क्रूरः पापग्रहैर्युक्तो ग्रहो निर्बलः। तथास्तगः अस्तङ्गतो ग्रहो निर्बलः। तथा यदि क्रूरनीचारिभस्थैः मुथशिली यदि कश्चिद्ग्रहः क्रूरग्रहेण नीचराशिगतेन शत्रुराशिगतेन वा ग्रहेण मुथशिलो मुथशिलं करोति स निर्बलः। तथा क्रूरेण क्षुद्दृष्ट्या चतुर्थदशमसप्तमैकस्थानगतदृष्टया दृष्टश्चेन्निर्बलः



तथा व्ययरिपुमृतिगैर्द्वादशषष्ठाष्टस्थानस्थितैर्ग्रहैः सहेत्थशालं विधित्सुः कर्तु-

मिच्छति अथवा कुर्वन्मुथशिलं करोति स निर्बल: । तथा स्वगृहनगभग: स्वगृहात् ग्रहस्य यत्ग्रहं यथा मेषो भौमस्य तस्मान्नगभग: सप्तमं यत्स्थानं तत्र ग्रहो निर्बल: तद्यथा ग्रहाधिष्ठितो राशि: स चेत् ग्रहस्य स्वगृहात्सप्तमो भवति तदा निर्बल: इत्यर्थ: । तथा राहुपुच्छास्यवर्त्ती राहो: पुच्छं राहुभुक्तांशा: आस्यं मुखं राहुभोग्यांशा: तत्र तिष्ठति यो ग्रह: स निर्बल: ।। ५७ ।।

अब दुरुफ का लक्षण बताते हुए कहते हैं--यवन भाषा में दुरुफ का मतलब होता है निर्बल, वह निर्बलत्व भी अनेक प्रकार का होता है । उनमें से कुछ प्रकारों का विश्लेषण करते हुए कहते हैं--जो ग्रह वर्ष, मास, दिन अथवा प्रश्नलग्न से छठें, आठवें तथा बारहवें स्थान में बैठे हों तो वह और वक्री ग्रह निर्बल होता है । इसी तरह शत्रु की राशि में विराजमान नीच राशि में बैठा हुआ वक्रगामी, पापग्रहों से युक्त, अस्तंगत और क्रूर, नीच या शत्रुराशिगत ग्रह के साथ मुथशिल योग करने वाला ग्रह भी निर्बल होता है । जो ग्रह है किसी क्रूरग्रह की क्षुत् अर्थात् चतुर्थ सप्तम दशम तथा प्रथम दृष्टि से देखा जाता हो, जो द्वादश षष्ठ तथा अष्टम स्थान में स्थित ग्रहों के साथ इत्थशाल करना चाहता हो या मुथशिल योग कर रहा हो, वह निर्बल होता है । जो ग्रह अपने घर से सप्तम घर में बैठा हो और राहु के मुख या पुच्छ पर विराजमान हो वह भी निर्बल होता है ।। ५७ ।।

अथान्यानशुभप्रकारानाह--

**अनीक्षमाणस्तनुमस्तभागस्थित: स्वभोच्चादिपदैश्च शून्य: ।**
**क्रूरेसराफी न स वीर्ययुक्त: कार्यं विधातुं न विभुर्यतोऽसौ ।।५८।।**

अनीक्षमाण इति । यो ग्रहस्तनुं लग्नमनीक्षमाणो नेक्षते स निर्बल: । तथा अस्तभागस्थित: सूर्यो यद्राशिनवांशेऽस्ति तस्मात्सप्तमो यो नवांश: तत्र स्थितो ग्रहो निर्बल: । उक्तं च समरसिंहेन "सूर्यास्तभागसंस्थं" इति । तथा यो ग्रह: स्वभोच्चादिपदै: स्वगृहस्वोच्चस्वहद्दास्वद्रेक्काणस्वनवांशाख्यै: पदैरधिकारै: शून्यो रहित: स निर्बल: । तथा यो ग्रह: क्रूरेसराफी पाप-ग्रहेण सह ईसराफं योगं करोति स ग्रहो वीर्ययुक्तो न भवति । यतोऽसौ ग्रह: कार्यं मनोऽभिलषितं विधातुं कर्तुं न विभु: न समर्थो भवति ।। ५८ ।।

अब अन्य अशुभ प्रकार बताते हुए कहते हैं--जो ग्रह अपने लग्न को न

देखता हो और सूर्य जिस राशि के नवांश में हो, उससे सप्तम नवांश में विराजमान ग्रह निर्बल होता है। जो ग्रह स्वगृह, स्वोच्च, स्वहद्दा, स्वद्रेष्काण तथा स्वनवांश आदि अधिकारों से हीन हो और जो किसी क्रूर ग्रह के साथ ईसराफ योग कर रहा हो, वह भी निर्बल होता है। क्योंकि वह ग्रह किसी का मनोऽभिलषित कार्य सिद्ध करने में समर्थ नहीं हो सकता ॥ ५८ ॥

एवं सर्वेषां ग्रहाणां समान्यतः दुरफ्फमुक्त्वा इदानीं चन्द्रस्याऽत्यन्तदुरफ्फविशेषमाह--

**चन्द्रः सूर्याद् द्वादशे वृश्चिकाद्ये खण्डे नेष्टोऽन्त्ये तुलायां विशेषात् ।**
**राशीशेनादृष्टमूर्तिर्न सर्वैर्दृष्टो ज्ञेयः शून्यमार्गः पदोनः ॥५९॥**

चन्द्र इति । सूर्यात्सूर्याधिष्ठितराशेः सकाशात् द्वादशे स्थाने यदि चन्द्रो भवति स निर्बलः तथा वृश्चिकाद्ये खण्डे पूर्वार्द्धे नेष्टः अशुभफलदः निर्बलः । तथा तुलायाः तुलाराशेः अन्त्ये उत्तरार्द्धे विशेषान्नेष्टः निर्बलः । तथा राशीशेन चन्द्रो यस्मिन् राशावस्ति तद्राशीश्वरेण अदृष्टमूर्तिर्न दृष्टस्तथा सर्वैर्ग्रहैर्न दृष्टः स निर्बलः तथा शून्यमार्गः प्रागुक्तलक्षणलक्षितशून्यमार्गगश्चेच्चन्द्रो भवति तदा पदोनो निर्बलो ज्ञेयः ॥५९॥

अब समष्टिरूप से सब ग्रहों का दुरफ्फयोग कहकर चन्द्रमा का अत्यन्त दुरफ्फ बताते हुए कहते हैं--यदि सूर्य की राशि से बारहवें स्थान में चन्द्रमा बैठा हो तो निर्बल होता है। वृश्चिक राशि के आदिभाग अर्थात् पूर्वार्ध में बैठा हुआ चन्द्रमा अशुभ फलदायक होता है, अतएव निर्बल माना जाता है। तुलाराशि के उत्तरार्ध में बैठा हुआ चन्द्रमा विशेष रूप से निर्बल होता है। राशिपति के साथ चन्द्रमा जिस राशि में विराजमान हो, उस राशि का स्वामी यदि चन्द्रमा को न देखता हो तो निर्बल होता है और यदि चन्द्रमा शून्य मार्गगामी अथवा अधिकारहीन हो तो निर्बल होता है ॥ ५९ ॥

अथान्यदुरफ्फं चन्द्रस्याह--

**क्षीणो भान्ते नो शुभो जन्मकाले पृच्छायां वा चन्द्रः एवं विचिन्त्यः ।**
**शुक्ले भौमः कृष्णपक्षेऽर्कसूनुः क्षुद्दृष्टचेन्दुं वीक्षते नो शुभोऽसौ ॥६०॥**

क्षीण इति । चन्द्रः इत्यनुवर्त्तते । क्षीणः अर्द्धोनः कृष्णाष्टमीमारभ्य शुक्लाष्टमीपर्यन्तमिति । यावत्कृष्णैकादशीमारभ्य दर्शान्तिपर्यन्तं क्षीण

इति केचित्। तथा भान्ते राशेरन्ते राशेरन्तिमनवांशे वर्तमानः सन् नो शुभो दुष्टफलदः स्यात् निर्बल इत्यर्थः। एवममुना प्रकारेण चन्द्रो जन्मकाले तथा पृच्छायां प्रश्नलग्ने विचिन्त्यः वा शुक्ले शुक्लपक्षे भौमः कृष्णपक्षेऽर्कसूनुः शनैश्चरः एतौ क्षुद्दृष्टया चतुर्थदशमसप्तमैकस्थानदृष्ट्या चेदिन्दुं वीक्षेते पश्यतस्तदासौ चन्द्रः नो शुभः शुभफलदो न भवति ॥६०॥

क्षीण अर्थात् कृष्णपक्ष की अष्टमी से शुक्ल पक्ष की अष्टमी पर्यन्त अथवा कृष्णपक्ष की एकादशी से अमावास्या पर्यन्त चन्द्रमा निर्बल रहता है। राशि से अन्तिम में नवांश में वर्तमान चन्द्रमा दुष्ट फलदायक होता हुआ निर्बल रहता है। जन्मलग्न और प्रश्नकाल में ही चन्द्रमा की निर्बलता और सबलता का विचार किया जाता है। शुक्लपक्ष में मंगल और कृष्णपक्ष में शनि ये दोनों यदि चतुर्थ, दशम, सप्तम तथा प्रथम दृष्टि से चन्द्रमा को देखते हों तो भी चन्द्रमा अशुभ फलदायक यानी निर्बल होता है ॥ ६० ॥

अथ शुभस्यापि चन्द्रस्य केनचिद्योगविशेषेण दोषाल्पतामाह—

शुक्ले दिवा नृगृहगोऽर्कसुतः शशाङ्कं
कृष्णे कुजो निशि समर्क्षगतः प्रपश्येत्।
दोषाल्पतां वितनुतेऽपरथा बहुत्वं
प्रश्नेऽथवा जनुषि बुद्धिमतोहनीयम् ॥६१॥

शुक्ल इति। शुक्ले शुक्लपक्षे दिवा दिवसे नृगृहगाः पुरुषराशयो मेषमिथुनसिंहादयस्तेषु गतोऽर्कसुतः शनिर्यदि शशाङ्कं चन्द्रं पश्येत्तदा दुरष्फदोषस्याल्पतां न्यूनत्वं वितनुते। अपरथा अन्यथा यद्यर्कसुतो न पश्येत्तदा दुरष्फदोषस्य बहुत्वं बाहुल्यं वितनुते तथा कृष्णे कृष्णपक्षे निशि रात्रौ समर्क्षगताः समराशयो वृषकर्ककन्यादयस्तेषु गतः कुजो यदि चन्द्रं प्रपश्येत्तदाल्पतां दुरष्फदोषस्य न्यूनत्वं वितनुते। यदि भौमो न प्रपश्येत्तदा दोषबहुत्वं वितनुते। सर्वमिदं प्रश्ने प्रश्नलग्नेऽथवा जनुषि जन्मलग्ने बुद्धिमता ऊहनीयं विचार्यम्। अर्थाद्वर्षलग्नादिष्वपि विचार्यमिति। एवं षोडशयोगाः समाप्ताः ॥६१॥

अब शुभ चन्द्रमा के भी किसी योगविशेष से अल्प दूषणता का विश्लेषण करते हुए कहते हैं—यदि शुक्लपक्ष में दिन के समय मेष, मिथुन, सिंह आदि

पुरुषसंज्ञक राशियों में विद्यमान शनि चन्द्रमा को देखता हो तो उसके दुरफ योग में कुछ कमी आ जाती है। यदि शनि चन्द्रमा को न देख सके तो दुरफ में अधिकता हो जाती है। इसी तरह कृष्णपक्ष में रात्रि के समय समसंज्ञक राशि में विद्यमान मंगल चन्द्रमा को देखता हो तो उसका दुरफ न्यून हो जाता है और यदि मंगल चन्द्रमा को न देखे तो उक्त दोष बढ़ जाता है। इन सब बातों का विचार बुद्धिमान् लोग जन्मलग्न अथवा प्रश्नलग्न के समय में भी करते हैं। कभी-कभी वर्ष, मास और पक्ष आदि के लग्न में भी इसका विचार करना पड़ जाता है ॥ ६१ ॥

अथ सर्वग्रहाणां चत्वारि हर्षस्थानान्याह--

**नन्दत्रिषड्लग्नभवर्क्षपुत्रव्यया इनाद्धर्षपदं स्वभोच्चम् ।**
**त्रिभं त्रिभं लग्नभतः क्रमेण स्त्रीणां नृणां रात्रिदिने च तेषाम् ॥६२॥**

**श्रीगर्गान्वयभूषणं गणितविच्चिन्तामणिस्तत्सुतो-**
**ऽनन्तोनन्तमतिर्व्यधात्खलमतध्वस्त्यै जनुः पद्धतिम् ।**
**तत्सूनुः खलु नीलकण्ठविबुधो विद्वच्छिवानुज्ञया**
**योगान्षोडश हर्षभानि च तथा संज्ञाविवेकेऽभ्यधात् ॥६३॥**

नन्दत्रिषडिति। तत्र प्रथमं हर्षस्थानमुच्यते। इनात्सूर्यमारभ्य सर्वेषां ग्रहाणां नन्द इत्यादिहर्षस्थानानि क्रमेण भवन्ति। लग्नादिति सम्बन्धः। तद्यथा। लग्नान्नवमस्थः सूर्यो हर्षितः। भौमः षष्ठस्थः। लग्नस्थो बुधः। गुरुरेकादशस्थः। शुक्रः पञ्चमस्थः। शनिर्व्ययस्थो हर्षद इत्यर्थः। अथ द्वितीयम् हर्षस्थानमुच्यते। स्वभोच्चमिति। यदा ग्रहः स्वगृहे भवति अथवा स्वोच्चे भवति तदा हर्षितो ज्ञेयः। स्वगृहे यद्बलं तदेव स्वोच्चे उभयत्रापि पञ्चविंशोपका बलं न तु द्विगुणम्। अथ तृतीयं हर्षस्थानमुच्यते। त्रिभमिति। लग्नभतो लग्नराशेः सकाशात् त्रिभं त्रिभं राशित्रयं-राशित्रयं क्रमेण स्त्रीणां स्त्रीग्रहाणां नृणां पुरुषग्रहाणां हर्षपदं भवति अयमर्थः। लग्नाद् द्वितीयतृतीयराशिषु वर्तमानाः पुरुषग्रहाः हर्षिताः। पुनरपि सप्तमाष्टमनवमस्थानेषु स्त्रीग्रहाः हर्षिताः पुनर्दशमैकादशद्वादश-स्थानेषु पुरुषग्रहा हर्षिताः। अथ चतुर्थं हर्षस्थानमुच्यते। रात्रीति। तेषां स्त्रीपुरुषग्रहाणा रात्रिदिने रात्रिदिवसयोर्हर्षदत्वम्। अयमर्थः रात्रौ वर्षप्रवेशे

स्त्रीग्रहाणां हर्षदत्वम् । दिवा वर्षप्रवेशे पुरुषग्रहाणां हर्षदत्वम् । तेषु चतुर्षु स्थानेषु स्थिता ग्रहाः बलिनो भवन्ति । इह ताजिके चन्द्रशनिशुक्रबुधा नार्यः स्त्रीग्रहाः । रविभौमगुरवः पुरुषग्रहाः । अत्र नपुंसका न सन्ति । अत्र विंशति २० विशोपकाः परबलम् । तत्र चत्वारि हर्षस्थानानि इति करणाच्चतुर्भिर्भक्तं लब्धाः पञ्चविशोपकाः एवं चतुर्षु स्थानपदेषु प्रत्येकं पञ्चविशोपकाः बलं ते स्थाप्याः ।

अस्योदाहरणम् । सूर्यादिग्रहाः लग्नान्नन्द इत्यादिस्थानेषु न सन्ति । अतः प्रथमं हर्षपदं न प्राप्तम् । अत्र गुरुः स्वगृहे शनिः स्वोच्चेऽस्ति अतो द्वितीयं हर्षपदं प्राप्तम् तत्र बलं पञ्चविशोपकाः लग्नात्सप्तमाष्टनवमस्थाः स्त्रीग्रहाः शनिशुक्रबुधाः सन्ति । दशमस्थाने पुरुषग्रहः सूर्यस्तिष्ठति । अतस्तेषां तृतीयं हर्षपदं प्राप्तम् । अत्रापि बलं पञ्चविशोपकाः । अत्र दिवा वर्षप्रवेशः अतः पुरुषग्रहाणां रविभौमगुरूणां चतुर्थं हर्षपदं प्राप्तम् । अत्रापि बलं पञ्चविशोपकाः । एवं सर्वेषां ग्रहाणां हर्षस्थानानि, तेषु प्रत्येकं बलानि तदैक्यानि लिख्यते ॥६२-६३॥

अब सब ग्रहों के चार हर्ष स्थानों को गिनाते हुए कहते हैं—सूर्य से लेकर सभी ग्रहों के नन्द आदि स्थान हर्षस्थान माने जाते हैं। जैसे--लग्न से नवम स्थान में स्थिर सूर्य, तृतीय स्थानगत चन्द्रमा, षष्ठस्थानस्थ भौम, लग्नस्थ बुध, एकादशस्थ बृहस्पति, पंचमस्थ शुक्र और व्ययभाव में ( बारहवें ) स्थित शनि हर्षदायक होता है। अब अन्य हर्ष स्थानों की विवेचना करते हुए कहते हैं--यदि कोई ग्रह अपने घर में तथा अपने से उच्च स्थान में बैठा हो तो वह हर्षित ग्रह माना जाता है। ग्रहों का अपने घर में जितना बल होता है, उतना ही बल अपने से उच्च स्थान में बैठे हुए ग्रह का भी होता है, दूना नहीं। स्त्री-संज्ञक और पुरुष-संज्ञक दोनों प्रकार के ग्रह अपनी लग्नराशि से क्रमशः तीन-तीन राशि हर्षपद के माने जाते हैं। तात्पर्य यह है कि लग्न से २।३ स्थान में वर्तमान स्त्रीसंज्ञक ग्रह हर्षित होते हैं। तदनन्तर चतुर्थ, पंचम और षष्ठ स्थान में स्थित पुरुषसंज्ञक ग्रह हर्षित होते हैं। फिर सप्तम, अष्टम और नवम स्थान में स्थित स्त्रीसंज्ञक तथा दशम, एकादश और द्वादश स्थान में स्थित पुरुषग्रह हर्षित होते हैं। अब चतुर्थ हर्ष स्थान को बताते हुए कहते हैं--रात्रि के समय यदि वर्षप्रवेश हो तो स्त्रीसंज्ञक ग्रह हर्षदायक होते हैं। दिन के समय यदि वर्ष प्रवेश हो तो पुरुषसंज्ञक ग्रह फलदायक होते हैं। इस ताजिकशास्त्र में चन्द्रमा, शनि, शुक्र और बुध ये ग्रह स्त्रीसंज्ञक और सूर्य, मंगल तथा बृहस्पति पुरुषसंज्ञक माने जाते हैं। नपुंसक ग्रह कोई भी नहीं हैं।

यदि वर्ष समय में चन्द्रमा पूर्ण बली होकर वर्षेश हो तो वह प्राणी धन-स्त्री-पुत्र-मित्र-घर व अनेक प्रकार से सुखी, माला, सुगन्धित चन्दन, इत्र, मोती, वस्त्र तथा परमैश्वर्यवान् होकर कुल के उचित पद को प्राप्त होता हुआ राजाओं का मित्र होता है ॥ १९ ॥

मध्यबली चन्द्र का फल–

वर्षाधिपे शशिनि मध्यबले फलानि
मध्यान्यमूनि रिपुता सुतमित्रवर्गैः ।
स्थानान्तरे गतिरथो कृशता शरीरे
श्लेष्मोद्भवश्च यदि पापकृतेसराफः ॥ २० ॥

यदि चन्द्रमा मध्यम बली होकर वर्ष का स्वामी हो तो वह प्राणी मध्यम फल भोगता हुआ अपने पुत्र व मित्र से शत्रुता प्राप्त करने वाला अपने स्थान से भ्रष्ट होकर दूसरे स्थान को प्राप्त होता हुआ शरीर से दुर्बलता को प्राप्त होता है। यदि पापग्रह के साथ चन्द्रमा का ईसराफयोग हो तो वह कफ, खाँसी और श्वास रोग से पीड़ित होकर ज्वर तथा कफ से दुःखी रहता है ॥ २० ॥

नष्टेऽब्दपे शशिनि शीतकफादिरोग–
चौर्यादिभीः स्वजनविग्रहमप्युशन्ति ।
दूरे गतिः सुतकलत्रसुखाक्षयश्च
स्यान्मृत्युतुल्यमतिहीनबले शशाङ्के ॥ २१ ॥

यदि वर्ष समय में चन्द्रमा नष्ट होकर वर्ष का स्वामी हो तो वह प्राणी शीत, कफ आदि रोगों से पीड़ित व चोर आदि दुष्टों से भयभीत तथा अपने बन्धुजनों के साथ कलहादि करके क्लेश पाता है। यदि चन्द्रमा अत्यन्त हीनबली होकर अर्थात् नीच का होकर वर्षेश हो तो वह प्राणी दूर देश का जाने वाला, स्त्री, पुत्रादिकों के दुःख से दुःखी तथा मृत्यु के समान कष्ट पाता है ॥ २१ ॥

वर्षेश मङ्गल का फल–

भौमेऽब्दपे बलिनि कीर्तिजयारिनाशः
सेनापतित्वरणनायकता प्रदिष्टा ।

लाभः कुलोचितधनस्य नमस्यता च
लोकेषु मित्रसुतवित्तकलत्रसौख्यम् ॥ २२ ॥

यदि वर्षप्रवेश के समय मंगल पूर्णबली होकर वर्षपति हो तो वह प्राणी अच्छी कीर्तिवाला, शत्रुओं का क्षय करनेवाला और सेना का मालिक होता है। जिससे वह रणनायक होता हुआ और कुल से उचित धन पाकर लोक में मनुष्यों से सम्मानित होता हुआ मित्र, पुत्र, धन तथा स्त्रीसुख को भोगता है ॥ २२ ॥

मध्येऽब्दपेऽवनिसुते रुधिरस्रुतिश्च
कोपोऽधिको झकटशस्त्रहतिक्षतानि ।
स्वामित्वमात्मगणतो बलगौरवं च
मध्यं सुखं निखिलमुक्तफलं विचिन्त्यम् ॥ २३ ॥

यदि वर्षप्रवेश के समय मंगल मध्यम बली होकर वर्ष का मालिक हो तो उस प्राणी के रक्तस्रुति अर्थात् फोड़ा-फुन्सी आदि से रुधिर व पीब का विकार हो और वह बहुत क्रोधी हो। झगड़े में शस्त्र की चोट से घाववाला, अपने गणों का स्वामी, बल और गुरुतासहित थोड़ा सुख पाता है, इन सब कहे हुए फलों पर पण्डितों को विचार करना उचित है ॥ २३ ॥

हीनेऽब्दपेऽसृजि भयं रिपुतस्कराग्नि-
लोकापवादभयमात्मधियां विनाशः ।
कार्यस्य विघ्नमतिरोगभयं विदेश-
यानं क्षयोऽपनयतो गुरुदृष्ट्यभावे ॥ २४ ॥

यदि वर्षप्रवेश के समय मंगल हीनबल होकर वर्षेश हो तो वह प्राणी शत्रुओं, चोरों, अग्नि, लोक के अपवाद अर्थात् मिथ्या कलंक के भय से युक्त होकर अपनी बुद्धि से नष्ट हो जाता है। वह जिस कार्य को आरम्भ करता है उसमें विघ्न होते हैं। कठिन रोगों से युक्त होकर विदेश की यात्रा करता है। यदि मंगल को बृहस्पति न देखता हो तो अपनी कुचाल से नष्ट हो जाता है ॥ २४ ॥

वर्षेश बुध का फल—

सौम्येऽब्दपे बलवति प्रतिवादलेख्य-
सत्काव्यसद्यवहृतौ विजयोऽर्थलाभः ।

ज्ञानं कलागणितवैद्यभवं गुरुत्वं
राजाश्रयेण नृपता नृपमन्त्रिता वा ॥ २५ ॥

यदि वर्षप्रवेश के समय बुध पूर्ण बलवान् होकर वर्षेश हो तो वह प्राणी प्रतिवाद करने पर शीघ्र उत्तर देने में चतुर, लिखने व अच्छे वेदान्तादि शास्त्रों में प्रवीण होता हुआ व्यवहार में विजय व धन पाता है। वह ज्ञानवान्, सब कलाओं में कुशल, गणित तथा वैद्य-विद्या की गुरुता को जानता हुआ राजा के आश्रय से राजा के समान अथवा राजमन्त्री होता है ॥ २५ ॥

अब्दाधिपे शशिसुते खलु मध्यवीर्ये
स्यान्मध्यमं निखिलमेतदथाध्वयानम् ।
वाणिज्यवर्तनमथात्मजमित्रसौख्यं
सौम्येत्थशालवशतोऽपरथा न सम्यक् ॥ २६ ॥

यदि वर्षप्रवेश के समय बुध मध्यम बली होकर वर्ष का स्वामी हो तो पूर्वोक्त सब फल मध्यम होता और वह प्राणी यात्रा द्वारा व्यापार करता है। उसी से वह अपने पुत्र व मित्रवर्गों को सुख देता है, परन्तु बुध शुभग्रहों के साथ इत्थशाल करे तो शुभफल होता है। इससे अन्यथा अर्थात् बुध का पाप ग्रहों के साथ ईसराफ योग हो तो अनिष्ट फल होता है ॥ २६ ॥

सौम्येऽब्दपेऽधमबले बलबुद्धिहानि-
र्धर्मक्षयः परिभवो निजवाक्यदोषात् ।
निक्षेपतो विपदतीव मृषैव साक्ष्यं
हानिः परव्यवहृतेः सुतवित्तमित्रैः ॥ २७ ॥

यदि वर्षप्रवेश के समय बुध नष्टबली होकर वर्ष का स्वामी हो तो उस प्राणी के बल और बुद्धि की हानि होती है। वह प्राणी धर्म का नाश करता हुआ अपने वाक्यदोष से अनादर भाव को प्राप्त होता है और मतवाला सा होकर अनेकानेक विपत्तियों को सहता और झूठी गवाही देता हुआ पराये व्यवहार से अपने पुत्र, मित्र व धन से हानि को प्राप्त होता है ॥ २७ ॥

वर्षेश गुरु का फल-

जीवेऽब्दपे बलयुते परिवारसौख्यं

धर्मो गुणग्रहिलता धनकीर्तिपुत्राः ।

विश्वास्यता जगति सन्मतिविक्रमाप्ति-
लभो निधेर्नृपतिगौरवमप्यरिघ्नम् ॥ २८ ॥

यदि वर्षप्रवेश के समय बृहस्पति पूर्ण बली होकर वर्ष का स्वामी हो तो वह मनुष्य परिवार से सुखी, धर्मात्मा, गुणों का ग्राहक, कीर्ति, धन, पुत्र इनसे सुखी, लोक में विश्वास योग्य, उत्तम बुद्धि तथा बल की प्राप्ति और निधि का लाभ करता है। वह राजा से बड़ाई पाता तथा शत्रुओं का नाश भी करता है ॥ २८ ॥

अब्दाधिपे सुरगुरौ किल मध्यवीर्ये
स्यान्मध्यमं फलमिदं नृपसङ्गमश्च।
विज्ञानशास्त्रपरताऽप्यशुभेसराफे
दारिद्र्यमर्थविलयश्च कलत्रपीडा ॥ २९ ॥

यदि वर्षप्रवेश के समय बृहस्पति मध्यमबली होकर वर्ष का स्वामी हो तो पूर्वोक्त सम्पूर्ण उत्तम फल मध्यम प्रकार से प्राप्त होता है। वह प्राणी ज्ञानवान् होकर शास्त्रों का ज्ञाता होता है। यदि बृहस्पति पापग्रहों के साथ ईसराफ योग करे तो वह दरिद्र होकर अपनी स्त्री के सहित कष्ट पाता तथा पूर्व संचित धन नष्ट करता है ॥ २९ ॥

जीवेऽब्दपेऽधमबले धनधर्मसौख्य-
हानिस्त्यजन्ति सुतमित्रजनाः सभार्याः।
लोकापवादभयमाकुलताऽतिकष्टं
वृत्तिस्तनौ कफरुजो रिपुभीः कलिश्च ॥ ३० ॥

यदि वर्षप्रवेश के समय बृहस्पति नष्टबली होकर वर्ष का स्वामी हो तो धन, धर्म तथा सुख की हानि हो और पुत्र-मित्र-कुटुम्बीजन तथा स्त्री भी उसको छोड़ देती है। लोक के अपवाद अर्थात् मिथ्या कलङ्क से व्याकुल होकर वह कष्ट पाता है। उसके शरीर भर में कफादि रोग आकर के घर कर लेते हैं, जिससे हीनबली होकर वह मनुष्य कलह आदि करता और शत्रु से भयभीत रहता हुआ बन्धुजनों से तिरस्कार को प्राप्त होता है ॥ ३० ॥

वर्षेश शुक्र का फल—

शुक्रेऽब्दपे बलिनि नीरुजता विलास-



सच्छास्त्ररत्नमधुराशनभोगतोषाः

क्षेमप्रतापविजया वनिताविलासो
हास्यं नृपाश्रयवशेन धनं सुखं च ॥ ३१ ॥

यदि किसी मनुष्य के वर्षप्रवेश समय में शुक्र उत्तम बली होकर वर्षेश हो तो वह प्राणी रोगरहित, सुन्दर, शास्त्र और रत्नों का विलासी, मीठे पदार्थों का भोजन करने वाला, रोगों से रहित, कल्याणयुक्त, प्रतापी, शत्रुओं को जीतने वाला, वनिताओं के हाव-भाव-कटाक्षों से आनन्दित और सदा प्रसन्न रहता हुआ राजा के आश्रय से धन तथा सुख प्राप्त करता है ।। ३१ ।।

अब्दाधिपे भृगुसुते खलु मध्यवीर्ये
स्यान्मध्यमं निखिलमेतदथाल्पवृत्तिः ।
गुप्तं च दुःखमखिलं सुनिबद्धवृत्तिः
पापारिवीक्षितयुते विपदोऽर्थनाशः ॥ ३२ ॥

वर्षप्रवेश के समय जिसका शुक्र मध्यम बली होकर वर्षस्वामी हो तो पूर्वोक्त सब फल मध्यम हो और वह प्राणी थोड़ी जीविका करने वाला होता है। उसका सम्पूर्ण दुःख छिपा रहता है। कोई दुःख देखने में प्रगट नहीं होता और जीविका बँधी हुई होती है। यदि शुक्र पापग्रह और शत्रु से दृष्ट व युक्त हो तो विपत्ति आती और धन का नाश होता है ।। ३२ ।।

शुक्रेऽब्दपेऽधमबले मनसोऽतितापो
लोकोपहासविपदो निजवृत्तिनाशः ।
द्वेषः कलत्रसुतमित्रजनेषु कष्टा-
दन्नाशनं च विफलक्रियता न सौख्यम् ॥ ३३ ॥

यदि वर्षप्रवेश के समय शुक्र नष्टबली होकर वर्ष का स्वामी हो तो उस प्राणी के मन को बहुत संताप, लोक में उपहास, विपत्ति, अपनी जीविका का नाश और स्त्री, पुत्र, मित्रों पर द्वेषभाव हो जाता तथा कष्ट से अन्न मिलता है। वह जो-जो कार्य आरम्भ करता है वह सब निष्फल हो जाता है ।। ३३ ।।

वर्षेश शनि का फल—

मन्देऽब्दपे बलिनि नूतनभूमिवेश्म-
क्षेत्राप्तिरर्थनिचयो यवनावनीशात् ।
आरामनिर्मितिजलाशयसौख्यमङ्ग-



पुष्टिः कुलोचितपदाप्तिगुणान्गुणत्वम् ॥ ३४ ॥

यदि वर्षप्रवेश के समय शनि उत्तम बल को प्राप्त होकर वर्ष का स्वामी हो तो उसको भूमि, घर तथा खेत की प्राप्ति हो और हीन वर्ण से धन मिले। वह बगीचा, तालाब, कुआँ तथा बावली बनवावे और सौख्यवान् तथा पुष्ट शरीर हो और अपने कुल के उचित पद को प्राप्त होता हुआ वह मनुष्य गुणियों में गुणवान् गिना जाय ॥ ३४ ॥

अब्दाधिपे रविसुते खलु मध्यवीर्ये
स्यान्मध्यमं निखिलमन्नभुजिस्तु कष्टात्।
दासोष्ट्रमाहिषकुलान्यरितस्तु लाभः
पापं फलं भवति पापयुगीक्षणेन ॥३५॥

जिसके वर्षसमय में वर्षेश शनैश्चर हो और वह मध्यम बली हो तो पूर्व कहा हुआ मध्यम प्रकार का फल हो और वह मनुष्य बड़े कष्ट से भोजन पाता हुआ दास, ऊँट व महिषों के समूह को प्राप्त करके उनका उपयोग करे। अपने कुल की अन्य स्त्रियों मे अथवा वेश्याओं में रमण करता हुआ सामान्य लाभ युक्त हो। शनैश्चर को पापग्रह देखता हो वा युक्त हो तो वह प्राणी अशुभफल पाता है ॥ ३५ ॥

मन्दे बलेन रहितेऽब्दपतौ क्रियाणां
वन्ध्यत्वमर्थविलयो विपदोऽरिभीतिः।
स्त्रीपुत्रमित्रजनवैरकदन्नभुक्तिः
सौम्येत्थशालयुजि सौख्यमपीषदाहुः ॥३६॥

जिसके वर्षप्रवेश के समय नष्टबली शनैश्चर वर्ष का अधिपति हो, उस प्राणी की सम्पूर्ण क्रियाओं का बाधक तथा धन का विनाश, विपत्ति, दुश्मनों से भय और स्त्री तथा अपने जन से वैर हो और सावाँ, काकुन आदि अन्न प्राप्त हो। शनैश्चर के साथ शुभग्रहों का इत्थशाल हो तो कुछ सुख हो ऐसा पूर्वाचार्यों का कथन है ॥ ३६ ॥

वर्षेश द्वारा सम्पूर्ण वर्ष का शुभाशुभ फल—

वर्षेश्वरो भवति यः स दशाधिपोऽब्दे
ज्ञेयोऽखिलेऽब्दजनुषोर्बलमस्य चिन्त्यम्।
वीर्यान्वितेऽत्र निखिलं शुभमब्दमाहुः
हीनेत्वनिष्टफलता समता समत्वे ॥३७॥

जो ग्रह वर्ष का स्वामी हो, उसी को सम्पूर्ण वर्ष का स्वामी जाने। क्योंकि उसका फल सब ग्रहों के योग से होता है। उसका फल जन्मसमय और वर्ष समय पूर्व कहे पञ्चवर्गी द्वारा विचार करना चाहिए। यदि वह बलवान् हो तो सम्पूर्ण वर्ष पर्यन्त शुभ फल जाने। हीनबली हो तो अनिष्ट ( नष्ट ) फल और मध्य बली हो तो मध्यम ( मिश्रित ) फल जाने ॥ ३७ ॥

इत्थशाल योग द्वारा वर्षेश का फल–

**येनेत्थशालोऽब्दपतेर्ग्रहोऽसौ स्वीयस्वभावात्सुफलं ददाति।**
**शुभेसराफे शुभमस्ति किञ्चिदनिष्टमेवाशुभमूसरीफे ॥३८॥**

वर्षेश जिस ग्रह के साथ इत्थशाल योग करे, वह ग्रह अपने स्वभाव ( संज्ञातन्त्र में कहे हुए स्वरूप ) वश शुभ फल देता है। यदि वर्षेश शुभ ग्रह के साथ ईसराफ योग करे तो थोड़ा शुभ फल हो और पापग्रह के साथ ईसराफ योग करे तो कुछ अनिष्ट फल हो। इसलिए बलाबल से उत्तम, मध्यम व अधम फल का विचार करना उचित है ॥ ३८ ॥

हद्दा द्वारा वर्षेश का फल–

**हद्दे यादृशि यः खेट आधत्तेऽत्र च यो महः।**
**जन्मन्यब्दे च तादृक् चेत्तदात्मफलदस्त्वसौ ॥३९॥**

जो ग्रह वर्षेश होकर अपने मित्र अथवा शत्रु की हद्दा में हो और मित्रदृष्टि के तेज को धारण कर अर्थात् इत्थशालयोग हो तथा जन्मसमय या वर्ष समय में उक्त दोनों समान हों तो वह ग्रह शुभ वा अशुभ फल हद्दा के अनुसार देता है। यदि शुभ ग्रह हो तो शुभ और पापग्रह हो तो अशुभ फल देता है ॥ ३९ ॥

जन्मकालीन शुभाशुभ फलदायक ग्रह द्वारा वर्षेश का फल–

**यो जन्मनि फलं दातुं विभुर्मूसरिफोऽस्य चेत्।**
**अब्दलग्नाब्दपभवस्तस्मिन्नब्दे न यत्फलम् ॥४०॥**
**व्यत्यासे फलमादेयमित्थशाले विशेषतः।**
**नोभयं चेत्तदाऽप्यस्ति जन्माश्रयमिति स्फुटम् ॥४१॥**

जो ग्रह जन्मकाल में अपने भाव का फल देने को समर्थ हो और उस ग्रह का यदि वर्षलग्नेश और वर्षेश के साथ ईसराफ योग हो तो उस वर्ष में जन्मकालीन भाव से उत्पन्न फल नहीं होता है ॥ ४० ॥

इसके विपरीत अर्थात् ईसराफयोग न हो तो जन्मकालिक भाव से उत्पन्न फल होता ही है। यदि इत्थशालयोग हो तो विशेष करके वह फल जरूर होता है और यदि इत्थशाल और मूसरीफ दोनों में से कोई योग हो तो भी जन्मकाल से उत्पन्न भावफल होते हैं। क्योंकि कोई इसमें बाधक नहीं है ॥ ४१ ॥

उदाहरण—

**पुत्राधिपो जन्मनि पुत्रभावं पश्यन् सुतं दातुमसौ समर्थः ।**
**वर्षेशपुत्राधिपमूसरीफे पुत्रस्य नाशो भवतीति वर्षे ॥४२॥**

यदि जन्मसमय में पञ्चमेश पञ्चम भाव को देखे या पञ्चम भाव में बैठे तो अपनी दशा में वह ग्रह पुत्र देता है। पञ्चमेश वर्ष में जहाँ कहीं स्थित हो और लग्नेश वर्षेश के साथ ईसराफयोग करता हो तो उस वर्ष मे वह पुत्र का नाशकारक होगा। इसी तरह अन्य भावों में वर्षलग्नेश और वर्षेश इन दोनों के साथ भावेश का ईसराफयोग रहते उदाहरण समझ लें ॥४२॥

हद्दा का उदाहरण

**अब्देश्वरो गुरुर्मित्रहद्दे मित्रदृशा शशी ।**
**महोऽत्राधादमूद्दक्स वर्षेऽब्दस्तेन शोभनः ॥४३॥**

यदि वर्षलग्नेश बृहस्पति जन्मसमय में मित्र की हद्दा में हो और मित्र की दृष्टि से चन्द्रमा के साथ इत्थशाल योग करता हो अर्थात् चन्द्रमा बृहस्पति को अपना तेज देता हो तो शुभ फलदायक जाने ॥ ४३ ॥

उपसंहार

**एवमुन्नेयमन्यच्च शुभाऽशुभफलं बुधैः ।**
**बलाबलविवेकेन योगत्रयविमर्शतः ॥४४॥**

अब वर्षेश के फलाध्याय को समाप्त करते हुए कहते हैं—इसी प्रकार अन्य शुभ व अशुभ फल बलाबल के अनुसार और मुथशिल, कम्बूल, ईसराफ इन तीनों योगों का ज्ञान करके पण्डित शुभाशुभ फल कहें ॥ ४४ ॥

इति टीकाद्वयोपेतनीलकण्ठ्यां वर्षतन्त्रे वर्षेशफलाध्यायः ॥ १ ॥

———

# वर्षतन्त्रे मुथहाफलाध्यायः (२)

मुथहा के लाने की विधि–

**स्वजन्मलग्नात्प्रतिवर्षमेकैकराशिभोगान्मुथहाभ्रमेण ।**
**स्वजन्मलग्नं रवितष्टयातशरद्युतं सा भमुखेन्थिहा स्यात् ॥१॥**

मुन्थहा अपने जन्मलग्न से प्रति वर्ष एक-एक राशि भोग करती हुई भ्रमण करती है। अर्थात् जन्मलग्न से प्रतिवर्ष एक-एक राशि भोग करती हुई वह तेरहवें वर्ष फिर जन्मलग्न पर आ जाती है। इसका व्यवहार इस तरह जाने कि अपनी जन्मलग्न की संख्या में गतवर्ष की संख्या जोड़कर बारह का भाग दे। जो शेषांक रहे वही मेष से मुन्थहा की राशि होती है। इसका उदाहरण संज्ञातन्त्र में कहा जा चुका है ॥ १ ॥

मुथहा की उत्पत्ति की विशेषता–

**प्रत्यहं शरलिप्ताभिर्वर्द्धते साऽनुपाततः ।**
**सार्धमंशद्वयं मास इत्याहुः केऽपि सूरयः ॥२॥**

अब इन्थहा की उत्पत्ति पर विचार करते हुए कहते हैं कि जिसे जातक-ग्रन्थकर्ता आचार्यों ने मुन्था, मिन्थिहा, इन्थिहा, मुन्थहा आदि शब्दों से अभिहित किया है, वास्तव में यह इन्थहा, इन्तिहा शब्द का अपभ्रंश है। जिसका अर्थ समाप्ति है। जहाँ वर्षक्रम के गिनने से जन्मलग्न की समाप्ति होती हो, उसी को वर्षफल में इन्तिहा कहते हैं अर्थात् पहले वर्ष में जन्मलग्न की राशि, दूसरे वर्ष में दूसरे स्थान की राशि, तीसरे वर्ष में तीसरे स्थान की राशि इत्यादि क्रमानुसार तेरहवें वर्ष में फिर जन्मलग्न की राशि, चौदहवें में दूसरे वर्ष की एवं २५ । ३७ । ४९ वर्ष में फिर जन्मलग्न की राशि पर ही इन्थहा होती है। इसी प्रकार प्रति दिवस के अनुपात अर्थात् त्रैराशिक से पाँच-पाँच कला बढ़ती जाती है। इस तरह एक मास में अढ़ाई अंश बढ़ती है, यह कुछ विद्वानों का मत है ॥ २ ॥

स्वामी और शुभग्रहों की मुथहा का फल–

**स्वामिसौम्येक्षणात्सौख्यं क्षुतदृष्ट्या भयं रुजः ।**



**भावालोकनसंयोगात्फलमस्या निरूप्यते ॥३॥**

जिस राशि में मुन्था हो, उसका मालिक मुन्थेश कहलाता है। अपने स्वामी वा शुभग्रह द्वारा देखे जाने से मुन्थहा सुख देती है। यदि मुन्थहा का शुभग्रह वा पापग्रह स्वामी हो और वह क्षुत दृष्टि से देखा जाता हो तो भयदायक होती है ॥ ३ ॥

चतुर्थादि भावों की मुन्थहा का फल

वर्षलग्नात्सुखास्तान्त्यरिपुरन्ध्रेष्वशोभना ।
पुण्यकर्मायगा स्वाम्यं दत्तेऽन्यत्रोद्यमाद्धनम् ॥४॥

वर्षलग्न से ४। ७। १२। ६। ८ इन स्थानों में स्थित मुन्था का अशुभ फल और ९। १०। ११। इन स्थानों में मुन्था के जाने से स्वामित्व सुख मिलता है। अन्य १। २। ३। ५ स्थानों में मुन्था स्थित हो तो उद्यम से धन प्राप्त हो ॥ ४ ॥

लग्नस्थित मुन्थहा का फल—

शत्रुक्षयं मनसतुष्टिलाभं प्रतापवृद्धिं नृपतेः प्रसादम् ।
शरीरपुष्टिं विविधोद्यमांश्च ददाति वित्तं मुथहा तनुस्था ॥५॥

लग्न में स्थित मुन्थहा शत्रुनाशक, मन में प्रसन्नताकारक, लाभदायक, प्रताप की वृद्धि करनेवाली, राजा की प्रसन्नता तथा देह की पुष्टता करती है और अनेक उद्यमों में धन देती है ॥ ५ ॥

द्वितीय भाव में स्थित मुन्थहा का फल—

उत्साहतोऽर्थागमनं यशश्च स्वबन्धुसम्माननृपाश्रयाश्च ।
मिष्टान्नभोगो बलपुष्टिसौख्यं स्यादर्थभावे मुथहा यदाब्दे ॥६॥

वर्षप्रवेश के समय यदि मुन्थहा दूसरे भाव में हो तो अपने उत्साह से धन प्राप्त कर वह प्राणी लोक में यश का भागी बनता और अपने बन्धुजनों से सम्मान प्राप्त करता हुआ राजा के आश्रय से मिष्टान्नभोग, बल तथा पुष्टि आदि सुख प्राप्त करता है ॥ ६ ॥

तृतीय भाव में स्थित मुन्थहा का फल—

पराक्रमाद्वित्तयशः सुखानि सौन्दर्यसौख्यं द्विजदेवपूजा ।
सर्वोपकारस्तनुष्टिकीर्तिर्नृपाश्रयश्चेन्मुथहा तृतीया ॥७॥

यदि मुन्थहा तीसरे भाव में हो तो वह प्राणी अपने ही पराक्रम से धन, यश, सुख, ब्राह्मण और देवताओं की पूजा, सबका उपकार, दृढ शरीर, यश तथा राजा का आश्रय आदि फल प्राप्त करता है ॥ ७ ॥

चतुर्थ भाव में स्थित मुन्थहा का फल--

**शरीरपीडा रिपुभिः स्ववर्ग्यवैरंमनस्तापनिरुद्यमत्वे ।**
**स्यान्मुन्थहायां सुखभावगायां जनापवादामयवृद्धिदुःखम् ॥८॥**

यदि चौथे भाव में मुन्था स्थित हो तो शरीरपीड़ा, शत्रुभय, अपने कुटुम्बी जनों से बैर, मन को ताप, निरुद्यमता ( बेकारी ), मनुष्यों में अपवाद और अनेक प्रकार के रोग की वृद्धि होती है ॥ ८ ॥

पञ्चम भाव की मुन्थहा का फल--

**यदीन्थिहा पञ्चमगाब्दवेशे सद्बुद्धिसौख्यात्मजवित्तलाभः ।**
**प्रतापवृद्धिर्विविधा विलासा देवद्विजार्चा नृपतेः प्रसादः ॥९॥**

यदि वर्षप्रवेश के समय मुन्था पाँचवें स्थान में स्थित हो तो सुन्दर बुद्धि, सुख, पुत्र और द्रव्य का लाभ, प्रताप की वृद्धि, अनेक प्रकार के विलास, देवता और ब्राह्मणों में भक्ति तथा राजा की प्रसन्नता ये फल होते हैं ॥ ९ ॥

षष्ठ भाव की मुन्था का फल--

**कृशत्वमङ्गेषु रिपूदयश्च भयं रुजस्तस्करतो नृपाद्वा ।**
**कार्यार्थनाशो मुथहाऽरिगा चेद् दुर्बुद्धिवृद्धिः स्वकृतोऽनुतापः ॥१०॥**

यदि छठें भाव में मुन्थहा विद्यमान हो तो शरीर में दुर्बलता, शत्रुओं की उत्पत्ति, रोग, चोर तथा राजा से भय, कार्य तथा धन का नाश, दुष्ट बुद्धि की वृद्धि, अपने ही किये हुए कार्यों से पछतावा, ये फल होते हैं ॥ १० ॥

सप्तम भाव की मुन्था का फल--

**कलत्रबन्धुव्यसनारिभीतिरुत्साहभङ्गो धनधर्मनाशः ।**
**द्यूतोपगा चेन्मुथहा तनोः स्याद्रुजामनोमोहविरुद्धचेष्टा ॥११॥**

वर्षप्रवेश के समय यदि मुन्थहा सातवें घर में स्थित हो तो स्त्री तथा बन्धुजनों से दुःख, शत्रुभय, उत्साहभङ्ग, धन तथा धर्म की हानि, शरीर में रोग, मन में मोह और शरीर के विरुद्ध चेष्टा ये अशुभ फल होते हैं ॥ ११ ।

अष्टम भाव की मुन्था का फल--

भयं रिपोस्तस्करतो विनाशो धर्मार्थयोर्दुर्व्यसनामयश्च ।
मृत्युस्थिता चेन्मुथहा नराणां बलक्षयः स्याद् गमनं च दूरे ॥१२॥

यदि मुन्था आठवें स्थान में हो तो मनुष्य को शत्रुभय, चोर भय तथा धन, धर्म तथा अर्थ का नाश, शरीर को कष्ट देने वाली, रोग, बल का क्षय और दूर देश गमन, ये अशुभ फल होते हैं ॥ १२ ॥

नवम भाव की मुन्थहा का फल—

स्वामित्वमर्थोद्गमो नृपेभ्यो धर्मोत्सवः पुत्रकलत्रसौख्यम् ।
देवद्विजार्चा परमं यशश्च भाग्योदयो भाग्यगतेन्थिहायाम् ॥१३॥

नवम स्थान में मुन्थहा हो तो प्राणी स्वामित्व पद प्राप्त कर राजा से धन की प्राप्ति करे। वह धर्म का उत्सव, पुत्र सुख, देवता और ब्राह्मणों का पूजन, सुन्दर यश तथा भाग्य का उदय भी करती है ॥ १३ ॥

दशम भाव की मुन्थहा का फल—

नृपप्रसादं स्वजनोपकारं सत्कर्मसिद्धिं द्विजदेवभक्तिम् ।
यशोऽभिवृद्धिं विविधार्थलाभं दत्तेऽम्बरस्था मुथहा पदाप्तिम् ॥१४॥

दशम भाव स्थित मुन्था राजा की प्रसन्नता, स्वजनों का उपकार, अच्छे कर्मों की सिद्धि, ब्राह्मण तथा देवताओं की भक्ति व यश की वृद्धि, अनेक प्रकार के धनों का लाभ तथा स्थान की प्राप्ति आदि फल देती है ॥ १४ ॥

ग्यारहवें स्थान की मुंथा का फल —

यदीन्थिहा लाभगता विलाससौभाग्यनैरुज्यमनःप्रसादः ।
भवन्ति राजाश्रयतो धनानि सन्मित्रपुत्राभिमताप्तयश्च ॥१५॥

ग्यारहवें भाव में यदि मुन्था हो तो स्त्रियों के विलास, सौभाग्य, आरोग्यता, चित्त मे प्रसन्नता, राजा के आश्रय से धन की प्राप्ति, उत्तम ज्ञान, मित्र का लाभ, पुत्र और वांछित पदार्थों की प्राप्ति आदि उत्तम फल होते हैं ॥ १५ ॥

बारहवें स्थान की मुंथा का फल--

व्ययोऽधिको दुष्टजनैश्च सङ्गो रुजा तनौ विक्रमतोऽप्यसिद्धिः ।
धर्मार्थहानिर्मुथहा व्ययस्था यदा तदा स्याज्जनतोऽपि वैरम् ॥१६॥

बारहवे स्थान में यदि मुंथहा हो तो ज्यादा खर्च, दुष्ट मनुष्य का सङ्ग, देह में रोग, अपने पराक्रम से भी कार्यकी असिद्धि, धर्म व धन की हानि, अपने या अन्य जनों से वैर आदि अशुभ फल होते हैं ॥ १६ ॥

क्षुत दृष्टि से दृष्ट और क्रूरग्रह के साथ स्थित मुंथहा का फल--

**क्रूरैर्दृष्टः क्षुतदृशा यो भावो मुथहाऽत्र चेत् ।**
**शुभं तद्भावजं नश्येदशुभं चापि वर्द्धते ॥१७॥**

जिस भाव को पापग्रह शत्रुदृष्टि से देखता हो और उसी भाव में मुंथा हो तो उस भाव से उत्पन्न शुभ फल भी नष्ट हो जाता है और उस भाव संबन्धी अशुभ फल को बढ़ाती है ॥ १७ ॥

मुंथा के विशेष फल--

**शुभस्वामियुक्तेक्षितावीर्ययुक्तेन्थिहास्वामिसौम्यैरित्थशालं प्रपन्ना ।**
**शुभं भावजं पोषयेन्नाशुभं साऽन्यथाभाव ऊह्यो विमृश्य ॥१८॥**

यदि मुन्था शुभग्रह व अपने स्वामी से युक्त हो या देखी जाती हो अथवा पञ्चवर्गी में उत्तम बलवाली हो अथवा शुभ ग्रह या अपने स्वामी के साथ इत्थशाल योग करे तो वह उस भाव सम्बन्धी फल को बढ़ाती हुई अशुभ फल का नाश करती है। अन्यथा जो मुन्था शुभस्वामी से युक्त न हो और शुभ ग्रहों के साथ इत्थाल न करती हो, पापग्रहों से दृष्ट होकर पापग्रहों के साथ मिलाप करती हो तो वह अपने पापसम्बन्धी अशुभ फल बढ़ाती हुई शुभ फल का नाश करती है। वह भाव अपने भावसम्बन्धी अशुभ फल बढ़ाता हुआ शुभ फल का नाश करता है। मुन्थहा यदि शुभ वा पापग्रह से दृष्ट होकर शुभ व पापग्रहों से मिलाप करती हो तो उस ग्रह का बल विचार कर शुभ व अशुभ फल कहना चाहिए ॥ १८ ॥

पापग्रहों से युक्त मुंथा--

**जनुर्लग्नतोऽस्तान्त्यषड्मृत्युबन्धुस्थिताब्दे हता क्रूरखेटैस्तु सा चेत् ।**
**विनश्येत्स यत्रेन्थिहा भाव एवं शुभस्वामिदृष्टौ न नाशः शुभश्च ॥**

यदि वर्षप्रवेश के समय जन्मलग्न से ७ । १२ । ६ । ८ । ४ इन स्थानों में से किसी स्थान में पापग्रह युक्त मुन्था स्थित हो तो वह उस वर्ष में जिस भाव में स्थित हो, उस भाव का नाश हो। जैसे, द्वितीया में धन का, तृतीया में भाई

का इत्यादि। यदि मुन्था शुभग्रह या शुभ स्वामी से दृष्ट या युक्त हो अर्थात् देखी जाती हो तो उसका नाश नहीं होता—सर्वदा शुभ फल ही होता है ॥१९॥

पापग्रह तथा शुभग्रहों से युक्त मुन्था का फल—

**यदोभयत्राऽपि हतो भावो नश्येत्स सर्वथा।**
**उभयत्र शुभत्वे तु भावोऽसौ वर्द्धतेतराम् ॥२०॥**

जन्मलग्न तथा वर्षलग्न से निन्दित स्थान में स्थित पापग्रह युक्त मुन्था हो तो वह भावसम्बन्धी अशुभ फल देती है। यदि मुन्था जन्मकाल व वर्षलग्न में शुभ ग्रहों से युक्त व दृष्ट हो तो वह मुन्था युत भाव अवश्य शुभ फल देता है ॥२०॥

**वर्षेऽप्यनिष्टगेहस्था यद्भावे जनुषि स्थिता।**
**क्रूरोपघातात्तं भावं नाशयेच्छुभयुक्शुभा ॥२१॥**

वर्षप्रवेश के समय वर्षलग्न व जन्मलग्न से अनिष्ट स्थान अर्थात् चौथे, छठें, आठवें या बारहवें स्थान में मुन्था हो, तो जन्मसमय में लग्न से जिस भाव में मुन्था स्थित हो, यदि वह भाव वर्षसमय में पापग्रहों से युक्त हो तो उस जन्मस्थित मुन्थायुक्त भाव को नष्ट कर देता है। यदि वर्ष प्रवेश के समय अनिष्ट स्थान में स्थित मुन्थहा शुभ ग्रहों से युक्त हो तो शुभ फल प्रदान करती है ॥ २१ ॥

उदाहरण--

**जनुर्लग्नतस्तुर्यगा सौम्ययुक्ताऽब्दवेशे पितृस्वस्य लाभं विधत्ते।**
**नृपाद्भीतिदापापयुक्ताऽतिकष्टाष्टमादावपीत्थं विमर्शो विधेयः ॥२२॥**

जन्मलग्न से चौथे स्थान में स्थित मुन्थहा वर्षप्रवेश के समय यदि शुभग्रह से युक्त हो तो उस प्राणी को पिता का द्रव्य, जन तथा भूम्यादि का लाभ होता है। यदि वह पापयुक्त हो तो राजा से भय होता है और वह प्राणी अति कष्ट पाता और जीविका से हानि होता है। इसी तरह अन्य अनिष्ट स्थानों का भी विचार करना चाहिए ॥२२॥

वर्षेश के बल से भाव में स्थित मुन्थाका फल—

**यस्मिन्भावे स्वामिसौम्येक्षिता चेद् भावो जन्मन्येष यस्तस्य वृद्धिः।**
**एवं पापैर्नाश उक्तस्तु तस्येत्यूह्यं वीर्याद्वर्षपः सौख्यमेव ॥२३॥**

वर्षप्रवेश के समय वर्षलग्न से मुन्थहा जिस भाव में स्थित हो, उस भाव के स्वामी व शुभग्रह से दृष्ट हो तो वह राशि जन्म समय में जिस भाव में

हो, उस भाव का फल प्राप्त होता है। जैसे, वर्षलग्न से चतुर्थ भाव शुभ ग्रह से युक्त व दृष्ट है, किन्तु जन्मलग्न व जन्मराशि की गणना से तीसरे भाव का नाश होता है और वर्षस्वामी ग्रह बलवान् हो तो मुन्थहाकृत अशुभ फल नहीं होता अर्थात् शुभ ही होता है ॥२३॥

ग्रहों की राशि युक्त व ग्रहों की दृटि द्वारा मुन्थाका फल--

**यदीन्थिहा सूर्यगृहे युता वा सूर्येण राज्यं नृपसङ्गमं च।**
**दत्ते गुणानां परमामवाप्तिं स्थानान्तरस्येति फलं दृशोऽपि ॥२४॥**

यदि मुन्थहा सूर्य की राशि ( सिंह ) में स्थित हो या सूर्य से युक्त या दृष्ट हो तो उस मनुष्य को अर्थ, राज्य और राजा की सङ्गति देती है और वह परम उच्च स्थान को पाकर विदेशी होता है और अपने कुलानुसार राज्यसुख, स्त्री, वस्त्र तथा भूषणादि का भोग करता है ॥ २४ ॥

**चन्द्रेण युक्तेन्दुगृहेऽथ दृष्टेन्दुनाऽपि वा धर्मयशोऽभिवृद्धिम्।**
**नैरुज्यसन्तोषमतिप्रवृत्तिं ददाति पापेक्षणतोऽतिदुःखम् ॥२५॥**

यदि किसी मनुष्य के वर्षप्रवेश समय में मुन्थहा चन्द्रमा से युक्त हो या चन्द्रमा के घर ( कर्कराशि ) स्थित हो अथवा चन्द्रमा देखता हो तो उस प्राणी के अर्थ तथा यश की वृद्धि, आरोग्यता, सन्तोष तथा बुद्धि की वृद्धि, इन शुभ फलों को देती है। यदि मुन्थहा पापग्रहों से दृश्यभाव हो तो अति दुःखदायक होती है ॥ २५ ॥

**कुजेन युक्ता कुजभे कुजेन दृष्टा च पित्तोष्णरुजं करोति।**
**शस्त्राभिघातं रुधिरप्रकोपं सौरीक्षिता सौरिगृहे विशेषात् ॥२६॥**

जिस किसी मनुष्य के वर्षप्रवेश समय में मुन्थहा मङ्गल से युक्त हो, मङ्गल की राशि ( मेष-वृश्चिक ) में हो अथवा मङ्गल से दृष्ट हो तो वह उष्णता सहित पित्तज्वर करती और हथियार से घाव या रुधिरविकार करती है। यदि मुन्थहा शनैश्चर के घर अर्थात् मकर, कुम्भ में हो तो पूर्व कहा हुआ फल विशेषरूप से घटता है और शनि तथा मङ्गल की मुन्था का फल समान होता है ॥ २६ ॥

**बुधेन शुक्रेण युतेक्षिता वा तद्भेऽपि वा स्त्रीमतिलाभसौख्यम्।**
**धर्मं यशश्चाप्यतुलं विधत्ते कष्टं च पापेक्षणयोगतः स्यात् ॥२७॥**

यदि मुन्थहा बुध और शुक्र से युत वा दृष्ट हो अथवा इनकी ३। ६। २। ७ राशि में स्थित हो तो स्त्रियों से सुख, मति ( बुद्धि ) का प्रकाश व धन

का लाभ, सुख, धर्म तथा यश प्राप्त होता है। पापग्रहों की दृष्टि तथा योग से मुन्थहा अति कष्टदायक होती है अर्थात् उस मनुष्य को बहुत कष्ट मिलता है ॥ २७ ॥

**युतेक्षिता वा गुरुणा गुरोर्भे यदीन्थिहा पुत्रकलत्रसौख्यम् ।**
**ददाति हेमाम्बररत्नभोगं शुभेत्थशालादिह राज्यलाभः ॥२८॥**

यदि मुन्थहा बृहस्पति से युक्त व बृहस्पति की ( ९ । १२ ) राशि में स्थित हो तो पुत्र तथा स्त्री का सुख देती और सुवर्ण, वस्त्र, रत्न तथा भोग भी प्रदान करती है। यदि शुभ ग्रह के साथ इत्थशाल योग हो तो राज्य का लाभ होता है ॥ २८ ॥

**शनेर्गृहे तेन युतेक्षिता वा यदीन्थिहा वातरुजं विधत्ते ।**
**मानक्षयं वह्निभयं धनस्य हानिं च जीवेक्षणतः शुभाप्तिम् ॥२९॥**

यदि मुन्थहा शनि की राशि अर्थात् मकर, कुम्भ अथवा शनैश्चर से युक्त अथवा शनैश्चर की दृष्टि से युक्त हो तो वातरोग, मान का क्षय तथा अग्नि से धन की हानि करती है। यदि मुन्थहा पर बृहस्पति की दृष्टि हो तो वह मनुष्य शुभ फल प्राप्त करता है ॥ २९ ॥

राहु के मुख में मुन्था का फल—

**तमोमुखे चेन्मुथहा धनाप्तिं यशः सुखं धर्मसमुन्नतिं च ।**
**सितेज्ययोगेक्षणतः पदाप्तिं सुवर्णरत्नाम्बरलब्धयश्च ॥३०॥**

जिस मनुष्य के वर्षप्रवेश के समय मुन्थहा राहु के मुखसंज्ञक अंशों में विद्यमान हो तो धन की प्राप्ति, यश, सुख व धर्म की उन्नति हो। यदि मुन्थहा शुक्र या बृहस्पति के योग से व दृष्टि से युक्त हो तो अधिकार की प्राप्ति, सुवर्ण, रत्न और वस्त्र प्राप्त कराती है ॥ ३० ॥

राहु के मुख, पृष्ठ तथा पुच्छ का लक्षण—

**भोग्या राहोर्लवास्तस्य मुखं पृष्ठं गता लवाः ।**
**ततः सप्तमभं पुच्छं विमृश्येति फलं वदेत् ॥३१॥**

जिस राशि पर राहु हो, वक्रगति से उसका जो भोग्य अंश हो उसको मुख कहते हैं। जो भुक्त अंश हो, वह पृष्ठसंज्ञक जाने। किसी आचार्य के मत से राहुस्थित राशि के अंश से १५-१५ अंश पूर्व और पर लेते हैं। जैसे कन्या के दस अंशों पर राहु है तो दश अंश मुखसंज्ञक है। वक्रगति से जो बीस अंश पृष्ठ

संज्ञक हैं और जिस राशि पर राहु स्थित है, उससे सातवीं राशि पुच्छ कहाती है। जैसे कि कन्या राशि से सातवीं मीन राशि पुच्छ संज्ञक है। इस प्रकार विचार करके फल कहे ॥ ३१ ॥

पीठ तथा पूँछ में स्थित मुन्था का फल--

**तत्पृष्ठभागे न शुभप्रदा स्यात्तत्पुच्छभागाद्रिपुभीतिकष्टम् ।**
**पापेक्षणादर्थसुखस्य हानिश्चेज्जन्मनीत्थं गृहवित्तनाशः ॥३२॥**

यदि वर्षप्रवेश के समय राहु के पृष्ठभाग में मुन्थहा स्थित हो तो वह उस प्राणी का कल्याण करती है। जिसके राहु की पूँछ में मुन्थहा विद्यमान हो तो शत्रु से भय व कष्ट हो। जिनकी मुन्थहा को पापग्रह देखते हों उसके धन सुख की हानि होती है। यदि जन्मकाल में भी इसी प्रकार की मुन्था होवे तो घर और धन का नाश होता है ॥ ३२ ॥

जन्मकालीन ग्रहों के वश शुभाशुभ फल —

**ये जन्मकाले बलिनोऽब्दवेशे चेद् दुर्बलास्तैरशुभं समान्ते ।**
**विपर्यये पूर्वमनिष्टमुक्तं तुल्यं फलं स्यादुभयत्र साम्ये ॥३३॥**

जन्म समय में भी जो ग्रह बलवान् हों, वे यदि वर्षप्रवेश के समय निर्बल हों तो वर्ष के अन्त में अशुभ फल देते हैं। इसके विपरीत अर्थात् जन्मसमय में निर्बल और वर्ष समय में बलवान् हों तो वे ग्रह वर्ष के आदि में अशुभ फल देते हैं। यदि जन्म तथा वर्षकाल में तुल्य बल हो तो समान फल देते हैं ॥ ३३ ॥

मुन्था के स्वामी का अशुभ फल--

**षष्ठेऽष्टमेन्त्ये भुवि वेन्थिहेशोऽस्तगोऽथ वक्रोऽशुभदृष्टियुक्तः ।**
**क्रूराच्चतुर्थास्तगतश्च भव्यो न स्याद्रुजं यच्छति वित्तनाशम् ॥३४॥**

जिसके वर्षप्रवेश के समय मुन्था की लग्न का स्वामी छठे, आठवें, बारहवें तथा चौथे इन अनिष्ट स्थानों में स्थित हो, वह अस्त हो गया हो या वक्री हो तथा पापग्रहों से युक्त वा दृष्ट हो अथवा क्रूरग्रहों के स्थान से चौथे या सातवें स्थान मे स्थित हो तो शुभ फलदायक नहीं होता, बल्कि रोग न देकर धन की हानि करता है ॥ ३४ ॥

मुन्था के स्वामी का अन्य अशुभ फल--

**यद्यष्टमेशेन युतोऽथ दृष्टः क्षुताख्यदृष्ट्या न शुभस्तदाऽपि ।**
**योगद्वये स्यान्निधनं यदैकयोगस्तदा मृत्युसमत्वमाहुः ॥३५॥**

यदि वर्षलग्न से आठवें स्थान का स्वामी शुभग्रह तथा पापग्रह से युक्त अथवा मुन्थहा का स्वामी हो या क्षुत दृष्टि अर्थात् चौथी, सातवीं, पहली तथा दसवीं दृष्टि से देखा जाता हो तो शुभ फल देता है। जिसके पूर्वोक्त 'षष्ठेऽष्टमेऽन्त्ये' यह दोनों योग हों तो उस प्राणी का मरण होता है। कदाचित् एक ही योग हो तो केवल मृत्यु के समान कष्ट होता है ॥ ३५ ॥

मुन्था और उसके स्वामो का शुभाशुभ फल--

**मुन्थहा तत्पतिर्वापि जन्मनीक्षितयुक् शुभैः ।**
**वर्षारम्भे शुभं दत्तेऽब्दे चेदन्तेऽन्यथाऽशुभम् ॥३६॥**

जिसके वर्षप्रवेश के समय मुन्था तथा उसका स्वामी शुभग्रहों से युक्त व दृष्ट हो तो वह वर्ष के पूर्व भाग में शुभफल देता है। और इससे विपरीत हो अर्थात् पापग्रहों से युक्त दृष्ट हो तो वर्ष के अन्त में अशुभ फल देता है ॥ ३६ ॥

इति नीलकण्ठयां वर्षतन्त्रे मुथहाफलाध्यायः ॥ २ ॥

-: ० :-

# वर्षतन्त्रे अरिष्टाध्यायः (३)

**लग्नेशेऽष्टमगेऽष्टेशे तनुस्थे वा कुजेक्षिते ।**
**ज्ञजीवयोरस्तगयोः शस्त्रघातो विपन्मृतिः ॥१॥**

जिस मनुष्य के वर्षप्रवेश के समय लग्न का स्वामी आठवें स्थान में हो अथवा आठवें घर का स्वामी लग्न में हो और मङ्गल की दृष्टि भी पड़ रही हो तथा बुध और बृहस्पति ये दोनों अस्त हो अर्थात् सूर्य के साथ अस्तांश को प्राप्त हों तो वह किसी हथियार के लगने तथा अनेक विपत्तियों से मृत्यु को प्राप्त होता है ॥ १ ॥

**अब्दलग्नेशरन्ध्रेशौ व्ययाष्टहिबुकोपगौ ।**
**मुथहासंयुतौ मृत्युप्रदौ तद्धातुकोपतः ॥ २ ॥**

वर्षलग्न और आठवें घर का स्वामी ये दोनों बारहवें, आठवें तथा चौथे इनमें से किसी स्थान में स्थित हों और मुन्था से युक्त हों तो उस प्राणी को वे ग्रह वात-पित्तादि से उत्पन्न विकार तथा मृत्यु देने वाले होते हैं। यहाँ लग्नेश, अष्टमेश और मुन्थहा इन तीनों को मिलाकर एक ही योग होता है। इन तीनों के अलग होने से योग नहीं हो सकता। जब पृथक्-पृथक् योग हो तो क्लेश ही होता है॥ २॥

**जन्मलग्नाधिपोऽवीर्यो मृतीशोऽब्देऽस्तगो यदा।**
**सूर्यदृष्टो मृतिं दत्ते कुष्ठं कण्डूं तथाऽऽपदः॥ ३॥**

यदि वर्षप्रवेश के समय जन्मलग्न का स्वामी निर्बल हो और वर्षलग्न से अष्टम स्थान का स्वामी वर्षलग्न से सातवें घर में विद्यमान होकर सूर्य से दृष्ट हो तो मरण, कुष्ठ, खुजली तथा अनेक कष्ट होते हैं॥ ३॥

**अस्तगौ मुथहालग्ननाथौ मन्देक्षितौ यदा।**
**सर्वनाशो मृतिः कष्टमाधिव्याधिभयं रुजः॥ ४॥**

यदि वर्षप्रवेश में मुन्थहा लग्न स्वामी और वर्षलग्न का स्वामी, ये दोनों सूर्य के सान्निध्यवश अस्त को प्राप्त हों और शनैश्चर से देखे जाते हों तो उस प्राणी के सब अर्थ यानी द्रव्य, स्त्री, पुत्र आदि का नाश, मृत्यु, कष्ट व आधि ( मानसिक दुःख ), व्याधि ( शरीरपीड़ा ), भय तथा रोग आदि होते हैं॥ ४॥

**क्रूरमूसरिफोऽब्देशो जन्मेशः क्रूरितः शुभैः।**
**कम्बूलेऽपि विपन्मृत्युरित्थमन्याधिकारितः॥ ५॥**

जिसके वर्षप्रवेश के समय वर्षेश पापग्रह के साथ स्थित होकर ईसराफ योग करे और जन्मलग्न का स्वामी अस्तंगत ग्रहों से क्रूर भाव को प्राप्त हो और वर्षस्वामी व लग्नस्वामी इनमें से किसी एक के साथ कम्बूल योग हो और शुभ ग्रहों तथा जन्मलग्नेश और वर्षेश या इनमें से किसी के भी साथ चन्द्रमा मुथशिल योग करता हो तो नानाप्रकार के दुःख भोगकर उस प्राणी की मृत्यु होती या विविध विपत्तियाँ आती हैं। ऐसे ही पञ्चाधिकारियों का भी फल समझे॥ ५॥

**क्रूरा वीर्याधिकाः सौम्या निर्बला रिपुरन्ध्रगाः।**
**तदाऽऽधिव्याधिभीतिः स्यात्कलिर्हानिस्तथा विपत्॥ ६॥**

यदि क्रूरग्रह अधिक बली हों और शुभग्रह निर्बल हों या छठें तथा आठवें स्थान में स्थित हों तो आधि, व्याधि, कलह, हानि तथा विपत्ति आती है ॥ ६ ॥

नीचे शुक्रो गुरुः शत्रुभागे सौख्यलवोऽपि न ।
लग्नेशेऽष्टमगेऽष्टेशे तनौ वा मृतिमादिशेत् ॥ ७ ॥

यदि शुक्र नीच राशि मे बैठा हो और बृहस्पति शत्रु के नवांश में हो तो तनिक भी सुख न मिले। यदि वर्षलग्न का स्वामी आठवें स्थान में हो तथा आठवें स्थान का स्वामी वर्षलग्न में हो तो उस प्राणी की मृत्यु हो जाती है ॥ ७ ॥

निर्बलौ धर्मवित्तेशौ दुष्टखेटास्तनौ स्थिताः ।
लक्ष्मीश्चिरार्जिता नश्येद्यदि शक्रोऽपि रक्षिता ॥ ८ ॥

यदि धर्मेश और धनेश के स्थान का स्वामी निर्बल हो और लग्न में पापग्रह हों तो उस प्राणी की बहुत काल से सञ्चित की हुई लक्ष्मी—यदि इन्द्र भी रक्षा करे तो भी नहीं बच सकती ॥ ८ ॥

नीचे चन्द्रेऽस्तगाः सौम्या वियोगः स्वजनैः सह ।
शरीरपीडा मृत्युर्वा साधिव्याधिभयं द्रुतम् ॥ ९ ॥

यदि चन्द्रमा नीच अर्थात् वृश्चिक राशि में हो और बुध, गुरु तथा शुक्र ये शुभ ग्रह अस्त हों तो वह प्राणी स्वजनों से पृथक् होता हुआ पीड़ा युक्त हो तथा विविध आधि-व्याधि से पीड़ित होकर मृत्यु को प्राप्त होता है ॥ ९ ॥

अब्दलग्नं जन्मलग्नराशिभ्यामष्टकं यदा ।
कष्टं महाव्याधिभयं मृत्युः पापयुतेक्षणात् ॥१०॥

यदि जन्मलग्न या जन्मराशि से आठवाँ वर्षलग्न हो तो कष्ट तथा महा व्याधियों का भय होता है। यदि वह वर्षलग्न पापग्रहों से भी युक्त हो या पापग्रह देखते हों तो मृत्यु होती है ॥ १० ॥

जन्मन्यष्टमगः पापो वर्षलग्ने रुगाधिदः ।
चन्द्राऽब्दलग्नपौ नष्टबलौ चेत्स्यात्तदा मृतिः ॥११॥

यदि जन्मलग्न से आठवाँ पापग्रह हो और वही यदि वर्षलग्न में बैठा हो तो रोग तथा आधि मानसिक कष्ट देता है। यदि चन्द्रमा तथा वर्षलग्नेश निर्बल हो अथवा चन्द्रराशि और वर्षलग्न के स्वामी ये दोनों पंचवर्गी बल से नष्टबली हों तो उस प्राणी की मृत्यु हो जाती है ॥ ११ ॥

जन्माब्दलग्नपौ पापयुक्तौ पतितभस्थितौ ।
रोगाऽऽधिदौ मृत्युकरावस्तगौ नेक्षितौ शुभैः ॥१२॥

यदि जन्मलग्नेश और वर्षलग्नेश ये दोनों पापग्रहों के साथ वर्षलग्न से चौथे, छठें, आठवें तथा बारहवें इनमें से किसी स्थान में हो तो उस प्राणी को रोग और मानसी व्याधि देते हैं। यदि वे अस्त हों और उनको शुभग्रह भी न देखें तो उस मनुष्य के लिए मृत्यु कारक होते हैं ॥ १२ ॥

व्ययाम्बुनिधनारिस्था जन्मेशाब्दपमुन्थहाः ।
एकर्क्षगास्तदा मृत्युः पापक्षुतदृशा ध्रुवम् ॥१३॥

यदि एक-एक राशि में प्राप्त जन्मलग्नेश, वर्षलग्नेश और मुन्थहा ये तीनों वर्षलग्न से बारहवें, चौथे तथा आठवें और छठें इनमें से किसी स्थान में स्थित हों तो उस प्राणी की मृत्यु होती है। यदि जन्मलग्नेश, वर्षलग्नेश और मुन्थहा ये तीनों पापग्रहों से क्षुतदृष्टि से देखे जावें तो भी उस प्राणी की मृत्यु होती है ॥ १३ ॥

चन्द्रो व्यये शनियुतः शुभः षष्ठोऽर्थनाशकृत् ।
चित्तवैकल्यमशुभेसराफान्न शुभेक्षणात् ॥१४॥

यदि शनैश्चर से युक्त चन्द्रमा बारहवें स्थान में स्थित हो और छठें स्थान में शुभग्रह हो तो उस मनुष्य के धन का नाश होता है। यदि पापग्रहों के साथ योग कारक ग्रहों का ईसराफ योग हो तो उस प्राणी के चित्त को व्याकुलता होती है। यदि उस पर शुभग्रहों की दृष्टि पड़ रही हो तो धन का नाश और चित्त की विकलता दोनों नहीं होते हैं ॥ १४ ॥

चन्द्रोऽर्कमण्डलगतो रिपुरिःफाष्टबन्धुगः ।
त्रिदोषतस्तस्य रुजा विविधेज्यदृशा शुभम् ॥१५॥

यदि चन्द्रमा सूर्य के सान्निध्य से अस्तभाव को प्राप्त होकर वर्षलग्न से छठें, बारहवें, आठवें, चौथे इनमें से किसी स्थान में स्थित हो तो उस मनुष्य को वात-पित्त-कफ से उत्पन्न अनेक रोग होते हैं। यदि चन्द्रमा को वृहस्पति देखता हो तो उस मनुष्य के लिए शुभ फल होता है ॥ १५ ॥

इद्दाहायनलग्नेशौ सप्ताष्टान्त्ये खलान्वितौ ।



स्वदशायां निधनदौ शुभदृष्ट्या शुभं वदेत् ॥१६॥

यदि लग्न में हद्देश और वर्षलग्नेश ये दोनों सातवें, आठवें या बारहवें इनमें से किसी स्थान में पापग्रहों से युक्त होकर स्थित हों तो अपनी दशा में अथवा अन्तर्दशा में उस मनुष्य को मार डालते हैं। यदि उनको शुभग्रह मित्र दृष्टि से देखते हों तो मरण नहीं होता ॥ १६ ॥

अब्दलग्नादृजुवक्रौ व्ययायस्थौ रुजा तदा।
एवं वर्षाब्दलग्नेशजन्मेशैरपि बन्धनम् ॥१७॥

यदि मार्गी ग्रह और वक्रीग्रह ये दोनों वर्षलग्न से क्रमशः बारहवें और दूसरे स्थान में हों तो उस प्राणी के शरीर में विविध रोग होते हैं। यदि वर्षेश, वर्षलग्नेश तथा जन्मलग्नेश ये बारहवें और दूसरे स्थान में विद्यमान हों तो उस प्राणी को कारागार की प्राप्ति होती है ॥ १७ ॥

नीचे त्रिराशिपे पापदृष्टे कार्यं विनश्यति।
इन्थिहेशेऽब्दपे वारिभेऽस्तं याते रुजा विपत् ॥१८॥

यदि वर्षकाल में त्रिराशिपति नीच राशि में स्थित होता हुआ पापग्रहों से देखा जाता हो तो प्राणी के कार्य नष्ट हो जाते हैं। मुन्थहास्वामी और वर्षस्वामी यदि शत्रु की राशि में अस्त को प्राप्त हों तो उस प्राणी को नाना प्रकार के रोग और अनेक विपत्तियाँ घेर लेती हैं ॥ १८ ॥

चन्द्रमा का अरिष्ट—

चन्द्रो रिःफषडष्टभूद्युनगते दृष्टोऽशुभैर्नो शुभैः
सोऽरिष्टं विदधाति मृत्युमथवा भौमेक्षणादग्निभीः।
शस्त्राद्वा शनिराहुकेतुभिररेर्भीतिं रुजं वायुजां
दारिद्र्यं रविणा शुभं शुभदृशेऽयालोकनादादिशेत् ॥१९॥

यदि बारहवें, छठें, आठवें, पहले तथा सातवें, इनमें से किसी स्थान में चन्द्रमा हो और उसको पापग्रह देखते हों, तो वह चन्द्रमा उस प्राणी को अशुभ फल अथवा मृत्यु देता है। यदि चन्द्रमा मंगल से देखा जाता हो तो उस प्राणी को अग्नि का भय होता अथवा किसी हथियार से भय रहता है। शनि, राहु और केतु इनसे देखा जाता हुआ चन्द्रमा शत्रुभय देने वाला और केवल सूर्य से देखा जाता हुआ चन्द्रमा वातजनित रोग तथा दरिद्रत्व प्रदान करता है। यदि केवल बृहस्पति चन्द्रमा को देखता हो तो शुभ फल होता है ॥ १९ ॥

मुन्थाकृत अरिष्ट–

क्रूरान्वितेक्षितयुता शनिनेन्थिहाधि-
व्याधिप्रदा जनुषि रिष्कसुखारिरन्ध्रे ।
द्यूने च वर्षतनुनैधनगा मृतिं सा
दत्ते खलेक्षितयुतेत्यपि चिन्त्यमार्यैः ॥२०॥

यदि दो पापग्रहों से युक्त मुन्था को शनैश्चर देखता हो अथवा युक्त हो तो उस प्राणी को मानसी व्याधि और रोग होता है। यदि मुन्था जन्मसमय में बारहवे, चौथे, छठें और सातवें इनमें से किसी स्थान में स्थित हो अथवा वर्षलग्न से आठवें स्थान में विराजमान हो और उनको पापग्रह देखते हों तो उस प्राणी की मृत्यु होती है। यह पण्डितों को विचारना चाहिये ॥ २० ॥

इति नीलकण्ठ्यां वर्षतन्त्रे अरिष्टाध्यायः ॥ ३ ॥

---

## वर्षतन्त्रे अरिष्टभङ्गाध्यायः (४)

लग्नाधिपो बलयुतः शुभेक्षितयुतोऽपि वा ।
केन्द्रत्रिकोणगोऽरिष्टं नाशयेत्सुखवित्तदः ॥१॥

यदि लग्न का स्वामी पञ्चवर्गी के बल से बलवान् ( उत्तम बली ) हो और शुभग्रह देखते या शुभग्रह युक्त हों और केन्द्र ( १ । ४ । १० ) स्थान तथा त्रिकोण ( ९ । ५ । ) स्थान में स्थित हो तो वह सम्पूर्ण अरिष्टों को नष्ट करके सुख और धन देता है ॥ १ ॥

गुरुः केन्द्रे त्रिकोणे वा पापादृष्टः शुभेक्षितः ।
लग्नचन्द्रेन्थिहारिष्टं विनाश्यार्थसुखं दिशेत् ॥२॥

यदि बृहस्पति केन्द्र तथा त्रिकोण में हो, उसे पापग्रह न देखें, बल्कि शुभग्रह देखते हों तो वह उस प्राणी के लग्न, चन्द्रमा और मुन्थहा इनसे उत्पन्न अरिष्ट नष्ट करके धन व सुख प्रदान करता है ॥ २ ॥

सुखं स्वामियुतं सद्भिर्दृष्टं सौख्ययशोऽर्थदम् ।
लग्ने तृतीयेऽथ गुरुर्जन्मेऽथ सौख्यार्थदः सुखे ॥ ३ ॥

चतुर्थ स्थान यदि अपने स्वामी से दृष्ट या युक्त हो तो वह उस प्राणी को सुख, यश और धन देता है। यदि जन्म लग्नेश होकर बृहस्पति लग्न तथा तीसरे या चौथे स्थान में हों तो वह भी सुख और धन देता है ॥ ३ ॥

लग्ने द्युनेशस्तनुगः सुरेज्यः क्रूरैरदृष्टः शुभमित्रदृष्टः ।
रिष्टं निहन्त्यर्थयशः सुखाप्तिं दिशेत्स्वपाके नृपतिप्रसादम् ॥ ४ ॥

यदि सातवें स्थान का स्वामी और बृहस्पति लग्न में हो परन्तु उन दोनों ( सप्तमेश तथा बृहस्पति ) को पापग्रह न देखते हों किन्तु उसे शुभग्रह वा मित्रग्रह देखते हों तो वे उस प्राणी के अरिष्टों को दूर कर देते और अपनी दशा में राजा की प्रसन्नता से धन, यश तथा सुख प्राप्त कराते हैं ॥ ४ ॥

बलान्वितौ धर्मधनाधिनाथौ क्रूरैरदृष्टौ तनुगौ यदाऽऽस्ताम् ।
राज्यं गजाश्वाम्बररत्नपूर्णं रिष्टस्य नाशोऽप्यतुलं यशश्च ॥ ५ ॥

यदि नवमेश और धनेश ये दोनों पञ्चवर्गी बल से बलिष्ठ होकर पापग्रहों की दृष्टि से हीन लग्न में हों तो उस प्राणी का अरिष्ट नष्ट हो जाता है। वह प्राणी हाथी, घोड़ा, कपड़े व रत्नों से परिपूर्ण राज्य और अनुपम यश प्राप्त करता है ॥ ५ ॥

त्रिषष्ठलाभोपगतैरसौम्यैः केन्द्रत्रिकोणोपगतैश्च सौम्यैः ।
रत्नाम्बरस्वर्णयशःसुखाप्तिर्नाशोऽप्यरिष्टस्य तनोश्च पुष्टिः ॥ ६ ॥

यदि तीसरे, छठें, ग्यारहवें इनमें से किसी स्थान में पापग्रह हों और केन्द्र ( १ । ४ । ७ । १० ) तथा त्रिकोण ( ९ । ५ ) इनमें से किसी भी स्थान में शुभग्रह हों तो वह प्राणी रत्न, कपड़े, सोना और यश प्राप्त करता है। उसके अरिष्ट नष्ट हो जाते और उसका शरीर हृष्ट-पुष्ट रहता है ॥ ६ ॥

यदा सवीर्यो मुथहाधिनाथो लग्नाधिपो जन्मविलग्नपो वा ।
केन्द्रत्रिकोणाय धनस्थितास्ते सुखार्थहेमाम्बरलाभदाः स्युः ॥ ७ ॥

यदि मुन्थहा का स्वामी तथा वर्ष और जन्मलग्न का स्वामी ये तीनों पञ्चवर्गों के बल से युक्त होकर केन्द्र, त्रिकोण, ग्यारहवें और दूसरे इन स्थानों में से किसी भी स्थान में स्थित हों तो, वह प्राणी सुख, धन, सुवर्ण और वस्त्र पाता है ॥ ७ ॥

**तुङ्गे शनिर्वा भृगुजो गुरुर्वा शुभेत्थशालाद्यवनाद्धनाप्तिम् ।**
**बली कुजो वित्तगतो यशोऽर्थतेजांस्यकस्माच्च सुखानि दद्यात् ॥८॥**

यदि शनि, शुक्र और गुरु ये तीनों ग्रह अपने-अपने उच्च स्थानों में हों और शुभ ग्रहों के साथ इत्थशाल योग भी करते रहें तो उसे यवनों से धन प्राप्त होता है। यदि उक्त तीनों ग्रह शुभ ग्रहों के साथ इत्थशाल करते हुए अपने-अपने उच्च स्थानों में हों तो बहुत धन मिले। यदि बलवान् मङ्गल दूसरे स्थान में हो तो उस प्राणी को यश, कान्ति और अनायास सुख मिलता है ॥ ८ ॥

**सूर्येज्यशुक्रा मिथ इत्थशालं कुर्युस्तदा राज्ययशःसुखार्थाः ।**
**सूर्यः कुजो वोपचये ददाति भद्रं यशो मङ्गलमिन्थिहायाः ॥ ९ ॥**

यदि सूर्य, गुरु और शुक्र तीनों ग्रह परस्पर इत्थशाल योग करें तो उस प्राणी को राज्य, यश, सुख और धन मिले। जिस प्राणी के जिस-किसी भी स्थान में मुन्था स्थित हो उस स्थान से ३। ६ १०। ११ इन उपचयस्थानों से किसी भी स्थान में सूर्य या मंगल स्थित हो तो उसको कल्याण, यश और मंगल का अवसर प्राप्त होता है ॥ ९ ॥

**शुक्रज्ञचन्द्रा हद्दे स्वे पापास्त्र्यायगमा यदि ।**
**स्वबाहुबलतो हेमसुखकीर्ती नरोऽश्नुते ॥ १० ॥**

यदि शुक्र, बुध, चन्द्र ये तीनों अपनी हद्दा में हों और सूर्य, मङ्गल, शनैश्चर ये तीनों ग्रह तीसरे व ग्यारहवें स्थान में हों तो वह मनुष्य अपने पराक्रम से सुवर्ण, सुख और कीर्ति इनको भोगता है ॥ १० ॥

अन्य शुभ योग—

**बुधशुक्रौ मूसरिफौ गुरुर्विक्रमभावगः ।**
**तदा राज्ययशोहेममुक्ताविद्रुमलब्धयः ॥ ११ ॥**

यदि बुध और शुक्र ये दोनों मूसरीफ योग करते हैं और बृहस्पति वर्षलग्न ये तीसरे स्थान में हो तो वह प्राणी राज्य, यश, सुवर्ण, मोती और मूँगा आदि वस्तुओं को प्राप्त करता है ॥ ११ ॥

**भौमो मित्रगृहेऽब्देशः कम्बूली स्वगृहादिगैः ।**
**गजाश्वहेमाम्बरभूलाभं धत्ते सुखादिकम् ॥ १२ ॥**

यदि मंगल वर्षेश होकर अपने मित्र के घर में हो और अपने घर व उच्चादि स्थानों में स्थित ग्रहों के साथ कंबुलयोग करता हो तो उस प्राणी को हाथी, घोड़ा, सोना, कपड़े, पृथ्वी और अधिक से अधिक सुख प्राप्त होता है ।। १२ ।।

राजयोग —

इत्थं जन्मनि वर्षे च योगकर्तुर्बलाबलम् ।
विमृश्य कथयेद्राजयोगं तद्भङ्गमेव च ।।१३।।

इसी तरह जन्मकाल और वर्षकाल में राजयोग करने वाले ग्रह के बलाबल का विचार करके राजयोग वा राजभङ्ग योग को विचार कर कहे ।। १३ ।।

अब्देन्थिहेशादिखगाः खलैश्चेद्युतेक्षिता अस्तगनीचगा वा ।
सौम्या बलोना नृपयोगभङ्गं तदा वदेद्वित्तसुखक्षयांश्च ।।१४।।

यदि वर्षस्वामी, मुन्थास्वामी और वर्षलग्नस्वामी ये पापग्रहों से युक्त वा दृष्ट हों और शुभग्रह हीन बली हों तो राजभङ्ग योग कहे । पूर्वोक्त वर्षेशादि ग्रह सूर्य के सान्निध्यवश अस्तंगत हों अथवा नीच राशि में हों और शुभग्रह पंचवर्गी बल से निर्बल हों तो भी राजभङ्ग योग होता है । इन योगों से धन और सुख का नाश कहना चाहिए ।। १४ ।।

इति नीलकण्ठयां वर्षतन्त्रे अरिष्टभङ्गाध्यायः ।। ४ ।।

---

# वर्षतन्त्रे भावफलाध्यायः (५)

यो भावः स्वामिसौम्याभ्यां दृष्टो युक्तोऽयमेधते ।
पापदृष्टयुतो नाशो मिश्रैर्मिश्रफलं वदेत् ।। १ ।।

जो भाव अपने स्वामी और शुभग्रह से दृष्ट या युक्त हो तो वह भाव वृद्धि प्राप्त करता है । जो भाव पापग्रहों से देखा जाता हो वा उनसे युक्त हो तो भाव का नाश होता है । जो भाव मिश्र अर्थात् शुभग्रह तथा पापग्रह दोनों से देखा जाता हो या युक्त हो तो उस भाव का मिश्र अर्थात् शुभाशुभ से मिश्रित फल होता है ।। १ ।।

प्रथम ( तनु ) भावफलम्---

**लग्नाधिपे वीर्ययुते सुखानि नैरुज्यमर्थागमनं विलासः ।**
**स्यान्मध्यवीर्येऽल्पसुखार्थलाभः क्लेशाधिकत्वं विपदल्पवीर्ये ॥२॥**

लग्नेश पंचवर्गी बल से बलवान् हो तो शरीर सुख, आरोग्यता, द्रव्य का लाभ और आनन्द देता है। यदि लग्नेश मध्यम बली हो तो कम सुख और कम धन मिले और यदि अल्प बली हो तो क्लेश अधिक हो और बराबर विपत्ति आती रहे ॥ २ ॥

सूर्य आदि ग्रहों के पंचाधिकारी होकर भी निर्बल होने का फल—

**यन्माब्दाङ्गपतीन्थिहापतिसमानाथाद्यधीकारवान्**
**सूर्यो नष्टबलस्त्वगक्षिशिथिलयं कुर्यान्निरुत्साहताम् ।**
**नीचत्वं पितृमातृतोऽप्यभिभवश्चन्द्रेऽक्षिकार्यक्षयो**
**दारिद्र्यं च पराभवो गृहकलिर्व्याध्याधिभीतिस्तदा ॥ ३ ॥**

जिस मनुष्य के जन्मलग्नेश, वर्षलग्नेश, मुन्थापति, त्रिराशिपति, दिन-रात्रि के पति इन पंच अधिकारियों में किसी अधिकार को प्राप्त होकर सूर्य नष्टबली हो तो वह मनुष्य त्वचा रोग से कष्ट भोगता हुआ नेत्ररोग से पीड़ित हो और उत्साह से रहित होता हुआ माता-पिता से अनादर पावे। यदि पूर्वोक्त अधिकारियों में से किसी अधिकार को प्राप्त चन्द्रमा नष्टबली हो तो उस प्राणी के नेत्र और वांछित कार्य नष्ट हों और वह दरिद्र हो, सर्वत्र अनादर को प्राप्त हो और स्त्रियों से कलह करता रहे तथा आधि-व्याधि से सदा भयभीत रहे ॥ ३ ॥

**भौमे चलत्वं बुधे मोहपराभवौ ।**
**जीवे धर्मक्षयः कष्टफला जीवनवृत्तयः ॥४॥**

यदि उक्त पंचाधिकारियों में से किसी अधिकार को प्राप्त मंगल हीनबली हो तो उस प्राणी का मन सदा चलायमान रहे और वह चोर आदि से भयभीत रहे। यदि उक्त अधिकारियों में से बुध नष्टबली हो तो उस प्राणी को मोह और पराभव होता है। यदि उक्त अधिकारियों में बृहस्पति नष्टबली हो तो उस प्राणी के धर्म का क्षय हो और वह कन्द-मूल-फलादि खाकर बड़े कष्ट से जीवन बितावे ॥ ४ ॥

शुक्रे विलाससौख्यानां नाशः स्त्रीभिः समं कलिः ।
सौरे भृत्यजनाद् दुःखं रुजो वातप्रकोपतः ॥ ५ ॥

यदि शुक्र बलहीन हो तो उस प्राणी के विलास-क्रीड़ा आदि और सौख्य का नाश हो और स्त्रियों के साथ कलह होता रहे । यदि शनि नष्टबली हो तो नौकर से क्लेश होता हो और वातरोग की पीड़ा बनी रहे ॥ ५ ॥

वर्षलग्न का फल--

लग्नं पापयुतं सौम्यैरदृष्टं सहितं नृणाम् ।
विवादं वञ्चनां दुष्टमशनं चापि विन्दति ॥ ६ ॥

यदि वर्षलग्न पापग्रहों से युक्त हो और शुभ ग्रहों से न देखा जाय और व युक्त हो तो वह प्राणी विवाद और चौरादिकों से ठगा जाता तथा दुष्ट भोजन आदि फलों को भोगता है ॥ ६ ॥

बलिष्ट अधिकारियों के होते हुए फल का वर्णन--

जन्माब्दाङ्गपरन्ध्रपादमुथहानाथा बलाढ्यास्तदा
रम्यं वर्षमुशन्ति सर्वमतुलं सौख्यं यशोऽर्थागमः ।
षष्ठाष्टान्त्यगता न चेदिह पुनस्ते दुःखभीतिप्रदा
निर्वीर्या यदि वर्षमेतदशुभं वाच्यं शुभेक्षां विना ॥ ७ ॥

यदि जन्मकाल का स्वामी, वर्षलग्न का स्वामी, आठवें स्थान का स्वामी और मुन्थहा का स्वामी ये बलिष्ठ होते हुए यदि छठें, आठवें और बारहवें इन स्थानों में स्थित न हों तो उस प्राणी के लिए वह सम्पूर्ण वर्ष शुभ कहा जाता है और उसे अतुल सौख्य, यश और धन मिलता है । जन्मलग्न आदि के स्वामी यदि बली होकर छठें, आठवें तथा बारहवें स्थान में स्थित हों तो दुःख देते हैं । यदि चारों बलरहित होकर छठें, आठवें तथा बारहवें स्थान में हों तो दुःख वा चौरादिकों से भय देते हैं । यदि वे चारों शुभ ग्रहों से न देखे जायँ तो सम्पूर्ण वर्ष अशुभ फल देते हैं । यदि उक्त चारों को शुभ ग्रह देखते हों तो शुभ फल ही होता है ॥ ७ ॥

धननाशयोग--

सूतौ धनप्रदः खेटो धनाधीशश्च तौ यदि ।
वर्षे नष्टो वित्तनाशोऽन्यग्लानि:क्षेपापवादतौ ॥ ८ ॥

जिसके जन्मकाल में धनयोग का एक ग्रह और धनेश, ये दोनों वर्ष में नष्टबली हों तो उस पुरुष का धन नष्ट हो जाय और जिसके यहाँ धन रखने को दिया हो, वह बदल जाय कि हमारे पास तुम्हारा कुछ नहीं है ॥ ८ ॥

**एवं समस्तभावानां सूतौ नाथाश्च पोषकाः ।**
**अब्दे नष्टबलास्तेषां नाशयोद्या विचक्षणैः ॥ ९ ॥**

जिस मनुष्य के जन्मकाल में सब भावों के स्वामी फल देने को समर्थ होवें, यदि वे ही वर्षकाल में बलहीन हों तो उस मनुष्य को अपने उन भावों को नष्ट कर देते हैं। अर्थात् उन भावों का जैसा फल है, उसको नहीं देते हैं ॥ ९ ॥

इति प्रथमभावफलम् ॥ १ ॥

---

## द्वितीयभावफलम्

**वित्ताधिपो जन्मनि वित्तगोऽब्दे जीवो यदा लग्नपतीत्थशाली**
**तदा धनाप्तिः सकलेऽपि वर्षे क्रूरेसराफे धनधान्यहानिः ॥१॥**

जिनके जन्मसमय में बृहस्पति धनेश होकर वर्षलग्न से दूसरे स्थान में स्थित हो और लग्नेश के साथ इत्थशाल योग करता हो तो उस प्राणी को वर्ष भर धन की प्राप्ति होती है। यदि बृहस्पति लग्नेश को छोड़कर अन्य किसी पापग्रह के साथ ईसराफ योग करता हो तो वर्ष भर धन-धान्य की हानि होती है ॥ १ ॥

धनलाभयोग—

**जन्मन्यर्थावलोकीज्योऽब्देऽब्देशो बलवान् यदा ।**
**तदा धनाप्तिर्बहुला विनाऽऽयासेन जायते ॥ २ ॥**

यदि जन्मकाल का बृहस्पति दूसरे स्थान को देखता हो और वही वर्षेश होकर बलवान् हो तो उस वर्ष में उस मनुष्य को अनायास धन प्राप्त होता है ॥२॥

पूर्वोक्त अर्थ का सम्पूर्ण भावों में अतिदेश—

एवं यद्भावपो जन्मन्यब्दे तद्भावगो गुरुः ।
लग्नेशेत्थशाली चेत्तद्भावजसुखं भवेत् ॥ ३ ॥

बृहस्पति जिस भाव का स्वामी हो वह यदि उसी वर्षप्रवेश के समय उसी भाव में हो और लग्नेश के साथ इत्थशाल योग करे तो वह उसी भाव से उत्पन्न सुख पाता है ॥ ३ ॥

तथा जनुषि यं पश्येद् भावमब्देऽब्दपो गुरुः ।
तदा तद्भावजं सौख्यमुक्तं ताजिकवेदिभिः ॥ ४ ॥

जन्मकाल में बृहस्पति जिस भाव को देखता हो वही यदि वर्षेष हो तो वह उस भाव के सुख को प्राप्त होता है ॥ ४ ॥

अल्प धनप्राप्तियोग तथा दण्डयोग—

जन्मषष्ठाधिपः सौम्यः षष्ठोऽब्दे स्वल्पलाभदः ।
पापार्दिते गुरौ रन्ध्रेऽर्थे वा दण्ड पतेद् ध्रुवम् ॥ ५ ॥

बुध यदि षष्ठेश होकर वर्षलग्न से छठें भाव में स्थित हो तो वह थोड़ा धन पाता है। बृहस्पति यदि पापग्रहों से पीड़ित होकर वर्षलग्न से आठवें अथवा धन भाव में स्थित हो तो उसको अवश्य राजदण्ड होता है ॥ ५ ॥

अन्य धनलाभयोग--

गुरुर्वित्ते शुभैर्दृष्टयुतो वा राज्यसौख्यदः ।
जन्मन्यब्दे च मुथहाराशिं पश्यन्विशेषतः ॥ ६ ॥

यदि बृहस्पति धनभाव में हो और उसे शुभग्रह देखते हों या वह शुभग्रहों से युक्त हों तो उस मनुष्य को राज और सुख दोनों मिलता है। वर्षलग्न में स्थित होकर बृहस्पति यदि मुन्था को भी देखता हो तो विशेष करके राज्य या सुख प्राप्त होता है ॥ ६ ॥

शुक्र के योग से धनयोग तथा धननाशयोग--

एवं सितेऽब्दपे भूरि द्रव्यं धान्यं च जायते ।
[1]वित्तलग्नेशसंयोगो वित्तसौख्यविनाशदः ॥ ७ ॥

---

१. 'वित्ताङ्गेशेसराफश्चेद्' इति पाठः साधुः ।

--संशोधकः ।

इस प्रकार यदि शुक्र वर्षेश होकर धन स्थान में हो और उसे शुभग्रह देखते हों या शुभग्रह का योग हो तो उसे बहुत धन-धान्य मिलता है। धन-स्थान में यदि धनेश और लग्नेश का ईसराफ योग हो तो धन-सौख्य का विनाश होता है ॥ ७ ॥

अन्य धनप्राप्तियोग--

**एवं बुधे सवीर्ये स्याल्लिपिज्ञानोद्यमैर्धनम् ।**
**जन्मलग्नगताः सौम्या वर्षेऽर्थे धनलाभदाः ॥ ८ ॥**

यदि बुध सबल और वर्षेश होकर धनभाव में बैठा हो और उसको शुभग्रह देखते हों अथवा शुभग्रहों से युक्त हो तो लिखने व ज्ञान अर्थात् व्याख्यानादि उद्यम से धन प्राप्त होता है। यदि जन्मलग्न में शुभग्रह स्थित हों और वे ही धनभाव में हों तो भी धनलाभ होता है ॥ ८ ॥

बहुधनलाभयोग--

**मलासद्मनि वित्ते वा बुधेज्यसितसंयुते ।**
**तैर्वा दृष्टे धनं भूरि स्वकुले राज्यमाप्नुयात् ॥ ९ ॥**

जिसके मालसद्म ( धन-सहम ) और धनभाव ये दोनों बुध, बृहस्पति तथा शुक्र से युक्त हों या इनके द्वारा देखे जाते हों तो उसको बहुत धन तथा अपने कुल का राज्य प्राप्त होता है ॥ ९ ॥

**अर्थार्थसहमेशौ चेच्छुभैर्मित्रदृशेक्षितौ ।**
**बलिनौ सुखतो लाभप्रदौ यत्नादरेर्दृशा ॥ १० ॥**

यदि धनभावेश और अर्थसहमेश ये दोनों बली होकर शुभग्रहों द्वारा मित्र दृष्टि से देखे जाते हों तो उस प्राणी को सुख तथा बहुत धन लाभ होता है। और यदि पूर्वोक्त अर्थ सहमेश और धनभवनेश को शुभग्रह शत्रु दृष्टि से देखते हों तो बड़े यत्न से धन मिले ॥ १० ॥

धनयोग व उसके नाश का योग--

**मित्रदृष्टया मुथशिलेऽर्थाङ्गपोः सुखतो धनम् ।**
**तयोर्मूसरिफे वित्तनाशदुर्नयभीतयः ॥ ११ ॥**

धनेश और वर्षलग्नेश में मित्रदृष्टि से इत्थशाल योग हो तो बिना परिश्रम के धन प्राप्त होता है। यदि उन दोनों में ईसराफ योग हो तो धन का नाश होता और कुमार्ग से बर्ताव करने के कारण वह सदा भयभीत रहता है ॥ ११ ॥

जन्मनीज्योऽस्ति यद्राशौ स राशिर्वर्षलग्नगः ।
शुभस्वामीक्षितयुतो नैरुज्यस्वाम्यवित्तदः ॥ १२ ॥

जन्मकाल में बृहस्पति जिस राशि में हो तो यदि वही राशि वर्षलग्न हो और शुभग्रहों अथवा अपने स्वामी से दृष्ट वा युक्त हो तो आरोग्य, स्वामित्व तथा धन मिले ॥ १२ ॥

सूतौ लग्ने रविर्वर्षे धनस्थो धनसौख्यदः ।
शनौ वित्ते कार्यनाशो लाभोऽल्पोऽथ धनव्ययः ॥ १३ ॥

जन्म समय में यदि सूर्य लग्न में हो और वर्षप्रवेश के समय सूर्य धन स्थान में बैठा हो तो धन तथा सुख देता है। यदि धनभाव में शनि हो तो कार्य नष्ट करता है और थोड़ा लाभ देकर धन खर्च करा देता है ॥ १३ ॥

भ्रातृसौख्यं गुरुयुते भूतस्तु शुभेक्षणात् ।
क्रूरयोगेक्षणात्सर्वं विपरितं फलं भवेत् ॥ १४ ॥

यदि धमभाव में स्थित शनैश्चर बृहस्पति से युक्त हो तो उसको अपने भाई-बन्धुओं से सुख होता है। यदि धनलाभकारक ग्रह पापग्रहों से युक्त व दृष्ट हो तो सम्पूर्ण फल नष्ट हो जाता है अर्थात् धन की हानि होती है ॥ १४ ॥

वित्तेशो जन्मनि गुरुर्वर्षेशतां दधत् ।
यद्भावगस्तमाश्रित्य लाभदो लग्न आत्मनः ॥ १५ ॥

वित्ते सुवर्णरूप्यादेर्भ्रात्रादेः सहजर्क्षगः ।
पितृमातृक्ष्मादिभ्यो वित्तं सुहृदि पञ्चमे ॥ १६ ॥

सुहृत्तनयतः षष्ठेऽरिवर्गाद्धानिभीतिदः ।
स्त्रीभ्यो द्यूनेऽष्टमे मृत्युरर्थहेतु पथोऽङ्कगे ॥ १७ ॥

खे नृपादेर्नृपकुलादायेऽन्त्ये व्ययदो भवेत् ।
इत्थं विमृश्य सुधिया वाच्यमित्थं परे जगुः ॥ १८ ॥

धनभाव का स्वामी बृहस्पति यदि वर्षप्रवेशकाल में वर्ष का स्वामी हो और वह जिस भाव में बैठा हो तो उसी भाव का फल देता है। जैसे लग्न में हो तो आत्मसुख, धनभाव में हो तो सुवर्ण-चाँदी आदि का लाभ, तीसरे भाव में हो तो भाई-बन्धु आदि द्वारा लाभ, चौथे भाव में स्थित हो तो पिता-माता, खेती व ग्राम आदिकों से सुख, पंचम स्थान में हो तो मित्रों व लड़कों से

सौख्य, छठे स्थान में हो तो मृत्यु, सातवें भाव में तो स्त्रीसम्बन्धी सुख, आठवें घर में हो तो मृत्यु, नवम स्थान में हो तो मार्ग चलते-चलते द्रव्यलाभ, दशम स्थान में हो तो राजा से और ग्यारहवें हो तो राजकुल से धन का लाभ और बारहवें स्थान में हो तो परमार्थ में बहुत सा धन खर्च करा देता है ॥ १५-१८ ॥

इति धनभावफलम् ॥ २ ॥

---

# तृतीयभावफलम्

अब्देशेऽर्के सिते वाऽपि सबले पापवर्जिते ।
सौख्यं मिथः सोदराणां व्यत्ययाद्व्यत्ययं वदेत् ॥ १ ॥

यदि वर्षेश सूर्य वा शुक्र हो और वह बलिष्ठ होता हुआ पापग्रहों से युक्त या दृष्ट न हो तो उसको भाइयों से सुख प्राप्त हो। यदि वर्षेश सूर्य तथा शुक्र निर्बल होकर पापग्रहों से युक्त या दृष्ट हो तो भाइयों में परस्पर झगड़ा आदि हो ॥ १ ॥

दग्धे कलिः सहजपेऽब्दपतौ तयोर्वा जीवे बलेन रहिते सहजे सहोत्थैः ।
वैरं तृतीयभवनाधिपतीसराफे मान्द्यं कलिं स्वजनसोदरतश्च विद्यात् ॥

तीसरे भाव का स्वामी वर्षेश सूर्य के सान्निध्य से अस्त हो जाय अथवा दुष्ट स्थान में स्थित हो तो वह मनुष्य कलहादिकों से दुःख प्राप्त करे। यदि सूर्य और शुक्र इन में से कोई वर्ष का स्वामी होकर अस्तंगत या नष्टबली हो जाय तो भी वह कलह कराता है। यदि बृहस्पति अधम बल से युक्त होकर तीसरे भाव में स्थित हो तो भाइयों के साथ वैर हो। यदि वर्षेश तीसरे भाव के स्वामी (पराक्रमेश) के साथ ईसराफ योग करे तो उसके शरीर को बड़ा भारी कष्ट मिले और वह निर्बल होकर अपने बन्धुओं से लड़ाई करे ॥ २ ॥

यदेत्थशालः सहजेश्वरेण गुरुस्तृतीये सहजात्सुखाप्तिः ।
सारे विधौ स्यात्कलहस्तृतीये दृष्टौ युतौ नौ गुरुणा यदा तौ ॥३॥

यदि लग्नेश तथा वर्षेश इन दोनों में से किसी का तृतीयेश के साथ इत्थशाल योग हो तो उस प्राणी को भाइयों से सुख हो। बृहस्पति तीसरे भाव

में हो तो भी भाइयों से सुख मिले। यदि तीसरे भाव में मङ्गल से युक्त चन्द्रमा बैठा हो और यदि उन दोनों को बृहस्पति न देखे, व युक्त हो तो भाइयों के साथ लड़ाई हो ॥ ३ ॥

**सहजे सहजाधीशेऽधिकारिणि समापतेः।**
**लग्नपो वा मुथशिले मिथः सौख्यं सहोत्थयोः ॥ ४ ॥**

यदि तृतीयेश पाँच अधिकारों में से किसी अधिकार में हो तथा तीसरे भाव में बैठा हो और उसके साथ वर्षेश तथा लग्नेश इन में से किसीके साथ इत्थशाल योग हो तो उसके भाइयों को उससे सुख मिले ॥ ४ ॥

**क्रूरेसराफे कलहः शनौ भौमर्क्षगे रुजः।**
**ज्ञर्क्षेऽसृज्यनुजे मान्द्यं वदेत्सहजमे स्फुटम् ॥ ५ ॥**

यदि तृतीयेश के साथ पापग्रह ईसराफ योग करे तो उसके भाइयों में कलह हो। यदि शनि मङ्गल के घर अर्थात् मेष-वृश्चिक इनमें से किसी राशि का होकर तीसरे भाव में हो तो उस प्राणी के भाई रोग से पीड़ित हों। यदि मङ्गल बुध के घर अर्थात् मिथुन-कन्या इनमें से किसी राशि का होकर तीसरे स्थान में स्थित हो तो भाइयों को रोग धर दबाता है, ऐसा फल कहे ॥ ५ ॥

अन्य भाइयों के सौख्यकारी योग--

**मन्दर्क्षगेऽसृजि बुधे कुजर्क्षे सहजे शुभैः।**
**युतेक्षिते सोदराणां मिथः सौख्यं सुखं बहु ॥ ६ ॥**

यदि शनि के घर अर्थात् मकर व कुम्भ में मङ्गल हो और बुध मङ्गल के घर ( मेष-वृश्चिक ) में हो और तीसरे स्थान में शुभग्रह हो, उसे शुभग्रह देखते हों तो उससे भाइयों को बहुत सौख्य मिलता है ॥ ६ ॥

भ्रातृसौख्य के अन्य दो योग—

**जन्माब्दपो बुधसितौ सबलौ तृतीये**
**सौदर्यबन्धुगणसौख्यकरौ गुरुश्च।**
**वीर्यान्वितेन्दुगृहगो भृगुजोऽधिकारी**
**सूत्यब्दयोः सहजबन्धुगणस्य वृद्धयै ॥ ७ ॥**

यदि बुध और शुक्र ये दोनों बलवान् होकर तीसरे स्थान में हों और बृहस्पति बलवान् होकर तीसरे घर में हों तो वे जातक के भाई और बन्धु-

बान्धवों को सुखदायक होते हैं। अपने घर व अपनी हद्दा आदि को प्राप्त होकर बुध यदि लग्न में स्थित हो तो भी भाइयों की सब प्रकार से बुद्धि हो ॥ ७ ॥

दुखःकारक योग--

पापान्विते तु सहजे सहमेशभाव-
नाथेक्षणेन रहिते सहजस्य दुःखम् ।
एवं सहोत्थसहमेऽपि वदेत्तदीशो
दग्धौ यदा सहजनाशकरौ विचिन्त्यौ ॥ ८ ॥

यदि तीसरा भाव पापग्रहों से युक्त हो तो उस प्राणी के भाई को दुःख होता है। यदि भ्रातृसहम पापग्रहों से युक्त हो और उसको उसका स्वामी तथा तीसरे भाव का स्वामी ये दोनों न देखते हों तो भी भाइयों को कष्ट हो। यदि भ्रातृ-सहमेश व पराक्रमेश दोनों अस्तङ्गत होकर दुष्ट स्थान में बैठे हों तो उसके भाइयों की हानि हो ॥ ८ ॥

भाइयों के लिए अशुभ योग

तृतीयपादब्दपतौ द्युनस्थे लग्नेश्वरे वा सहजैर्विवादः ।
तृतीयपो जन्मनि तादृगब्दे शुभेक्षितस्तत्र सहोत्थतुष्ट्यै ॥ ९ ॥

यदि तृतीयेश से सातवें भाव में वर्षेश अथवा लग्नस्वामी तीसरे घर के स्वामी से सातवें भाव में बैठा हो तो उसका भाइयों के साथ युद्ध होता है। यदि तृतीय स्थान का स्वामी सहज भाव में स्थित हो और उसको शुभग्रह देखते हों तो भाइयों को सब तरह से सन्तोष होता है ॥ ९ ॥

इति सहजभावफलम् ।

-----

## चतुर्थभावफलम्

तुर्ये रवीन्दू पितृमातृपीडा पापान्वितौ पापनिरीक्षितौ च ।
जन्मस्थसूर्यर्क्षपतेऽर्कपुत्रेऽसमानना वैरकली च मिश्रा ॥ १ ॥

यदि वर्षप्रवेश के समय सूर्य पापग्रहों से युक्त वा दृष्ट होकर चौथे भाव में हो तो उसके पिता को पीड़ा होती है। यदि चन्द्रमा पापग्रहों से युक्त वा दृष्ट होकर चौथे भाव में स्थित हो तो केवल माता को पीड़ा होती है। यदि सूर्य चन्द्र दोनों पापयुक्त वा पापदृष्ट होकर चतुर्थ स्थान में विद्यमान हों तो माता-पिता दोनों को दुःख होता है। यदि जन्म समय में सूर्य के साथ शनि भी विराजमान हो तो उसका अपमान होता है और वह मनुष्य पिता के साथ वैर और कलह करता है ॥ १ ॥

**चन्द्रे जनन्यैवमुशन्ति बन्धौ सुखाधिपे प्रातिसुखानि पित्रोः ।**
**तुर्याधिपे लग्नपतीत्थशाले वीर्यान्विते सौख्यमुशन्ति पित्रोः ॥ २ ॥**

जिस राशि में चन्द्रमा हो और उसी राशि में शनैश्चर भी विद्यमान हो तो उसका माता के साथ वैर और कलह हो। यदि चौथे स्थान का मालिक चौथे घर में बैठा हो तो उस प्राणी के माता-पिता को सुख प्राप्त होता है। यदि चतुर्थ स्थान का स्वामी उत्तम बली होकर लग्नेश के साथ इत्थशाल योग करता हो तो वह माता-पिता को सुखदायक होता है ॥ २ ॥

**सौख्याधिपो जनुषि नष्टबलोऽब्दसूत्योः**
**पित्रोरनिष्टकृदथो सहमे तयोस्तु ।**
**दग्धे तुरीयगृहगे च यदीन्थिहाया**
**नाशस्तयोः सहमयोरपि दग्धयोः स्यात् ॥ ३ ॥**

जिस मनुष्य के जन्मकाल का सुखेश नष्ट बली हो तो उसके माता-पिता को दुःख होता है। यदि मातृ-पितृसहम भी पापग्रहों से पीड़ित होकर चौथे स्थान में स्थित हो तो उसके माता-पिता का नाश होता है। यदि मातृ-पितृ ये दोनों सहम नष्ट अथवा अस्तादि दोषों से युक्त हों तो भी माता-पिता का नाश होता है ॥ ३ ॥

**जन्मन्यम्बुगृहं यच्च तत्पतिस्तत्पदोपगौ ।**
**शन्यारौ क्लेशदौ पित्रोर्न चेत्सौम्यनिरीक्षितौ ॥ ४ ॥**

यदि चौथे घर या चतुर्थेश के साथ शनि और मंगल हों और वे शुभ ग्रहों से युक्त वा दृष्ट न हों तो वे उसके माता-पिता को कष्ट देते हैं। यदि शनि और मङ्गल सुखेश के साथ हों और उन्हें शुभग्रह देखते हों तो माता-पिता को कष्ट होता है ॥ ४ ॥

मातुः पितुश्च सहमे तनुपेत्थशालेतुर्येऽपि चेत्थमवगच्छ सुखानिपित्रोः
चेदष्टमाधिपतिना कृतमित्थशालं पित्रोर्विपद्भयमनिष्टकृतेसराफे ॥

यदि माता-पिता के सहम चौथे भाव के स्वामी के साथ इत्थशाल करें तो माता-पिता को सुख हो। माता-पिता के सहम का आठवें घर के स्वामी के साथ इत्थशाल योग हो तो उसके माता-पिता को बड़े दुःख मिले और भय प्राप्त हो ॥ ५ ॥

इति चतुर्थभावफलम् ॥ ४ ॥

---

## पञ्चमभावफलम्

पुत्रायगो वर्षपतिर्गुरुश्चेत्सूर्यारसौम्योशनसोऽथवेत्थम् ।
सत्पुत्रसौख्याय खलार्दितास्ते दुःखप्रदाः पुत्रत एव चिन्त्याः ॥ १ ॥

यदि बृहस्पति वर्षेश होकर पांचवें व ग्यारहवें स्थान में हों अथवा सूर्य, मङ्गल, बुध और शुक्र इनमें से कोई भी वर्षेश होता हुआ पांचवें तथा ग्यारहवें भाव में हो तो वह पुत्रों को सुखकारी होता है। यदि बृहस्पति, सूर्य, मङ्गल, बुध और शुक्र ये पाँचों ग्रह पापग्रहों से पीड़ित हों तो पुत्रों को दुःख देते हैं ॥ १ ॥

पुत्रे सुतस्य सहमे सबले सुताप्तिः
सौम्येक्षितेऽप्यतिसुखं यदि तत्र वर्षेट् ।
सौम्येक्षितः शुभगृहे सकुजो बुधश्चेत्
पुत्रायगः सुतसुखं विबलः सुतार्तिम् ॥ २ ॥

यदि पाँचवें भाव में बलसहित पुत्रसहम हो तो उस मनुष्य को पुत्रों की प्राप्ति होती है। यदि पाँचवें घर में वर्षेश स्थित हो और उसे शुभग्रह देखते हों तो बालकों को बहुत सुख मिले। यदि मंगल सहित शुभग्रहों की राशि में बैठे हों और शुभग्रह से दृष्ट पांचवें या ग्यारहवें भाव में स्थित हों तो पुत्रों को सुख होता है। यदि मंगल सहित बुध बलहीन होता हुआ उक्त स्थानों में व स्थित हो तो पुत्र को रोग हो ॥ २ ॥

जीवो जन्मनि यद्राशावब्देऽसौ सुतगो बली।
अपुत्रसौख्याय भौमो ज्ञो वर्षेशोऽत्र सुतामिदः ॥ ३ ॥

बृहस्पति जिस राशि में हो वह राशि यदि बलिष्ठ हो और गुरु पाँचवें घर में हो तो पुत्रों को सुख देता है। वर्ष में मङ्गल तथा बुध इनमें से कोई भी ग्रह वर्षेश होता हुआ पाँचवें भाव में हो तो पुत्रदायक होता है ॥ ३ ॥

यत्रेज्यो जनुषि गृहे विलग्नमेतत्पुत्राप्त्यै बुधसितयोरपीत्थमूह्यम्।
यद्राशौ जनुषि शनिः कुजश्च सोऽब्दे पुत्राप्तिं तनुसुतगः करोति नूनम्

जन्म समय में बृहस्पति जिस स्थान में हो, वही स्थान यदि वर्षलग्न में हो तो पुत्र प्राप्त होता है। इसी तरह बुध-शुक्र के स्थान से भी पुत्र प्राप्त हो। जन्मसमय में शनि तथा मङ्गल जिस राशि में बैठे हों वह राशि वर्षप्रवेश समय में वा पञ्चम भाव में हों तो निश्चय करके पुत्रों की प्राप्ति हो ॥ ४ ॥

पुत्रे पुण्यस्य सहमं पुत्राप्त्यै शुभदृष्टियुक्।
लग्नपुत्रेश्वरौ पुत्रे पुत्रदौ बलिनौ यदि ॥ ५ ॥

यदि पुण्यसहम शुभग्रहों की दृष्टि से युक्त होकर पंचमभाव में हो तो पुत्र की प्राप्ति हो। यदि लग्नेश और पुत्र भावेश बलवान् होकर पंचमभाव में बैठें हों तो भी पुत्रदायक होते हैं ॥ ५ ॥

चन्द्रो जीवोऽथ वा शुक्रः स्वोच्चगः सुतदः सुते।
वक्री भौमः सुतस्थश्चेदुत्पन्नसुतनाशनः ॥ ६ ॥

यदि चन्द्र, गुरु अथवा शुक्र अपने से उच्च राशि में प्राप्त होकर पञ्चम भाव में स्थित हों तो पुत्र देते हैं। यदि वक्री मङ्गल सुतभाव ( पाँचवें स्थान ) में हों तो पुत्र का नाश होता है ॥ ६ ॥

पुत्राधिपो जन्मनि भार्गवोऽब्दे पुत्रे विलग्नाधिपतीत्थशाली।
पुत्रप्रदो मन्दपदस्थपुत्रे पापाधिकारीक्षित आत्मजार्तिः ॥ ७ ॥

पञ्चम भाव का स्वामी शुक्र यदि पंचम भाव में बैठा हो और वर्षलग्नेश के साथ इत्थशाल योग करे तो पुत्र देता है। यदि शनि का स्थान पाँचवाँ हो और पंचाधिकारियों में स्थित कोई पापग्रह उसे देखता हो तो पुत्रों को पीड़ा हो ॥ ७ ॥

यद्राशिगो ग्रहः सूतो स राशिस्तत्पदाभिधः।
बली जन्मस्थसौख्याय वर्षे तद्दुःखदोऽन्यथा ॥ ८ ॥

जो ग्रह जिस राशि में रहता है, वह राशि उस ग्रह का पद कहलाती है। वह राशि वर्षकाल में उसी भाव को प्राप्त होकर यदि सबल हो तो वह उस भाव से उत्पन्न शुभ फलों को प्रदान करता है और यदि वह निर्बल हो तो दुःखदायक हो जाता है ॥ ८ ॥

इति पंचमभावफलम् ॥ ५ ॥

---

## षष्ठभावफलम्

मन्देऽब्दपेऽनृजुगतौ पतिते रुगार्तिः
स्यात्सन्निपातभवभीररिगेऽत्र शूलम् ।
गुल्माक्षिरोगविषमज्वरभीर्गुरौ तु
पापार्दितेऽनिलरुजोऽपि कबूलशून्ये ॥ १ ॥

यदि वक्री शनि वर्षेश होकर पापग्रहों से युक्त होता हुआ छठे स्थान में बैठा हो तो जातक सन्निपात से उत्पन्न मरणसमान क्लेश, शूल, पीड़ा, उदररोग, नेत्ररोग, विषमज्वर ये रोग होते हैं। यदि वर्षेश बृहस्पति वक्री ग्रह व पापग्रहों से पीड़ित होता हुआ छठें भाव में बैठा हो और बृहस्पति चन्द्रमा के साथ कम्बूल योग न करता हो तो उसको वातविकार से उत्पन्न रोग होते हैं ॥ १ ॥

स्यात्कामलाख्यरुगपीत्थमसृज्यसृग्भीः
पित्तं च रिःफगरवौ दृशि शूलरोगः ।
पित्ति पुना रिपुगृहेऽत्र भृगौ नृभेऽरौ
श्लेष्मा भवेक्षितयुतेऽपि कफोऽरिगेन्दौ ॥ २ ॥

और उसे पाण्डु कमला रोग भी होता है। यदि मंगल वर्षेश होकर पापग्रहों से पीड़ित वक्री होता हुआ छठें घर में बैठा हो तो रुधिरविकार से उत्पन्न रोग होते हैं। यदि सूर्य वर्ष का स्वामी होकर पापग्रहों से पीड़ित होकर छठें भाव में हो तो पित्त रोग होता है। यदि उक्त रूप में बारहवें स्थान में

सूर्य स्थिर हो तो नेत्रों में पीड़ा हो। यदि शुक्र वर्षेश होकर पापग्रहों से पीड़ित होता हुआ छठें भाव में स्थित हो और उसको षष्ठेश देखता हो अथवा शुक्र छठें भाव में बैठा हो तो कफसम्बन्धी अनेक रोग होते हैं ॥ २ ॥

एवं बुधे पापयुतेऽब्दपेऽरौ वातोत्थरोगो जनिलग्ननाथः।
पापोऽब्दपेन क्षुतदृष्टिदृष्टो रोगप्रदो मृत्युकरः सपापः ॥ ३ ॥

इसी प्रकार यदि बुध वर्षेश बनकर छठें घर में बैठा हो और वक्री ग्रह तथा पापग्रहों से युक्त हो तो वात रोग होता है। यदि जन्मकालीन लग्नेश पापग्रह होकर वर्तमान वर्षेश से क्षुतदृष्टि से देखा जाता हो तो वह रोगदायक होता है। यदि जन्मलग्नेश पापग्रह होकर पापग्रहों से युक्त हो और उसको वर्षेश क्षुतदृष्टि से देखता हो तो वह मृत्युकारक होता है ॥ ३ ॥

सूत्यार्किभे लग्नगते रुक्षशीतोष्णरुग्भयम्।
शनीक्षिते याप्यता स्यात्सपापे मृत्युमादिशेत् ॥ ४ ॥

जिस राशि में शनैश्चर बैठा हो, वह राशि यदि वर्षप्रवेश के समय लग्न में विद्यमान हो तो उसके शरीर में पित्त, खजुली, जूड़ी ज्वर आदि रोग होते हैं। जन्म समय में शनैश्चर जिस राशि में हो तो वर्षप्रवेश के समय वही राशि उसका पद हुई। यदि वर्षप्रवेश के समय शनि उस स्थान ( पद ) को देखे तो यक्ष्मा रोग करे। जो शनि पापग्रहों से युक्त होकर जन्मकालीन पापयुक्त अपने पद को देखे तो उस मनुष्य की मृत्यु हो जाय ॥ ४ ॥

एवं भौमे क्षुतदृशा रक्तपित्तरुजोऽग्निभीः।
ततोऽन्ये बहुला रोगाः शुभदृष्टौ रुगल्पता ॥ ५ ॥

मङ्गल जन्म के समय जिस राशि में बैठा हो, वह राशि यदि वर्षप्रवेश समय में वर्षलग्न हो और उसको मङ्गल शत्रु ( अर्थात् १।४।७।१० ) दृष्टि से देखता हो तो उस मनुष्य को रक्तविकार, पित्तदोष से उत्पन्न रोग, अग्निभय तथा अन्य बहुत से रोग होते हैं। यदि उस लग्नराशि को शुभग्रह देखते हों तो उसके शरीर में अल्प रोग हों ॥ ५ ॥

लग्नाधिपाब्दपतिषष्ठपतीत्थशालो
रोगप्रदः खचरधातुविकारतः स्यात्।
कान्दर्पिकामयभयं पतिते सितेऽर्कः
स्थानेऽथ षष्ठ इह रुक्सहमं सपापम् ॥ ६ ॥

वर्षलग्नेश, वर्षेश और षष्ठेश का परस्पर इत्थशाल योग हो अथवा दो ही का इत्थशाल हो तो धातु विकार से रोग उत्पन्न हो। जन्म के समय शुक्र जिस राशि में हो, वह राशि वर्षप्रवेशकाल में छठे भाव में हो और उसमें सूर्य बैठा हो एवं छठें, आठवें तथा बारहवें शुक्र हो तो वह मनुष्य कामी होकर स्त्रियों से रमण करे। यदि रोगसहम पापग्रहों से युक्त वा दृष्ट हो तो भी वह मनुष्य काम सम्बन्धी रोग अर्थात् धातुदोष, उपदंश, मूत्रघात, अश्मरी आदि से पीड़ित होकर व्याकुल हो ॥ ६ ॥

सपापे गुरौ रन्ध्रगे लग्न आरे
सतन्द्राऽस्ति मूर्च्छाऽङ्गनाशः सचन्द्रे
खलाः सूतिकेन्द्रेऽब्दलग्ने रुगाप्त्यै
कफी द्व्यंघ्रिगैरीक्ष्यमाणं सिते स्यात् ॥ ७ ॥

यदि वर्षप्रवेश के समय पापयुक्त बृहस्पति वर्षलग्न में आठवें स्थान में हो और मङ्गल वर्षलग्न में हो तो उसको अपस्मार रोग से मूर्च्छा हो। चन्द्रयुक्त मंगल यदि लग्न में हों और पापग्रहयुक्त गुरु आठवें हो तो उसको अंगरोग हो। जन्मसमय में यदि पापग्रह केन्द्र में हो और वर्षप्रवेश के समय वे ही पापग्रह लग्न में हो तो भी रोग करते हैं। यदि शुक्र को पुरुषराशि ( विषम राशि ) में विद्यमान पापग्रह देखते हों तो कफजनित रोग उत्पन्न होते हैं ॥ ७ ॥

दिनेऽब्दप्रवेशो विलग्नेऽब्दसूत्योर्यदा दृक्कहद्दागृहाद्योऽधिकारः।
रवेर्वाकुजस्यात्रपीडाज्वरात्स्याद्दृशासौम्यखेटोत्थयाऽन्तेसुखाप्तिः ॥

यदि दिन में वर्षप्रवेश हो और जन्मकाल तथा वर्षकाल के लग्न में सूर्य या मंगल का द्रेष्काण, हद्दा तथा स्वगृहादि अधिकार हो तो उस वर्ष में ज्वर-पीड़ा होती है। यदि लग्न में स्थित मंगल और सूर्य को शुभग्रह देखते हों तो वर्ष के अंत में सुख की प्राप्ति हो ॥ ८ ॥

निशि सूतौ वर्द्धमाने चन्द्रे भौमेत्थशालतः।
रुग्नश्येदेधते मन्देत्थशालाद्व्यत्ययोऽन्यथा ॥ ९ ॥

यदि रात्रिमें जन्म हो और शुक्लपक्ष का चंद्रमा वर्षकाल में मंगल के साथ इत्थशाल योग करता हो तो रोग नष्ट हो जाता है। यदि चन्द्रमा शनि के साथ इत्थशाल योग करता हो तो रोग बढ़ता है। यदि कृष्णपक्ष में जन्म हो

और चन्द्रमा मंगल के साथ इत्थशाल करता हो तो रोग की वृद्धि हो। यदि शनि के साथ इत्थशाल करे तो रोग नष्ट हो जाता है ॥ ९ ॥

रवीबीदृशि वित्केतुयुतेऽब्दं निखिलं गदाः।
अधिकारी बली सूतावब्दे केतुज्ञयुक् तथा ॥ १० ॥

यदि केतु और बुध के साथ होकर सूर्य मंगल के साथ इत्थशाल योग करे तो पूर्ण वर्ष भर रोगकारक होता है। यदि जन्मकाल में कोई ग्रह किसी भाव तथा किसी अधिकार में हो अथवा अपने उच्चादि वर्ग में होकर बलिष्ठ हो और वर्ष-प्रवेश के समय वही ग्रह केतु बुध से युक्त हो तो वर्ष भर रोगादि करे ॥ १० ॥

चतुर्थेऽस्ते च मुथहा क्षुतदृष्ट्या शनीक्षिता।
शूलपीडा पापखगैर्दृष्टा तत्परिणामजा ॥ ११ ॥

यदि वर्षप्रवेश लग्न के चौथे और सातवें स्थान में मुन्थहा बैठी हो और शनि उसे क्रूर दृष्टि से देखता हो तो शूल रोग हो। उक्त मुन्थहा को यदि पापग्रह देखते हों तो एक बार शूल नष्ट होकर फिर हो जाय ॥ ११ ॥

जन्मस्थजीवसितराशिगते महीजे
सूर्यांशुगे पिटकशीतलिकादिमान्द्यम्।
शीतोष्णगण्डभवरुक्सबुधे च सेन्दौ
कुष्ठं भगन्दररुजोऽपि सगण्डमालाः ॥ १२ ॥

यदि जन्मकाल का बृहस्पति तथा शुक्र की राशि में मंगल सूर्य के नवांशों में हो तो शरीर में छोटी-छोटी फुन्सियाँ व शीतला आदि रोग और जूड़ी बुखार, गंड आदि रोग होते हैं। जन्म के समय जिस राशि में गुरु वा शुक्र हों उसी राशि में चन्द्रमा के सहित बुध हो तो उसके कुष्ठ, भगन्दर तथा गण्डमाला आदि रोग होते हैं ॥ १२ ॥

जन्मलग्नेन्थिहानाथौ षष्ठौ पापान्वितेक्षितौ।
निर्बलौ ज्वरपीडाङ्गवैकल्याद्यतिकष्टदौ ॥ १३ ॥

यदि जन्मलग्नेश और मुन्थहेश ये दोनों वर्षप्रवेश लग्न से छठे स्थान में हों और हीनबल होकर पापग्रहों से युक्त व दृष्ट हों तो ज्वर, अङ्गपीड़ा आदि अनेक कष्ट होते हैं ॥ १३ ॥

मुन्थहालग्नतन्नाथाः पापान्तःस्थास्तु रोगदाः।
षष्ठेशे षष्ठे सौम्ये स्त्रियाः प्राप्तिरितीर्यते ॥ १४ ॥

यदि मुन्थहा, वर्षलग्न व मुन्थहेश और वर्षलग्नेश ये चारों पापग्रहों के मध्य में हों तो महारोगदायक होते हैं। यदि उनके मध्य में कोई एक पापग्रह बैठा हो तो भी उसको रोग होता है। यदि षष्ठेश तथा शुभग्रह छठे भाव में विराजमान हों तो स्त्री की प्राप्ति हो ॥ १४ ॥

रोगकर्ता यत्र राशावंशे स्यादनयोर्बली।
तत्स्थानं तस्य रोगस्य वाच्यं राशिस्वरूपतः ॥१५॥
जन्मषष्ठाधिपे भौमे वर्षे षष्ठगते रुजा।
क्रूरेत्थशाले विपुलः शुभदृग्योगतस्तनुः ॥१६॥

रोगकारक ग्रह जिस राशि में हो और जिस नवांश में हो और राशिनवांशों के बीच जो राशि में बली हो, उनके राशिस्वरूप के अनुसार उसका स्थान कहना चाहिये। जन्म के समय षष्ठेश मंगल हो और वही मंगल छठें भाव में बैठा हो तो रोग करता है। यदि मंगल छठें भाव में स्थित होकर पापग्रहों के साथ इत्थशाल योग करता हो तो कोई बड़ा रोग होता है। यदि मंगल को शुभग्रह देखते हों अथवा मंगल ही शुभग्रहों से युक्त हो तो अल्प रोग होता है ॥ १५-१६ ॥

इति षष्ठभावफलम् ॥ ६ ॥

---

## सप्तमभावफलम्

बली सितोऽब्दाधिपतिः स्मरस्थः स्त्रीपक्षतः सौख्यकरो विचिन्त्यः।
ईज्येक्षितोऽत्यन्तसुखं कुजेनाऽधिकारिणा प्रीतिकरो मिथः स्यात् ॥

यदि बली शुक्र वर्षेश होकर सातवें भाव में विद्यमान हो तो उसको स्त्री के पक्ष से सुख मिलता है। यदि शुक्र को गुरु देखे तो वह उस मनुष्य को बड़ा सुख दे। यदि पञ्चाधिकारियों में से किसी अधिकार में स्थित मंगल शुक्र को देखता हो तो उस मनुष्य की भार्या और उसमें परस्पर बहुत प्रीति होती है ॥ १ ॥

बुधेक्षिते जारता स्याल्लघ्व्या मन्देन वृद्धया।
गुरुदृष्ट्या नवा भार्या सन्ततिस्त्वरितं ततः ॥ २ ॥

यदि कामेश ( शुक्र ) वर्षेश होकर सातवें भाव में हो और उसको बुध देखे तो उस प्राणी की थोड़ी अवस्थावाली स्त्री के साथ छुपी प्रीति होती है। यदि शुक्र को शनि देखता हो तो बूढ़ी स्त्री के साथ यारी होती है। यदि शुक्र को बृहस्पति देखते हों तो उसका नवविवाहिता अपनी स्त्री के साथ प्रेम होता है और उससे अति शीघ्र बालक होता है ॥ २ ॥

जन्मलग्नाधिपेऽस्तस्थे दारसौख्यं बलान्विते ।
जन्मशुक्रर्क्षमस्तेऽब्दे स्त्रीलाभाय सितेऽब्दपे ॥ ३ ॥

जन्मकाल का स्वामी बली होकर यदि वर्षप्रवेश की लग्न से सातवें भाव में विद्यमान हो तो उसको स्त्री से सुख मिलता है। जन्म के समय शुक्र जिस राशि में हो, वह राशि यदि वर्षप्रवेश की लग्न से सातवें हो और शुक्र वर्षेश हो तो स्त्री का लाभ होता है ॥ ३ ॥

लग्नास्तनाथयोरित्थशाले स्त्रीलाभमादिशेत् ।
सहमेशो भावपो वा विनष्टः कष्टदः स्त्रियाः ॥ ४ ॥

यदि वर्षलग्नस्वामी और सप्तमेश इनका परस्पर इत्थशाल योग हो तो विवाह द्वारा स्त्री का लाभ हो। यदि स्त्री सहम का स्वामी या सातवें भाव का स्वामी नष्टवली हो तो स्त्री को कष्ट मिले ॥ ४ ॥

नष्टेन्दौ शुक्रपदगे मैथुनं स्वल्पमादिशेत् ।
जन्मशुक्रर्क्षगो भौमः स्त्रीसुखोत्सवकृद् बली ॥ ५ ॥

यदि शुक्रस्थित राशि में अर्थात् शुक्र के साथ हीनबली चन्द्रमा स्थित हो तो थोड़ा मैथुन-सुख मिले। जन्म समय का शुक्र जिस राशि पर हो, उस राशि पर यदि बली मंगल हो तो उसकी स्त्री को हर प्रकार का सुख मिले ॥ ५ ॥

जन्मास्तपेऽब्दपसितेन युगीक्षिते स्यात्
स्त्रीसङ्गमो बहुविलाससुखप्रधानः ।
केन्द्रत्रिकोणगगुरौ जनिशुक्रभस्थे
स्त्रीसौख्यमुक्तमिति हद्दविवाहयोश्च ॥ ६ ॥

यदि सप्तम घर का स्वामी वर्षेश शुक्र से युक्त अथवा दृष्ट हो तो उसे बहुत विलासों और सुख से युक्त स्त्री का समागम प्राप्त होता है। यदि जन्मसमय में शुक्राक्रांत राशि में बृहस्पति हो और वह वर्ष में केन्द्र ( १।४।७।१० ) या त्रिकोण ( ५।९ ) में बैठा हो एवं वर्षकाल की हद्दा का स्वामी तथा विवाह सहम का स्वामी जन्मकालीन शुक्र स्थित राशि में विराजमान होकर वर्ष समय केन्द्र-त्रिकोण स्थान में स्थित हो तो सुख कहना चाहिए ॥ ६ ॥

अधिकारिपदस्थेऽर्के स्त्रीभ्यो व्याकुलताऽनिशम् ।
इन्थिहाधिकृतस्थाने गुरुदृष्ट्या विवाहकृत् ॥ ७ ॥

यदि पंचाधिकारियों में से किसी अधिकारी के स्थान में सूर्य विद्यमान हो तो उसकी स्त्री को हमेशा दुःख प्राप्त होता रहे। यदि मुन्थहा किसी अधि-

कारी के स्थान में बैठा हो और उसको बृहस्पति देखे तो भी विवाहिता स्त्री प्राप्त होती है ॥ ७ ॥

**इन्थिहाकरियुग्द्यूने क्रूरिते सहमे स्त्रियाः ।**
**स्त्रीपुत्रेभ्यो भवेत्कष्टं पापदृष्ट्या विशेषतः ॥ ८ ॥**

यदि सातवें भाव में सूर्य और मंगल के साथ मुन्थहा विद्यमान हो तो उसको स्त्री तथा पुत्रों से कष्ट होता है। यदि पापग्रह मुन्थहा को देखते हों तो स्त्री व पुत्रों से विशेष कष्ट होता है ॥ ८ ॥

**सूतौ द्यूनाधिपः शुक्रोऽब्दे द्यूने बलवान् भवेत् ।**
**लग्नेशेनेत्थशालश्चेत्स्त्रीलाभं कुरुते ध्रुवम् ॥ ९ ॥**

यदि जन्मसमय मे सप्तम भाव का स्वामी शुक्र बलवान् होकर सातवें भाव में विद्यमान हो और लग्नेश के साथ इत्थशाली हो तो उसको स्त्री का लाभ निश्चय हो ॥ ९ ॥

**भौमेऽब्दपे सितदृशा शुक्रेऽब्देशे कुजेक्षया ।**
**तद्दृष्टे दारसहमे स्त्रीलाभो भवति ध्रुवम् ॥ १० ॥**
**सूतौ वा दारसहमे तद्दृष्टे योषिदाप्यते ।**
**स्वामिदृष्टं स्त्रीसहमं शुक्रदृष्टं विवाहकृत् ॥ ११ ॥**

यदि मंगल वर्षेश हो और उसको शुक्र देखता हो तो भी स्त्रीलाभ होता है। यदि शुक्र वर्षेश हो और मंगल देखता हो तो भी स्त्रीलाभ योग होता है और यदि स्त्रीसहम को मंगल व शुक्र देखते हों तो स्त्री का लाभ अवश्य होता है ॥ १०-११ ॥

**सूतौ द्यूनाधिपे वर्षे सहमेशे स्त्रियाः सुखम् ।**
**जन्मास्तपेन्थिहानाथवर्षेशाः खे द्यूने तथा ॥ १२ ॥**

यदि जन्मेष्टसमय में सप्तमेश वर्षप्रवेशकाल में स्त्रीसहम का स्वामी हो तथा सप्तमेश, मुंथेश और वर्षेश ये तीनों दशमभाव में तथा सातवें भाव में हों तो उसको स्त्री से सुख की प्राप्ति होती है ॥ १२ ॥

**मुन्थहातो द्यूनसंस्थः स्वगृहोच्चगतः शशी ।**
**विदेशगमनं कुर्यात् क्लेशः पापेक्षणाद्भवेत् ॥ १३ ॥**

अपने घर व अपने उच्च में प्राप्त चन्द्रमा यदि मुन्थहा के साथ सप्तम भाव में हो तो उस मनुष्य को विदेश में भ्रमण करना पड़ता है। यदि चन्द्रमा को पापग्रह देखते हों तो उसे कष्ट भी हो ॥ १३ ॥

इति सप्तमभावफलम् ॥ ७ ॥

## अष्टमभावफलम्

भौमेऽब्दपे क्रूरहतेऽयसा घातो बलोज्झिते।
अग्निभीरग्निभे क्रूरनराद् द्विपदभे मृतिः ॥ १ ॥
वियत्यवनिपामात्यरिपुतस्करजं भयम्।
तुर्ये मातुः पितृव्याद्वा मातुलात्पितृतो गुरोः ॥ २ ॥

मंगल वर्षेश होता हुआ यदि क्रूर ग्रहों से पीड़ित व निर्बल होकर किसी भाव में स्थित हो तो उसके अंग में लोहे का घाव लगता है। मंगल अग्नितत्त्व की राशि में हो तो अग्निभय हो और द्विपद राशि में स्थित हो तो उग्र स्वभाव वालों से मृत्यु हो। दशम भाव में हो तो राजा, राजा के मन्त्री, शत्रु और चोरों से भय हो। पूर्वोक्त मंगल यदि चतुर्थ भाव में बैठा हो तो उसको माता, पिता, चाचा, मामा और गुरु इनसे भय हो ॥ १-२ ॥

लग्नेन्थिहापतिसमापतयो मृतीशा-
श्चेदित्थशालिन इमे निधनप्रदाः स्युः।
चेत्पाकरिष्टसमये मृतिरेव तत्र
सार्के कुजे नृपभयं दिवसेऽब्दवेशे ॥ ३ ॥

यदि वर्षलग्नेश, मुन्थहेश और वर्षेश ये तीनों आठवें भाव के स्वामी के साथ इत्थशाल योग करते हों तो वे मृत्यु कारक होते हैं। यदि दिन में वर्षप्रवेश हो और सूर्य-मंगल साथ हों तो राजभय होता है ॥ ३ ॥

सूर्ये मूसरिफे सितेन जनने वर्षेऽधिकारी तथा
केन्द्रे राजगदाद् भयं च रुगसृक्स्थानेऽधिकारीन्दुजे।
सौम्ये क्रूरदृशा कुजस्य रुगसृग्दोषादिनां सुस्थिते
दग्धे बन्धमृती विदेशत इति प्राहुर्बुधे तादृशे ॥४॥

यदि जन्मसमय में शुक्र के साथ मूसरिफ योग करता हुआ पंचाधिकारियों में से किसी एक के अधिकार में प्राप्त होकर केन्द्र में हो तो राजा से और रोग से भय हो। जन्मकालीन मंगल की राशि पर बुध अधिकारी होकर विराजमान हो तो रोगकारक होता है। यदि बुध अधिकारी होकर मंगल को पाप दृष्टि से देखें तो रुधिरविकार होवे। यदि बुध सूर्य की किरणों में स्थित होकर अस्त या दग्ध हो तो विदेश में अथवा कारागार में मृत्यु हो ॥ ४ ॥

भौमस्थानेऽधिकारीन्दौ गुप्तं नृपभयं रुजः ।
मन्दोऽधिकारी खे लोहहतेः पीडाकरः स्मृतः ॥ ५ ॥

जिस राशि में मंगल हो उस राशि पर यदि अधिकारयुक्त चन्द्रमा बैठा हो तो गुप्त राजभय और रोग होता है । शनैश्चर यदि अधिकार में प्राप्त होकर दशम भाव में विराजमान हो तो लोह के प्रहार से पीड़ा होती है ऐसा समझे ॥ ५ ॥

भौमेऽष्टमे भयं वह्नेः प्रहारो वा नृपाद् भयम् ।
आरे खस्थे चतुष्पाद्भ्यः पातो दुःखं रुजोऽसृजा ॥ ६ ॥

यदि वर्षलग्न से आठवें भाव में मंगल हो तो अग्नि, हथियार और राजा से भय होता है । वर्षलग्न से दशम भाव मे, यदि मंगल हो तो वह किसी चौपाये घोड़ा आदि से गिरकर दुःख को प्राप्त हो और रक्त के विकार से रोगी होवे ॥ ६ ॥

वित्ताष्टगेज्यो धनहा यद्यब्देशोऽशुभेक्षितः ।
मन्दे द्यूने दुर्वचनापवादकलिभर्त्सनम् ॥ ७ ॥

बृहस्पति वर्षेश होकर यदि दूसरे या आठवें भाव में विद्यमान हो और उसको पापग्रह देखते हों तो उसके धन का नाश होता है । यदि वर्षलग्न से सातव भाव में शनि बैठा हो तो दुर्ववचन, अपवाद, कलह और धिक्कार ये सब प्राप्त हों ॥७॥

पतिते ज्ञे क्रूरदृशाऽऽरेत्थशाले मृतिं वदेत् ।
कुजहद्दास्थिते नाशः सौम्यदृष्ट्या शुभं भवेत् ॥ ८ ॥

यदि बुध अशुभ होकर पापदृष्टि से देखता हुआ मंगल के साथ इत्थशाल करे तो उसकी मृत्यु हो । यदि मङ्गल की हद्दा में बैठा हो तो द्रव्यादिकों का नाश हो । यदि इन दोनों योगों में बुध को शुभग्रह देखते हों तो शुभ फल कहे ॥ ८ ॥

लग्नाधिपे नष्टदग्धे योषिद्वादोऽशुभान्विते ।
जन्मन्यष्टमगो जीवो नाधिकारी कलिः पृथुः ॥ ९ ॥

यदि लग्नेश नष्टबल होता हुआ अस्त तथा पापग्रहों से युक्त हो तो स्त्रीकलह होता है । यदि अष्टमभाव में बृहस्पति हो और वर्ष का अधिकारी न हो तो बहुत कलह होता है ॥ ९ ॥

जयः शुक्रेक्षणादुक्तः प्रत्युत्तरवशेन तु ।
भौमेऽन्त्यगे धने सूर्ये वादात्क्लेशं विनिर्दिशेत् ॥ १० ॥

यदि बृहस्पति शुक्र से देखे जाते हों तो प्रत्युत्तर से उसकी जय हो । यदि मङ्गल वर्षलग्न से बारहवें भाव में विद्यमान हो और सूर्य दूसरे स्थान में बैठा हो तो वाद से क्लेश होता है ॥ १० ॥

रिपुगोत्रकलिर्भीतिः सङ्ख्ये कुजहतेऽब्दपे।
दग्धो जन्माङ्गपो वर्षेऽष्टमो रोगकली दिशेत् ॥११॥

यदि वर्षेश मंगल से पीड़ित हो तो उसके शत्रुओं और कुटुम्बियों से लड़ाई हो और जिसके जन्मलग्न का स्वामी वर्षलग्न से आठवें भाव में हों तो उसको रोग और कलह होता है ॥ ११ ॥

सूत्यब्दयोरधिकृतो भौमस्थाने गुरुर्हतः।
पापैर्वादः स्फुटोऽप्येवं तादृशीन्दौ शनेः पदे ॥१२॥

यदि जन्म काल और वर्षलग्न में बृहस्पति अधिकारी होकर मंगल की राशि में हो और पापग्रहों से पीड़ित हो तो लोगों के साथ स्फुट वाद होता है। यदि जन्मकाल और वर्षकाल में अधिकारी होकर चन्द्रमा जन्म के समय शनि की राशि पर स्थित हो और पापग्रहों से हत हो तो भी प्रकट कलह होता है ॥ १२ ॥

सूत्यब्दयोरधिकृते चन्द्रे बुधपदे हते।
क्रूरैर्विदेशगमनं वादः स्याद्विमनस्कता ॥१३॥

यदि जन्म और वर्षकाल के अधिकार को प्राप्त चन्द्रमा बुध की राशि में स्थित हो और पापग्रहों से पीड़ित हो तो वह मनुष्य विदेश में जाय और अन्य जनों के साथ विवाद हो ॥ १३ ॥

मेषे सिंहे धनुष्यारे वृषे रन्ध्रेऽसितो भयम्।
मृतौ मृतीशलग्नेशौ मृत्युदौ पापदृग्युतौ ॥१४॥

मेष, सिंह और धन इन राशियों में से यदि किसी राशि में मंगल आठवें भाव में स्थित हो तो तलवार का भय होता है। यदि आठवें भाव का मालिक और लग्नेश आठवें हो और पापग्रहों से दृष्ट हो वा पापग्रहयुक्त हो तो मृत्यु देता है ॥ १४ ॥

यत्रर्क्षे जन्मनि कुजः सोऽब्दे लग्नोपगो यदा।
बुधो वर्षपतिर्नष्टबलस्तत्र न शोभनम् ॥१५॥

मंगल जिस राशि में हो वही राशि यदि वर्षलग्न में भी हो और बुध वर्षेश व बलरहित होकर विद्यमान हो तो वह समस्त वर्ष अशुभ होता है ॥ १५ ॥

सार्के शनौ भौमयुते खाष्टस्थे वाहनाद्भयम्।
सार्के भौमेऽष्टमस्थे तु पतनं वाहनाद् भवेत् ॥१६॥

यदि सूर्य सहित शनि मंगल के साथ वर्षलग्न से आठवें भाव में बैठा हो तो वाहन से भय हो। यदि सूर्य सहित मंगल वर्षलग्न से आठवें भाव में हो तो सवारी से पतन हो ॥ १६ ॥

सारेऽब्दपेऽष्टमे मृत्युश्चन्द्रेऽन्त्यारिमृतौ मृतिः ।
उदिते मृतिसद्मेशे निर्बले जीविते मृतिः ॥१७॥

यदि मंगल के साथ वर्षेश आठवें भाव में हो तो मृत्यु हो। यदि बारहवें, आठवें या छठें किसी स्थान में चन्द्रमा हो तो भी मरण हो। यदि मृत्युसहम का स्वामी उदय होकर बलहीन हो तो मृत्यु हो ॥ १७ ॥

पुण्यसद्मेश्वरः पुण्यसहमादष्टगो यदा ।
मृत्यष्टमेशः पुण्यस्थो मृतिदः पापदृग्युतः ॥१८॥

यदि पुण्यसहम का स्वामी पुण्यसहम के अष्टम स्थान में हो और पापग्रहों से युक्त व दृष्ट हो तो मरण हो। यदि जन्मकाल में आठवें स्थान का स्वामी वर्षप्रवेश के समय पुण्यसहम में स्थित हो या पापदृष्ट युक्त हो तो मृत्यु देने वाला होता है ॥ १८ ॥

मृत्यष्टमगतो राशिः पुण्यसद्मनि नाथयुक् ।
अब्दलग्नाष्टमर्क्षे वा चेदित्थं स्यान्मृतिस्तदा ॥१९॥

यदि जन्मसमय में लग्न से आठवीं राशि पुण्यसहम में स्थित होकर अपने स्वामी से युक्त हो तो मृत्यु होती है ॥ १९ ॥

पुण्यसद्माशुभाक्रान्तं मृतीशोऽन्त्यारिरन्ध्रगः ।
मुथहेशोऽब्दपो वापि मृत्युं तत्र विनिर्दिशेत् ॥२०॥

यदि पुण्यसहम पापग्रहों से युक्त हो और अष्टमेश बारहवें, छठें इन स्थानों में से किसी स्थान में स्थित हो तो मृत्यु हो। यदि मुन्था का स्वामी और वर्षेश पापग्रह युक्त होकर बारहवें, छठे और आठवें इन स्थानों में से किसी स्थान में हो तो मृत्यु कहे ॥ २० ॥

सक्रूरे जन्मपे मृत्यौ मृतिश्चेदिन्थिहार्किंयुक् ।
भौमक्षुतेक्षणे तत्र मृत्यु. स्यादात्मघाततः ॥२१॥

यदि जन्मलग्न का स्वामी पापग्रहों के साथ आठवें स्थान में हो तो मृत्यु होती है। यदि मुन्था किसी स्थान में शनैश्चर से युक्त हो और उसको मंगल शत्रु दृष्टि से देखता हो तो उस मनुष्य की आत्मघात से मृत्यु होती है ॥ २१ ॥

मन्दोऽष्टमे मृतीशेत्थशालान्मृत्युकरः स्मृतः ।
शुभेत्थशालात्सर्वेऽपि योगा नाशुभदायकाः ॥२२॥

यदि शनैश्चर आठवें घर में स्थित होकर अष्टमेश के साथ इत्थशाल करे तो वह मृत्युकारक होता है। पूर्वोक्त सम्पूर्ण मृत्युयोगों में अरिष्टकारक ग्रहों के साथ इत्थशाल योग हो तो वे अरिष्टकारक ग्रह अशुभ फलदायक होते हैं ॥ २२ ॥

सूतिरन्ध्रपतिर्मन्दोऽष्टमोऽब्दे लग्नपेन चेत्।
इत्थशाली क्रूरदृशा तत्कालं मृत्युदायकः ॥२३॥

यदि अष्टम स्थान का स्वामी होकर शनि वर्षकाल में आठवें स्थान में स्थित हो और वर्षेश के साथ शत्रु दृष्टि से इत्थशाल योग करता हो तो उस प्राणी की मृत्यु होती है ॥ २३ ॥

पुण्यसद्मनि विधुस्तनौ तथाऽस्ते खलो मृतिरथार्थरिष्फगौ।
मृत्युदौ खलखगावथो जनुर्वर्षवेशतनुपौ मृतौ मृतिः ॥२४॥

यदि पुण्य सहम में चन्द्र लग्न में और पापग्रह सप्तम में हो, या दो पापग्रह दूसरे, बारहवें में हो अथवा जन्मलग्नेश और वर्षलग्नेश अष्टमभाव में विराजमान हो तो मरण होता है ॥ २४ ॥

इति अष्टमभावफलम् ॥ ८ ॥

□

## नवमभावफलम्

भौमेऽब्दपे त्रिनवगे क्रूरायुक्ते बलान्विते।
गुणावहस्तदा मार्गश्चिरं कार्यं स्थिरं ततः ॥ १ ॥
त्रिधर्मस्थोऽब्दपः सूर्यः कम्बूली मार्गसौख्यदः।
अन्यप्रेषणयानं स्यात्स चेन्नाधिकृतो भवेत् ॥ २ ॥

यदि मंगल वर्षेश होता हुआ बलवान् हो और वर्षलग्न से तीसरे अथवा नवें भाव में हो तो उस मनुष्य को मार्ग चलने से लाभ हो और चिरस्थायी कार्य होता है। यदि वर्षेश सूर्य कम्बूल योग करता हुआ वर्षलग्न से तीसरे व नवें घर में हो तो यात्रा में सुखदायक होता है। यदि सूर्य किसी अधिकार में न हो तो किसी अन्य पुरुष द्वारा यात्रा होती है ॥ १–२ ॥

शुक्रेऽब्दपे त्रिनवगे मार्गे सौख्यं विलोमगे।
अस्ते वा कुगतिः सौम्ये देवयात्रा तथाविधे ॥ ३ ॥

यदि शुक्र वर्षेश होता हुआ वर्षलग्न से तीसरे या नवें घर में हो तो उसको मार्ग में सुख हो। यदि उसके पहले शुक्र वक्री हो अथवा सूर्यसान्निध्यवश अस्त हो जाय तो उसका गमन ठीक नहीं होता। यदि बुध वर्षेश और बलवान् होता हुआ वर्षलग्न से तीसरे या नवें भाव में स्थित हो तो देवदर्शन के उद्देश्य से यात्रा होती है ॥ ३ ॥

क्रूरार्दिते कुयानं स्याद् गुरावेवं विचिन्तयेत् ।
इत्थशाले लग्नधर्मपत्योर्यात्रास्त्यचिन्तिता ॥ ४ ॥

यदि बृहस्पति वर्षेश होकर वर्षलग्न से तीसरे या नवें स्थान में स्थित हो तो भी यात्रा हो और गुरु वर्षेश होकर पापपीड़ित वा पापयुक्त हो तो कुयात्रा होती है। वर्षलग्नेश के साथ नवमभाव के स्वामी का इत्थशाल योग हो तो अचिन्तित यात्रा होती है ॥ ४ ॥

लग्नेशो धर्मपं यच्छेत् स्वं महश्चिन्तिताध्वदः ।
एवं लग्नाब्दपोर्योगे मुथहाङ्गपयोरपि ॥ ५ ॥

यदि वर्षलग्नेश धर्मेश के साथ इत्थशाल योग करे तो वह उस मनुष्य से चिन्तित गमन कराता है। वर्षलग्नस्वामी वर्षेश के साथ इत्थशाल योग करे तथा मुन्थहा स्वामी वर्षलग्न स्वामी के साथ मुथशिल योग करे तो भी चिन्तित गमन होता है ॥ ५ ॥

गुरुस्थाने कुजे धर्मे सद्यात्रा भृत्यवित्तदा ।
ज्ञस्थाने लग्नपो भौमो दृष्टः सद्यानसौख्यदः ॥ ६ ॥
स्वस्थानगो वा बलवान् लग्नदर्शी सुयानदः ।
जन्माधिकारी ज्ञो मन्दस्थाने क्रूरयुतो यदा ॥ ७ ॥
पन्था रिपोर्भ्कटकाद् गुरुरध्वेन्दुजीवयोः ।
धर्मे शनिर्नाधिकारी पन्थानमशुभं वदेत् ॥ ८ ॥

जिस राशि में बृहस्पति हो और उससे मंगल नवम भाव में हो तो उसे यात्रा में सेवक और धन की प्राप्ति होती है। जन्मकाल में बुध जिस राशि में हो, उस राशि में वर्षसमय मंगल विद्यमान हो और उसको वर्षलग्न स्वामी देखता हो तो उस मनुष्य की समीचीन यात्रा हो और उसे उत्तम सवारी तथा सौख्य प्राप्त हो। यदि मंगल अपने घर अर्थात् मेष या वृश्चिक राशि में स्थित हो, वर्षकाल में अपनी राशि पर बली होकर लग्न को देख रहा और नवम घर में स्थित हो तो सुन्दर यात्रा होती है और अच्छी सवारी मिलती है। यदि बुध अधिकारी होकर शनि की राशि को प्राप्त होता हुआ नवम स्थान में बैठा हो और पापग्रहों से युक्त हो तो शत्रु के कारण यात्रा होती है। चन्द्रमा के घर में बृहस्पति यदि अधिकारी होकर जन्मकालीन शनि की राशि में होकर नवम स्थान में बैठा हो और पापग्रहों से युक्त हो तो शत्रु के साथ कलह वश बहुत दूर की यात्रा होती है। यदि वर्षकाल में शनि पंचाधिकारियों से रहित होकर नवम भाव में विद्यमान हो तो यात्रा अशुभ कहनी चाहिये ॥ ६-८ ॥

इत्थं गुरौ दूरयात्रा नृपसङ्गस्ततो गुणः ।
कुजेऽब्दपे नष्टबले स्वजनाद् दूरतो गतिः ॥ ९ ॥

इसी प्रकार यदि बृहस्पति अधिकारहीन होकर नवम स्थान में हो तो राजा के साथ दूर गमन होता है और उस यात्रा में किसी राजा के संग से द्रव्य मिलता है। यदि मङ्गल वर्षेश होकर पंचवर्गी बल से नष्टबली होकर वर्षलग्न से नवम स्थान में स्थित हो तो अपने कुटुम्बवर्ग से दूर होना पड़ता है ॥ ९ ॥

द्यूनेन्थिहा धर्म इन्दौ सबलेऽध्वा विदेशजः ।
वर्षेशो बलवान्पापयुतः केन्द्रेऽधिकारवान् ॥ १० ॥
अधिकारे गतिः संख्ये सेनापत्येऽपि वा वदेत् ।
एवं बुधे कुजे जीवयुतेऽर्कान्निर्गते पुनः ॥ ११ ॥
परसैन्योपरि गतिर्जयः ख्यातिसुखावहः ।
जीवान्नवमगे भौमे शुभा यात्रा नृणां भवेत् ॥ १२ ॥

यदि सप्तम भाव में मुन्थहा और नवम भाव में बलवान् चन्द्रमा हो तो विदेश की यात्रा लाभदायक होती है। यदि वर्षेश बलवान् तथा अधिकारी होकर केन्द्र १।४।७।१० स्थान में स्थित हो तो उसका रणभूमि में सेनापति होकर गमन होता है। बुध और मंगल बलिष्ठ व उदित बृहस्पति से युक्त होकर केन्द्र में हो तो सेना के ऊपर धावा करना होता है। जिससे वह मनुष्य जय, ख्याति और सुख प्राप्त करता है। वर्षप्रवेशकाल में यदि बृहस्पति के साथ मंगल नवम स्थान में विद्यमान हो तो मनुष्यों की शुभ यात्रा होती है ॥ १०-१२ ॥

इति नवमभावफलम् ॥ ९ ॥

•

## दशमभावफलम्

राज्यसुख और धनलाभयोग-

सबलेऽब्दपतौ खस्थे राज्यार्थसुखकीर्तयः ।
स्थानान्तराप्तिरन्यस्मिन्केन्द्रे गृहसुखाप्तयः ॥ १ ॥
इत्थं बली रविर्भूस्थः पूर्वार्जितपदाप्तिकृत् ।
एकादशेऽरिनन्नाख्यं स्यान्नृपाप्त्यगुणोत्तमैः ॥ २ ॥

यदि बलसहित वर्षेश दशम भाव में विद्यमान हो तो राज्य, धन, सुख और कीर्ति ये सब प्राप्त होते हैं। अन्य ग्रह केन्द्र ( १ । ४ । ७ । १० ) में बैठे हों तो घर की प्राप्ति और गृहसुख मिलता है। यदि वर्ष का मालिक बलवान् होकर वर्षलग्न से चौथे घर में बैठा हो तो राजा और उत्तम मंत्रिगणों से मित्रता होती है ॥ १–२ ॥

रविस्थानेऽन्थिहा लग्ने खे वा राज्याप्तिसौख्यदा।
नीचेऽर्कः पापसंयुक्तो भूपाद् बन्धवधं दिशेत् ॥ ३ ॥

यदि जन्मसमय में सूर्यस्थित राशि लग्न में हो और मुन्थहा दशम भाव में बैठी हो तो उस समय मनुष्य को राज्य और सुख देती है। यदि सूर्य नीच राशि में प्राप्त होकर पापग्रहों से युक्त और वर्षलग्न से दशम स्थान में हो तो राजा की आज्ञा से उस मनुष्य का बन्धन और बध होता है ॥ ३ ॥

सिंहे रविर्बली खस्थः स्थानलाभो नृपाश्रयः।
स्थानान्तराधिकाराप्तिरिन्दुरारपदे बली ॥ ४ ॥

यदि सिंह राशि और दशम स्थान में बलवान् सूर्य बैठा हो तो उस मनुष्य को स्थानलाभ हो और राजा का आश्रय मिले। यदि जन्मसमय में बलवान् चन्द्रमा विराजमान हो तो अन्य स्थान में अधिकार प्राप्त होता है ॥ ४ ॥

खेशलग्नेशवर्षेशेत्थशालो राज्यदायकः।
वर्षेशे राज्यसहमेऽर्केन्थाशाले महानृपः ॥ ५ ॥

यदि दशम भाव का स्वामी, वर्षलग्नस्वामी और वर्षेश इन तीनों का परस्पर इत्थशाल योग हो तो राज्य मिले। यदि वर्षेश राज्यसहम में हो और सूर्य के साथ इत्थशाल योग करता हो तो वह बड़ा भारी राजा हो ॥ ५ ॥

शनिस्थाने कुजः पश्यन्मुथहां पापकर्मतः।
नृपभीतिं वित्तनाशं दद्याद्दशमगो यदि ॥ ६ ॥

यदि जन्म समय में शनैश्चर की राशि पर मंगल वर्षलग्न से दशम घर में हो और वह मुथहा को देखता हो तो उस मनुष्य को पापकर्म से राजभय हो और धन की हानि होवे ॥ ६ ॥

ईदृशे त्रिनवस्थेऽस्मिन्दग्धे नष्टेऽघसञ्चयः।
मन्दोऽब्दपोऽधिकारी त्रिधर्मगो धर्मबुद्धिदः ॥ ७ ॥

मंगल शनि की राशि में बैठा हो, वर्षप्रवेश उसी राशि पर विराजमान हो और अस्तंगत व बलरहित होता हुआ शनि यदि वर्षलग्न से तीसरे व नवें भाव में हो तो

उसको पापवृद्धि से क्लेश होता है। यदि शनि वर्षेश अथवा अधिकारी होकर वर्षलग्न से तीसरे व नवें भाव में हो तो धर्म की वृद्धि हो और सुख प्राप्त हो ॥ ७ ॥

तस्मिन्दग्धे विनष्टे च पापकृद्धर्मनिन्दकः।
ईदृशो दृक्फलं सूर्ये गुराविथ्थं नयार्थभाक् ॥ ८ ॥

यदि वर्षेश होकर अधिकारी व दग्ध ( अस्तगत ) वा बलवान् वा बलरहित होकर वर्षलग्न से तीसरे व नवें भाव में विराजमान हो तो वह मनुष्य पापी व धर्मनिन्दक होता है। यदि सूर्य वर्षेश होकर अधिकार व अस्तंगत व हीनबल होता हुआ वर्षलग्न से तीसरे, नवें घर में हो तो भी उस प्राणी को पूर्वोक्त फल देता है। यदि बृहस्पति वर्षेश अधिकारी दग्ध या बलरहित होता हुआ वर्षलग्न से तीसरे या नवेंमें स्थित हो तो वह पुरुष नीति मार्ग से धन पाता है ॥ ८ ॥

तत्रस्था मुथहा पुण्यागमं पापं खलाश्रयात्।
सूतौ खेशे रवौ खस्थे वर्षे मुथशिलं यदि ॥ ९ ॥
लग्नाधिपेन राज्याप्तिरुक्ता वीर्यानुमानतः।
धर्मकर्माधिपौ दग्धौ धर्मराज्यक्षयावहौ ॥ १० ॥

यदि तीसरे या नवें घर में मुन्थहा हो तो उसको पुण्य का लाभ हो। यदि मुन्थहा को पापग्रह देखते हों वा पापग्रहों से संयुक्त हो तो पाप फल होता है। जन्मलग्न से दशमभाव का स्वामी सूर्य यदि दशम घर में बैठा हो और वर्षलग्न स्वामी के साथ यदि इत्थशाल योग हो तो उसको बलानुसार राज्य की प्राप्ति हो। धर्म भाव का स्वामी धर्म का क्षय और दशम भाव का स्वामी राज्य का नाश करता है ॥ ९-१० ॥

इति दशमभावफलम् ॥ १० ॥

□

# एकादशभावफलम्

अब्दपे ज्ञेऽर्थगे लाभो वाणिज्याच्छुभदृग्युते।
सेन्थिहेऽस्मिन् लग्नगते लाभः पठनलेखनात् ॥ १ ॥

बुध वर्ष का स्वामी होकर वर्षलग्न से दूसरे स्थान में हो और उसको शुभग्रह देखते हों अथवा वह शुभ ग्रहों से युक्त हो तो जातक को व्यापार कर्म से लाभ होता है। यदि वर्षस्वामी होकर बुध शुभ ग्रहों से युक्त व दृष्ट होकर मुन्थहा सहित वर्षलग्न में बैठा हो तो लिखने-पढ़ने से धनलाभ हो ॥ १ ॥

अस्मिन् षष्ठाष्टान्त्यगते सक्रूरे नीचकर्मकृत् ।
क्रूरेक्षणेन वा लाभोऽस्तंगते लिखनादितः ॥ २ ॥

बुध यदि वर्षलग्न से छठें, आठवें, बारहवें इन स्थानों में से किसी स्थान में हो और पापग्रहों से युक्त हो तो वह पुरुष नीच कर्म करने वाला हो। यदि बुध वर्षेश होकर छठें, आठवें या बारहवें भाव में हो और पापग्रहों से देखा जाता हो तो वा अस्तंगत हो तो लिखने-पढ़ने से लाभ न हो ॥ २ ॥

जीवेऽब्दपे क्रूरहते लग्ने हानिभयं नृपात् ।
अस्मिन्नधिकृते द्यूने व्यवहाराद्धनाप्तयः ॥ ३ ॥

यदि बृहस्पति वर्षेश हो और पापग्रह से पीड़ित होकर वर्षलग्न में हो तो धन की हानि और राजा से भय होता है। वर्षेश बृहस्पति यदि उच्चाधिकार आदि को प्राप्त होकर वर्षलग्न से सातवें घर में हो तो वाणिज्य से धन का उत्तम लाभ हो ॥ ३ ॥

लग्नायेशेत्थशाले स्याल्लाभः स्वजनगौरवम् ।
सर्वेऽपि लाभे वित्ताप्त्यै सबला निर्बला न तु ॥ ४ ॥

यदि लग्नेश और लाभेश इन दोनों का परस्पर इत्थशाल योग हो तो उस मनुष्य को लाभ हो और अपने जनों में मान मिले। यदि सब ग्रह बली होकर लाभस्थान में हों तो द्रव्य की प्राप्ति हो, यदि सब ग्रह निर्बल होकर लाभभाव में विद्यमान हों तो धन की प्राप्ति नहीं होती ॥ ४ ॥

सवीर्यो ज्ञः समुथहो लग्नेऽर्थसहमे शुभाः ।
तदा निखातद्रव्यस्य लाभः पापदृशा न तु ॥ ५ ॥

यदि बलवान् मुन्थहा सहित बुध वर्षलग्न में और शुभ ग्रह धन सहम में हो तो उस मनुष्य को गड़े हुए द्रव्य का लाभ होता है। उक्त योग पर यदि पापग्रहों की दृष्टि हो तो गढ़े में गड़े हुए द्रव्य का लाभ कदापि न हो ॥ ५ ॥

इति लाभभावफलम् ।

□

## व्यय ( द्वादश ) भावफलम्

लग्नाब्दपौ हतबलौ व्ययषण्मृतिस्थौ

यद्राशिगौ तदनुसारि फलं विचिन्त्यम् ।

षष्ठेऽब्दपे भृगुसुतेऽथ विनष्टवीर्ये
दृष्टे खलैः क्षुतदृशा द्विपदर्क्षसंस्थे ॥ १ ॥
भृत्यक्षतिस्तुरगहा चतुरंघ्रिभस्थे-
ऽन्यस्मिन्नपीदमुदितं फलमब्दनाथे ।
खस्थे कुजे शशियुते तुरगादिनाशः
स्याद्व्याकुलत्वमशुभोपहते व्यये वा ॥ २ ॥

यदि वर्षलग्नेश और वर्षेश ये दोनों बलहीन हों और बारहवें, छठें तथा आठवें इन स्थानों में से किसी स्थान में विद्यमान होकर जिस राशि पर स्थित हों उस राशि में जैसा फल कहा गया हो वैसा ही फल मिले। वर्षेश चतुष्पद राशि में स्थित होकर दुष्ट स्थान में हों तो चौपायों का नाश हो। वर्षेष शुक्र छठें भाव में हो और बल रहित व पापग्रहों की क्षुत १।४।७।१० दृष्टि से युक्त द्विपदराशि में स्थित हो तो सेवकों का नाश हो। यदि शुक्र चतुष्पद राशि में बैठा हो तो घोड़ा आदि चौपायों की हानि करे एवं अन्य ग्रह वर्षेश होकर छठें, आठवें, बारहवें स्थान में स्थित होते हुए द्विपदादि राशियों में हो तो भी पूर्वोक्त फल कहे। वर्षस्वामी मङ्गल चन्द्रमा से युक्त होता हुआ यदि वर्षलग्न से दशम भाव में हो तो उसके घोड़ा आदिकों का नाश होता है और मन में व्यग्रता बनी रहती है ॥ १-२ ॥

षष्ठे रवौ खलहते चतुरंघ्रिभस्थे
भृत्यैः समं कलिरथाष्टमरिष्फगेऽपि ।
चन्द्रेऽब्दपे बलयुते रिपुरिष्फसंस्थे
भूवासनद्रुमजलाशयनिर्मितिश्च ॥ ३ ॥

यदि वर्षेश पापग्रहों से युक्त होकर चतुष्पद राशि में, छठें, आठवें अथवा बारहवें घर में बैठा हो तो सेवकों के साथ कलह हो। वर्ष का स्वामी बलसहित चन्द्र हो और छठें तथा बारहवें स्थान में स्थित हो तो वह उजड़ी भूमि में बसता हुआ बाग, कुवाँ, तालाब आदि का निर्माण करे ॥ ३ ॥

स्वर्क्षोच्चगे कर्मणि सूर्यपुत्रे नैरुज्यमर्थाधिगमश्च जीवे ।
सूर्ये नृताद् बाहुबलात्कुजेऽर्थो बुधे भिषग्ज्यौतिषकाव्यशिल्पैः ॥४॥

यदि शनैश्चर वर्षेश होता हुआ अपनी राशि व अपने उच्चराशि में स्थित हो और वर्षलग्न से दशमभाव में हो तो शरीर की आरोग्यता और धन की प्राप्ति

हो। यदि बृहस्पति वर्षेश होकर अपनी राशि व अपने उच्च राशि में होकर दशम भाव में हो तो आरोग्य व धन मिले। यदि सूर्य वर्षेश होता हुआ अपनी राशि व अपने उच्च राशि में होकर दशम भाव में विद्यमान हो तो राजा से धन प्राप्त हो। यदि मंगल वर्षेश होकर अपनी राशि व उच्च में विद्यमान होकर दशम भाव में हो तो उसको अपने भुजबल से धन प्राप्त हो। बुध वर्षेश होकर अपनी राशि व उच्च राशि मे प्राप्त होकर दशम भाव में विराजमान हो तो वैद्यक, ज्योतिष, कविता और कारीगरी आदि के द्वारा धनलाभ हो ॥ ४ ॥

मन्देऽब्दपे गतबले नैराश्यं दौस्थ्यमादिशेत्।
सूर्येऽब्दपे शशिस्थाने मन्देऽब्दजनुषोर्हते ॥ ५ ॥

सर्वकर्मसु वैफल्यं वक्रेऽस्ते च तथा पुनः।
कर्म कर्मेशसहमनाथाः शनियुतेक्षिताः ॥ ६ ॥

यदि शनैश्चर वर्षेश हो किन्तु बलहीन होकर वर्षलग्न से दसवें भाव में विराजमान हो तो वह मनुष्य आशाहीन होकर चंचल चित्त हो। यदि वर्ष स्वामी सूर्य हो और शनैश्चर जन्म और वर्ष समय में चन्द्रमा जिस राशि पर स्थित हो उस राशि में बल रहित होकर बैठा हो तो वह मनुष्य सब कामों में विफल और सामर्थ्यरहित हो जाय। यदि शनि वक्री वा अस्तङ्गत हो तो भी उक्त फल कहे। यदि दशम भाव, दशम भावेश और कर्मसहमेश ये तीनों शनैश्चर से युक्त वा दृष्ट हों तो सब कार्यों में असफलता मिलती रहे ॥ ५-६ ॥

षडष्टव्ययगेऽब्देशे कर्मेशे च बलोज्झिते।
सूतावब्दे च न शुभं तत्राब्दे मृतिपे तथा ॥ ७ ॥

वर्षेश निर्बल होकर वर्षलग्न से छठें, आठवें वा बारहवें भाव में स्थित हो तथा दशमेश जन्मकाल व वर्षकाल में निर्बल होकर छठें, आठवे वा बारहवें भावों में विद्यमान हो तो कल्याण नहीं हो। यदि अष्टम भाव का स्वामी छठें, आठवें या बारहवें स्थान में हो तो भी मङ्गलकारक न हो ॥ ७ ॥

यत्र भावे शुभफलो दुष्टो वा जन्मनि ग्रहः।
वर्षे तद्भावगस्तादृक् तत्फलं यच्छति ध्रुवम् ॥ ८ ॥

जिस भाव में शुभ व अशुभ फल देने वाला कोई भी ग्रह हो यदि वही ग्रह वर्षकाल मे उसी के समान होकर उसी भाव में बैठा हो तो उस भाव के शुभ वा अशुभ फल अवश्य देता है ॥ ८ ॥

ये जन्मनि स्युः सबला विवीर्या वर्षे शुभं प्राक् चरमे त्वनिष्टम् ।
दद्युर्विलोमं विपरीततायां तुल्यं फलं स्यादुभयत्र साम्ये ॥६॥

जो ग्रह बलवान् होकर वर्षप्रवेश के समय बलहीन हों तो वे पूर्वार्ध में शुभ और उत्तरार्ध में अशुभफल देते हैं। इससे विपरीत अर्थात् जन्मकाल में निर्बल हो और वर्षकाल में बलसहित हो तो वर्ष के पूर्वार्ध में अनिष्ट और उत्तरार्ध में शुभ फल देते हैं। यदि समान बल हो तो सम्पूर्ण वर्ष समान फल देते हैं॥ ६ ॥

इति नीलकण्ठ्यां वर्षतन्त्रे भावफलाध्यायः ॥ ५ ॥

———

## वर्षतन्त्रे दशाफलाध्यायः (६)

सबल-लग्नदशाफल—

हेममुक्ताफलद्रव्यलाभमारोग्यमुत्तमम् ।
कुरुते स्वामिसम्मानं दशा लग्नस्य शोभना ॥ १ ॥

लग्न की उत्तम दशा में सुवर्ण, मोती, धन, आरोग्य और स्वामी का समीचीन सम्मान प्राप्त होता है ॥ १ ॥

मध्यबल लग्नदशाफल—

लाभं दृष्टेन वित्तस्य मानहीनस्य सेवनम् ।
मनसो विकृतिं कुर्याद्दशा लग्नस्य मध्यमा ॥ २ ॥

यदि लग्न की दशा मध्य बल वाली हो तो भाग्य से धन का लाभ हो और मान से हीन मनुष्य की सेवा व मन में विकार उत्पन्न करे ॥ २ ॥

अल्पबल-लग्नदशाफल—

विदेशगमनं क्लेशबुद्धिनाशं कदव्ययम् ।
मानहानिं करोत्येव कष्टा लग्नदशाफलम् ॥ ३ ॥

यदि लग्न की अधम दशा हो तो विदेशगमन, क्लेश, बुद्धिनाश, निष्प्रयोजन धननाश और मान-हानि हो ॥३॥

क्रूरलग्नदशा मध्या सौख्यं स्वल्पं धनव्ययम् ।
अङ्गपीडां त्वपुष्टिं च कुरुते मृत्युविग्रहम् ॥ ४ ॥

यदि क्रूर लग्न की मध्य दशा हो तो थोड़ा सुख, धन का खर्च, शरीर में पीड़ा और दुर्बलता, मृत्यु तथा लड़ाई उत्पन्न करे ॥ ४ ॥

पूर्णबल-सूर्यदशाफल--

**दशा रवेः पूर्णबलस्य लाभं गजाश्वहेमाम्बररत्नपूर्णम् ।**
**मानोदयं भूमिपतेर्ददाति यशश्च देवद्विजपूजनादेः ॥ ५ ॥**

पूर्णबली सूर्य की दशा हो तो हाथी, घोड़ा, सुवर्ण, वस्त्र, रत्न, राजा से सम्मान, प्रतिष्ठा, देवता व ब्राह्मणों के पूजन आदि यश प्रदान करे ॥ ५ ॥

मध्यबल-सूर्यदशाफल--

**दशा रवेर्मध्यबलस्य पूर्वमिदं फलं मध्यममेव दत्ते ।**
**ग्रामाधिकारव्यवसायधैर्यैः कुलानुमानाच्च सुखादिलाभः ॥ ६ ॥**

मध्यम बलयुक्त सूर्य की दशा हो तो पूर्वोक्त मध्यम फल दें । ग्राम के अधिकार और उद्योग एवं धैर्य से तथा कुल के अनुमान से सुख आदि प्राप्त हो ॥ ६ ॥

अल्पबल-सूर्यदशाफल--

**दशा रवेरल्पबलस्य पुंसां ददाति दुःखं स्वजनैर्विवादात् ।**
**मतिभ्रमं पित्तरुजं स्वतेजोविनाशनं घर्षणमप्यरिभ्यः ॥ ७ ॥**

यदि अल्पबली सूर्य की दशा हो तो मनुष्यों को अपने जनों के साथ लड़ाई होने से दुःख, मतिभ्रम पित्त से रोग, अपने तेज का विनाश और शत्रु से दबाव यह अशुभ फल देता है ॥ ७ ॥

नष्टबल-सूर्यदशाफल--

**दशा रवेर्नष्टबलस्य पुंसां नृपाद्रिपोर्वा भयमर्थनाशम् ।**
**स्त्रीपुत्रमित्रादिजनैर्विवादं करोति बुद्धिभ्रममामयं च ॥ ८ ॥**

अल्प बल वाली सूर्य की दशा मनुष्यों को राजा और शत्रु से भय, धननाश, स्त्री, पुत्र, मित्र आदि जनों से विवाद, बुद्धिभ्रम और रोग करती है ॥ ८ ॥

विशेष--

**लग्नादविः षट्त्रिदशायसंस्थो निन्द्योऽपि दत्तेऽशुभमर्धमेव ।**
**मध्यत्वमूनः शुभतां च मध्यो यातीत्थमत्यन्तशुभः शुभः स्यात् ॥९॥**

यदि सूर्य छठें, तीसरे, दसवें तथा ग्यारहवें इन स्थानों में बैठा हो तो अनिष्ट दशा का फल भी आधा शुभ होता है, मध्यम बल हो तो शुभ फल, हीनबली हो तो मध्यम फल और पूर्ण बली हो तो बहुत ही शुभ फल होता है ॥ ९ ॥

पूर्णबल-चन्द्रदशाफल—

**इन्दोर्दशा पूर्णबलस्य दत्ते शुक्लाम्बरस्रङ्मणिमौक्तिकाद्यम् ।**
**स्त्रीसङ्गमं राज्यसुखं च भूमिलाभं यशः कान्तिबलाभिवृद्धिम् ॥१०॥**

चन्द्रमा की पूर्ण बलवाली दशा मनुष्यों को सफेद वस्त्र, माला, मोती, स्त्रीसंगम, राज्य, सुख, भूमिलाभ, यश, कांति और बल की वृद्धि देती है ॥ १० ॥

मध्यबल-चन्द्रदशाफल--

**इन्दोर्दशा मध्यबलस्य सर्वमिदं फलं मध्यममेव दत्ते ।**
**वाणिज्यमित्राम्बरगेहसौख्यं धर्मे मति कर्षणतोऽन्नलाभम् ॥११॥**

चन्द्रमा की मध्य बल वाली दशा पूर्वोक्त सब मध्यम फल, वाणिज्य, मित्र, वस्त्र, गृह, सुख, धर्म में बृद्धि और खेती से अन्न का लाभ ये फल देती है ॥११॥

अल्पबल-चन्द्रदशाफल--

**इन्दोर्दशा स्वल्पबलस्य दत्ते कफामयं कान्तिविनाशमाहुः ।**
**मित्रादिवैरं जननं कुमार्या धर्मार्थनाशं सुखमल्पमत्र ॥१२॥**

चन्द्रमा की अल्प बल वाली दशा कफरोग, कान्तिविनाश, मित्रादि से वैर, कन्या, धर्म व धन का नाश और थोड़ा सुख यह फल देती है ॥ १२ ॥

नष्टबल-चन्द्रदशाफल--

**इन्दोर्दशा नष्टबलस्य लोकापवादभीतिं धनधर्मनाशम् ।**
**शीतामयं स्त्रीसुतमित्रवैरं दौःस्थ्यं च दत्ते विरसान्नभुक्तिम् ॥१३॥**

चन्द्रमा की नष्टबल वाली दशा लोकापवाद से भय, धन व धर्म का नाश, शीत रोग, स्त्री, पुत्र तथा मित्र से बैर, चित्त की चंचलता और बिना स्वाद वाले अन्नों का भोजन देती है ॥ १३ ॥

विशेष--

**षष्ठाष्टमान्त्येतरराशिसंस्थो निन्द्योऽपि दत्तेऽर्धसुखं दशायाम् ।**
**मध्यत्वमूनःशुभतां च मध्यो यातीत्थमिन्दुः सुशुभ शुभः स्यात् ॥१४॥**

६ । ८ । १२ । इनसे इतर राशि में बैठा अनिष्ट भी चन्द्रमा अपनी दशा में आधा सुख देता है । हीनबली चन्द्रमा मध्यम फल और मध्यमबली चन्द्रमा शुभ फल देता है और यदि चन्द्रमा पूर्ण बली हो तो अत्यन्त शुभ फल देता है ॥ १४ ॥

पूर्णबल-मङ्गलदशाफल---

**दशापतिः पूर्णबलो महीजः सेनापतित्वं तनुते नराणाम् ।**
**जयं रणे विद्रुमहेमरत्नवस्त्रादिलाभं प्रियसाहसत्वम् ॥१५॥**

यदि दशा का स्वामी मंगल पूर्ण बल हो तो जातक को सेनापतित्व, संग्राम में, जय, मूँगा, सोना, लाल कपड़े आदि का लाभ और प्रिय साहसत्व देता है ॥ १५ ॥

मध्यबल-मङ्गलदशाफल –

**दशापतिर्मध्यबलो महीजः कुलानुमानेन धनं ददाति ।**
**राजाधिकारोऽप्यथ तत्परत्वं तेजस्विताकान्तिबलाभिवृद्धिम् ॥१६॥**

यदि दशास्वामी मंगल मध्यम बल हो तो वह कुल के अनुमान से धन, राजा से अधिकारलाभ और उस अधिकार में प्रधानता, तेज, कान्ति व बलबृद्धि ये सब देता है ॥ १६ ॥

अल्पबल-मङ्गलदशाफल--

**दशापतिः स्वल्पबलो महीजो ददाति पितोष्णरुजं शरीरे ।**
**रिपोर्भयं बन्धनमास्यतोऽसृक्स्रवं च वैरं स्वजनैश्च शश्वत् ॥१७॥**

यदि अल्पबली मंगल की दशा हो तो शरीर में पित्त, ताप से रोग, शत्रु से भय, बन्धन, मुख से रुधिर गिरना और निरन्तर अपने भाई-बन्धुओं से भय इन फलों को देता है ॥ १७ ॥

नष्टबल-मङ्गलदशाफल

**दशापतिर्नष्टबलो महीजो विवादमुग्रं जनयेद्रणं वा ।**
**चौराद्भयं रक्तरुजं ज्वरं च विपत्तिमन्यस्वहृतिं च खर्जूम् ॥१८॥**

यदि मंगल हीनबली होकर दशा का स्वामी हो तो उग्र विवाद अथवा संग्राम, चोरों का भय, रक्तविकार, ज्वर, विपत्ति, विजातीय जन से धनहरण और खाज-दाद रोग देता है ॥ १८ ॥

विशेष—

**त्रिषडायगतो भौमो नष्टवीर्यः शुभार्थदः ।**
**मध्यो हीनः शुभो मध्यः शुभोऽत्यन्तं शुभावहः ॥ १९ ॥**

तीसरे, छठें और ग्यारहवें इन स्थानों में से किसी स्थान में यदि बलरहित मंगल बैठा हो तो शुभ फल देता है। हीनबली मंगल यदि उक्त स्थानों

में से किसी स्थान में हो तो मध्यम फल देता है। मध्यम बली हो तो शुभ फल और पूर्ण बली मंगल स्थित हो तो अत्यन्त शुभ फल प्रदान करता है ॥ १९ ॥

पूर्णबल-बुधदशाफल—

दशापतिः पूर्णबलो बुधश्चेद्यशोऽभिवृद्धिं गणितात्सुशिल्पात् ।
तनोति सेवा सफलां नृपादेर्दौत्यं च वैदूष्यगुणोदयञ्च ॥२०॥

यदि बुध दशा का स्वामी और पूर्णबली हो तो गणित व सुन्दर कारीगरी के यश की वृद्धि तथा राजादिकों की सफल सेवा और राजादिकों का दूत बनना और निन्दारहित गुणों का उदय करता है ॥ २० ॥

मध्यबल-बुधदशाफल—

दशापतिर्मध्यबलो बुधश्चेद् गुरो सुहृद्भ्यो लिपिकाव्यशिल्पैः ।
धनाप्तिदायी सुतमित्रबन्धुसमागमान्मध्यममेव सौख्यम् ॥२१॥

यदि मध्यबली बुध दशा का स्वामी हो तो गुरुजनों, मित्रजनों, लेख, काव्य और कारीगरियों से धन की प्राप्ति कराता और लड़कों, मित्रों व बन्धुओं के समागम से मध्यम सौख्य देता है ॥ २१ ॥

अल्पबल-बुधदशाफल—

दशापतौ स्वल्पबले बुधे स्यान्मानस्य नाशः स्वजनापवादः ।
अकार्यकोपस्खलनाद्यनिष्टं धनव्ययं रोगभयं च विन्द्यात् ॥२२॥

बुध अल्पबली होकर यदि दशा का स्वामी हो तो मान का नाश, अपने जनों से कलह, अकारण कोप आदि से अनिष्ट, धन का खर्च और रोगभय देता है ॥ २२ ॥

नष्टबल-बुधदशाफल—

दशापतौ हीनबले बुधे स्यात्स्वबुद्धिदोषो वधबन्धभीतिः ।
दूरे गतिर्वातकफामयार्तिर्निखातवित्तस्य च नापि लाभः ॥२३॥

दशा का स्वामी बुध यदि हीनबली हो तो अपनी बुद्धि के दोष से वध, बन्धनभय, दूरगमन, वात व कफ रोग से पीड़ा तथा अपना गाड़ा हुआ धन न मिलना, इन दुःखों को प्रदान करता है ॥ २३ ॥

विशेष—

षडष्टान्येतरर्क्षस्थो नष्टो ज्ञोऽर्धशुभप्रदः ।
मध्यो हीनः शुभो मध्यः शुभोऽत्यन्तं शुभावहः ॥२४॥

वर्षलग्न से छठें, आठवें और बारहवें इन स्थानों में से यदि किसी स्थान में नष्टबली बुध स्थित हो तो अपनी दशा में आधा, अल्पबली हो तो शुभ और पूर्णबली हो तो अत्यन्त शुभ फल प्रदान करता है ॥ २४ ॥

पूर्णबल-गुरुदशाफल--

**गुरोर्दशा पूर्णबलस्य दत्ते मानोदयं राजसुहृद्गुरुभ्यः ।**
**कीर्त्यर्थलाभोपचयं सुखानि राज्यं सुताप्तिं रिपुरोगनाशम् ॥२५॥**

बृहस्पति की दशा पूर्णबली हो तो राजा, मित्र तथा गुरुजनों से सम्मान, कीर्ति, धन की वृद्धि, सुख, राज्य, पुत्र की प्राप्ति, शत्रु तथा रोग का नाश इन फलों को देता है ॥ २५ ॥

मध्यबल-गुरुदशाफल--

**गुरोर्दशा मध्यबलस्य धर्मे मतिं सखित्वं नृपमन्त्रिवर्गैः ।**
**तनोति मानार्थसुखादिलाभं सिद्धिं सदुत्साहबलातिरेकम् ॥२६॥**

मध्यबली बृहस्पति की दशा हो तो धर्म में मति, मन्त्रिजनों से मित्रता, मान, धन, सुख का लाभ, बल का अतिरेक और सिद्धि अर्थात् बिना प्रयास वांछित कार्यों की सिद्धि प्रदान करती है ॥ २६ ॥

अल्पबल-गुरुदशाफल--

**दशा गुरोरल्पबलस्य दत्ते रोगं दरिद्रत्वमथारिभीतिम् ।**
**कर्णामयं धर्मधनप्रणाशं वैराग्यमर्थं च गुणं न किंचित् ॥२७॥**

यदि अल्पबलवाले बृहस्पति की दशा हो तो रोग, दरिद्रता, शत्रु से भय, कान का रोग, धर्म और धन का नाश तथा वैराग्य देती है और अर्थ तथा कुछ गुणों को नहीं भी देती ॥ २७ ॥

नष्टबल-गरुदशाफल--

**गुरोर्दशा नष्टबलस्य पुंसां ददाति दुःखानि रुजं कफार्तिम् ।**
**कलत्रपुत्रस्वजनारिभीतिं धर्मार्थनाशं तनुपीडनं च ॥२८॥**

यदि नष्टबली बृहस्पति की दशा हो तो वह दुःख तथा कफरोग देती है। स्त्री, पुत्र, अपने जनों और शत्रुजनों से भय, धर्म व धन का नाश तथा शरीर में पीड़ा इन अशुभ फलों को देती है ॥ २८ ॥

विशेष--

**षडष्टरिष्फेतरगो गुरुर्निन्द्योऽर्द्धसत्फलः ।**
**मध्यो हीनः शुभः मध्यः शुभोऽत्यन्त शुभावहः ॥२९॥**

छठें, आठवें और बारहवें स्थान से इतर स्थान में यदि नष्टबली बृहस्पति हो तो अपनी दशा में आधा शुभफल और जो हीनबली बृहस्पति उक्त स्थानों में हो तो मध्यफल तथा मध्यम बली बृहस्पति हो तो शुभफल और पूर्णबली बृहस्पति यदि उक्त स्थानों में हो तो अत्यन्त शुभफल देता है ॥ २९ ॥

पूर्णबल-शुक्रदशाफल —

**दशा भृगोः पूर्णबलस्य सौख्यं स्रग्गन्धहेमाम्बरकामिनीभ्यः ।**
**हयादिलाभः सुतकीर्तितोषानैरुज्यगान्धर्वरतिः पदाप्तिः ॥३०॥**

यदि पूर्णबली शुक्र की दशा हो तो सौख्य, माला, सुगन्धि, सुवर्ण, वस्त्र, स्त्री से सुख, घोड़े आदि का लाभ, पुत्रप्राप्ति, कीर्ति, प्रसन्नता, आरोग्यता, गान में प्रीति और पद की प्राप्ति होती है ॥ .० ॥

मध्यबल-शुक्रदशाफल-

**दशा भृगोर्मध्यबलस्य दत्ते वाणिज्यतोऽर्थागमनं कृषेश्च ।**
**मिष्टान्नपानाम्बरभोगलाभं मित्रांश्च योषित्सुतसौख्यलाभम् ॥३१॥**

मध्यबली शुक्र की दशा में व्यापार से धन तथा खेती से धन का लाभ और मीठे अन्न का भोजन, वस्त्र व भोगों का लाभ तथा मित्र और स्त्री-पुत्रों से सौख्य का लाभ होता है ॥ ३१ ॥

अल्पबल-शुक्रदशाफल-

**दशा भृगोर्नष्टबलस्य दत्ते मतिभ्रमं ज्ञानयशोऽर्थनाशम् ।**
**कदन्नभोज्यं व्यसनामयार्तिं स्त्रीपक्षवैरं कलिमप्यरिभ्यः ॥३२॥**

यदि शुक्र की अल्पबली दशा हो तो मतिभ्रम, ज्ञान, यश, धन का नाश, कुत्सित अन्न का भोजन, दुःख, रोग से पीड़ा और ससुरालवालों से वैर तथा शत्रुओं से कलह ये अशुभ फल देती है ॥ ३२ ॥

नष्टबल-शुक्रदशाफल-

**दशा भृगोर्नष्टबलस्य दत्ते विदेशयानं स्वजनैर्विरोधम् ।**
**पुत्रार्थभार्याविपदो रुजश्च मतिभ्रमोऽपि व्यसनं महच्च ॥३३॥**

यदि नष्टबली शुक्र की दशा हो तो विदेशगमन, स्वजनों से विरोध, पुत्र, धन और भार्या इन से विपत्ति, रोग, मतिभ्रम तथा महान् दुःख देती है ॥ ३३ ॥

विशेष-

**षडष्टरिष्फेतरगो भृगुर्निन्द्योऽर्थसत्फलः ।**
**मध्यो हीनः शुभो मध्यः शुभोऽत्यन्तं शुभावहः ॥३४॥**

छठें, आठवें और बारहवें स्थान से अन्य स्थानों में स्थित शुक्र नष्टबली होने पर आधा फल करता है। यदि अल्पबली शुक्र उक्त स्थानों में से अन्य स्थानों में स्थित हो तो मध्य फल तथा मध्यबली हो तो शुभफल तथा पूर्णबली हो तो अत्यन्त शुभफल देता है ।। ३४ ।।

पूर्णबल-शनिदशाफल

**दशा शनेः पूर्णबलस्य दत्ते नवीनवेश्माम्बरभूमिसौख्यम् ।**
**आरामतोयाश्रयनिर्मितश्च म्लेच्छातिसङ्गान्नृपतेर्धनाप्तिः ।।३५।।**

यदि पूर्णबली शनि की दशा हो तो नवीन घर, वस्त्र, भूमि और सौख्य प्राप्त कर बाग, कुआँ और तालाब को बनवाता हुआ वह मनुष्य म्लेच्छों के अत्यन्त संसर्ग से राजद्वार पर पहुँच कर राजा से धन प्राप्त करता है ।। ३५ ।।

मध्यबल-शनिदशाफल-

**दशा शनेर्मध्यबलस्य दत्ते खरोष्ट्रपाखण्डजतो धनाप्तिम् ।**
**वद्धाङ्गनासङ्गमदुर्गरक्षाऽधिकारचिन्ताविरसान्नभोगः ।।३६।।**

यदि मध्यबली शनैश्चर की दशा हो तो गधा, ऊँट, उड़द, अण्डज, पक्षियों के व्यवसाय से धन की प्राप्ति, बूढ़ी स्त्री के साथ भोग और किला की रक्षा के अधिकार की चिन्ता और रस रहित अन्नों का भोजन ये फल देती है ।। ३६ ।।

अल्पबल-शनिदशाफल-

**दशा शनेः स्वल्पबलस्य पुंसां तनोति दुःखं रिपुतस्करेभ्यः ।**
**दारिद्र्यमात्मीयजनापवादं रोगं च शीतानिलकोपमुग्रम् ।।३७।।**

शनि की अल्पबली दशा मनुष्यों को शत्रु व चोरों से दुःख देती है और अपने जनों से अपवाद, दरिद्रता, रोग और शीत-वात का उग्र कोप कराती है ।। ३७ ।।

नष्टबल-शनिदशाफल-

**दशा शनेर्नष्टबस्य पुंसामनेकधातुव्यसनानि दत्ते ।**
**स्त्रीपुत्रमित्रस्वजनैर्विरोधं रोगाभिवृद्धिं मरणेन तुल्यम् ।।३८।।**

यदि शनि की दशा नष्टबली हो तो धातुसम्बन्धी अनेक दुःख देती है और स्त्री, पुत्र, मित्र तथा अपने जनों से विरोध कराती तथा मरण समान रोग बढ़ाती है ।। ३८ ।।

विशेष-

**त्रिषष्ठलाभोपगतो मन्दो निन्द्योऽदर्धसत्फलः ।**

**मध्यो हीनः शुभो मध्यः शुभोऽत्यन्तं शुभावहः ।। ३९ ।।**

तीसरे, छठें, ग्यारहवें इन स्थानों में से किसी भिन्न स्थान में यदि शनि स्थित हो तो नष्टबली शनि की दशा भी आधा शुभ फल देती है और हीनबली हो तो मध्यफल, मध्यबली हो तो शुभफल और पूर्णबली हो तो अत्यन्त शुभ फल देती है ॥ ३९ ॥

लग्न के फल में विशेष--

दशा तनोः स्वामिबलेन तुल्यं फलं ददातीत्यपरो विशेषः ।
चरे शुभा मध्यफलाऽधमा च द्विमूर्तिभेऽस्माद्विपरीतमूह्यम् ॥४०॥

लग्नदशा अपने स्वामी के फल के समान फल देती है। यदि चर लग्न का पहला द्रेष्काण हो तो लग्न की दशा शुभ फल देती है। दूसरा द्रेष्काण चर लग्न का हो तो मध्यम फल, तीसरा द्रेष्काण हो तो अधम फल तथा द्विस्वभाव लग्न का प्रथम द्रेष्काण हो तो अधम फल, दूसरा द्रेष्काण हो तो मध्यम फल और तीसरा द्रेष्काण हो तो शुभफल होता है ॥ ४० ॥

अनिष्टमिष्टं च समं स्थिरर्क्षे क्रमाद् दृकाणैः फलमुक्तमाद्यैः ।
सत्स्वामियोगेक्षणतः शुभं स्यात्पापेक्षणात्कष्टफलं च वाच्यम् ॥४१॥

स्थिर लग्न का प्रथम द्रेष्काण अपनी दशा में अनिष्ट फल, दूसरा द्रेष्काण हो तो शुभफल और तीसरा द्रेष्काण हो तो समान फल देता है। यह पूर्वाचार्यों ने द्रेष्काणवश लग्नदशा का फल कहा है। यदि लग्न शुभग्रहों व अपने स्वामी से युक्त वा दृष्ट हो तो अशुभ फल भी शुभ और शुभफल हो तो शुभतर हो जाता है। लग्नस्वामी यदि पापग्रहों से दृष्ट वा युक्त हो तो कष्टकारक फल होता है ॥ ४१ ॥

इति वर्षतन्त्रे नीलकण्ठ्यां दशाफलाध्यायः ॥ ६ ॥

---

## वर्षतन्त्रे अन्तर्दशाफलाध्यायः (७)

दशामानं समामानं प्रकल्प्योक्तेन वर्त्मना ।
अन्तर्दशा साधनीय प्राक्यात्यांशवशेन तु ॥ १ ॥
आदावन्तर्दशापाकपतेस्तत्क्रमतोऽपराः ।
शुभेक्षणान्वयोन्मत्वा तत्फलं परिकल्पयेत् ॥ २ ॥

अब अन्तर्दशा तथा भावों में स्थित ग्रहों का फलाध्याय लिखते हुए कहते हैं—

अन्तर्दशा साधन करने का प्रकार संज्ञातन्त्र में कह चुके हैं। इससे यहाँ

लिखना आवश्यक नहीं है। अन्तर्दशा का भी फल चार प्रकार का बल देखकर कहना चाहिए। अन्तर्दशापति यदि शुभ ग्रहों की दृष्टि या शुभयुक्त हो वा शुभ ग्रह से मैत्री हो तो उसी के अनुसार देखकर फल का विचार करे ॥ १-२ ॥

रव्यादि ग्रहों की दशा में शुभ-अशुभ अन्तर्दशा--

चन्द्रारजीवाः सौम्येज्यशुक्रा रविविधू तथा।
मन्देज्यशुक्राः सूर्येन्दुभौमाः सौम्येज्यसूर्यजाः ॥ ३ ॥
जीवज्ञशुक्राः सूर्यादेः शुभा अन्तर्दशा इमाः।
अन्येषामशुभा ज्ञेया इति वामनभाषितम् ॥ ४ ॥

सूर्य की दशा में चन्द्र, मङ्गल और बृहस्पति की अन्तर्दशा शुभप्रद होती है। इसी प्रकार चन्द्र की दशा में बुध, बृहस्पति और शुक्र की, मंगल में रवि चन्द्र की; बुध में बृहस्पति, शुक्र की; बृहस्पति में सूर्य, चन्द्र और मंगल की, शुक्र में बुध, बृहस्पति और शनि की तथा शनि की दशा में बृहस्पति, बुध और शुक्र की अन्तर्दशा शुभ फल देने वाली होती है। शेष अन्तर्दशा अशुभ समझनी चाहिए, ऐसा वामनाचार्य का मत है ॥ ३-४ ॥

लग्न में स्थित सब ग्रहों का फल –

सूर्यारमन्दास्तनुगा ज्वरार्तिं धनक्षयं पापयुगिन्दुरित्थम्।
शुभान्वितः पुष्टतनुश्च सौख्यं जीवज्ञशुक्रा धनधान्यलाभम् ॥ ५ ॥

सूर्य, मंगल, शनि इनमें से कोई भी ग्रह यदि लग्न में स्थित हो तो ज्वर, पीड़ा और धनहानि हो। यदि पापग्रह सहित चन्द्रमा लग्न में बैठा हो तो ज्वर से पीड़ा और धनक्षय हो। ग्रहों से युक्त पुष्टशरीर चन्द्रमा यदि लग्न में स्थित हो तो वह सौख्य देता है। बुध तथा शुक्र लग्न में हो तो धन-धान्य का लाभ होता है ॥ ५ ॥

धनभाव में स्थित ग्रहों का वर्णन–

चन्द्रज्ञजीवास्फुजितो धनस्था धनागमं राज्यसुखं च दद्युः।
पापा धनस्था धनहानिदाः स्युर्नृपाद्भयं कार्यविघातमार्किः ॥ ६ ॥

चन्द्र, बुध, गुरु, शुक्र ये यदि धनस्थान में बैठे हों तो धन, राज्य व सुख को देते हैं। यदि पापग्रह धन स्थान में बैठे हों तो धनहानि और शनैश्चर धनस्थान में हो तो राजा का भय और कार्य को नष्ट करे ॥ ६ ॥

सहजभाव में स्थित ग्रहों का फल–

दुश्चिक्यगाः खलखगा धनधर्मराज्य-
लाभप्रदा बलयुताः क्षितिलाभदाः स्युः ।
सौम्याः सुखार्थसुतमानयशोविलास-
लाभाय हर्षमतुलं किल तत्र चन्द्रः ॥ ७ ॥

तृतीय भाव में यदि पापग्रह बैठे हों तो धन, धर्म तथा राज्य और बली पापग्रह भ्रातृभाव में हो तो पृथ्वीलाभ और यदि सहज स्थान में शुभग्रह हों तो सुख, धन, पुत्र, मान, यश और विलास देते हैं। यदि तृतीयभाव में चन्द्रमा बैठा हो तो अत्यन्त आनन्द देता है ॥ ७ ॥

सुखभाव में स्थित ग्रहों का फल–

चन्द्रः सुखे खलयुतो व्यसनं रुजं च पुष्टः शुभेन सहितः सुखमातनोति ।
सौम्याः सुखं त्रिविधमत्र खला सुखार्थनाशं रुजं व्यसनमप्यतुलं भयं च ।

यदि चौथे भाव मे पापग्रह युक्त चन्द्रमा स्थित हो तो कष्ट और रोग देता है। यदि शुभग्रहों से युक्त पूर्ण चन्द्रमा यदि सुखभाव में स्थित हो तो सुख देता है। शुभग्रह चौथे घर में हों तो विविध सुख देते हैं। चौथे घर में यदि पापग्रह विराजमान हों तो सुख और धन का नाश, रोग, कष्ट और अतुल भयदायक होते हैं ॥ ८ ॥

पुत्रभाव में स्थित ग्रहों का फल–

पुत्रवित्तसुखसञ्चयं शुभाः पुत्रगा भृगुसुतोऽतिहर्षदः ।
पुत्रवित्तधनबुद्धिहारकास्तस्करामयकलिप्रदाः खलाः ॥९॥

यदि शुभग्रह पञ्चम भाव में हो तो, पुत्र, धन और सुख देते हैं। पञ्चम भाव में स्थित शुक्र अतिशय आनन्द देता है। पापग्रह यदि पञ्चम स्थान में हों तो पुत्र, धन, सुख तथा बुद्धि हरने वाले होते हैं और चौरभय, रोग और कलह कराते हैं ॥ ९ ॥

छठें भाव में स्थित ग्रहों का फल–

षष्ठे पापा वित्तलाभं सुखाप्तिं भौमोऽत्यन्तं हर्षदः शत्रुनाशम् ।
सौम्या भीतिं वित्तनाशं कलिं च चन्द्रो रोगं पापयुक्तं करोति ॥१०॥

छठें घर में यदि पापग्रह हों तो द्रव्यलाभ और सुख की प्राप्ति कराते हैं। मंगल अत्यन्त हर्ष देता और शत्रुओं का नाश करता है। षष्ठ भाव में स्थित शुभग्रह धननाश और कलह कराते हैं तथा पापग्रह के साथ चन्द्रमा हो तो वह रोग करता है ॥ १० ॥

सातवें भाव में स्थित ग्रहों का फल—

सपापः शशीसप्तमोऽव्याधिभीतिंखलाः स्त्रीविनाशं कलिं भृत्यभीतिम् ।
शुभाः कुर्वते चित्तलाभं सुखाप्तिं यशो राजमानोदयं बन्धुसौख्यम् ॥

पापग्रह के सहित यदि चन्द्रमा सप्तम भाव में बैठा हो तो व्याधि तथा भय, सातवें घर में पापग्रह हों तो स्त्री का नाश और सेवक से भय करते हैं। यदि शुभग्रह सातवें स्थान में विद्यमान हो तो धनलाभ, सुख की प्राप्ति, यश, राजा से मान का उदय और बन्धुजनों से सौख्य प्राप्त कराते हैं ॥ ११ ॥

आठवें भाव में स्थित ग्रहों का फल—

चन्द्रोऽष्टमे निधनदः खलखेटयुक्तः
पापाश्च तत्र मृतितुल्यफलं च विद्यात् ।
सौम्याः स्वधातुवशतो रुजमर्थहानिं
मानक्षयं मुथशिले शुभजे शुभं च ॥१२॥

वर्षेश के समय यदि पापग्रह युक्त चन्द्रमा आठवें स्थान में बैठा हो तो मरण करता है। यदि केवल पापग्रह बैठे हों तो मरण तुल्य फल देते हैं। शुभग्रह यदि आठवें स्थान में विराजमान हों तो अपने धातु वश रोग, धनहानि और मानक्षय देते हैं। अष्टमभावस्थ शुभग्रहों के साथ इत्थशाल योग हो तो अनिष्ट फल भी शुभ हो जाया करता है ॥ १२ ॥

नवमभावस्थ ग्रहों का फल —

तपसि सोदरभीः पशुपीडनं खलखगेऽतिमुदो रविरत्र चेत् ।
शुभखगा धनधर्मविवृद्धिदाः खलखगेऽपि शुभं त्वपरे जगुः ॥१३॥

यदि नवम स्थान में पापग्रह हों तो जातक को भाइयों से भय तथा पशुओं को पीड़ा हो, यदि नवमभाव से सूर्य हो तो अतिशय आनन्द होता है। नवमस्थान में शुभग्रह हों तो वे धन और धर्म की वृद्धि करते हैं। कोई-कोई आचार्य कहते हैं कि पापग्रह भी नवम भाव में शुभफल दायक हो जाते हैं ॥ १३ ॥

दशमभावस्थ ग्रहों का फल

गगनगो रविजः पशुवित्तहा रविकुजौ व्यवसायपराक्रमौ ।
धनसुखानि परे च धनात्मजाऽवनिपसङ्गसुखानि वितन्वते ॥१४॥

दशम भाव में स्थित शनि पशु और धन का नाश करता है। यदि सूर्य मंगल दोनों दशम घर में स्थित हों तो व्यापार और पराक्रम द्वारा धन और

सुख देते हैं । यदि इनसे अन्य ग्रह राज्य भाव में हों तो वे धन व पुत्र और राजा के सङ्ग से सुख देते हैं ॥ १४ ॥

लाभभावस्थ ग्रहों का फल–

लाभे धनोपचय–सौख्ययशोऽभिवृद्धि-
सन्मित्रसङ्ग–बलपुष्टिकराश्च सर्वे ।
क्रूरा बलेन रहिताः सुतवित्तबुद्धि-
नाशं शुभास्तु तनुतां स्वफलस्य कुर्युः ॥१५॥

यदि सब शुभ वा क्रूरग्रह बली होकर ग्यारहवें भाव में हों तो धन समूह, सौख्य तथा यश की बढ़ती, अच्छे मित्रों का साथ, बल और पुष्टि देते हैं । क्रूर ग्रह बलरहित होकर यदि ग्यारहवें स्थान में हों तो वे पुत्र, धन और बुद्धि इनका नाश करते हैं । जो बल से रहित शुभग्रह आयभाव में हो तो वे अल्प फल देते हैं ॥ १५ ॥

द्वादशभावस्थ ग्रहों का फल–

पापा व्यये नेत्ररुजं विवाददं हानिं धनानां नृपतस्करादेः ।
सौम्या व्ययं सद्व्यवहारमार्गे कुर्युः शनिर्हर्षविवृद्धिमत्र ॥१६॥

यदि पापग्रह बारहवें स्थान में हों तो नेत्ररोग, विवाद, राजा और चोर आदिकों से धन हानि कराते हैं । यदि शुभग्रह बारहवें भाव में हो तो अच्छे मार्ग में खर्च कराते हैं । यदि शनैश्चर व्ययभाव में हो तो हर्ष तथा बुद्धि देता है ॥१६॥

श्रीगर्गान्वयभूषणं गणितविच्चिन्तामणिस्तत्सुतो-
ऽनन्तोऽनन्तमतिर्व्यधात्खलमतध्वस्त्यै जनुः पद्धतिम् ।
तत्सूनुः खलु नीलकण्ठविबुधो विद्वच्छिवाऽनुज्ञया
भावस्थग्रहपाकदौःस्थ्यसुखतायुक्तं फलं सोऽभ्यधात् ॥१७॥

श्रीगर्गाचार्य के वंश में भूषण स्वरूप और ज्योतिष शास्त्र के ज्ञाता चिन्तामणिनाम के पण्डित हुए । उनके पुत्र अनन्त मति वाले अनन्त हुए । उन्होंने दुष्टों का मत ध्वंस करने के लिए जन्मपद्धति बनायी । उनके पुत्र नीलकण्ठनामक विद्वान् ने शिवजी की आज्ञा से भावस्थ ग्रहों की दशा के अशुभ व शुभ फल कहे ॥ १७ ॥

इति श्रीनीलकण्ठ्यां वर्षतन्त्रे अन्तर्दशाफलाध्यायः ॥ ७ ॥



———

# वर्षतन्त्रे मासदिनफलाध्यायः (८)

मासप्रवेशकाले ज्ञो ग्रहान्भावांश्च साधयेत् ।
तत्र मासतनोर्नाथो मुथहा जन्मपस्तथा ॥१॥
त्रिराशिपो दिनानिशो रवीन्दुभपतिस्तथा ।
अब्दप्रवेशलग्नेश एषां वीर्याधिकस्तनुम् ॥२॥
पश्यन्मासपतिर्ज्ञेयस्ततो वाच्यं शुभाऽशुभम् ।
अपरे मासलग्नेशं मासाधिपतिमूचिरे ॥३॥
दिनेशं दिनलग्नेशं तथा प्रोचुर्विचक्षणाः ।
मासघस्रेशयोर्वाच्यं फलं वर्षेशवद् बुधैः ॥४॥

मास प्रवेश काल में पूर्वोक्त प्रकार से तन्वादि बारह भावों का साधन करे। फिर मासपति के निर्णय के लिए अधिकारियों का इस क्रम से विचार करे। ( १ ) मासलग्नपति, ( २ ) मुन्थहापति ( प्रतिमास में २।। अंश मुन्थहा बढ़ती है, इस क्रम से मुन्थहाराशि का स्वामी ), ( ३ ) जन्मलग्न की स्वामी, (४) त्रिराशिपति, ( ५ ) दिन में सूर्यराशिपति और रात्रि में चन्द्रराशिपति, ( ६ ) वर्षप्रवेश लग्न का स्वामी, इन छः अधिकारियों में से जो बलवान् होकर लग्न को देखे, उसे मासस्वामी जाने। इसी मासस्वामी से शुभ-अशुभ फल कहे। अन्य आचार्यों के मत से दिनेशप्रवेशलग्न को ही दिनेश कहते हैं। मासेश और दिनेश का निश्चय करके वर्षेश के समान उनका फल कहे ।। १–४ ।।

मासफल–

लग्नांशाधिपतिर्विलग्नपनवांशेशेन मैत्रीदृशा
दृष्टो वा सहितः शशी च यदि तौ मैत्रीदृशाऽऽलोकते ।
तस्मिन्मासि तनौ सुखं बहुविधं नैरुज्यमित्थं फलं
तावद्यावदिमे स्युरित्थमथ तान् संचार्य वाच्यं फलम् ॥५॥

मासलग्न का नवांशेश यदि मास लग्नेश तथा नवांशस्वामी के साथ मित्रता करता हुआ दीखता हो अथवा युक्त हो और उन दोनों स्वामियों को चन्द्रमा मित्रदृष्टि से देखे तो उस मास में नाना प्रकार का सुख मिलता है और शरीर में निरोगता रहती है। इस प्रकार मासफल तभी तक होता है, जब तक यह योग रहे। उसके बाद राशिसंचार क्रम से शुभाशुभ फल होता है ।। ५ ।।

अनिष्ट फल--

तौ चेच्छत्रुदृशा मिथश्च शशिना दृष्टौ मनोदुःखदौ
रोगाधिक्यकरौ च कश्चिदनयोर्नीचोऽस्तगो वा यदि ।
कष्टात्सौख्यमिह द्वयं यदि पुनर्नीचास्तगं स्यान्मृतिः
सूत्यब्दोद्भवरिष्टतो मृतिसमं स्यादन्यथेत्यूचिरे ॥६॥

यदि लग्नेश और लग्नेशांशेश दोनों परस्पर शत्रुदृष्टि से देखते हों और चन्द्रमा भी उन दोनों को शत्रुदृष्टि से देखता हो तो मनोदुःख देते हुए रोग बढ़ाते हैं। यदि पूर्वोक्त दो स्वामियों के बीच में कोई एक नीच राशि को प्राप्त हो अथवा अस्त हो तो पहले वह कष्ट और पीछे से सौख्य देता है। वे दोनों नीच राशि में स्थित हों वा अस्तङ्गत हो अथवा एक नीच राशि में और अन्य अस्तङ्गत हो तो मृत्यु होती है। ऐसा फल तब जानना जब कि जन्मकाल और वर्षकाल में अरिष्टयोग हो अन्यथा मृत्यु समान कष्ट कहना चाहिये ॥ ६ ॥

मास तथा लग्नसम्बन्धी शुभाशुभ फल—

भावांशाधिपतिः स्वभावपनवांशेशेन मैत्रीदृशा
दृष्टो वा सहितः शशी च यदि तौ मैत्रीदृशाऽऽलोकते ।
तद्भावोत्थसुखं विलोक्यमथवाद्व्यत्यासतः कीर्तितं
नीचास्तादि फलं च लग्नवदिदं विद्वद्भिरूह्यं धिया ॥७॥

मासलग्न में जिस भाव के नवांश का स्वामी अपने स्वामी के नवांशस्वामी द्वारा मित्रदृष्टि से देखा जाता हो अथवा युक्त हो और वही चन्द्रमा भी यदि भावनवांश स्वामी और भावेशनवांशस्वामी को मित्रदृष्टि से देखे तो उस भाव से उत्पन्न सुख उसी महीने में होता है। इससे विपरीत हो तो विपरीत फल कहना चाहिए। इस समय नीच, अस्त आदिकों का फल लग्न के समान ही बुद्धिमानों को कहना चाहिये। जैसे, भावनवांशेश, भावेश का नवांशेश इन दोनों में से एक भी यदि नीच राशि में हो, एक शुभ हो अथवा एक अस्तङ्गत हो और एक शुभ हो तो उस भावसम्बन्धी कष्ट को करने के बाद पीछे सुख करता है। दोनों नीचास्तादि में हों तो उस भाव से उत्पन्न कष्ट देते हैं ॥ ७ ॥

प्रकारान्तर से भावों का सौख्यवर्णन--

लग्नेशमासेशसमेश्वरांशनाथा यदंशाधिपमित्रदृष्ट्या ।

दृष्टा युवा वा शशिना च तत्तद्भावोत्थसौख्याय न चेदनिष्टम् ॥८॥

वर्षलग्नेश, मासलग्नेश, वर्षेश और मासलग्ननवांशेश ये चारों जिस किसी भाव अथवा भावेश तथा नवांशेश के द्वारा मित्रदृष्टि से देखे जाते हों अथवा युक्त हों तो उस भाव का सौख्य होता है। यदि अनिष्ट न हो तभी ऐसा फल कहना चाहिये—अन्यथा नहीं ॥ ८ ॥

लग्ननवांश के वश उत्पन्न भाव का शुभाशुभ फल--

**निर्बला व्ययषष्ठांशपाः सत्फलदायकाः ।**
**अन्ये सवीर्याः शुभदा व्ययत्यये व्यत्ययः स्मृतः ॥९॥**

बारहवें, छठें तथा आठवें इन भावों के नवांशस्वामी यदि निर्बल हों तो शुभफल के देने वाले होते हैं। इनसे शेष भावों के नवांशस्वामी यदि बलिष्ठ हों तो शुभफल देने वाले होते हैं, अन्यथा उल्टा फल जाने ॥ ९ ॥

विरुद्धस्थान में स्थित अधिकारी ग्रहों का अनिष्ट फल--

**लग्नेशमासेशसमेशमुन्थाधीशाः षडष्टोपगताः सपापाः ।**
**दृष्टाः खलैः शत्रुदृशाऽत्र मासे व्याध्यादिविद्विड्भयदुःखदाः स्युः ॥१०॥**

वर्षलग्नेश, मासेश, वर्षेश और मुन्थहेश ये चारों पापग्रहों से युक्त होकर यदि छठें या आठवें स्थान में हों और चारों को पापग्रह शत्रुदृष्टि से देख रहे हों तो उस मास में विविध व्याधि तथा शत्रुभय होता है ॥ १० ॥

**केन्द्रत्रिकोणायगतास्तु लग्नमासाऽब्दपा वीर्ययुता नराणाम् ।**
**नैरुज्यशत्रुक्षयराज्यलाभमानोदयात्यद्भुतकीर्तिदाः स्युः ॥११॥**

वर्षलग्नेश, मासेश और वर्षेश यदि तीनों बलवान् होकर केन्द्र [ १ । ४ । ७ । १० ] तथा त्रिकोण ( ९ । ५ ) और एकादश स्थान, इन में से किसी स्थान में स्थित हों तो वे मनुष्यों को आरोग्यता, शत्रुक्षय, राज्यलाभ, मान का उदय और अतिशय अद्भुत कीर्ति प्रदान करते हैं ॥ ११ ॥

अन्य आचार्यों का मत -

**इन्थिहालग्नपो राशिर्यो बली तत्र हद्दपाः ।**
**दशेशाः स्वांशतुल्याहैरित्युक्तं कैश्चिदागमात् ॥१२॥**

मासमुन्थहा और मासलग्न की राशियों में जो बली राशि हो, उस राशि में हद्दा के स्वामी कहे गये हैं। वे अपने अंशतुल्य दिनों के हिसाब से दशा के स्वामी होते हैं, यह कितने ही विद्वानों का कथन है ॥ १२ ॥

अन्य आचार्यों के मत का परिहार–

**रवीन्द्वोरसमावेशान्नैतद्युक्तं परे जगुः ।**
**दशान्तरदशाच्छेदे फलमाब्दं तु युज्यते ॥ १३ ॥**

किन्तु पूर्वमत सूर्य और चन्द्रमा के सम्बन्ध में लागू नहीं होता। अतएव आचार्य मासदशा तथा अन्तर्दशा का फल वर्णन करते हुए कहते हैं कि वर्षदशा तथा अन्तर्दशा के विभाग की रीति से किये हुए विभाग में वर्ष का कहा हुआ फल ही उपयुक्त होता है ॥ १३ ॥

दिनप्रवेश का फल–

**दिनप्रवेशकालेऽपि खेटान्भावांश्च साधयेत् ।**
**चन्द्रलग्नांशकाभ्यां तु फलं तत्र वदेद् बुधः ॥ १४ ॥**

दिनप्रवेश के समय में भी ग्रह और भावों को साधकर उस दिनप्रवेश में चन्द्रमा तथा लग्न के नवांशों से शुभाशुभ फल पण्डितों को कहना चाहिए।

दिनस्वामी का निर्णय और फल–

**चतुष्कमिन्थिहेशादि दिनमासाब्दलग्नपाः ।**
**एषां बली तनुं पश्यन् दिनेशः परिकीर्तितः ॥ १५ ॥**

मुन्थहेश, जन्मलग्नेश, त्रैराशिकेश और दिनरात्रीश ये चार और दिनलग्नेश, मासलग्नेश तथा वर्षलग्नेश, इनमें जो बलवान् होकर दिनलग्न को देखता हो तो उसी को दिन का स्वामी कहना चाहिए ॥ १५ ॥

दिनप्रवेश के समय ग्रहों का शुभाशुभ फल–

**त्रिकोणकेन्द्रायगताः शुभाश्चेच्चन्द्रात्तनोर्वा बलिनः खलास्तु ।**
**षट्त्र्यायगास्तत्र दिने सुखानि विलासमानार्थयशोयुतानि ॥१६॥**

यदि शुभग्रह बलवान् होकर चन्द्रमा तथा लग्नेश, त्रिकोण या केन्द्र तथा ग्यारहवें स्थान में स्थित हों और पापग्रह तीसरे, छठें तथा ग्यारहवें इन स्थानों में से किसी स्थान में बैठे हों तो दिन में विलास, मान, धन और यश इनसे युक्त सुख प्रदान करते हैं ॥ १६ ॥

छठें, आठवें और ग्यारहवें स्थानों में स्थित दिनेशादिकों का फल–

**षडष्टरिष्फोपगता दिनाऽब्दमासेन्थिहेशाः खलखेटयुक्ताः ।**
**गदप्रदा मानयशोहराश्च केन्द्रत्रिकोणायगताः सुखाप्त्यै ॥१७॥**

यदि दिनेश, वर्षेश, मासेश तथा मुन्थहेश ये चारों पापग्रहों से युक्त होकर छठें, आठवें और बारहवें इनमें से किसी स्थान में बैठें हों तो वे रोग देते हुए मान तथा यश को हरते हैं । यदि दिनेश आदि चारों केन्द्र या त्रिकोण तथा ग्यारहवें, इनमें से किसी स्थान में स्थित हों तो सुख मिलता है ॥ १७ ॥

दिन लग्न-नवांश के द्वारा शुभाशुभ फल–

**लग्नांशकः सौम्यखगैः समेतो दृष्टोऽपि वा मित्रदृशेन्दुनाऽपि ।**
**नैरुज्यराज्यादिशरीरपुष्टिमासोक्तिवद्दुःखमतोऽन्यथात्वे ॥१८॥**

यदि दिन, लग्न या नवांशराशि शुभ ग्रहों से युक्त तथा मित्र दृष्टि से दृष्ट हो तो वह आरोग्य, राज्य और शरीर पुष्टि देता है । यदि उससे विपरीत हो तो मासोक्त रीति से शुभाशुभ फल जाने ॥ १८ ॥

दैनिक भावफल के अर्थ का अतिदेश–

**यदंशपः सौम्ययुतेक्षितो वा स्निग्धेक्षणाद् भावजसौख्यकृत्सः ।**
**दुःखप्रदः प्रोक्तवदन्यथात्वे सर्वेषु भावेष्वियमेव रीतिः ॥१९॥**

धन आदि जिस भाव का नवांशेश शुभग्रहों से युक्त अथवा मित्रदृष्टि से देखा जाता हो तो उस भाव का शुभ फल देता है—पापग्रहों से दृष्ट या युक्त हो तो दुःख देता है ॥ १९ ॥

छठें और बारहवें भाव का फलविशेष–

**षष्ठांशके सौम्ययुतो रोगदः पापयुक् शुभः ।**
**व्ययांशे शुभयुग्दृष्टे सद्व्ययः पापतस्त्वसत् ॥२०॥**

यदि छठे भाव का नवांश शुभग्रहों से युक्त वा दृष्ट हो तो रोगदायक, पापग्रहों से युक्त हो तो शुभफलकारक होता है । यदि बारहवें भाव का नवांश शुभग्रहों से युक्त वा दृष्ट हों तो निकृष्ट काम में खर्च कराता है ॥ २० ॥

सप्तम भाव का फल विशेष–

**जायांशः सौम्ययुग्दृष्टः स्वस्त्रीसौख्यविलासकृत ।**
**पापैर्गृहकलिर्दुःखं पापान्तःस्थे मृतिं वदेत ॥२१॥**
**शुभमध्यस्थिते स्त्र्यंशे बहुलं कामिनीसुखम् ।**
**स्वस्यां रतिर्गुरावन्यखेटेऽन्यासु रतिं वदेत् ॥२२॥**

यदि सप्तम भाव का नवांश शुभग्रहों से युक्त अथवा दृष्ट हो तो वह पुरुष अपनी स्त्री से सौख्य और विलास पाता है। यदि पापग्रहों से युक्त वा दृष्ट हो तो घर में लड़ाई और दुःख होता है। यदि पाप ग्रहों के मध्य में स्थित हो तो स्त्री की मृत्यु हो जाय। यदि सप्तम भाव का नवांश शुभग्रहों के मध्य में हो तो स्त्री-सुख अधिक मिलता है। यदि बृहस्पति तृतीयांश में हो तो अपनी स्त्री में रति (रमण) करे, और यदि अन्य ग्रह स्थित हों तो वह पुरुष अन्य स्त्री से रमण करे ॥ २१-२२ ॥

अष्टम भाव का फल–

**मृत्यंशे मृत्युगैः सौम्यैर्युग्दृष्टे मरणं रणे।**
**मिश्रैर्मिश्रं खलैः सौख्यं वर्षलग्नानुसारतः ॥२३॥**

यदि अष्टम भाव का नवांश लग्न से आठवें घर में स्थित होकर शुभग्रहों से युक्त वा दृष्ट हो तो रणभूमि में मरण होता है। यदि शुभग्रहों से मिश्रित, पापग्रहों से युक्त तथा दृष्ट हो तो मध्यम फल को कहें। यदि केवल पापग्रहों से युक्त वा दृष्ट हो तो वर्षलग्न के अनुसार सुख मिलता है ॥ २३ ॥

कर्तरीयोग का शुभाशुभ फल–

**द्विद्वादशे खला हानिं व्यये सौम्याः शुभव्ययम्।**
**कर्तरी पापजा रोगं करोति शुभजा शुभम् ॥२४॥**

यदि दिनप्रवेश लग्न से दूसरे और बारहवें घर में पापग्रह स्थित हों तो धन का क्षय करते हैं। यदि बारहवें घर में शुभग्रह स्थित हों तो उत्तम काम में खर्च होता है। पापग्रह से उत्पन्न कर्तरीयोग रोगकारक और शुभग्रहजनित कर्तरीयोग शुभफल देता है ॥ २४ ॥

चन्द्रकृत अरिष्टयोग–

**लग्नेऽष्टमे वा क्षीणेन्दुर्मृत्युदः पापदृग्युतः।**
**रोगो वा ग्रहणं वापि रिपुतः शस्त्रभीरपि ॥२५॥**

यदि दिनप्रवेश लग्न से आठवें स्थान में पापग्रहों से दृष्ट वा युक्त होकर क्षीण चन्द्रमा स्थित हो तो उस प्राणी को मृत्यु देता है अथवा वह रोगी होकर वैरियों से पकड़ा जाता है और किसी हथियार से भयभीत होता है ॥ २५ ॥

**चन्द्रे सभौमे निधनारिसंस्थे नृणां भयं शस्त्रकृतं रिपोर्वा।**
**पापैः सुखस्थैः पतनं गजाश्वयानासनतो स्याद् बहुला च पीडा ॥२६॥**

यदि वर्षलग्न से आठवें तथा छठें स्थान में भङ्गलसहित चन्द्रमा स्थित हो तो मनुष्य को हथियार तथा शत्रु से भय होता है। यदि पापग्रह चतुर्थ स्थान में स्थित हो तो हाथी वा घोड़े की सवारी से गिरना होता है और शरीर में बहुत पीड़ा होती है ॥ २६ ॥

सप्तम, द्वितीय और नवम स्थित ग्रह का फल–

शुभा द्यूने विजयदा द्यूतादर्थे सुखावहाः।
नवमे धर्मभाग्यार्थराजगौरवकीर्तिदाः ॥२७॥

दिन प्रवेशलग्न से सप्तम में शुभ ग्रह स्थित हों तो वे जूए में विजय देते हैं। यदि दूसरे घर में हों तों सुख प्राप्त कराते हैं। नवें स्थान में हों तों धर्म, धन, राजगुरुत्व और कीर्ति प्रदान करते हैं ॥ २७ ॥

दिनप्रवेश में चन्द्रमा की अवस्था के अनुसार फल–

दिनप्रवेशेऽस्ति विधुरवस्थायां तु यादृशी।
तदवस्थातुल्यमसौ फलं दत्ते न संशयः ॥२८॥

दिनप्रवेश के समय में चन्द्रमा जिस अवस्था में हो उसी अवस्था के तुल्य फल देता है। इसमें कोई सन्देह नहीं है ॥ २८ ॥

अवस्था साधन का प्रकार–

विहाय राशिं चन्द्रस्य भागा द्विघ्नाः शरोद्धृताः।
लब्धं गता अवस्थाः स्युर्भोग्यायाः फलमादिशेत् ॥२९॥

दिनप्रवेश के समय स्पष्ट चन्द्रमा की राशि को छोड़कर अंशादिकों को गुणा करे। फिर उनमें पाँच का भाग देने से जो लब्ध हो तो गत अवस्था होती है। उसमें जो भोग्यावस्था हो उसका फल कहे ॥ २९ ॥

अवस्थाओं के फल–

प्रवासः प्रवासोपगे रात्रिनाथेऽर्थनाशस्तु नष्टोपगे मृत्युभीतिः।
मृतावस्थिते स्याज्जयायां जयस्तु विलासस्तु हास्योपगे कामिनीभिः॥
रतौ स्वाद्रतिःक्रीडितासौख्यदात्री प्रसुप्ताऽपि निद्रां कलिं देहपीडां
भयं तापहानी सुखं स्यात्तु भुक्ताज्वराकम्पिता सुस्थितासु क्रमेण ॥

( १ ) प्रवासावस्था में चन्द्रमा हो तो प्रवास हो ( २ ) नष्टावस्था में द्रव्य का नाश हो ( ३ ) मृतावस्था में मृत्यु हो ( ४ ) जया में जय मिले

( ५ ) हास्य में कामिनियों के साथ विलास प्राप्त हो ( ६ ) रतिअवस्था में रति पर्याप्त विषयसुख मिलता है। ( ७ ) क्रीडिता अवस्था में सौख्य होता है। ( ८ ) प्रसूता अवस्था में नींद और कलह होता है। ( ९ ) इसी तरह भुक्ति-अवस्था में देह में पीड़ा ( १० ) ज्वरावस्था में भय ( ११ ) कम्पितावस्था में ताप ( ज्वर ) और हानि ( १२ ) तथा सुस्थितावस्था में सुख होता है। क्रमशः ये फल घटते हैं ॥ ३०-३१ ॥

इति नीलकण्ठ्यां वर्षतन्त्रे मासदिनफलाध्यायः ॥ ८ ॥

---

# वर्षतन्त्रे मृगयादिविचाराध्यायः (९)

आखेट अर्थात् मृगयादि का विचार—

**सवीर्यौ कुजज्ञौ नृपाखेटसिद्ध्यै न सिद्धिर्यदा वीर्यहीनाविमौ स्तः।**
**जलाखेटमाहुः सवीर्यैर्ग्रहर्क्षैर्जलाख्यैर्नगाख्यैर्नगाखेटमाहुः ॥१॥**

यदि मङ्गल और बुध ये दोनों सबल हों तो वह राजाओं के शिकार की सिद्धि के लिए होते हैं। यदि निर्बल हों तो मृगया की सिद्धि नहीं होती। जलसंज्ञक राशियों अर्थात् कर्क, वृश्चिक और मीन में जलसम्बन्धी शिकार सिद्ध होते हैं और पर्वतसंज्ञक राशियों अर्थात् मेष, सिंह और धन में पर्वतसम्बन्धी शिकार सिद्ध होते हैं ॥ १ ॥

**लग्नास्तनाथौ केन्द्रस्थौ निर्बलौ क्लेशदायिनी।**
**मृगयोक्ता शुभफला वीर्याढ्यौ यदि तौ पुनः ॥ २ ॥**

यदि लग्न और सप्तमस्थान के स्वामी ये दोनों निर्बल होकर पहले, चौथे, सातवें तथा दसवें इनमें से किसी स्थान में स्थित हों तो वह मृगया क्लेशदायिनी होती है। यदि वे दोनों बली होकर केन्द्र में स्थित हों तो मृगया शुभफलदायिनी होती है ॥ २ ॥

भोजन-चिन्ता--

**लग्नाधिपो भोज्यदाता सुखेशो भोज्यमीरितम्।**
**बुभुक्षा मदपः कर्मपतिर्भोक्तेति चिन्तयेत् ॥ ३ ॥**

आचार्यों ने लग्नस्वामी भोजनदाता और चौथे घर के स्वामी को भोज्य

वस्तु कहा है। इसी प्रकार सप्तमभाव का स्वामी भोजन की इच्छा और दशम घर के स्वामी को भोजनकर्ता समझना चाहिये ।। ३ ।।

लग्ने लाभे च सत्खेटैर्युते दृष्टे च भोजनम् ।
जीवे लग्ने सिते वापि सुभोज्यं दुःस्थितावपि ॥ ४ ॥
मन्दे तमसि वा लग्ने सूर्येणालोकिते युते ।
लभ्यते भोजनं नाऽत्र शस्त्रभीतिस्तदा क्वचित् ॥ ५ ॥
रविदृष्टं युतं वापि लग्नं न यदि तत्र हि ।
उपवासस्तदा वाच्यो नक्तं वा विरसाशनम् ॥ ६ ॥

यदि लग्न तथा बारहवें स्थान में शुभग्रह हों अथवा शुभग्रहों की दृष्टि हो तो भोजन प्राप्त होता है । यदि बृहस्पति अथवा शुक्र लग्न में हों तो दारिद्र्यादि दुःख रहते हुए भी सुन्दर भोजन मिलता है । यदि लग्न में शनि या राहु स्थित हो और उसको सूर्य देखता हो या युक्त हो तो भोजन नहीं प्राप्त होता है, बल्कि कहीं से शत्रुभय बना रहता है । यदि लग्न सूर्य से दृष्ट वा युक्त हो तो उपवास करना पड़े या रात्रि में नीरस भोजन मिले ।। ४-६ ।।

चन्द्रो कर्मगते भोज्यमुष्णं शीतं सुखे कुजे ।
तुर्ये खेटस्य वसतो भोज्यान्ने रसमादिशेत् ॥ ७ ॥

यदि चन्द्रमा दशम स्थान में स्थित हो तो गरम भोजन मिले । मङ्गल चौथे स्थान में स्थित हो तो ठण्ढा भोजन मिले । इसी तरह चौथे स्थान में स्थित ग्रह के अनुसार भोजन के अन्न के रस का विचार करे ।। ७ ।।

स्निग्धमन्नं सिते तुर्ये तैलसंस्कृतमर्कजे ।
नीचोपगे कदशनं विरसं न च संस्कृतम् ॥ ८ ॥

यदि चौथे घर में शुक्र हो तो भोजन में चिकना अन्न प्राप्त हो । यदि शनि चौथे स्थान में हो तो तेल से भूना हुआ अन्न प्राप्त हो । यदि नीच राशि में उक्त ग्रह स्थित हो तो रस रहित और संस्कारहीन अन्न मिले ।। ८ ।।

सूर्यादिभिर्लग्नगतैः सवीर्यैं राजादिगेहे भुजिमामनन्ति ।
सुखे सुखेशे सबले सुभोज्यं चरादिकं स्यादसकृत्सकृद्भिः ॥ ९ ॥

यदि सूर्यादि ग्रह बलवान् होकर लग्न में स्थित हों तो राजा आदि के घर में भोजन मिलना चाहिये । यदि चौथे घर का स्वामी बलवान् होकर चौथे

घर में स्थित हो तो सुन्दर भोजन मिले। यदि चौथे घर का स्वामी चरराशि में हो तो अनेक बार भोजन प्राप्त हो। यदि स्थिर राशि में चतुर्थेश स्थित हो तो एक बार और द्विःस्वभाव राशि में स्थित हो तो दो बार भोजन मिले ॥ ९ ॥

मूलत्रिकोणगे खेटे लग्ने पितृगृहेऽशनम्।
मित्रालये मित्रभस्थे शत्रुगेहेऽरिगेहगे ॥ १० ॥

शुभेक्षितयुते लग्ने बलाढ्ये स्वगृहे भुजिः।
गृहराशिस्वभावेन यत्नादन्यत्र चिन्तयेत् ॥ ११ ॥

यदि ग्रह मूलत्रिकोण स्थित होकर लग्न में हो तो पिता के घर, मित्रराशि में स्थित होने से मित्र के घर में और शत्रु के घर में स्थित हो तो शत्रु के घर भोजन प्राप्त होता है। इस प्रकार प्रश्नलग्न के अनुसार चतुर्थस्थान में जिस ग्रह की योग दृष्टि हो वह ग्रह जिन मामा, चाचा आदि सम्बन्धियों के कारक हों उनके यहाँ भोजन समझना चाहिये ॥ १०–११ ॥

ग्रहों के बल के अनुसार भोजन की प्राप्ति--

तिलान्नमर्के हिमगौ सुतण्डुलान्भौमे मसूराश्चणकाश्च भोज्यम्।
बुधे समुद्गः खलु राजभाषा गुरौ सगोधूमभुजिः सवीर्ये ॥१२॥

यदि लग्न में बलवान् सूर्य स्थित हो तो तिल, चन्द्रमा बली हो तो चावल, मङ्गल बली हो तो मसूर तथा चना, बुध बलवान् हो तो मूँग सहित उड़द और बृहस्पति बली हो तो गेहूँ का भोजन मिले ॥ १२ ॥

शुक्रे यवा बाजरिका युगन्धराः शनौ कुलित्थादिसमाषमन्नम्।
भोज्यं तृणान्नं शिखिराहुवीर्याच्छुभेक्षणालोकनतः सहर्षम् ॥१३॥

इसी प्रकार शुक्र बलवान् हो तो जौ, बाजरा, जुन्हरी और जमीकन्द, शनैश्चर बली हो तो उड़दों समेत कुलथी, राहु केतु ये दोनों बलवान् हों और शुभ ग्रह देखते हों तो आनन्द सहित भूसी तथा किनकी का भोजन मिलता है ॥ १३ ॥

सूर्ये मूलं पुष्पमिन्दौ कुजे स्यात्पत्रं शाखा चापि शाकं सवीर्ये।
शुक्रेज्यज्ञैर्व्यञ्जनं भूरिभेदं मन्देनेत्थं सामिषं राहुकेत्वोः ॥१४॥

यदि सूर्य बलवान् हो तो मूली का शाक, चन्द्रमा बली हो तो पुष्प, गोभी आदि का फूल और शाक, मङ्गल बलवान् हो तो डाली सहित पत्तों का शाक, शुक्र, बृहस्पति और बुध ये बली हों तो नाना प्रकार के व्यञ्जन, शनैश्चर बली हो

तो इसी प्रकार भोजन प्राप्त होता है और यदि राहु-केतु ये दोनों बली हों तो मांस युक्त भोजन प्राप्त होता है ।। १४ ।।

स्वप्नविचार—

लग्नांशगेऽर्के तनुगेऽपि वास्मिन्दुःस्वप्नमीक्षेत यथाऽर्कबिम्बम् ।
रक्ताम्बरं वह्निमथापि चन्द्रे शुभ्राश्च रत्नाम्बरपुष्पवज्रम् ।।१५।।

स्त्रियः सरूपाश्च कुजे सुवर्णरक्ताम्बरस्रङ्मणिविद्रुमाणि ।
बुधे हयस्वर्गतिधर्मवार्ता गुरौ रतिर्धर्मकथा सुरेक्षा ।।१६।।

सद्बन्धुसङ्गश्च सिते जलानां पारे गतिर्देवरतिर्विलासः ।
शनावरण्याद्रिगतिश्च नीचैः सङ्गश्च राहौ शिखिनीत्थमेव ।।१७।।

सूर्य यदि लग्न के नवांश अथवा लग्न में स्थित हो तो मनुष्य अनिष्ट स्वप्न देखता है । जैसे – सूर्य का बिम्ब, लाल कपड़े और अग्नि आदि । चन्द्रमा यदि लग्न के नवांश या लग्न में हो तो स्वप्न में सफेद घोड़ा, रत्न, कपड़ा, वज्र, फूल और सुन्दर स्त्रियों को देखे । मङ्गल लग्न के नवांश या लग्न में स्थित हों तो स्वप्न में सुवर्ण, लाल कपड़ा, लाल फूलों की माला, मणि और मूँगे आदि देखे । यदि बुध-लग्न के नवांश वा लग्न में हो तो स्वप्न में घोड़े की सवारी, स्वर्ग-गमन, धर्मसम्बन्धी बातें करने का स्वप्न देखता है और बृहस्पति लग्न के नवांश अथवा लग्न में हो तो स्वप्न में मैथुन, धर्मकथावर्णन, शिवालय, ठाकुरद्वारा आदि में देवमूर्तियों का दर्शन और सजातीय जनों के समागम आदि का स्वप्न देखे । यदि शुक्र लग्नांश वा लग्न में हो तो जलाशयों के पार गमन, देवरति और विलास का स्वप्न देखे । यदि शनि लग्न के नवांश वा लग्न में हो तो स्वप्न में वन भ्रमण, पर्वतारोहण और नीचों की सङ्गति का स्वप्न देखता है । राहु और केतु से स्वप्न दर्शन भी शनि के समान जाने ।। १५-१७ ।।

रमणसम्बन्धी स्वप्न—

सहजधीमदनायरिपुस्थितो यदि शशी गुरुभानुसितेक्षितः ।
नवमकेन्द्रगते तु शुभग्रहे स्वबलया मनुजो रमते तदा ।।१८।।

यदि तीसरे, पाँचवें, सातवें, ग्यारहवे तथा छठें इन स्थानों में से किसी स्थान में चन्द्रमा बैठा हो और उसको गुरु, सूर्य तथा शुक्र, ये तीनों देख रहे हों और नवें, पहले, चौथे, सातवें और दशवें इन स्थानों में शुभग्रह हों तो मनुष्य किसी सुन्दरी स्त्री के साथ रमण करने का स्वप्न देखता है ।। १८ ।।

ग्रन्थकार के वंश का वर्णन—

आसीदसीमगुणमण्डितपण्डिताग्र्यो
व्याख्यद्भुजङ्गपगवीः श्रुतिवित्सुवृत्तः ।
साहित्यरीतिनिपुणो गणितागमज्ञ-
श्चिन्तामणिर्त्रिपुलगर्गकुलावतंसः ॥१९॥

तदात्मजोऽनन्तगुणोऽस्त्यनन्तो योऽधोक् सदुक्तिं किल कामधेनुम् ।
सत्तुष्टये जातकपद्धतिं च न्यरूपयद् दुष्टमतं निरस्य ॥२०॥

पद्माम्बयाऽसावि ततो विपश्चित् श्रीनीलकण्ठः श्रुतिशास्त्रनिष्ठः ।
विद्वच्छित्रप्रीतिकरं व्याधासीत् समाविवेके मृगयावतंसम् ॥२१॥

शाके नन्दाभ्रबाणेन्दु ( १५०९ ) मिते आश्विनमासके ।
शुक्लेऽष्टम्यां समातन्त्रं नीलकण्ठबुधोऽकरोत ॥२२॥

इति दैवज्ञवाचस्पतिश्रीवासुदेवगुप्तप्रतिसंस्कृतं सटीकनीलकण्ठ्यां
वर्षतन्त्रं द्वितीयं समाप्तम् ।

□

# अथ प्रश्नतन्त्रम् (१)

ज्योतिषी की क्षमता—

दैवज्ञस्य हि दैवेन सदसत्फलवाञ्छया ।
अवश्यं गोचरे मर्त्यः सर्वः समुपनीयते ॥ १ ॥

ज्योतिषी यदि दैवबल से शुभाशुभ फल कहना चाहे तो ग्रहों के संचार से मनुष्यों का सब शुभाशुभ फल कह सकता है ॥ १ ॥

ब्रह्मा द्वारा प्रश्न की परम्परा का प्रचार—

अश्रौषीच्च पुरा विष्णोर्ज्ञानार्थे समुपस्थितः ।
वचनं लोकनाथोऽपि ब्रह्मा प्रश्नादिनिर्णयम् ॥ २ ॥

एक समय ब्रह्मदेव को कर्मफल जानने की इच्छा हुई, तब वे उसे जानने को विष्णु के समीप गये। वहाँ विष्णु भगवान् के मुखकमल से प्रश्न आदि का निर्णय सुनकर ब्रह्माजी ने ज्योतिष शास्त्र द्वारा जगत् में इसका प्रचार किया ॥२॥

प्रश्न का समय

तस्मान्नृपः कुसुमरत्नफलाग्रहस्तः
प्रातः प्रणम्य वरयेदपि प्राङ्मुखस्थः ।
होराङ्गशास्त्रकुशलान् हितकारिणश्च
संहृत्य दैवगणकान्सकृदेव पृच्छेत् ॥ ३ ॥

राजा आदि जनों को चाहिए कि प्रश्न करने के समय दाहिने हाथ में फूल, रत्न तथा फल आदि वस्तु लेकर प्रातःकाल के समय नारायण को प्रणाम करके पूर्वमुख बैठे और होराङ्गशास्त्र में कुशल और हितचिन्तक ज्योतिषी पण्डितों को बुलाकर थोड़े शब्दों में केवल एक प्रश्न करे ॥ ३ ॥

कैसे ज्योतिषी की वाणी मिथ्या नहीं होती ?—

दशभेदग्रहगणितं जातकमवलोक्य निरवशेषमपि ।
यः कथयति शुभमशुभं तस्य न मिथ्या भवेद्वाणी ॥ ४ ॥

दीप्तादि अवस्था-भेद से दस प्रकार के जो ग्रह हैं—उन ग्रहों के गणित, भावबलाबल, जातकादि सम्पूर्ण प्रश्नसम्बन्धी गणित को देखकर अच्छे प्रकार से विचारकर शुभ वा अशुभ फल कहने वाले पण्डित की वाणी कभी मिथ्या नहीं हो पाती ॥ ४ ॥

योग्य और अयोग्य प्रश्नकर्ता—

**क्षुद्रपाखण्डधूर्तेषु श्रद्धाहीनोपहासके ।**
**ज्ञानं न तथ्यतामेति यदि शम्भुः स्वयं वदेत् ॥ ५ ॥**
**भक्तार्तदीनवदने दैवज्ञो न दिशेद्यदि ।**
**विफलं भवति ज्ञानं तस्मात्तेभ्यः सदा वदेत् ॥ ६ ॥**

क्षुद्र, पाखण्डी, धूर्त, श्रद्धारहित उपहासक, इन अयोग्य पुरुषों के पूछने पर प्रश्न का उत्तर यथार्थ नहीं होता, फिर चाहे स्वयं शम्भु भी उसको उत्तर क्यों न दें। भक्त, दुःखी, म्लानमुख, इनको दैवज्ञ यदि नहीं बतलाता तो उसका उत्तर विफल हो जाता है। अतएव इनके प्रश्न का उत्तर अवश्य दे ॥ ५-६ ॥

ज्योतिषी का कर्तव्य—

**ऋजुरयमनृजुर्वाऽयं प्रष्टा पूर्वं परीक्ष्य लग्नबलात् ।**
**गणकेन फलं वाच्यं दैवं तच्चित्तगं स्फुरति ॥ ७ ॥**

पण्डित को चाहिए कि वह पहले लग्नबल से प्रश्नकर्ता की परीक्षा करे कि यह सीधा है वा कुटिल। यह परीक्षा करने के बाद प्रश्नफल कहे। लग्नबल से प्रश्नकर्ता के चित्त की गति और दैव ( कर्मपाक ) प्रकट हो जाता है ॥ ७ ॥

**लग्नस्थे शशिनि शनौ केन्द्रस्थे ज्ञे दिनेशरश्मिगते ।**
**भौमज्ञयो समदृशा लग्नगचन्द्रेऽनृजुः प्रष्टा ॥ ८ ॥**
**लग्ने शुभग्रहयुते सरलः क्रूरान्विते भवेत्कुटिलः ।**
**लग्नेऽस्ते सौम्यदृशा विधुगुरुदृष्टया च सरलोऽयम् ॥ ९ ॥**

यदि लग्न में चन्द्रमा, केन्द्रस्थान में शनि और बुध अस्तंगत हो अथवा लग्न में स्थित चन्द्रमा मंगल-बुध द्वारा समान दृष्टि से देखा जाता हो तो समझ ले कि प्रश्नकर्ता का चित्त सरल नहीं है। यदि लग्न में शुभग्रह हों तो प्रष्टा का चित्त सरल और यदि क्रूरग्रह हों तो कुटिल जाने। यदि लग्न में और सातवें स्थान में शुभग्रहों की दृष्टि हो अथवा चन्द्रमा पर गुरु की दृष्टि हो तो प्रश्नकर्ता सरल स्वभाव का है, ऐसा जाने ॥ ८-९ ॥

यदि गुरुबुधयोरेकः पश्यस्त्यस्ताधिपञ्च रिपुदृष्ट्या ।
तत्कुटिलः प्रष्टा खल्वनयोरेकस्तयोः साधुः ॥१०॥
सम्यग्विचार्य लग्नं ब्रूयात् प्रश्नं सकृद्यथाशास्त्रम् ।
यस्त्वेकं ब्रूतेऽसौ तस्य न मिथ्या भवेद्वाणी ॥११॥

यदि बृहस्पति और बुध ये दोनों ग्रह सप्तमेश को शत्रुदृष्टि से देखते हों तो प्रश्नकर्ता को कुटिल तथा इन दोनों में से यदि एक भी मित्रदृष्टि से देखता हो तो प्रश्नकर्ता को सरल स्वभाव का जानना चाहिए। जो ज्योतिषी अच्छे प्रकार से शास्त्रानुसार लग्न को विचारकर केवल एक ही प्रश्न को कहता है, उसकी वाणी कभी मिथ्या नहीं होती ॥ १०-११ ॥

बहुत प्रश्नों का विधान —

बहूनि यदि प्रश्नानि युगपद्यदि पृच्छति ।
प्रष्टा तेषां विधिं वक्ष्ये शास्त्रतो लोकतुष्टये ॥१२॥

यदि प्रश्न करनेवाला एक ही समय में बहुत से प्रश्न कर डाले तो मैं उसकी विधि को शास्त्रानुसार लोकप्रसन्नता के निमित्त कहता हूँ ॥ १२ ॥

आदिमं लग्नतो ज्ञानं चन्द्रस्थानाद् द्वितीयकम् ।
सूर्यस्थानात्तृतीयं स्याच्चतुर्थं जीवगृहाद् भवेत् ॥ १३ ॥
बुधभृग्वोर्बली यः स्यात्तद्गृहात्पञ्चमं पुनः ।
राश्यनुरूपं कथयेत्संज्ञाध्यायोक्तवद् बुधः ॥ १४ ॥

ज्योतिषी को चाहिए कि हमारा पहला प्रश्न लग्न से, दूसरा चन्द्रमा से, तीसरा सूर्य के स्थान से, चौथा बृहस्पति के स्थान से, पाँचवाँ प्रश्न बुध और शुक्र इनमें से जो बली हो उससे कहना चाहिए। यहाँ संज्ञाध्याय मे कहे राश्यनुसार धातु, रूप, रङ्ग, आकार तथा गुण आदि के प्रभाव से प्रश्न का शुभाशुभ फल कहना चाहिए ॥ १३-१४ ॥

राशिचक्रं समभ्यर्च्य फलैः पुष्पैः सरत्नकैः ।
प्रष्टा सुभूमौ दैवज्ञानेकं पृच्छेत्प्रयोजनम् ॥ १५ ॥

पवित्र भूमि पर बैठकर राशिचक्र का फल और रत्नों से पूजन कर प्रश्नकर्त्ता दैवज्ञ ( ज्योतिषी ) से अपने प्रयोजनानुसार केवल एक प्रश्न पूछे ॥ १५ ॥

ग्रहों की दीप्तादि अवस्थाओं की महिमा—

दशभेदग्रहाणां च गणितं भावजं तथा ।
विमृश्यैकञ्च कथयेन्नानेकं प्राह पद्मजः ॥ १६ ॥
दीप्ताद्यं दशभेदं च ग्रहाणां भावजं फलम् ।
विचार्य प्रवदेद्यस्तु तस्योक्तं नान्यथा भवेत् ॥ १७ ॥

दैवज्ञ गणित तथा भाव से उत्पन्न ग्रहों के दीप्तादि दस भेदों को विचार कर फल प्रश्न कहे। अनेक प्रश्नों का उत्तर न कहे, ऐसा ब्रह्माजी का कथन है। जो दीप्तादि दस भेद और ग्रहों के भाव से उत्पन्न फल विचारकर कहता है, उसकी वाणी मिथ्या नहीं होती ॥१६-१७॥

दीप्तादि दसों अवस्थाओं के नाम—

दीप्तो दीनोऽथ मुदितः स्वस्थः सुप्तो निपीडितः ।
मुषितः परिहीनश्च सुवीर्यश्चाधिवीर्यकः ॥ १८ ॥

१ दीप्त, २ दीन, ३ मुदित, ४ स्वस्थ, ५ सुप्त, ६ पीड़ित, ७ मुषित, ८ परिहीन, ९ सुवीर्य, १० अधिवीर्य ग्रहों की ये ही दस-अवस्थायें होती हैं ॥१८॥

ग्रहों की दीप्तादि अवस्थाओं के लक्षण—

स्वोच्चे दीप्तः समाख्यातो नीचे दीनः प्रकीर्तितः ।
मुदितो मित्रगेहस्थः स्वस्थश्च स्वगृहे स्थितः ॥ १९ ॥
शत्रुगेहस्थितः सुप्तो जितोऽन्येन निपीडितः ।
नीचाभिमुखगो हीनो मुषितोऽस्तङ्गतो ग्रहः ॥ २० ॥
सुवीर्यः कथितः प्राज्ञैः स्वोच्चाभिमुखसंस्थितः ।
अधिवीर्यो निगदितः सुरश्मिः शुभवर्गगः ॥ २१ ॥

अपने उच्च राशि में स्थित ग्रह दीप्त, नीच राशि में स्थित दीन, मित्र के घर में स्थित ग्रह मुदित, अपनी राशि में स्थित ग्रह स्वस्थ, शत्रु के घर में स्थित ग्रह सुप्त, अन्य पापग्रहों से जीता हुआ ग्रह पीड़ित, नीचाभिलाषी ग्रह हीन, अस्तंगत ग्रह मुषित, उच्चभिलाषी ग्रह सुवीर्य और सुन्दर रश्मि तथा शुभवर्ग में प्राप्त ग्रह अधिवीर्य संज्ञक कहा गया है ॥ १९-२१ ॥

ग्रहों की दीप्तादि अवस्थाओं का शुभाशुभ फल–

**दीप्ते सिद्धिश्च कार्याणां दीने दुःखसमागमः ।**
**स्वस्थे कीर्तिस्तथा लक्ष्मीरानन्दो मुदिते महान् ॥ २२ ॥**
**सुप्ते रिपुभयं दुःखं धनहानिर्निपीडिते ।**
**मुषिते परिहीने च कार्यनाशोऽर्थसंक्षयः ॥ २३ ॥**
**गजाश्वकनकावाप्तिः सुवीर्ये रत्नसम्पदः ।**
**अधिवीर्ये राज्यलब्धिर्ग्रहैर्मित्रार्थसङ्गमः ॥ २४ ॥**

दीप्त अवस्था में स्थित ग्रह कार्य की सिद्धि करता है, दीन में दुःख का आगमन, स्वस्थ में कीर्ति तथा लक्ष्मी प्राप्ति, मुदित में अत्यन्त आनन्द, सुप्तावस्था में शत्रुभय तथा दुःख, पीड़ित में धन की हानि, मुक्ति तथा हीन में कार्य तथा धन का नाश, सुवीर्यावस्था में हाथी, घोड़ा, सुवर्ण और रत्न तथा सम्पत्ति का लाभ, अधिवीर्य में राज्यलाभ और मित्र तथा धन का संगम होता है ।।२२-२४।।

सूर्य का स्वरूप—

**पूर्वः सत्त्वं नृपस्तातः क्षत्रं ग्रीष्मोऽरुणश्चलः ।**
**मधुदृक् पैत्तिको धातुः शूरः सूक्ष्मकचो रविः ॥ २५ ॥**

सूर्य पूर्व दिशा का स्वामी सतोगुणी, राजा व पितृसंज्ञक, क्षत्रिय जाति, ग्रीष्म ऋतु, रक्तवर्ण, चपलस्वभाव, मधु के समान रङ्गीन नेत्र वाला, पित्तधातु शूर, सूक्ष्मकेश युक्त रहता है ॥ २५ ॥

चन्द्रमा का स्वरूप—

**कफी वर्षा मृदुर्माता पयो गौरश्च सात्त्विकः ।**
**जीवो वैश्यश्चरो वृत्तो मारुतांशो विभुः सुदृक् ॥ २६ ॥**

चन्द्रमा कफप्रकृति, वर्षा ऋतु का प्रभु, कोमल देह, माता स्थान, जलतत्त्व, गौरवर्ण, सतोगुणी, प्राणदाता, वैश्य जाति, चर स्वभाव, गोलाकार, वायव्य दिशा का स्वामी और सुहावने नेत्रोंयुक्त होता है ॥ २६ ॥

मङ्गल का स्वरूप–

**ग्रीष्मः क्षत्रतमो रक्तो याम्यः सेनाग्रणीश्चरः ।**
**युवा धातुरस्थिर्पिङ्गाक्षः क्रूरः पित्त शिखी कुजः ॥ २७ ॥**

मङ्गल ग्रीष्म ऋतु, क्षत्रिय जाति, तमोगुणी, रक्तवर्ण, दक्षिण दिशा का स्वामी, सेना का स्वामी, चर स्वभाव, युवावस्था, शुक्रधातु, पीत नेत्र और क्रूर प्रकृति, इनसे युक्त रहता है ।। २७ ।।

बुध का स्वभाव—

**शरदीशो हरिर्दीर्घः षण्ढो मूलं कुमारकः ।**
**लिपिज्ञ उत्तरेशश्च शूद्रः सौम्यस्त्रिधातुकः ।। २८ ।।**

बुध शरद ऋतु का स्वामी, हरा रङ्ग, लक्ष्मी देह, मूल वस्तु का अधिपति, कुमार अवस्था, लेखक, उत्तर दिशा का स्वामी, शूद्र जाति, सरल स्वभाव और तीनों धातु के समान इन गुणों से युक्त रहता है ।। २८ ।।

गुरु का स्वरूप—

**सत्त्वं पीतो हिमः श्लेष्मा दीर्घो मन्त्री द्विजो नरः ।**
**मध्यैशानी कफी जीवो मधुपिङ्गलदृक् तथा ।।२९।।**

बृहस्पति सतोगुणी, पीतवर्ण, ठण्डा स्वभाव, श्लेष्मप्रकृति, लम्बी देह, मंत्री, ब्राह्मण जाति, मधुरप्रिय, ईशान दिशा का स्वामी, कफ धातु तथा शहद के समान पीले नेत्र वाला होता है ।। २९ ।।

शुक्र का स्वरूप--

**शुक्रः शान्तो द्विजो नारी वैश्यो मन्त्री चरः सितः ।**
**आग्नेयी दिक् कफश्चाम्लः कुटिलासितमूर्धजः ।।३०।।**

शुक्र शांत स्वभाव, ब्राह्मण वर्ण, स्त्रीसंज्ञक, वैश्यजाति, मंत्रज्ञ, चरस्वभाव, श्वेतवर्ण, अग्नि दिशा का स्वामी, कफ प्रकृति, अम्लधातु, वक्र, श्याम रङ्ग के केश इन गुणों युक्त होता है ।। ३० ।।

शनि का स्वरूप--

**कृष्णस्तमः कृशो वृद्धः षण्ढो मूलान्त्यजोऽलसः ।**
**शिशिरः पवनः क्रूरः पश्चिमो वातुलः शनिः ।।३१।।**

शनि कृष्णवर्ण, तमोगुणी, दुर्बल देह, वृद्धावस्था, नपुंसक, मूलवस्तु, चाण्डालों का स्वामी, आलसी, शिशिर ऋतु का अध्यक्ष, वायु, धातु, क्रूरस्वभाव, पश्चिम दिशा का स्वामी और वाचाल है ।। ३१ ।।

राहु-केतु का स्वरूप—

राहुर्धातुः शिखी मूलं शेषमन्यच्च मन्दवत् ।
चिन्तनीयं विलग्नेशात्केन्द्रगाद्वा बलाधिकात् ॥३२॥

राहु धातु का स्वामी, जटाधारी, मूल वस्तु है, तथा शेष सभी गुण शनि के समान है। केतु का भी स्वरूप ऐसा ही है। पूर्वोक्त ग्रह लग्न और लग्नेश अथवा केन्द्र स्थान में वो जो ग्रह अधिक बली हो, उसके अनुसार प्रश्नसमय का लक्षण कहे ॥ ३२ ॥

लग्न से विचारने योग्य बातें--

सौख्यमायुर्वयो जातिरारोग्यं लक्षणं गुणम् ।
क्लेशाकृती रूपवर्णस्तनोश्चिन्त्या विचक्षणैः ॥३३॥

सुख, आयु, अवस्था, जाति, आरोग्यता, शरीर के लक्षण, गुण, क्लेश, आकृति, रूप, रंग, यह सब लग्न से विचारे ॥ ३३ ॥

धनभाव से बिचारने योग्य बातें—

मुक्ताफलं च माणिक्यं रत्नधातुधनाम्बरम् ।
हयकार्याध्वविज्ञानं वित्तस्थानाद्विलोकयेत् ॥ ३४ ॥

मोती, माणिक, रत्न, धातु, धन, वस्त्र, अस्त्र, अश्व, कर्म तथा मार्गसम्बन्धी कार्य धन भाव से देखे जाते हैं ॥ ३४ ॥

तृतीयभाव से विचारने योग्य बातें —

भगिनीभ्रातृभृत्यानां दासकर्मकृतामपि ।
कुर्वीत वीक्षणं विद्वान् सम्यग्दुश्चिक्यवेश्मतः ॥ ३५ ॥

बहिन, भाई, सेवक और सेवाकर्म, व्यापारादि कर्म तथा पराक्रम इन सब बातों को विद्वान् तीसरे घर से विचारे ॥ ३५ ॥

चतुर्थभाव से विचारने योग्य बातें—

वाटिकाख्यकूपक्षेत्रमहौषधिनिधीनपि ।
विवरादिप्रवेशं च पश्येत्पातालतो बुधः ॥ ३६ ॥

बगीचा, कुआं, तालाब आदि जलाशय, खेती, औषधी, निधि, खजाना और कन्दरादिक में प्रवेश इन बातों को चौथे स्थान से विचारे ॥ ३६ ॥

पाँचवें भाव से विचारने योग्य बातें-

**गर्भापत्यविनयानां मन्त्रसन्धानयोरपि ।**
**विद्याबुद्धिप्रबन्धानां सुतस्थाने विनिर्णयः ॥ ३७ ॥**

गर्भ, सन्तान, विनय, मंत्रसंधान, सलाह आदि विद्या व बुद्धि बढ़ाने का प्रबन्ध इन सब बातों का पांचवें स्थान से विचार करे ॥ ३७ ॥

छठें भाव से विचारने योग्य बातें -

**चौरभीरिपुसङ्ग्रामखरोष्ट्रक्रूरकर्मणाम् ।**
**मातुलातङ्कभृत्यानां रिपुस्थानाद्विनिर्णयः ॥ ३८ ॥**

चोरी से भय, शत्रुओं से लड़ाई, गधा, ऊंट तथा क्रूरकर्म, मामा का पक्ष, रोग और सेवक, इनका विचार छठें स्थान से करे ॥ ३८ ॥

सातवें भाव से विचारने योग्य बातें—

**वाणिज्यं व्यवहारं च विवादं च समं परैः ।**
**गमागमकलत्राणि पश्येत्प्राज्ञः कलत्रतः ॥ ३९ ॥**

व्यापार, व्यवहार और दूसरे के साथ विवाद अथवा मिलाप, जाना-आना, स्त्रीसम्बन्धी विचार, यह सब बातें बुद्धिमान् सातवें घर से विचारे ॥ ३९ ॥

अष्टम भाव से विचारने योग्य बातें—

**नद्युत्तारेऽध्ववैषम्ये दुर्गे शात्रवसङ्कटे ।**
**नष्टे दुष्टे रणे व्याधौ छिद्रे छिद्रं निरीक्षयेत् ॥ ४० ॥**

नदी में तैरना, मार्गसम्बन्धी विचार, विषमस्थान, किला, शत्रु से भय और नष्टता, दुष्टता, रण, व्याधि और गृहच्छिद्र आदि का विचार करना हो तो सब आठवें स्थान से किया जाता है ॥ ४० ॥

नवें भाव से विचारने योग्य बातें —

**वापीकूपतडागादिप्रपादेवगृहाणि च ।**
**दीक्षां यात्रां मठं धर्मं धर्मान्निश्चिन्त्य कीर्तयेत् ॥ ४१ ॥**

बावली, कुआं, तालाब, गोशाला, देवमन्दिर, यात्रा, मठ और धर्मकार्य का विचार नवम स्थान से करे ॥ ४१ ॥

दशम भाव से विचारने योग्य बातें—

**राज्यं मुद्रां परं पुण्यं स्थानं तातं प्रयोजनम् ।**
**वृष्ट्यादिव्योमवृत्तान्तं व्योमस्थानान्निरीक्षयेत् ॥ ४२ ॥**

राज्य, मुद्रा ( मोहर ), पुण्य, स्थान, पिता, प्रयोजन, वृष्टि आदि आकाश सम्बन्धी बातें दशम स्थान से विचारे ॥ ४२ ॥

एकादश भाव से विचारने योग्य बातें–

**गजाश्वयानवस्त्राणि सस्यकाञ्चनकन्यकाः ।**
**विद्वान् विद्यार्थयोर्लाभं लक्षयेल्लाभभावतः ॥ ४३ ॥**

हाथी, घोड़ा, पालकी, वस्त्र, अन्न, सुवर्ण, कन्या, विद्या तथा धन का लाभ इनका विचार ग्यारहवें स्थान से करे ॥ ४३ ॥

बारहवें स्थान से विचारने योग्य बातें–

**त्यागभोगविवादेषु दानेष्टकृषिकर्मसु ।**
**व्ययस्थानेषु सर्वेषु विद्धि विद्वान् ! व्ययं व्ययात् ॥ ४४ ॥**

त्याग, भोग, दूसरे से कलह, दान, इष्ट वस्तु, खेती और सब प्रकार के खर्च का विचार बारहवें स्थान से करे ॥ ४४ ॥

इति नीलकण्ठ्यां प्रश्नतन्त्रे प्रश्नविचाराध्यायः ॥ १ ॥

---

# प्रश्नतन्त्रे भावप्रश्नाध्यायः (२)

भावों का बलाबल–

**यो यो भावः स्वामिदृष्टो युतो वा सौम्यैर्वा स्यात्तस्य तस्यास्ति वृद्धिः ।**
**पापैरेवं तस्य भावस्य हानिर्निर्देष्टव्या पृच्छतो जन्मतो वा ॥ १ ॥**

जो कोई भी भाव अपने स्वामी अथवा किसी शुभग्रह से देखा जाता हो वा युक्त हो तो उस भाव की वृद्धि होती है। जो पापग्रह से दृष्ट वा युक्त हो तो उसकी हानि जानना चाहिए। यह प्रश्नसमय तथा जन्मसमय से विचार करने योग्य बातें हैं ॥ १ ॥

प्रश्न में शुभाशुभ ज्ञान–

**सौम्ये विलग्ने यदि वा स्ववर्गे शीर्षोदये सिद्धिमुपैति कार्यम् ।**
**अतो विपर्यस्तमसिद्धिहेतुः कृच्छ्रेण संसिद्धिकरं विमिश्रम् ॥ २ ॥**

सौम्य राशि का लग्न हो अथवा लग्न अपने वर्ग में हो या शुभग्रह लग्न में हो अथवा शुभग्रह के वर्ग में स्वयं स्थित हो, किंवा शीर्षोदय लग्न हो

तो प्रश्नकर्ता के कार्य की सिद्धि हो। इससे विपरीत हो अथवा क्रूर लग्न हो वा क्रूर ग्रह लग्न में हो तथा क्रूर लग्न अपने वर्ग में हो अथवा पृष्ठोदय लग्न हो तो कार्य की सिद्धि नहीं होती। यदि मिश्रग्रह हो अर्थात् शुभग्रह और पाप ग्रह मिलकर सौम्य लग्न में हों या पृष्ठोदय लग्न में शुभग्रह हो तो कठिनता से या विलम्ब से कार्य की सिद्धि होती है ।। २ ।।

दृष्टिवश कार्यसिद्धि

**लग्नपतिर्यदि लग्नं कार्याधिपतिश्च वीक्षते कार्यम् ।**
**लग्नाधीशः कार्यं कार्येशः पश्यति विलग्नम् ।। ३ ।।**
**लग्नेशः कार्येशं विलोकयेल्लग्नपं तु कार्येशः ।**
**शीतगुदृष्टौ सत्यां परिपूर्णा कार्यसंसिद्धिः ।। ४ ।।**

लग्न का स्वामी यदि लग्न को देखता हो और कार्यभाव का स्वामी कार्यभाव को देखता हो तथा लग्नस्वामी कार्यभाव को और कार्यभाव का स्वामी लग्न को देखता हो तथा लग्न का स्वामी कार्यभाव के स्वामी को और कार्यभाव का स्वामी लग्नस्वामी को देखता हो और चन्द्रमा की भी दृष्टि हो तो कार्य की पूर्ण सिद्धि होती है ।। ३-४ ।।

लग्न पर लग्न स्वामी आदि की दृष्टि का फलाफल —

**कथयन्ति पादयोगं पश्यति सौम्यो न लग्नपो लग्नम् ।**
**लग्नाधिपं च पश्यति शुभग्रहश्चार्धयोगोऽत्र ।। ५ ।।**
**एकः शुभो ग्रहो यदि पश्यति लग्नाधिपं विलग्नं वा ।**
**पादोनयोगमाहुस्तदा बुधाः कार्यसंसिद्धौ ।। ६ ।।**

यदि शुभग्रह लग्न को देखता हो, किन्तु लग्नस्वामी लग्न को न देखे तो बुधजन चौथाई योग कहते हैं। यदि लग्नस्वामी को शुभ ग्रह न देखता हो तो आधा योग अर्थात् दश विश्वा कार्यसिद्धि योग होता है। यदि एक शुभग्रह लग्न और लग्नस्वामी को भी देखता हो तो बुधजन तीन चरण अर्थात् १५ विश्वा कार्यसिद्धियोग बताते हैं ।। ५–६ ।।

तथा

**लग्नपतौ दृष्टे सति शुभग्रहौ द्वौ त्रयोऽथवा लग्नम् ।**
**पश्यन्ति यदि तदानीमाहुर्योगं त्रिभागोनम् ।। ७ ।।**

क्रूरावेक्षणवर्ज्यश्चन्द्रः सौम्याश्च खेचरा लग्नम् ।
लग्नेशदर्शने सति पश्यन्तः पूर्णयोगकराः ॥ ८ ॥

यदि लग्नस्वामी की दृष्टि हो और दो अथवा तीन शुभग्रह लग्न को देखते हों तो त्रिभाग उन तृतीयांश कर्म कार्यसिद्धियोग होता है। यदि चन्द्रमा क्रूरग्रहों की दृष्टि से वर्जित होकर शुभ ग्रह के लग्न को देखे और लग्न के स्वामी की भी लग्न पर दृष्टि हो एवं क्रूरदृष्टिवर्जित चन्द्रमा तथा शुभग्रह लग्न व लग्नेश को देखते हों तो पूर्ण अर्थात् २० विश्वा कार्यसिद्धि का करनेवाला योग होता है ॥ ७–८ ॥

अनिष्ट योग—

क्रूराक्रान्तः क्रूरयुतः क्रूरदृष्टश्च यो ग्रहः ।
विरश्मितां प्रपन्नश्च सोऽनिष्टफलदायकः ॥ ९ ॥

जो ग्रह पापग्रह से पीड़ित, पापग्रह से युक्त, पापदृष्ट और रश्मिरहित अर्थात् अस्त हो गया हो तो वह अनिष्टफलदायक होता है ॥ ९ ॥

समरसिंह के मत के अनुसार उदाहरण—

अमुकं ममेति कार्यं कदा भविष्यत्यमुत्र पृच्छायाम् ।
लग्नाधिपतिः कार्यं लग्नं कार्याधिपः पश्येत् ॥ १० ॥
लग्नस्थः कार्येशः पश्यति चेल्लग्नपं तदैव भवेत् ।
तत्कार्यं यद्यन्यस्थितं तदा सत्वरं न स्यात् ॥ ११ ॥

यदि प्रश्नकर्ता कहे कि हमारा काम कब होगा ? इस प्रश्नकाल में यदि लग्न को लग्न का स्वामी और कार्यभाव को कार्यभाव का स्वामी देखता हो तो शीघ्र ही कार्य की सिद्धि हो। कार्यभाव का स्वामी लग्न में हो और वह लग्नस्वामी को देखता हो तो भी शीघ्र कार्यसिद्धि होगी। यदि लग्नस्वामी अन्यत्र स्थित हो तो कार्यसिद्धि शीघ्र न होगी ॥ १०–११ ॥

पश्यति तदा च लग्नं द्रक्ष्यति चन्द्रं विलग्नपं च यदा ।
लग्ने कार्ये च यदा द्वयोश्च योगे तदा सिद्धिः ॥१२॥
यदि लग्नपं न पश्यति कार्याधीशो विलग्नमथ तस्य ।

कार्यस्य हानिरुक्ता लग्नमते किमपि नो वाच्यम् ॥१३॥

यदि चन्द्रमा लग्न अथवा लग्नस्वामी को देखता हो अथवा लग्नेश और कार्येश एक ही स्थान में बैठे हों तो कार्य की सिद्धि हो। यदि लग्नेश अथवा कार्येश कार्यस्थान को न देखें तो कार्यसिद्धि नहीं होती। लग्न के सिवाय अन्य भावों से कुछ भी विचार न करे ॥ १२-१३ ॥

भूत, भविष्यत् और वर्तमान में शुभाशुभ फल —

**भूतं भवद्भविष्यन्मम किं कथयेति जातपृच्छायाम् ।**
**लग्नपतेः शशिनो वा बलमन्वेष्यं बलाभावे ॥ १४ ॥**
**दृष्ट्वा नवांशकबलं शुभदृग्योगं च सर्वकालेषु ।**
**प्रष्टुः शुभमादेश्यं विपरीतं व्यत्ययाद्वाच्यम् ॥ १५ ॥**

यदि कोई प्रश्नकर्ता पूछे कि हमारा भूत, भविष्य तथा वर्तमान फल क्या होगा ? इस प्रश्न में लग्नस्वामी या चन्द्रमा का बल विचारे। यदि बल का अभाव हो तो नवांश बल देखकर अथवा शुभ ग्रह की दृष्टि वा शुभ ग्रहों का योग विचार करके शुभ और अशुभ फल कहे ॥ १४-१५ ॥

**लग्नेशो मूसरिफो यस्मादस्मादतीतमाख्येयम् ।**
**येन युतस्तस्माद्भवदेष्यं यो योक्ष्यते तस्मात् ॥ १६ ॥**

जिसके साथ लग्नेश का ईसराफ योग हो, उससे भूत ( अतीत ) कहे और लग्नस्वामी का जिससे योग हो उसे वर्तमान कहे और दृष्टि से भविष्य फल कहे ॥ १६ ॥

शुभ फल--

**यदि लग्ने लग्नपतिः सौम्ययुतो वा विलोकितः सौम्यैः ।**
**तत्प्रष्टुर्व्याकुलता शरीरदोषा विनश्यन्ति ॥ १७ ॥**

यदि लग्नेश पापग्रह हो तो कलह, रोग और धन का नाश हो। यदि वह शुभग्रहों से देखा जाता हो तो प्रश्नकर्ता के चित्त की व्याकुलता और शरीरदोष नष्ट हो जाते हैं ॥ १७ ॥

शुभाशुभ फल--

**पापो यदि लग्नपतिस्तदा कलिव्याधिधननाशाः ।**
**सौम्ये निर्वृतिर्बुद्धिर्द्रव्याप्तिः सौख्यमतुलं च ॥ १८ ॥**

यदि लग्न का स्वामी पापग्रह हो तो कलह, रोग तथा धन का नाश हो और यदि लग्न का स्वामी शुभग्रह हो तो पवित्र बुद्धि, द्रव्य की प्राप्ति और अतुल सुख प्राप्त हो ।। १८ ।।

द्वितीय स्थान सम्बन्धी प्रश्न—

धनलाभस्य प्रश्ने लग्नेशेनेन्दुनाऽथ धननाथः ।
कुरुते यदीत्थशालं शुभयुतिदृष्ट्या भवेल्लाभः ।। १९ ।।
क्रूरग्रहैर्धनस्थैर्दूरे लाभोऽन्यदप्यशुभम् ।
क्रूरमुथशिले धनेशे प्रष्टा म्रियतेऽथवा विलग्नेशे ।। २० ।।
लग्नधनपेत्थशाले मन्दगतिर्यत्र भावानाम् ।
तनुधनसहजादीनां प्रष्टुस्तद् द्वारतो लाभः ।। २१ ।।

धनलाभ के प्रश्न में लग्नेश से चन्द्रमा, राशीश और धनभावेश का इत्थशाल योग हो और शुभग्रहयुक्त हो वा शुभग्रहों की दृष्टि हो तो धन का लाभ होता है। पापग्रह धन स्थान में हो तो दूर अथवा बहुत दिनों से लाभ हो और अन्य भी कुछ अशुभ हो। यदि धनेश वा लग्नेश ये दोनों पापग्रहों के साथ इत्थशाल योग करते हों तो प्रश्नकर्ता मरण को प्राप्त हो। यदि धनभाव वा धनभावेश मन्दगति होकर तनु, धन, सहज आदि भावों से किसी भाव के साथ इत्थशाल योग करता हो तो उस भाव के द्वारा धन प्राप्त हो ।। १९-२१ ।।

प्रश्नदीपकोक्त विचार--

लग्नस्थं चन्द्रजं चन्द्रः क्रूरो वा यदि पश्यति ।
धनलाभो भवत्याशु किन्त्वनर्थोऽपि पृच्छतः ।। २२ ।।
चन्द्रलग्नधनाधीशा दृष्टा युक्ताः परस्परम् ।
धनकेन्द्रत्रिकोणस्थाः सद्यो लाभकराः स्मृताः ।। २३ ।।

बुध यदि लग्न में हो और उसको चन्द्रमा अथवा क्रूरग्रह देखता हो तो शीघ्र लाभ हो परन्तु प्रश्नकर्ता की हानि भी हो। चन्द्र, लग्न और धनभाव के स्वामियों में परस्पर दृष्टि हो अथवा ये एक राशि में बैठे हों और धनभाव वा केन्द्र त्रिकोण स्थान में स्थित हों तो शीघ्र लाभदायक होते हैं ।। २२-२३ ।।

शुभदस्वामिषड्वर्गे लग्ने सौम्ययुतेक्षिते।
प्रष्टुस्तात्कालिकी लब्धिरलब्धिस्तु विपर्यये ॥ २४ ॥
चतुर्थे सप्तमे चन्द्रे खे रवौ लग्नगे शुभे।
प्रष्टुः सद्योऽर्थलाभः स्याल्लग्ने वा सुरमन्त्रिणि ॥ २५ ॥

यदि शुभफल देनेवाले स्वामी के षड्वर्ग में लग्न हो और शुभ ग्रह की दृष्टि भी हो तो प्रश्नकर्ता को तत्काल लाभ होता है। इससे विपरीत हो तो विपरीत फल जाने। चतुर्थ तथा सप्तम स्थान में चन्द्रमा, दशम घर में सूर्य, लग्न में शुभ ग्रह अथवा बृहस्पति हो तो प्रश्नकर्ता को शीघ्र धन का लाभ हो ॥ २४–२५ ॥

तृतीय स्थान सम्बन्धी प्रश्न–

सहजपतिर्यदि सहजं पश्यति चेत्तद्द्वयं शुभैर्दृष्टम्।
तद्भ्रातरो गतरुजः स्वस्थाः क्रूरेक्षणे वामम् ॥ २६ ॥

तीसरे भाव का स्वामी यदि तीसरे घर को देखता हो तृतीय भाव और तृतीयभावेश को यदि शुभ ग्रह देखते हों तो प्रश्नकर्ता के भाई का रोग दूर हो। यदि पापग्रह देखते हों तो इससे विपरीत फल होता है ॥ २६ ॥

यदि सजहपतिः षष्ठे तत्पतिना मुथशिलेऽथ तन्मान्द्यम्।
षष्ठेशे सहजस्थे सहजपतौ क्रूरिते वाऽपि।
सूर्यस्य रश्मिसंस्थे भयावहं प्रष्टुरादेश्यम् ॥ २७ ॥
षष्ठाष्टमभावेशौ यद्भावेशेत्थशालिनौ स्याताम्।
पीडां तस्य प्रवदेत्षष्ठाष्टमसंस्थिते वाऽपि ॥ २८ ॥

तीसरे भाव का स्वामी यदि छठें स्थान में हो या षष्ठेश से इत्थशाल करता हो तो उसके भाई को उस ग्रह सम्बन्धी रोग होता है। यदि षष्ठेश तीसरे भाव में हो या तीसरे भाव का स्वामी पापयुक्त हो अथवा सूर्य के साथ अस्तङ्गत हो गया हो तो भी ऐसा ही फल जाने। छठें तथा आठवें स्थान के स्वामी ये दोनों जिस भाव के स्वामी के साथ इत्थशाल करते हों अथवा छठें स्थान में स्थित हों तो उसे उस भावसम्बन्धी पीड़ा कहनी चाहिए ॥ २७–२८ ॥

एवं सर्वे भावाः पित्रोस्तुर्ये सुते सुतानां च।

भृत्यचतुष्पदवर्गस्यास्ते स्त्रियाः सुहृदो मे ॥ २९ ॥

इसी प्रकार सब भावों का विचार करना चाहिए। यदि चौथे स्थान के स्वामी से षष्ठेश वा अष्टमेश का इत्थशाल हो अथवा इन भावों के स्वामी चतुर्थ स्थान में बैठे हों वा चतुर्थेश इन भावों में हो तो माता-पिता को पीड़ा हो। पञ्चम भाव से पुत्रों का, सप्तम भाव से सेवक, स्त्री तथा चतुष्पद इत्यादि का विचार करे ॥ २९ ॥

चतुर्थ स्थान सम्बन्धी प्रश्न--

लग्नपतीन्दुचतुर्थे यदि मुथशिलमथवा ग्रहे गमनम् ।
प्रष्टुः पृथ्वीलाभदमसौम्यदृग्योगतो नैव ॥ ३० ॥

लग्न का स्वामी, चन्द्रमा और चतुर्थभावस्वामी ये तीनों परस्पर इत्थशाल योग करें अथवा एक ही स्थान में स्थित हों तो प्रश्नकर्ता को पृथ्वी का लाभ हो और पापग्रह से दृष्ट या युक्त हों तो भूमि का लाभ नहीं होता ॥ ३० ॥

यदि पृच्छति कृषको मे क्षेत्राल्लाभो भवेन्नो वा ।
लग्नं कृषकस्तुर्यं भूमिर्द्यूनं च कृषिस्तरुर्दशमम् ॥ ३१ ॥

यदि कोई किसान पूछे कि हमको खेती से लाभ होगा या नहीं ? तो लग्न को कृषिकर्ता, चतुर्थभाव को भूमि, सप्तमभाव को खेती तथा दशम भाव को अन्न, वृक्षादि समझे और इन भावों का बलाबल विचारकर कृषिप्रश्न का शुभाशुभ फल कहे ॥ ३१ ॥

लग्नस्थे शुभखेटे साफल्यं कर्षकस्य कृषितः स्यात् ।
तुर्ये च क्रूरगते त्यक्त्वा भूमिं प्रयात्येषः ॥ ३२ ॥

लग्न में यदि शुभ ग्रह स्थित हों तो किसान को खेती से लाभ हो और चतुर्थ स्थान में क्रूर ग्रह स्थित हों तो भूमि को छोड़कर किसान भाग जाये ॥ ३२ ॥

द्यूने च शुभोपगते शुभं कृषेस्त्वन्यथा तु विपरीतम् ।
दशमे दशमपतौ वा शुभयुतदृष्टे शुभा वृक्षाः ॥ ३३ ॥

यदि सप्तम स्थान में शुभग्रह हों तो किसान को खेती से अच्छा लाभ हो। इससे विपरीत हो अर्थात् पापग्रह स्थित हों तो हानि हो। दशमभाव में दशमेश हो या शुभ ग्रह से युत दृष्ट हों तो अन्नादि वृक्ष अच्छे होते हैं ॥ ३३ ॥

लग्ने क्रूरोपगते स्याच्चौरोपद्रवस्तु कृषिकर्तुः ।

वक्रातिचारवर्ज्ये क्रूरे चौरस्य कृषिलाभः ॥ ३४ ॥

यदि लग्न में पापग्रह स्थित हों तो खेतीवाले को चोरों से उपद्रव हो। यदि लग्नस्थित पापग्रह वक्री वा अतिचारी न हो तो उसे चोर से भी लाभ हो ॥ ३४ ॥

भूभाटकपृच्छायां लग्नं प्रष्टा च भाटकं द्यूने।
तस्योत्पत्तिर्दशमे तथाऽवसानं चतुर्थे स्यात् ॥ ३५ ॥

यदि पृथ्वी सम्बन्धी भाड़ा, किराया, किश्त आदि के प्रश्न हों तो लग्न को प्रश्न करने वाला, सप्तम को किराया, दशम को उत्पत्ति और चतुर्थ को परिणाम कल्पना करके इन स्थानों का बलाबल विचार कर शुभाशुभ उत्तर दे ॥ ३५ ॥

लग्नस्य लग्नपस्य च शुभयोगे शुभमशोभनं वामे।
द्यूने क्रूरोपगते यस्मादपि भाटकस्ततोऽनर्थः ॥ ३६ ॥

लग्न तथा लग्नेश यदि शुभग्रह से युक्त या दृष्ट हों तो शुभ फल और पापग्रह से युक्त अथवा दृष्ट हों तो अशुभ फल कहे। यदि सप्तम स्थान में पापग्रह स्थित हों तो भाड़ा आदि में किसी प्रकार का अनर्थ हो जाय ॥ ३६ ॥

दशमे क्रूरोपगते नोत्पत्तिर्बहुतरा भवेत् प्रष्टुः।
क्रूरार्दिते तु तुर्यं स्यादवसाने शुभं नास्य ॥ ३७ ॥

यदि दशम भाव में पापग्रह हों तो प्रश्नकर्ता को बहुत भाड़ा न प्राप्त हो। चतुर्थ स्थान में यदि पापग्रह हों तो परिणाम अच्छा नहीं होगा अथवा भाड़ा मिलने में बाधा होगी ॥ ३७ ॥

पञ्चम स्थान सम्बन्धी प्रश्न--

यदि पृच्छत्येतस्याः स्त्रियो भवेन्मे प्रजा न वा? कश्चित्।
लग्नेशेन्द्वोः सुतपतिना मुथशिलभावे प्रसूतिः स्यात् ॥ ३८ ॥

यदि पृच्छक पूछे कि हमारी स्त्री को सन्तान होगी या नहीं? तो यदि लग्न-स्वामी और चन्द्रमा इन दोनों का पञ्चमभावेश के साथ इत्थशाल हो तो सन्तति अवश्य होने की बात कहे ॥ ३८ ॥

सुतभावपतिर्लग्ने लग्नपचन्द्रौ सुतेऽथवा स्याताम्।
सत्वरितमेव वाच्या सविलम्बं नक्तयोगेन ॥ ३९ ॥

यदि पञ्चम भाव का स्वामी लग्न में हो और लग्नेश और चन्द्रमा पञ्चम स्थान में हो तो शीघ्र पुत्र उत्पन्न हो। यदि नक्तयोग हो तो विलम्ब से पुत्र उत्पन्न होगा ॥ ३९ ॥

द्विशरीरे च विलग्ने शुभयुतपुत्रे द्व्यपत्ययोगोऽस्ति ।
यदि लग्नपुत्रपतिः पुंराशौ चेत्स्यात्तदा सुतो गर्भे ॥ ४० ॥

यदि द्विस्वभाव लग्न हो और पञ्चम स्थान में शुभग्रह स्थित हो तो दो सन्तानें हों । यदि लग्नेश तथा पञ्चमेश पुरुष राशि में स्थित हों तो गर्भ में पुत्र है ऐसा कहना चाहिए ॥ ४० ॥

पुंराशौ पुंग्रहकृतमुथशिलयुक्तस्तदाऽपि सुतगर्भः ।
अथवा विधुरपराह्णे सूर्यात्पृष्ठे तदा स्त्री स्यात् ॥ ४१ ॥

यदि चन्द्रमा पुरुषराशि में हो और पुरुषराशि से इत्थशाल योग करे तो भी पुत्र उत्पन्न हो । यदि अपराह्ण काल में सूर्य से पीछे की राशि में चन्द्रमा स्थित हो तो कन्या हो ॥ ४१ ॥

होरास्वामी पुरुषः पुंराशौ चेत्तथाऽपि सुतगर्भः ।
तुङ्गेन्दुसौम्ययोगे गर्भे चिरजीविपुत्रसम्भूतिः ॥ ४२ ॥

यदि लग्नेश पुरुषग्रह हो और पुरुषराशि में हो तो गर्भ मे स्थित पुत्र कहे । यदि उच्चगामी चन्द्रमा शुभ ग्रहों से युक्त दृष्ट या पंचम स्थान में हो तो दीर्घायु पुत्र होने की बात कहे ॥ ४२ ॥

एषा गर्भवती किल न वा प्रमाणं प्रयाति गर्भोऽयम् ।
प्रश्ने लग्नपशशिनोः सुतस्थयोर्गर्भं भवत्येव ॥ ४३ ॥

यदि प्रश्नकर्ता पूछे कि हमारी स्त्री गर्भवती होगी या नहीं ? तो प्रश्नकाल में यदि लग्नस्वामी और चन्द्रमा पंचम स्थान में हों या पंचमभाव को देखते हों तो गर्भवती होगी, ऐसा कहे ॥ ४३ ॥

यद्येतयोर्मुथशिलं केन्द्रे सुतपेन गर्भिणी तदपि ।
आपोक्लिमेत्थशालादनीक्षणाल्लग्नपुत्रयोर्नैवम् ॥ ४४ ॥

यदि केन्द्र स्थान में स्थित पंचमेश के साथ लग्नस्वामी और चन्द्रमा का इत्थशाल योग हो तो भी गर्भिणी है, ऐसा कहे । यदि आपोक्लिम स्थान में इत्थशाल हो अथवा लग्नस्वामी पुत्रभाव को और पुत्रस्वामी लग्न को नहीं देखता हो तो गर्भवती नहीं है, ऐसा कहे ॥ ४४ ॥

चरलग्ने क्रूरेन्द्वोर्मुथशिलभावे विनश्यति हि गर्भः ।
लग्नपशशिनोस्तत्पतिस्थयोर्मुथशिलेऽपि तथा ॥ ४५ ॥

यदि चरलग्न में पापग्रह चन्द्रमा के साथ इत्थशाल योग करे तो गर्भ नष्ट हो जाय। यदि लग्नस्वामी व चन्द्रमा नीचादि पतित ग्रहों से इत्थशाल करें तो गर्भं नष्ट हो जाय ॥ ४५ ॥

जीवितमरणप्रश्ने बालानामन्त्यपे शुभैर्दृष्टे।
केन्द्रस्थे सितपक्षे शुभयुक्तेऽन्त्ये विधौ जीवेत् ॥ ४६ ॥

बालक के जीवन-मरण प्रश्न में बारहवें भाव का स्वामी यदि केन्द्र में शुभ ग्रह से दृष्ट हो और बारहवें स्थान में शुक्लपक्ष का चन्द्रमा स्थित हो अथवा शुभग्रह से युक्त हो तो बालक बड़ी उमर वाला होता है ॥ ४६ ॥

क्रूरश्चेदन्त्यपतिर्दग्धश्चापोक्लिमे युक्तः।
क्रूरैस्तु जातमात्रो म्रियते बालोऽथवा गर्भे ॥ ४७ ॥

यदि बारहवें का स्वामी क्रूरग्रह होता हुआ दग्ध हो तथा आपोक्लिम स्थान में पापग्रह से दृष्ट वा युक्त हो तो बालक उत्पत्ति के समय अथवा गर्भ में ही मर जाय ॥ ४७ ॥

प्रसवज्ञानप्रश्ने भुक्तांल्लग्नांशकान् परित्यज्य।
भोग्याद्विचिन्त्य शेषाननुमित्येवं वदेद्दिवसान् ॥ ४८ ॥

यदि बालक की उत्पत्ति का प्रश्न हो तो इस प्रश्न मे लग्न के भुक्त अंशों को छोड़कर भोग्यांश पर से दिनों का अनुमान करे। उसे ही दिन कहे अथवा लग्न के युक्त अंशों के समान गर्भ के भुक्तमास और भोग्यांशों से शेष दिन अनुमान से कथन करे ॥ ४८ ॥

यावन्तो नवमांशा गतास्तावन्तो गर्भस्य मासागताः।
यावन्तो भोग्यास्तावद्भिरग्रतः प्रसव इति व्याख्या ॥ ४९ ॥

जितने नवांश बीते हों, उतने गत मास गर्भ को जानना। जितने भोग्य हों, उतने भोग्य मास जन्म होने को आगे कहे ॥ ४९ ॥

अथवा —

लग्नाद्यतमे स्थाने शुक्रस्तावन्तो वदेन्मासान्।
यदि धर्मादूर्ध्वस्थस्तद्वदेत्पञ्चमस्थानात् ॥ ५० ॥

शुक्र प्रश्नलग्न से जिस सख्या वाले स्थान में हो, उतने महीने का गर्भ है, ऐसा कहे। यदि नवम स्थान से आगे शुक्र हो तो पञ्चम भाव से शुक्र स्थित भाव पर्यन्त गणना करके गर्भमास कहे ॥ ५० ॥

लग्नान्तर्दिनराशिर्दिवाग्रहो लग्नपश्च दिनराशौ ।
तद्दिवसे प्रसवः स्याद्विपरीते व्यत्ययश्चैषाम् ॥ ५१ ॥

यदि लग्न दिवाबली हो और लग्नस्वामी दिवाबली राशि में स्थित हो तो दिन में प्रसव हो, इससे विपरीत अर्थात् रात्रिबली लग्न और लग्नेश हो और लग्नेश रात्रिबली राशि में हो तो रात्रि को प्रसव होगा, ऐसा कहना चाहिए। यदि लग्न दिवाबली हो लग्नेश रात्रिबली राशि में वा इससे विपरीत हो तो दोनों में जो बली हो उसके अनुसार फल कहना चाहिए ॥ ५१ ॥

तत्काले द्विरसांश्चन्द्रमसस्तत्समे चन्द्रे ।
गर्भस्य प्रसवः स्यादनुपातः शास्त्रतः कार्यः ॥ ५२ ॥

प्रश्न के समय या आधानकाल में चन्द्रमा जिस द्वादशांश में हो, उसी के समान राशिस्थ चन्द्रमा में नवम तथा दशम मास में जन्म होगा। इसका अनुमान अन्य जातक ग्रन्थों के अनुसार करना चाहिए ॥ ५२ ॥

अस्मिन्वर्षेऽपत्यं भविता विलग्नपञ्चमाधीशौ ।
भजतो यदीत्थशालं तत्रैवाब्दे भवेन्नूनम् ॥ ५३ ॥

इस वर्ष हमारे कोई सन्तान होगी या नहीं ? ऐसे प्रश्न में यदि लग्नस्वामी तथा पंचमस्वामी इन दोनों का परस्पर इत्थशाल हो तो अवश्य सन्तान हो ॥ ५३ ॥

यदि वा मिथो गृहगतौ स्यातामेतौ च सन्ततिस्तदपि ।
वाच्या तस्मिन्वर्षे शुभयोगादन्यथा न पुनः ॥ ५४ ॥

यदि लग्नस्वामी और पंचमस्वामी ये दोनों एक ही स्थान में अथवा परस्पर दूसरे के स्थान में विद्यमान हों तथा शुभग्रहों से युक्त हों तो उस वर्ष में संतति होगी, अन्यथा नहीं ॥ ५४ ॥

सुताप्रसूतयुवतिज्ञाने सुतपोऽथ षष्ठपः सूर्यात् ।
निर्गत्योदयमासात्ततः प्रसूते च नारीयम् ॥ ५५ ॥

यह स्त्री प्रसववती होगी अथवा नहीं, ऐसे प्रश्न में पंचम भाव तथा षष्ठभाव का स्वामी यदि सूर्य के साथ निकल गया हो अर्थात् उदित हो गया हो तो स्त्री प्रसववती होगी—अन्यथा नहीं ॥ ५५ ॥

अथ जीवभौमशुक्रा आकाशे उदयिनस्तथाप्येवम् ॥ ५६ ॥

यदि बृहस्पति, मङ्गल और शुक्र दशम स्थान में स्थित हों तो भी स्त्री प्रसववती होगी ॥ ५६ ॥

षष्ठभाव सम्बन्धी प्रश्न

रोगादयमुत्थास्यति न वेति लग्नं विषक् द्यूनम् ।
व्याधिर्दशमं रोगी हिबुकं भेषजमिहाहुराचार्याः ॥ ५७ ॥

'अमुक रोगी रोग से छुटकारा पायेगा अथवा नहीं ?'' इस प्रश्न में लग्न को वैद्य, सप्तमभाव को रोग, दशमभाव को रोगी और चतुर्थ भाव को औषध समझकर विचार करना चाहिए ॥ ५७ ॥

क्रूरार्दिते विलग्ने वैद्यान्नगुणस्तदौषधाद्रोगः ।
वृद्धिमुपयाति दशमे क्रूरैर्निजबुद्धितोऽप्यगुणः ॥ ५८ ॥

यदि लग्न पापग्रहों से युक्त हो तो वैद्य से लाभ नहीं हो अर्थात् रोग बढ़े । यदि दशमस्थान में पापग्रह हों तो अपने ही कुपथ्य से रोग बढ़ जाता है ॥ ५८ ॥

अस्ते च क्रूरयुते मान्द्यामन्द्यं तथौषधाद् बन्धौ ।
सौम्योपगतैरेतैररोगता रोगिणो भवति ॥ ५९ ॥

यदि सप्तम स्थान में पापग्रह हों तो एक रोग से अन्य रोग उत्पन्न हो जाय । यदि चौथे स्थान में पापग्रह हों तो औषध से दूसरा रोग हो जाय और इन सब में शुभग्रह हों तो रोगी रोग मुक्त हो जाता है ॥ ५९ ॥

लग्नेशेन्द्वोः सौमेत्थशालतो रोगनाशनं वाच्यम् ।
वक्रे तु तत्र खेटे भूयोऽपि गदः समुपयाति ॥ ६० ॥

लग्नेश और चन्द्रमा का यदि शुभग्रह से इत्थशाल योग हो तो रोग का नाश हो और वह यदि वक्रगामी हो तो फिर से रोग उत्पन्न हो जाय ॥ ६० ॥

भूमिस्थलग्ननाथे शशिमुथशिले भवेन्मृत्युः ।
लग्नस्थे रन्ध्रपतौ लग्नपशशिनोर्विनाशे वा ॥ ६१ ॥

यदि लग्नेश चतुर्थ स्थान में स्थित होकर चन्द्रमा के साथ इत्थशाल करता हो तो मृत्यु हो । यदि लग्न में अष्टमभाव का स्वामी और लग्न का स्वामी एवं चन्द्रमा अष्टमस्थान में हो तो भी मृत्यु हो ॥ ६१ ॥

लग्नाधिपे च सूर्ये चन्द्रः सप्तेशमुथशिलविधायी ।
सप्तेशे षष्ठस्थे तन्मरणं रोगिणो वाच्यम् ॥ ६२ ॥

यदि लग्नेश सूर्य हो और चन्द्रमा सप्तमेश के साथ इत्थशाल करे और सप्तमेश छठें स्थान में हों तो रोगी का मरण हो जाय ।। ६२ ।।

रन्ध्रेशेन विनष्टेनास्तमितेनापि केन्द्रस्थे ।
लग्नेशे च मुथशिले मृत्युः स्याद्रोगपृच्छायाम् ।। ६३ ।।

यदि अष्टमेश नष्टबली होकर केन्द्रस्थान में हो और लग्नेश के साथ इत्थशाल योग कर रहा हो तो रोगसम्बन्धी प्रश्न में रोगी की मृत्यु हो ।। ६३ ।।

अथवा तयोश्च केन्द्रे मुथशिलतः क्रूरपीडिते मरणम् ।
यदि केन्द्रे क्रूरग्रहस्तदापि पीडाष्टमेशेऽपि ।। ६४ ।।

यदि लग्नेश तथा अष्टमेश केन्द्र में बैठकर इत्थशाल करते हों और दोनों पापग्रह से पीड़ित हों तो मृत्यु हो । यदि केन्द्र में पापग्रह या अष्टमेश हो तो रोग से पीड़ा हो ।। ६४ ।।

सूर्यद्वादशभागं प्रगते लग्नेश्वरेऽप्येवम् ।
तनुमृत्युभावनाथावन्योन्याश्रयगतौ मरणम् ।। ६५ ।।
लग्ने चरे च रोगी क्षणे स्यादरुक् सरुक् चापि ।
द्विशरीरे पररोगः स्थिरे गदस्यैव रोगत्वम् ।। ६६ ।।

यदि लग्नेश सूर्य के द्वादशांश में हो तो मृत्यु हो । यदि लग्नेश अष्टमभाव के तथा अष्टमभावेश लग्न में हों अथवा परस्पर दृष्टि हो तो भी मृत्यु हो । यदि चरलग्न हो तो रोगी क्षण-क्षण में सुखी-दुखी होता रहे । यदि द्वि-स्वभाव लग्न हो तो एक रोग से दूसरा रोग उत्पन्न हो जाय, स्थिर लग्न हो तो आदि से अन्त तक एक रोग बना रहे ।। ६५–६६ ।।

शशिनो वक्रमुथशिले स्थिररोगो मन्दमुथशिले पूर्वम् ।
मूत्रनिरोधाद्रोगोत्पत्तिर्ज्ञेया कृतप्रश्ने ।। ६७ ।।

यदि चन्द्रमा किसी वक्री ग्रह से इत्थशाल योग करे तो रोग स्थिर रहे । यदि शनैश्चर से इत्थशाल योग हो तो मूत्र के रुकने से रोग की उत्पत्ति जाने ।। ६७ ।।

अथ पृच्छायाः पूर्वं सप्ताहानि च विलोक्य चत्वारि ।
यदि तेषु शशाङ्करवी शुभयुतदृष्टौ तदा शस्तम् ।। ६८ ।।

यदि प्रश्न के पहले चार या सात दिनों में सूर्य तथा चन्द्रमा शुभग्रह से युक्त अथवा दृष्ट हो तो शुभफल जाने ।। ६८ ।।

**मन्दोऽयमथ न वेति प्रश्ने लग्नेश्वरोऽथ चन्द्रो वा ।**
**षष्ठेशमुथशिली स्यादस्तमितो वा तदा मन्दः ॥ ६९ ॥**

यह मनुष्य रोगी है या नहीं, इस प्रश्न में प्रश्नलग्नेश अथवा चन्द्रमा षष्ठेश से इत्थशाल कर रहा हो अथवा अस्तङ्गत हो तो रोगी है, ऐसा कहे ॥ ६९ ॥

स्वामी, सेवक और चतुष्पद का प्रश्न--

**ईशोऽन्यो मम भविता न वेति लग्नेश्वरस्य यदि केन्द्रे ।**
**नो भवति मुथशिलं षष्ठान्त्यपतिभ्यां तदा नाऽन्यः ॥ ७० ॥**

यदि कोई पूछे कि "हमारा अन्य स्वामी होगा या नहीं अर्थात् अन्यत्र हमारी चाकरी लगेगी या नहीं ?" इस प्रश्न में लग्नस्वामी यदि केन्द्र में हो और छठें या बारहवें स्[थान] के स्वामी के साथ इत्थशाल न हो तो अन्य स्वामी नहीं होगा, ऐसा कहे ॥ ७० ॥

**वक्री वाऽन्येन समं लग्नपतिः सहजनवमसंस्थेन ।**
**कुरुते यदीत्थशालं तदाऽन्यनाथो भवेत्प्रष्टुः ॥ ७१ ॥**

यदि लग्न का स्वामी वक्री हो या तीसरे अथवा नवें स्थान में स्थित ग्रह से [इत्थ]शाल करता हो तो प्रश्नकर्ता का अन्य स्वामी होगा, ऐसा कहे ॥ ७१ ॥

**लग्नपतौ केन्द्रस्थे रिपुदृष्ट्या क्रूरवीक्षिते सुखपे ।**
**रविरश्मिगतेऽथ भवेद् यावज्जीवं च नाऽन्यपतिः ॥ ७२ ॥**

यदि लग्नेश केन्द्र में बैठा हो और चौथे स्थान के स्वामी को क्रूरग्रह शत्रुदृष्टि से देखता हो अथवा लग्नस्वामी अस्त हो तो वह जब तक जिये तब तक दूसरा स्वामी नहीं होगा, ऐसा कहे ॥ ७२ ॥

**अयमीशो भद्रो मे पृच्छायां लग्नपस्य कम्बूले ।**
**स्वामी स एव भव्यो द्यूनेशस्य च शुभोऽन्येशः ॥ ७३ ॥**

'हमारा यह स्वामी अच्छा है या नहीं ?' इस प्रश्न में यदि लग्न का स्वामी शुभग्रह के साथ कम्बूलयोग करता हो तो दूसरा स्वामी अच्छा है और यदि सप्तमेश शुभग्रह से कम्बूल योग करता हो तो भी दूसरा अच्छा होगा ऐसा कहे ॥ ७३ ॥

**गृहभूमिस्थानानां प्रश्ने लग्ने पुरोक्त एव विधिः ।**
**सम्यग्विचार्य वाच्यं शुभमशुभं पृच्छतः स्वधिया ॥ ७४ ॥**

गृह तथा भूमि के स्थिर रहने या चलायमान होने के प्रश्न में तदनुसार भली भाँति विचार करके प्रश्नकर्ता के लिए शुभाशुभ फल कहे ।। ७४ ।।

**भृत्यचतुष्पदलाभप्रश्ने लग्नेशशीतगुः षष्ठे ।**
**षष्ठेशमुथशिलौ वा लग्ने षष्ठेश्वरोऽथ तल्लाभः ।। ७५ ।।**

सेवक तथा चौपाये के लाभप्रश्न में लग्न का स्वामी तथा चन्द्रमा यदि छठें स्थान में हो तो अथवा छठें स्थान के स्वामी से इत्थशाल करता हो या छठें स्थान का स्वामी लग्न में हो तो लाभ होगा, ऐसा कहे ।। ७५ ।।

**भृत्यस्य वाहनस्य च यद्वा प्रश्ने च लग्नलग्नपती ।**
**अर्थी दाता सप्तमसप्तमपौ तद्बलात्प्राप्तिः ।। ७६ ।।**

सेवक तथा वाहन सम्बन्धी प्रश्न में लग्न और लग्नस्वामी अर्थी तथा सप्तम व सप्तमभावसम्बन्धी दाता माने जाते हैं। इनका बलाबल देखकर प्राप्ति तथा अप्राप्ति कहे। जैसे—लग्नस्वामी का सप्तम भाव से, सप्तमभाव का स्वामी लग्न से अथवा लग्नस्वामी व सप्तम स्वामी का परस्पर इत्थशाल योग हो तो सेवक व वाहन की प्राप्ति होगी और ईसराफ योग होने से प्राप्ति नहीं होगी, ऐसा कहे ।। ७६ ।।

### सप्तमस्थानसम्बन्धी प्रश्न

**स्त्रीलाभस्य प्रश्ने स्मराधिपे लग्नपेन शशिना वा ।**
**कृतमुथशिले युवत्या अयाचितायाः भवेल्लाभः ।। ७७ ।।**

स्त्रीलाभसम्बन्धी प्रश्न में सप्तम भावेश और लग्नेश अथवा चन्द्रमा का इत्थशाल योग हो तो बिना माँगी स्त्री का लाभ हो ।। ७७ ।।

**यदि लग्नपो विधुर्वा द्यूने तद्याचितां स्त्रियं लभते ।**
**लग्नेशान्मूसरिफे चन्द्रेऽस्तमुथशिले स्वयं लाभः ।। ७८ ।।**

यदि लग्नस्वामी या चन्द्रमा सप्तम स्थान में हो तो भी बिना माँगी स्त्री प्राप्त हो। यदि लग्नेश सप्तम भाव से ईसराफ योग करता हो और चन्द्रमा का सप्तमेश के साथ इत्थशाल हो तो अपने आप स्त्री की प्राप्ति हो जाय ।। ७८ ।।

**येन समं तु मुथशिलस्तत्र विनष्टे च पापयुतदृष्टे ।**

**मिकटीभूत तदा किल विनश्यति स्त्रीगतं कायम् ।। ७९ ।।**

जिस-किसी ग्रह के साथ इत्थशालयोग हो वह ग्रह नष्टबली और पापग्रह युक्त वा दृष्ट हो तथा सप्तम में नष्टबली ग्रह या पापग्रह हो तो स्त्रीलाभसम्बन्धी कार्य समीपवर्ती होने पर भी नष्ट हो जाय ॥ ७९ ॥

पापेऽत्र रन्ध्रनाथे स्त्रीजातेरेव विघटते कार्यम् ।
सहजपतौ भ्रातृभ्यां यस्तुर्यंशे पितृत एव नान्येभ्यः ।
सौम्यकृतयुतिदृग्भ्यां पूर्वोक्तस्थानतः शुभं वाच्यम् ॥ ८० ॥

यदि सप्तम भाव में पापग्रह या अष्टम भाव का स्वामी बैठा हो तो स्त्री जाति द्वारा स्त्रीसम्बन्धी कार्य न हो । यदि तीसरे भाव के स्वामी से सम्बन्ध हो तो भाई से, चतुर्थ भाव के स्वामी से सम्बन्ध हो तो पिता से एवं जिस भाव के स्वामी से सम्बन्ध हो, उसके द्वारा कार्य का नाश हो । यदि सप्तमभाव या सप्तम भावेश पर शुभग्रह का योग हो अथवा शुभग्रह की दृष्टि हो तो उक्त सम्बन्ध वाले मनुष्य द्वारा लाभ होगा ॥ ८० ॥

स्त्री से प्रेम सम्बन्धी प्रश्न—

प्रीतिस्थानप्रश्ने स्मरपतिलग्नेशमुथशिले स्नेहः ।
झकटकदृशा झकटकः शशिकम्बूले तु साऽपि शुभा ॥ ८१ ॥

स्त्री प्रीति सम्बन्धी प्रश्न में यदि सप्तम भावेश और लग्नेश का इत्थशाल हो तो स्त्री से प्रीति होगी और यदि उनकी शत्रुदृष्टि हो तो कलह हो और चन्द्रमा कंबूलयोग कर रहा हो तो स्त्री सरल स्वभाव वाली हो ॥ ८१ ॥

यदि मन्दो लग्नेशः केन्द्रे च स्यात्तदा बली प्रष्टा ।
अस्तेश्वरे च मन्दे केन्द्रे प्रतिवादिनोऽस्ति बलम् ॥ ८२ ॥

यदि शनि लग्नेश होकर केन्द्र में बैठा हो तो प्रश्नकर्ता बली हो और यदि सप्तमेश शनि केन्द्र में हो तो प्रतिवादी को बली जाने ॥ ८२ ॥

उभयोरेकस्थितयोर्ज्ञातव्या झकटकं तयोः प्रीतिः ।
सूर्ये न शुभं विबले नरस्य शुक्रे स्त्रिया द्वयोर्द्वितयौ ॥ ८३ ॥

यदि लग्न का स्वामी और सप्तमेश ये दोनों एक ही राशि में स्थित हों तो पहले कलह हो किन्तु बाद में प्रीति हो जाय । यदि सूर्य बलहीन हो तो पुरुष को शुभ नहीं है । यदि शुक्र बलहीन हो तो स्त्री को शुभ नहीं होगा, ऐसा समझे । यदि दोनों बलरहित हों तो दोनों का शुभ नहीं होगा, ऐसा कहे ॥ ८३ ॥

रुष्टा स्त्री वापस आने का प्रश्न—

**मम गृहिणी रुष्टा पुनरेष्यति नो वाऽथ भूम्यधःस्थरवौ ।**
**भूपरिगते च शुक्रे नैति पुनर्वक्रितेऽभ्येति ॥ ८४ ॥**

यदि कोई प्रश्नकर्ता प्रश्न करे कि 'हमारी रूठी हुई स्त्री फिर घर आवेगी या नहीं ?' इस समय चतुर्थ स्थानपर्यन्त सूर्य हो और चतुर्थ भाव के ऊपर शुक्र हो तो स्त्री नहीं आवेगी, ऐसा कह दे। यदि शुक्र वक्री हो तो आवेगी ऐसा कहे ॥ ८४ ॥

**सूर्यान्तिर्गशुके वक्रेऽपि समेति चान्यथा रुष्टा ।**
**क्षीणेन्दौ बहुदिवसैः पूर्णविधौ च द्रुतमुपैति ॥ ८५ ॥**

यदि सूर्य के सान्निध्य से शुक्र का उदय हुआ हो और शुक्र वक्री हो तो रुष्टा स्त्री आप ही लौट आवेगी। यदि इससे विपरीत हो तो नहीं आवेगी। यदि क्षीण चन्द्रमा हो तो बहुत दिनों में और पूर्ण चन्द्रमा हो तो रुष्ट स्त्री शीघ्र लौट आती है ॥ ८५ ॥

कन्या के गुणदोष की परीक्षा—

**एषा कुमारिका किल निर्दोषा किन्न वेति पृच्छायाम् ।**
**लग्ने स्थिरे स्थिरर्क्षे लग्नपशशिनोश्च निर्दोषा ॥ ८६ ॥**

'यह कन्या निर्दोष है या सदोष ?' इस प्रश्न में लग्न स्थिर हो और स्थिर राशि में लग्न का स्वामी व चन्द्रमा हो तो यह कन्या निर्दोष है, ऐसा कहे ॥ ८६ ॥

**चरराशिगतैरेतैरियं कुमार्यपि च जातदोषा स्यात् ।**
**द्विशरीरस्थे चन्द्रे चरलग्ने स्वल्पदोषा स्यात् ॥ ८७ ॥**

यदि प्रश्नलग्न चर संज्ञक हो और लग्नेश व चन्द्रमा चर राशि में हों तो उस कन्या को दोषी समझे और यदि द्विस्वभाव राशि में चन्द्रमा हो और लग्न चर हो तो कन्या को थोड़े दोषवाली समझे ॥ ८७ ॥

**शशिभौमावेकर्क्षे स्थिरवर्जे तत्परेण गुप्तमियम् ।**
**रमिता शनिचन्द्रमसोर्लग्नपयोः प्रकटमुपभुक्ता ॥ ८८ ॥**

यदि चन्द्रमा तथा मङ्गल एक ही राशि में हों परन्तु वह राशि चर तथा द्विःस्वभाव हो तो वह किसी से गुप्त रमण कर चुकी है, ऐसा समझे। यदि शनि और चन्द्रमा लग्न में स्थित हों तो प्रगट भोग किया समझे ॥ ८८ ॥

यदि भौमशनी केन्द्रे विधुदृष्टो वृश्चिकेऽथ शुक्रः स्यात् ।
तद् द्रेष्काणेऽथ तदा निर्भ्रान्तं जातदोषैषा ॥ ८९ ॥

मंगल तथा शनि यदि केन्द्र में हों और शुक्र वृश्चिक में हो और उनको चन्द्रमा देखता हो अथवा वृश्चिक के द्रेष्काण में शुक्र हो तो उसको दोषी जाने ॥ ८९ ॥

सूता-अप्रसूता की परीक्षा—

एषा किल प्रसूता सिते घटे ज्ञे हरौ च नो सूता ।
अनयोरलि-वृषगतयोः सूता नारी परिज्ञेया ॥ ९० ॥

अमुक स्त्री प्रसूता हुई है अथवा नहीं ? इस प्रश्न में यदि शुक्र कुम्भ या बुध सिंहका हो तो प्रसूता नहीं हुई है, ऐसा समझे । यदि शुक्र वृश्चिक तथा बुध वृष का हो तो प्रसूता जाने ॥ ९० ॥

भौमबुधशुक्रचन्द्रा द्विशरीरे चापवर्जिते चेत् स्युः ।
अग्रेऽस्ति तत्प्रसूतिश्चापे नाग्रे न पृष्ठतः सूता ॥ ९१ ॥

यदि मंगल, बुध, शुक्र तथा चन्द्रमा धनराशि के अतिरिक्त द्विस्वभाव राशि में विद्यमान हों तो यह स्त्री प्रथम ही प्रसूता हो चुकी है, ऐसा जाने । यदि धनराशि में वे ग्रह ‍ मान हों तो न पहले प्रसूता हुई है और न आगे होगी ऐसा समझे ॥ ९१ ॥

क्रूरश्चेच्चरराशौ परतः सूता स्थिरे तु निजपत्युः ।
मिश्रे तु मिश्रमूह्यं जातकसन्देहपृच्छायाम् ॥ ९२ ॥

यदि चर राशि में क्रूरग्रह हों तो दूसरे से और स्थिर राशि में हों तो अपने पति से, द्विस्वभाव राशि में हों तो वर्णसङ्कर बालक जाने ॥ ९२ ॥

गुर्विण्येषा पत्युः परपुरुषाद्वेति लग्नसुतपत्योः ।
शुभयुतिदृग्भ्यां स्वपतेः शनिभौमदृशाऽन्यतो गुर्वी ॥ ९३ ॥

'अमुक स्त्री अपने पति से गर्भिणी है अथवा दूसरे से ?' इस प्रश्न में यदि लग्नेश और पंचमेश ये दोनों शुभ ग्रह से युक्त अथवा दृष्ट हों तो वह स्त्री अपने पति से और यदि शनि तथा मंगल से दृष्ट हों तो दूसरे से गर्भिणी हुई है ऐसा जाने ॥ ९३ ॥

सतीत्व की परीक्षा --

**कुलटा सतीयमथवा लग्नपतिश्चन्द्रमाश्च भौमेन ।**
**एकांशे मुथशिलकृत्तदैव भवने भजत्यन्यम् ॥ ९४ ॥**

'यह स्त्री पतिव्रता है या कुलटा ?' इस प्रश्न में यदि लग्नेश तथा चन्द्रमा मंगल के, साथ एक ही अंश पर इत्थशालयोग कर रहा हो तो उसे उसी घर में किसी से फँसी समझे ॥ ९४ ॥

**यदि निजगृहगो भौमस्तदाऽन्यदेशं प्रयाति जारकृते ।**
**रविणेति मुथशिले सत्युपभुक्ता सा तु राजपुरुषेण ॥ ९५ ॥**

मंगल यदि अपनी राशि में बैठा हो तो वह किसी अन्य पुरुष के साथ भाग जाय। यदि मंगल का सूर्य के साथ इत्थशालयोग हो तो किसी राजपुरुष के साथ सम्बन्ध होने की बात कहे ॥ ९५ ॥

**सौम्येन लेखकवणिक् निजभे शुक्रेण योषयैव स्त्री ।**
**एतैर्योगैरसती विपरीते सुचरितेति विज्ञेयम् ॥ ९६ ॥**

यदि मङ्गल का बुध के साथ मुथशिल हो तो किसी लेखक या वैश्य से फँसी कहे। यदि मङ्गल का शुक्र के साथ इत्थशालयोग हो तो किसी स्त्री ने उससे सम्भोग किया है ऐसा कहे। प्रश्न के समय इन योगों के होने से व्यभिचारिणी और इन योगों के न होने से पतिव्रता कहे ॥ ९६ ॥

**लग्नपतिनाऽथ शशिना मूसरिफे भूसुते भवेज्जारः ।**
**युक्तः पुनर्गुरुदृशा पुत्रभयाद्रविदृशा च राजभयात् ॥ ९७ ॥**

यदि लग्नेश चन्द्रमा के साथ मङ्गल का ईसराफ योग पड़े तो स्त्री को यार से फँसी जाने और जो बृहस्पति की दृष्टि हो तो पुत्र के भय से तथा सूर्य की दृष्टि हो तो राजभय से जार का त्याग करे ॥ ९७ ॥

**सितदृष्ट्या परनारीभयात्सितज्ञैकराशिगतदृष्ट्या ।**
**जारस्य स्थविरत्वाल्लज्जितत्वात्त्यजति जारं सा ॥ ९८ ॥**

यदि मङ्गल पर शुक्रकी दृष्टि हो तो वह स्त्री यार की स्त्री के भय से यार को त्याग दे। यदि शुक्र तथा बुध एक राशि में बैठे हों और मङ्गल को देख रहें हो तो यार की वृद्धावस्था होने से लज्जा मानकर वह यार को त्याग दे ॥ ९८ ॥

अष्टम भावसम्बन्धी प्रश्न तथा जय-पराजय का विचार--

नृपसङ्ग्रामप्रश्ने विलग्नलग्नेशसंस्थितात्खेटात् ।
शशिमूसरिफात्प्रष्टासप्तेशसंस्थेन्दुमुथशिलाच्छत्रुः ॥ ९९ ॥

संग्रामसम्बन्धी प्रश्न में लग्न और लग्नेश प्राप्त ग्रह से यदि चन्द्रमा का ईसराफ योग हो तो प्रश्नकर्ता की जय हो। यदि सप्तमभाव तथा सप्तमेश का चन्द्रमा के साथ इत्थशाल हो तो शत्रु की जय हो ॥ ९९ ॥

अथवा शनिकुजजीवाः शीघ्रेभ्यो बलयुता उपरिचराः ।
बुधसितचन्द्रास्तेभ्यश्च दुर्बलाधश्चराश्च सञ्चिन्त्याः ॥१००॥

अथवा शनि, मंगल, गुरु सूर्य के ( ऊपर रहने वाले मन्दगति ) ये यदि शीघ्र ( सूर्याधःस्थ बुध, शुक्र, चन्द्रमा ) से अधिक अंश में हों तो बली और अल्प अंश में हों तो दुर्बल समझे जाते हैं। इस प्रकार शनि, मंगल, गुरु के बली होने पर प्रष्टा की विजय, दुर्बल होने से पराजय समझना। क्योंकि मन्द-गति ( शनि, मंगल, गुरु ) ये प्रष्टा के ग्रह समझे जाते हैं तथा शीघ्र ( बुध, शुक्र, चन्द्रमा ) ये शत्रु के ग्रह कहे गये हैं, इसको ध्यान में रखना आवश्यक है ॥ १०० ॥

लग्नपतावस्तपतेः षट्त्रिदशायमुथशिले द्वयोः स्नेहः ।
वर्गद्वयमध्याधः पतितः सोऽन्येन वध्यः स्यात् ॥१०१॥

३।६।१०।११ ( उपचय ) स्थान में लग्नेश का सप्तमेश से इत्थशाल हो तो परस्पर स्नेह ( सन्धि ) एवं यदि प्रष्टा ग्रह और शत्रु ग्रह दोनों में जो अल्पांश हो वह दूसरे से वध्य ( पराजित ) होता है ॥ १०१ ॥

वर्गद्वयाधिपानां मूसरिफेऽस्तङ्गतेन रणदैर्घ्यम् ।
लग्नस्वामिनि मन्दे कम्बूले उपरिगे जयः प्रष्टुः ॥१०२॥

यदि दोनों ग्रहों का अस्तग्रह के साथ ईसराफ योग होता हो तो बहुत दिन तक संग्राम हो। यदि लग्नेश मन्द गति होकर कम्बूल योग करता हो तो प्रश्नकर्ता की विजय हो ॥ १०२ ॥

एवं गुणे तु तस्मिन्विप्राविनष्टेऽस्तपतिनीचस्थे ।
केन्द्रेऽस्ते वास्तपतौ प्रष्टुर्हानिः प्रवक्तव्या ॥१०३॥

उपर्युक्त योग होते हुए भी यदि सप्तमस्थान का स्वामी अस्त हो, मध्य में हो अथवा केन्द्र में हो तो प्रश्नकर्ता की हानि हो ॥ १०३ ॥

**लग्नादधः शुभे सति उपरि च मन्दे शुभः सहायः स्यात् ।**
**लग्नपतौ रन्ध्रस्थे रन्ध्रपमुथशिले मृतिः प्रष्टुः ॥१०४॥**

यदि लग्न से नीचे शुभग्रह और लग्न से ऊपर शनि हो तो युद्ध में अच्छे सहायक मिलें। यदि लग्नेश अष्टम स्थान में हो या अष्टमेश से इत्थशाल करता हो तो प्रश्नकर्ता की हानि हो ॥ १०४ ॥

**सप्तेशे धनसंस्थे धनेशकृतमुथशिले रिपोर्नाशः ।**
**लग्नेशदशमपत्योर्मुथशिलतः पृच्छकस्य जयवीर्ये ॥१०५॥**

यदि सप्तमेश धनभाव में स्थित हो और धनेश के साथ इत्थशालयोग करता हो तो शत्रु का नाश हो। यदि लग्नेश तथा दशमेश का इत्थशाल हो तो पराक्रम द्वारा प्रश्नकर्ता की विजय होती है ॥ १०५ ॥

**तुर्यास्तपयोरेवं शत्रोर्योगे जयो ज्ञेयः ।**
**उभयवर्गेऽपि केन्द्रे तत्पतिकृतमुथशिले बलं ज्ञेयम् ॥१०६॥**

यदि चतुर्थेश और सप्तमेश का इत्थशाल योग हो तो शत्रु की जीत हो। यदि दोनों वर्गस्वामियों में केन्द्रस्थित केन्द्रेश से इत्थशाल हो तो प्रश्नकर्ता की जय जाने ॥ १०६ ॥

**चरराशौ सबलत्वं जित्वा प्रान्ते विनाशस्तु ।**
**लग्नपतावन्त्यस्थे प्रष्टा नश्यति परोऽस्तपे षष्ठे ॥१०७॥**

यदि वर्गेश चरराशि में रहता हुआ बलवान् हो तो वह पहले शत्रु को जीत ले किन्तु बाद में स्वयं नष्ट हो जाय। यदि लग्नपति बारहवें भाव में हो तो प्रश्नकर्ता स्वयं नष्ट हो जाय और यदि सप्तेश छठें स्थान में हों तो शत्रु का नाश होगा, ऐसा कहे ॥ १०७ ॥

**खपतौ लग्ने प्रष्टुस्तुर्येशेऽस्ते रिपोः सहायबलम् ।**
**यन्मुथशिलौ रवीन्दू तस्य बलं मुसरिफे हानिः ॥१०८॥**

यदि दशमेश लग्न में और चतुर्थेश सप्तम भाव में हो तो पृच्छक को शत्रु की सेना से सहायता मिले। यदि यायी के ग्रह को सूर्य तथा चन्द्रमा का इत्थशाल हो तो विजय और यदि मुसरिफ योग हो तो उसकी सेना का नाश होता है ॥ १०८ ॥

नवम स्थान सम्बन्धी यात्रा आदि का प्रश्न—

**मम गमनं भविता किं न वेति लग्नेश्वरेण वा केन्द्रे ।**
**नवमेशमुथशिले सति नवमेशे वा भवेद् गमनम् ॥१०९॥**

'हमारी यात्रा होगी अथवा नहीं ?' इस प्रश्न में यदि केन्द्रस्थ लग्नेश को नवमेश के साथ इत्थशाल योग होता हो अथवा नवमेश केन्द्र में हो तो यात्रा होगी ।। १०९ ।।

**लग्नेस्थे नवमपतौ लग्नाधिपमुथशिले च सञ्चारात् ।**
**रहिते याति पुनर्ना नवमदृशा वर्जिते योगे ॥११०॥**

यदि नवमेश लग्न में हो और लग्नेश के साथ इत्थशाल करता हो किन्तु लग्नेश और नवमेश की नवम स्थान में दृष्टि न हो तो गमन नहीं हो ।। ११० ।।

**लग्नपतौ केन्द्रस्थे सहजेशमुथशिले च विक्रूरे ।**
**गमनं स्यादस्मिन् वा केन्द्रे च नास्ति गतिः ॥१११॥**

यदि लग्नेश केन्द्र में हो और तृतीयेश से इत्थशाल करता हुआ पापी न हो तो गमन हो और केन्द्र मे क्रूर ग्रह बैठे हों तो भी गमन नहीं हो ।। १११ ।।

**अस्ते क्रूरेऽपि च यत्कार्ये निर्याति विघ्नमत एव ।**
**आकाशस्थे पापे राजकुलाज्ज्येष्ठतो निजाद्वापि ॥११२॥**

यदि सप्तम भाव में पापग्रह हो तो यात्री जिस कार्य से यात्रा करे, उसमें विघ्न हो । यदि दशमभाव में पापग्रह हो तो राजकुल से या अपने बड़े भाई अथवा सगे-सम्बन्धी से विघ्न होता है ।। ११२ ।।

**नवमेशे मुथशिलगे लग्नाधीशेन पापरिपुदृष्टे ।**
**गमनेऽवसानतः स्यात्प्रष्टुः कष्टं क्षयोऽर्थस्य ॥११३॥**

यदि नवमेश लग्नेश के साथ इत्थशाल करता हो और उस पर पापग्रह की शत्रु दृष्टि हो तो गमन हो, परन्तु अन्त में कष्ट और नाश हो ।। ११३ ।।

**लग्नेशे नवमेशे मुथशिलकृति-रन्ध्रसंस्थिते कष्टम् ।**
**उदये तस्मिन्ग्रामाद्विनिःसृतिः स्यात्सुखकरः पन्थाः ॥११४॥**

यदि लग्नेश व नवमेश का परस्पर इत्थशाल हो और नवमेश आठवें स्थान में हो तो यात्रा में कष्ट हो । वे यदि लग्न में हो तो मार्ग सुखकारी हो जाता है ।। ११४ ।।

**लग्नान्मार्गानुभवो व्योम्नः कार्यं स्मराद् गतिस्थानम् ।**
**भूमेः कार्ये परिणतिरेवं लग्ने शरीरसुखम् ॥११५॥**

लग्न के समोदय-विषमोदय से मार्ग का अनुभव करे अर्थात् लग्न का जैसा सम या विषम उदय हो वैसा ही सरल या कष्टदायक मार्ग कहे। इसी तरह दशम भाव से कार्य, सप्तम भाव से गमनस्थान, चौथे भाव से कार्य का परिणाम एवं लग्न से सुख-दुःख विचारे ॥ ११५ ॥

**दशमे शुभे च सिद्धिः कार्यस्यास्ते प्रयाति यत्स्थाने ।**
**तत्र शुभं च चतुर्थे परिणामः सुन्दरः कार्ये ॥११६॥**

यदि दशमस्थान में शुभग्रह हों तो कार्य की सिद्धि हो। यदि सप्तम स्थान में शुभग्रह हों तो सुखपूर्वक गमन हो। यदि चौथे स्थान में शुभग्रह हों तो कार्य का परिणाम अच्छा हो ॥ ११६ ॥

**लग्नेशं शशिनं वा यः क्रूरस्तुदति तत्र मनुजर्क्षे ।**
**मनुजत्रिराशिके वा तदा भयं द्विपदतो गन्तुः ॥११७॥**

यदि लग्नेश और चन्द्रमा को पापग्रह पीड़ित करें और वह नरराशि या नरराशि के द्रेष्काण में हो तो गमनकर्ता को द्विपद ( दो पैरवाले अर्थात् मनुष्य ) से भय होगा, ऐसा कहे ॥ ११७ ॥

**जलराशौ वारिभयं चतुष्पदर्क्षे तदाश्वादेः ।**
**घटचापे द्रुमकण्टकभयं हरौ व्याघ्रसिंहादेः ॥११८॥**

यदि लग्नेश जलराशि में हो तो जलजन्तुओं से भय हो। यदि लग्नस्वामी चतुष्पद राशि में हो तो घोड़ा आदि चौपाये पशुओं से भय हो। यदि लग्नेश कुम्भ व धन में हो तो वृक्ष-कंटकादि से तथा सिंह का हो तो व्याघ्र-सिंहादि वनपशुओं से भय होता है ॥ ११८ ॥

नगरप्रवेश से लाभ-हानि का प्रश्न—

**नागरप्रवेशतोऽस्मात् फलमस्ति न वा प्रवेशलग्नमिह ।**
**तस्मिन्धनपे वक्रे नो हरणं कार्यसिद्धिर्वा ॥११९॥**

'अमुक नगर में प्रवेश करने से हमको लाभ होगा या नहीं ?' इस प्रश्न-लग्न में यदि द्वितीयेश वक्री हो तो उस नगर में न स्थिति हो और न कार्य ही सिद्ध हो ॥ ११९ ॥

**अतिचरिते बहुदिवसं हरणं नो कार्यसिद्धिरीषदपि ।**

**नवमतृतीयगतेऽस्मिन्कार्यं कृत्वाऽऽशु निजपुरं याति ॥१२०॥**

यदि धनेश अतिचारी हो तो उस नगर में बहुत दिन रहना नहीं हो और कुछ कार्य भी सिद्ध न हो। यदि धनेश नवम अथवा तृतीय स्थान में हो तो यात्री कार्य सिद्ध करके शीघ्र अपने पुर को लौट जाय ॥ १२० ॥

**लग्ने कर्मण्याये धनपयुते शोभनं ज्ञेयम् ।**
**सक्रूरसप्तमस्थे पथि विघ्नाज्झकटकश्चतुर्थस्थे ॥१२१॥**

यदि लग्न, दशम और एकादश स्थान नवमेश तथा धनेश से युक्त हों तो शुभ फल कहे। यदि पापग्रह सहित द्वितीयेश सप्तम भाव में हो तो मार्ग में विघ्न हो। यदि द्वितीयेश चौथे स्थान में हो तो कलह हो ॥ १२१ ॥

दशम स्थान अर्थात् राज्यलाभ सम्बन्धी—

**राज्याप्तिप्रश्नलग्ने लग्नेशे शशिनि वा नभःपतिना ।**
**कृतमुथशिलेऽम्बरदृशा राज्यं रूपक्रमाद्भवति ॥१२२॥**

राज्यसम्बन्धी प्रश्न में यदि लग्न का स्वामी वा चन्द्रमा लग्न में हो और दशमेश के साथ इत्थशाल करे और मित्रदृष्टि हो तो अपने कुल के अनुसार राज्य प्राप्त हो ॥ १२२ ॥

**अन्योन्यभवनगमनात्क्रूराभावेऽथ चिन्तितप्राप्तिः ।**
**लग्नस्थेनान्येन च सौम्येनाम्बरस्थमुथशिलेऽप्येवम् ॥१२३॥**

यदि लग्नेश दशम में और पापग्रहरहित दशमेश लग्न में हो तो चिन्तित राज्य व सुख की प्राप्ति हो और यदि लग्नेश दशम स्थान में स्थित शुभग्रह से इत्थशाल करता हो तो भी राज्य प्राप्त हो ॥ १२३ ॥

**पापार्दिते तु मन्दे निकटीभूयोत्तरत्यधो राज्यम् ।**
**भूमिस्थे क्रूरदृशा त्वपवादः शुभदृशा कीर्तिः ॥१२४॥**

मन्दगति ग्रह पापग्रह से पीड़ित हो तो राज्य प्राप्त होकर भी उसका नाश हो जाय। यदि लग्नेश तथा दशमेश चौथे स्थान में हो और उसपर पापग्रह की दृष्टि हो तो अपवाद और शुभग्रह की दृष्टि हो तो कीर्ति होती है ॥ १२४ ॥

**मन्दग्रहे बलवति क्रूरवियुक्ते यदा शशी विबलः ।**
**मन्दे बलेन भ्रमणाद्राज्यप्राप्तिर्भवेत्प्रष्टुः ॥१२५॥**

यदि मन्दगति ग्रह बलवान् हो और पापग्रह का योग न हो, चन्द्रमा बलहीन हो तथा शनि बलवान् हो तो भ्रमण करने से राज्य की प्राप्ति हो ॥ १२५ ॥

**लग्नाधिपतौ स्वगृहे लाभो राज्यस्य तुङ्गगे भौमे ।**
**लग्नाम्बराधिपौ यदि कम्बूलौ केन्द्रगेन्दुमुथशिलतः ॥१२६॥**

यदि लग्न का स्वामी अपने घर में हो और अपनी उच्च राशि में मंगल हो तो राज्य का लाभ होता है। यदि लग्नेश तथा दशमेश इत्थशाल करते हुए केन्द्रस्थ चन्द्रमा से कम्बूलयोग करते हों तो भी राज्य का लाभ होता है ॥ १२६ ॥

उत्तमराज्यप्राप्तिः स्वर्क्षस्थे चेन्दुतो विपुला।
यत्रर्क्षे लग्नेशस्तत्पतिरशुभे गृहे तदा न कार्यम् ॥१२७॥

यदि लग्नेश तथा दशमेश अपनी राशि में हों और इत्थशालयोग करते हुए केन्द्रगत चन्द्रमा से कम्बूलयोग करें तो उत्तम राज्य की प्राप्ति हो। जिस राशि में लग्नेश हो, उस राशि का स्वामी यदि पापग्रह की राशि में हो तो राज्यकार्य सिद्ध नहीं होता ॥ १२७ ॥

न स्यादस्ते कष्टाद्दशमदृशा कटुकता कार्ये।
राज्यप्राप्तौ सत्यां यदि चेच्छति कोऽपि परिणतिं च तदा ॥१२८॥

यदि वह ग्रह अस्तंगत हो तो कठिनाई से राज्यकार्य सिद्ध हो और यदि दशमभाव शत्रुदृष्टि से दृष्ट हो तो कार्य में विघ्न हो। यदि राज्यप्राप्ति के बाद राज्य की दृढ़ता के विषय में यदि कोई प्रश्न करे तो भी यही फल कहे ॥ १२८ ॥

लग्नं शरीरकार्यं गृहकर्मास्तं नभश्च राज्यार्थम्।
लाभो मित्रस्यार्थे चतुर्थकं कर्मणोऽवसितये च ॥१२९॥

राज्य के परिणामसम्बन्धी प्रश्न में लग्न से शरीर, सप्तम भाव से गृहकार्य, दशम भाव से राज्यकार्य, चतुर्थ भाव से लाभ, मित्रकार्य तथा निवास ॥ १२९ ॥

द्रव्यं धनाय सहजं भृत्येभ्यो रिपुगृहं च वैरिभ्यः।
एतैः शुभैः शुभं स्यादशुभे वामं च सर्वकार्याणाम् ॥१३०॥

धनभाव तथा ग्यारहवें भाव से धन, तीसरे भाव से सेवक और छठें भाव से शत्रु का विचार करे। यदि इन स्थानों में शुभग्रह हों तो शुभफल और पापग्रह हों तो अशुभ फल कहे ॥ १३० ॥

वित्तस्वामिनि भौमे नीचस्थे पारदारिके व्ययकृत्।
जीवे धर्माय रवौ गुरुपूजायै सिते विलासाय ॥१३१॥



यदि द्वितीय भाव का स्वामी मंगल हो और वह लग्नेश के साथ इत्थशाल

करता हो तो परस्त्री के कारण धन का व्यय होता है। यदि बृहस्पति धनेश हो तो धर्मकार्य में, सूर्य धनेश हो तो गुरु के पूजन में और शुक्र धनेश हो तो विलास के लिए धन का व्यय होता है ॥ १३१ ॥

वाणिज्याय ज्ञे पुनरिन्दौ मुथशिलिनि चान्यथान्यर्थम् ।
लग्नपतौ पतितस्थे विबले राज्यात्ययस्तु कम्बूले ।
कोऽपि गुणः स्यात्पापाक्रान्तेरशुभं च्युतो भवति ॥१३२॥

यदि बुध धनेश हो तो वाणिज्य-व्यवसाय में और चन्द्रमा धनेश होकर इत्थशाल करता हो तो व्यर्थ दूसरे के लिए व्यय हो। यदि लग्नेश नीच स्थान में उपस्थित होकर बलहीन हो तो राज्य का नाश होता है। यदि कम्बूल योग हो तो कुछ शुभ फल भी प्राप्त हो। यदि वह पापग्रह से आक्रांत हो तो सर्वथा अशुभ ही फल हो ॥ १३२ ॥

नरपतिसचिवस्नेहप्रश्ने कम्बूललग्नसप्तमयोः ।
मुथशिलयोः शुभदृष्ट्या शुभता राज्ये मिथः स्नेहः ॥१३३॥

किसी भी राजा तथा राजमन्त्री के स्नेह-सम्बन्धी प्रश्न में यदि लग्नस्वामी और सप्तमस्वामी दोनों कम्बूल अथवा इत्थशाल योग करते हों और शुभ ग्रह की दृष्टि भी हो तो राजा व राजमन्त्री में परस्पर स्नेह रहे और राज्य का कल्याण हो ॥ १३३ ॥

राज्यं चरं स्थिरं वा लग्नपगगनेशयोः सहयोः ।
यद्येको मन्दः स्यात्केन्द्रे तत्स्थितमतोऽन्यथा वाच्यम् ॥१३४॥

"अमुक राज्य चर है या स्थिर ?" इस प्रकार के प्रश्न में लग्नेश और दशमेश ये दोनों यदि एक राशि मे हों और कोई अन्य मन्दगति ग्रह केन्द्र में हो तो राज्य स्थिर रहेगा—अन्यथा चर ॥ १३४ ॥

यदि वा स वाममार्गे भूमौ वा प्रच्युतिर्भवेत्पूर्वम् ।
कम्बूले सति लभते शीघ्रं त्वथ मूसरिफे न पुनः ॥१३५॥

यदि वह मन्दगति ग्रह वक्री होकर चतुर्थ भाव म हो तो पहले राज्य की हानि होकर पश्चात् उन्नति हो। यदि कम्बूल योग हो तो शीघ्र राज्य का लाभ हो और ईसराफ योग हो तो राज्य का लाभ नहीं होता ॥ १३५ ॥

एकादश स्थान सम्बनधी प्रश्न—

नृपतेर्गौरवलाभाशादि मम स्यान्न वेति च प्रश्ने ।
आयेशलग्नपत्योः स्नेहदृशा मुथशिले द्रुतं भवति ॥१३६॥

मुझे राजा से गौरव तथा धन आदि के लाभ होने की आशा है या नहीं ? इस प्रश्न में यदि लाभभावेश और लग्नेश का मित्रदृष्टि से इत्थशाल योग हो तो शीघ्र लाभ होने की बात कहे ।। १३६ ।।

**रिपुदृष्टया बहुदिवसैः केन्द्रे चायेशचन्द्रकम्बूले ।**
**वाच्या पूर्णैवाशा चरस्थिरद्विःस्वभावगे स्वनामफलम् ॥१३७॥**

यदि लाभेश और लग्नेश में शत्रु दृष्टि से इत्थशाल हो तो बहुत दिनों में लाभ हो । यदि उन दोनों का केन्द्र में इत्थशाल हो और लाभेश का चन्द्रमा से कम्बूल योग हो तो आशा पूर्ण हो । परन्तु लाभेश चर, स्थिर और द्विःस्वभाव इन दो में से जिस स्वभाव की राशि में हो, उसके नाम सदृश फल होना चाहिए ।। १३७ ।।

**मन्दे क्रूरोपहते भूत्वाशाशु प्रणाशमुपयाति ।**
**क्रूरायुक्ते च शुभयुज्यधिकारवशेन लब्ध्याशा ॥१३८॥**

यदि लाभेश अस्त वा पापग्रह से पीड़ित हो तो पहले आशा पूर्ण होकर फिर नष्ट हो जाय । यदि पाप रहित शुभ ग्रह हो तो अपने अधिकार के समान आशा पूर्ण होने की बात कहे ।। १३८ ।।

**मित्रेण सह प्रीतिर्भविता लग्नेश्वरायपत्योश्च ।**
**प्रियदृष्टया मुथशिलतः प्रीतिर्वान्योन्यगृहयानात् ॥१३९॥**

मित्र के साथ प्रेमसम्बन्धी प्रश्न में यदि लग्नेश और लाभभावेश परस्पर मित्रदृष्टि से इत्थशाल करते हों अथवा लग्नेश लाभभाव में और लाभेश लग्न में हो तो परस्पर प्रीति होने की बात कहे ।। १३९ ।।

**केन्द्रे स्थितयोरनयोर्मैत्री किल पूर्वजातैव ।**
**पणफरगतौ पुरस्तादापोक्लिमतो महाप्रीतिः ॥१४०॥**

यदि लग्नेश तथा लाभेश दोनों केन्द्र में स्थित हों तो मैत्री पहले ही से है, यदि पणफर स्थान में दोनों हों तो आगे प्रीति होगी और यदि आपोक्लिमस्थान में हों तो प्रीति बहुत बढ़ेगी, ऐसा जाने ।। १४० ।।

**गुप्तं कार्यमिदं मे सिद्ध्यति लग्नेश्वरेऽथ चन्द्रमसि ।**
**शुभमुथशिलगे केन्द्रे तन्निकटे वाऽथ सिद्धिः स्यात् ॥१४१॥**

'मेरा अमुक गुप्त कार्य सिद्ध होगा या नहीं ?' इस प्रश्न में यदि लग्नेश और चन्द्रमा शुभ ग्रह के साथ इत्थशाल करते हुए केन्द्र वा केन्द्र के समीप पणफर में हो तो गुप्त कार्य सिद्ध हो ।। १४१ ।।

अन्य प्रश्नविचार—

रिपुविग्रहपृच्छायां बलवति षष्ठे रिपुः सबलः।
द्वादशपे शुभदृष्टे बलवति वाच्यं शुभं प्रष्टुः ॥१४२॥

किसी शत्रु से युद्धसम्बन्धी प्रश्न में छठाँ भाव या षष्ठेश बलवान् हो तो शत्रु को बलवान् समझे और यदि द्वादश भाव या भावेश बलवान् हो और उस पर शुभ ग्रहों की दृष्टि हो तो प्रश्नकर्ता का शुभ हो ॥ १४२ ॥

शुभयुतदृष्टे सद्व्ययमशुभेक्षणयोगतो व्ययमनर्थात्।
एवं भावेष्वखिलेषूह्यं सदसत्फलं पण्डितैः ॥१४३॥

यदि बारहवें भाव का स्वामी शुभग्रह से युक्त अथवा दृष्ट हो तो पाप कार्य में व्यय हो। इसी प्रकार पण्डितों को चाहिए कि सभी भावों का शुभाशुभ फल कहें ॥ १४३ ॥

इति नीलकण्ठ्यां प्रश्नतन्त्रे भावप्रश्नाध्यायः ॥ २ ॥

# प्रश्नतन्त्रे विशेषप्रश्नाध्यायः (३)

समरसिंहोक्त पथिक के आगमन का प्रश्न—

**आगमने पृच्छायां लग्नेशो लग्नमध्यसंस्थेन ।**
**कृतमुथशिले समेति हि सुखमस्ततुरीयगे कष्टात् ॥ १ ॥**

पथिक के आगमन सम्बन्धी प्रश्न में यदि लग्नस्वामी तथा लग्नस्थित ग्रह से इत्थशाल हो तो पथिक सुख से घर आवे और यदि सप्तम तथा चतुर्थ स्थान में स्थित ग्रह से इत्थशाल हो तो कष्ट से घर लौटेगा ॥ १ ॥

**स्थानाच्चलितः प्रश्ने लग्नपतौ सहजनवमगृहसंस्थैः ।**
**लग्नस्थेन मुथशिले पन्थानं वहति पथिकोऽयम् ॥ २ ॥**

यदि लग्नेश तीसरे वा नवें स्थान में स्थित होकर लग्न ग्रह के साथ इत्थशाल योग करता हो तो पथिक चल पड़ा है, ऐसा समझे ॥ २ ॥

**रन्ध्रेऽथ धने तस्मिन्नाकाशस्थेन मुथशिलेऽप्येवम् ।**
**केन्द्रस्थितेत्थशाले लग्नेक्षणवर्ज्यमेति न कदापि ॥ ३ ॥**

यदि लग्नेश अष्टम अथवा द्वितीय स्थान में स्थित होता हुआ दशम स्थान में स्थित किसी ग्रह से इत्थशाल करे तो भी पथिक मार्ग में रहे। यदि लग्नेश केन्द्र में स्थित दशमेश से इत्थशाल करता हो तो भी पथिक मार्ग में है, ऐसा कहे। यदि लग्नेश अन्यत्र रहकर लग्न को न देखे तो पथिक कदापि नहीं आयेगा, ऐसा कहे ॥ ३ ॥

**लग्नाधिपतौ वक्रे लग्नं पश्यत्यमुत्र चन्द्रे वा ।**
**वक्रगमूथशिले सति समेति पथिकः सुखं शीघ्रम् ॥ ४ ॥**

यदि लग्नेश वक्री होकर लग्न या चन्द्रमा को देखे तथा वक्री ग्रह से मुथशिल करे तो पथिक शीघ्र आता है ॥ ४ ॥

**अन्त्यस्थितलग्नपतौ शशिना कृतमुथशिले द्रुतमुपैति ।**
**लग्नाद्वाऽपि चतुर्थाच्छुभा द्वितीयतृतीयगा वाऽपि ॥**

**कथयन्ति नष्टलाभं प्रवासिनश्चागमं त्वरितम् ॥ ५ ॥**

यदि लग्नेश द्वादशभाव में बैठकर चन्द्रमा से इत्थशाल करे तो पथिक शीघ्र आवे। यदि लग्न से अथवा चौथे भाव से शुभग्रह दूसरे या तीसरे हों तो पथिक शीघ्र ही आता है। इस योग में नष्ट वस्तु का लाभ तथा प्रवासी मनुष्य का तुरन्त आगमन होता है ॥ ५ ॥

प्रश्नचिन्तामणि—

**ग्रहः षष्ठेऽथ जामित्रे वाक्पतिः कण्टके स्थितः।**
**पथिकागमनं ब्रूते सिते ज्ञे वा त्रिकोणगे ॥ ६ ॥**

यदि छठें अथवा सातवें घर में कोई ग्रह हो, बृहस्पति केन्द्र में बैठा हो अथवा शुक्र और बुध त्रिकोण में बैठे हों तो पथिक का शीघ्र आगमन होता है ॥ ६ ॥

**पृष्ठोदये पापदृष्टे शुभदृग्वर्जिते बुधः।**
**लग्नात्षष्ठे यदा पापा यातुश्च निधनं वदेत् ॥ ७ ॥**

यदि पृष्ठोदय लग्न पाप से दृष्ट और शुभ दृष्टि से वर्जित हो और लग्न से छठें स्थान में पापग्रह हो तो यात्री की मृत्यु होती है ॥ ७ ॥

**यदा क्रूरास्तृतीयस्था देशाद्देशान्तरं गतः।**
**चौरेणैव हृतस्वश्च पथिकः केन्द्रगा यदि ॥ ८ ॥**

यदि प्रश्नकाल में पापग्रह तीसरे स्थान में हो तो पथिक को एक देश से अन्य देश को चला गया समझे। यदि केन्द्र में क्रूरग्रह बैठे हों तो पथिक को चोरों से लूटा गया जाने ॥ ८ ॥

**पापैः षष्ठत्रिलाभस्थैः कण्टकस्थैः शुभग्रहैः।**
**प्रवासी सुखमायाति दूरस्थोऽपि सुनिश्चितम् ॥ ९ ॥**

यदि पापग्रह छठें, तीसरे अथवा ग्यारहवें स्थान में हों और शुभग्रह केन्द्र तथा त्रिकोण में हो तो पथिक दूर भी हो तो सुखपूर्वक घर पहुँच जाता है ॥ ९ ॥

**चतुरस्त्रे त्रिकोणे वा पापगेहस्थितः शनिः।**
**पापदृष्टश्च नियतं बन्धनं यातुरादिशेत् ॥ १० ॥**

यदि केन्द्र तथा त्रिकोण में और पापराशि में पापग्रह से दृष्ट होकर शनि बैठा हो तो पथिक को बन्धन में पड़ गया जाने ॥ १० ॥

शुभयुक्ते स्थिरे लग्ने स्थिरो बन्धश्चरेऽन्यथा ।
द्वितनौ सौम्यसंयुक्ते बन्धमोक्षौ क्रमेण तु ॥ ११ ॥

यदि स्थिर लग्न में शुभग्रह हो तो बन्धन स्थिर हो और चर लग्न हो तो क्षणिक तथा द्विःस्वभाव लग्न हो तो पथिक को बन्धन से छूट गया समझे ॥ ११ ॥

पापस्त्रिकोणजामित्रे विलग्ने पृष्ठकोदये ।
शत्रुभिर्वीक्ष्यमाणाश्च यातुः कष्टं वदेत् सुधीः ॥ १२ ॥

यदि पापग्रह त्रिकोण या सातवें घर में हों तथा पृष्ठोदय राशि लग्न में हो और शत्रु से देखे जाते हों तो कष्ट में पड़ा कहे ॥ १२ ॥

मार्गस्थानगतैः सौम्यैर्मार्गं तस्य शुभं वदेत् ।
क्रूरैर्दुःखं विलग्नस्थैः पापैः क्लेशमवाप्नुयात् ॥ १३ ॥

यदि मार्गस्थान ( नवम ) में शुभग्रह बैठे हों तो पथिक का मार्ग शुभ बतावे । यदि मार्गस्थान में पापग्रह हों तो दुःख तथा लग्न में पापग्रह हों तो क्लेश में पड़ा समझे ॥ १३ ॥

चरलग्ने चरांशे वा चतुर्थे चन्द्रमाः स्थितः ।
प्रवासी सुखमायाति कृतकार्यश्च वेश्मनि ॥ १४ ॥

यदि लग्न में चरराशि या चर नवांश हो और चन्द्रमा चौथे हों तो पथिक कार्य पूर्ण करके सुखपूर्वक घर आ रहा है ॥ १४ ॥

कण्टकैः सौम्यसंयुक्तैः पापग्रहविवर्जितैः ।
प्रवासी सुखमायाति निधनस्थे सुधाकरे ॥ १५ ॥

यदि केन्द्रस्थान में शुभग्रह हों और पाप ग्रह का अभाव हो तथा अष्टम स्थान में चन्द्रमा बैठा हो तो पथिक सुखपूर्वक लौट आता है ॥ १५ ॥

गमागमौ हि न स्यातां स्थिरराशौ विलग्नगे ।
न रोगोपशमो नाशो द्रव्याणां न पराभवः ॥ १६ ॥

यदि लग्न में स्थिर राशि हो तो आना-जाना नहीं हो । उस समय न रोग का नाश हो, न धन का नाश हो और न पराजय ही होवे ॥ १६ ॥

विपरीतं चरे वाच्यं फलं मिश्रं द्विमूर्तिषु ।
स्थिरवत्प्रथमे खण्डे परार्धे चरराशिवत् ॥ १७ ॥

यदि चर लग्न हो तो विपरीत, द्विःस्वभाव हो तो मिश्र, द्विःस्वभाव के पूर्व भाग में स्थिर के समान फल हो और उत्तरार्द्ध में चरराशि के समान फल कहना चाहिए ।। १७ ।।

गमनागमन सम्बन्धी विचार–

**गमागमौ तु न स्यातां योगे दुरुधराकृते ।**
**शुभैः शुभकृतौ रोधः पापैस्तस्करतो भयम् ।। १८ ।।**

यदि प्रश्न के समय चन्द्रमा सम्बन्धी दुरुधरा योग हो तो पथिक न आवे और न जाय । यदि यह योग शुभग्रहों से युक्त हो तो शुभ कार्य में बाधा हो और पापग्रहों से युक्त हो तो चौरादि से हानि होती है ।। १८ ।।

**प्रवासी सुखमायाति गुरुशुक्रौ त्रिवित्तगौ ।**
**चतुर्थस्थानगावेतौ शीघ्रमायाति कार्यकृत् ।। १९ ।।**

यदि प्रश्न के समय तीसरे तथा दूसरे स्थान में गुरु और शुक्र बैठे हों तो पथिक सुखपूर्वक आवे । यदि चौथे स्थान में गुरु-शुक्र बैठे हों तो पथिक शीघ्र कार्य पूर्ण करके घर वापस आवे ।। १९ ।।

**इन्दुः सप्तमगो लग्नात्पथिकं वेत्ति मार्गगम् ।**
**मार्गाधिपश्च राश्यर्धात्परभागे व्यवस्थितः ।। २० ।।**

यदि चन्द्रमा लग्न के सातवें भाव मे हो तो पथिक को मार्ग में जाने । यदि मार्ग ( नवमभाव ) का स्वामी राशि के उत्तरार्ध में हो तो भी वही फल समझे ।। २० ।।

**शुक्रार्कजीवसौम्यानामेकोऽपि स्याद्धनायगः ।**
**तदाऽऽशु गमनं ब्रूयात्प्रष्टुर्न गमनं व्ययः ।। २१ ।।**

यदि शुक्र, सूर्य, बृहस्पति तथा बुध इनमें से कोई एक भी ग्रह २, ११ स्थान में हो तो प्रवासी का शीघ्र गमन हो और यदि बारहवें में कोई हो तो गमागम कुछ भी नहीं होता ।। २१ ।।

आगमन का समय ज्ञान –

**लग्नाद्यावतिथे स्थाने बली खेटो व्यवस्थितः ।**
**ब्रूयात्तावतिथे मासे पथिकस्य निवर्तनम् ।। २२ ।।**

प्रश्नलग्न से जितनी संख्यावाले स्थान में बलवान् ग्रह बैठे हों उतनी संख्या के मास में प्रवासी घर लौटता है ।। २२ ।।

एवं कालं चरांशस्थे द्विगुणं च स्थिरांशके ।
द्विःस्वभावांशगे खेटे त्रिगुणां चिन्तयेत्सुधीः ॥ २३ ॥

यदि पूर्वोक्त बलवान् ग्रह चर राशि के नवांशों में बैठे हों तो पूर्वोक्त समय में आवेगा । यदि स्थिरांश में वे बलवान् ग्रह हों तो पूर्वोक्त समय में द्विगुण समय में आगमन कहे । यदि द्विस्वभाव लग्न के अंश में बली ग्रह हों तो त्रिगुण समय में प्रवासी लौटे ॥ २३ ॥

यातुर्विलग्नाज्जामित्रभवनाधिपतिर्यदा ।
करोति वक्रमावृत्तेः कालं तु ब्रुवते परे ॥ २४ ॥

आगमन के प्रश्नलग्न में सप्तम भाव का स्वामी जिस समय वक्री हो तो प्रवासी लौट आने की इच्छा करता है ॥ २४ ॥

चतुर्थे दशमे वापि यदि सौम्यग्रहो भवेत् ।
तदा न गमनं क्रूरैस्तत्रस्थैर्गमनं भवेत् ॥ २५ ॥

यदि चौथे तथा दसवें स्थान में शुभग्रह हो तो गमन नहीं होता । यदि पापग्रह वहाँ स्थित हो तो गमन हो ॥ २५ ॥

लग्नाद्वा लग्ननाथाद्वा यावन्तः सौम्यखेचराः ।
मार्गे तत्रोदया वाच्याः स्थाने स्थाने विचक्षणैः ॥ २६ ॥

प्रश्नलग्न तथा लग्नेश से नवम स्थान में जितने शुभग्रह हों उतने स्थान में पथिक को मार्ग में भाग्योदय होगा ॥ २६ ॥

लग्नाद्वा लग्ननाथाद्वा यत्संख्याः क्रूरखेचराः ।
नवमे द्वादशे वापि तत्संख्याः स्युरुपद्रवाः ॥ २७ ॥

यदि लग्न तथा लग्नस्वामी से नवें या बारहवें स्थान में जितने पापग्रह हों तो मार्ग में उतने स्थान में ही उपद्रव होते हैं ॥ २७ ॥

क्रूरयुक्तेक्षितो मन्दः शुभदृग्योगवर्जितः ।
धर्मस्थस्तनुते व्याधिं प्रोषितस्याष्टगो मृतिम् ॥ २८ ॥

यदि पापग्रह से युक्त वा दृष्ट शुभग्रहों के योग से वर्जित होता हुआ शनि नवम स्थान में स्थित हो और अन्य कोई योग न पड़ता हो तो शरीर में रोग हो । यदि आठवें हो तो मृत्यु ॥ २८ ॥

जामित्रस्य शुभोत्थे याता नायाति दुरुधरायोगे।
मित्रस्वामिनिषेधात्पापोत्थे शत्रुरुक्चौरात् ॥ २९ ॥

यदि प्रश्नलग्न से छठें या सातवें स्थान में शुभग्रहों से दुरुधरा योग पड़ रहा हो तो पथिक मित्र या स्वामी के कहने से रुक जाय—लौटकर न आवे। यदि पापग्रह हो तो शत्रु, रोग तथा चोर से कष्ट को प्राप्त हो ॥ २९ ॥

चन्द्रार्कयोश्छिद्रमयोर्यमेन संदृष्टयोः स्यात्पथि शस्त्रभीतिः।
रन्ध्रे सिते ज्ञे च सुखाप्तिरारे मन्दे भयं पापयुगीक्षितेऽध्वनि ॥३०॥

यदि चन्द्रमा और सूर्य अष्टम स्थान में हों और दोनों पर शनि की दृष्टि हो तो पथिक को मार्ग मे शस्त्र से भय हो। यदि अष्टम स्थान में शुक्र या बुध हो तो सुख मिले। यदि अष्टम स्थान में मंगल या शनि पापग्रह युक्त या दृष्ट हो तो मार्ग में भय हो ॥ ३० ॥

परदेशी के जीवन-मरण के सम्बन्ध में विचार—

लग्नेश्वरे शीतकरेऽथ षष्ठे तुर्येऽष्टमे वाप्यतिनीचगे वा।
अस्तङ्गते छिद्रपतीत्थशालयुक्ते शुभैर्दूरगतो मृतः स्यात् ॥३१॥

अमुक प्रवासी मनुष्य जीवित है या मर गया ? ऐसे प्रश्न में यदि लग्नेश तथा चन्द्रमा छठें, चौथे या आठवें स्थान में रहकर अति नीच राशिस्थ तथा अस्तंगत हों और इत्थशाल करे तो प्रवासी दूर जाकर मर गया है ॥ ३१ ॥

भूमेरधःस्थेन च वक्रगेण यदीत्थशालं कुरुते शशांकः।
सौम्यैरदृष्टे मरणं प्रकुर्याद् दूरस्थितस्यापि विदेशगस्य ॥ ३२ ॥

यदि प्रश्नलग्न से चतुर्थ स्थान में स्थित वक्री ग्रह से चन्द्रमा इत्थशाल करे और उस पर शुभग्रह की दृष्टि न पड़ती हो तो विदेश गये हुए परदेशी की मृत्यु होती है ॥ ३२ ॥

सौम्यैः षष्ठान्त्यरन्ध्रस्थैर्विबलैश्च शुभेक्षितैः।
पापयुक्तौ शशाङ्कार्कौ तथा दूरस्थितो मृतः ॥ ३३ ॥

यदि निर्बल शुभ ग्रह छठे, बारहवें तथा आठवें स्थान में शुभग्रह से दृष्ट हो और चन्द्रमा तथा सूर्य पाप ग्रहों से युक्त हो तो प्रवासी को मरा हुआ समझे ॥ ३३ ॥

**पृष्ठोदये पापयुते त्रिकोणकेन्द्राष्टषष्ठोपगतैश्च पापैः ।**
**सौम्यैरदृष्टैः परदेशसंस्थो मृतो गदार्तो नवमे च सूर्ये ॥ ३४ ॥**

यदि पृष्ठोदय लग्न हो और पापग्रह त्रिकोण, केन्द्र, षष्ठ और अष्टम स्थान में हों, और शुभग्रहों की दृष्टि न हो तो परदेश में गये हुए पुरुष का मरण और नवम सुर्य हो तो रोग से पीड़ित जाने ।। ३४ ।।

**तुर्योपरिस्थेन खगेन चन्द्रमा यदीत्थशालं कुरुते शुभेक्षितः ।**
**सौम्यैर्युतो वा परदेशसंस्थितः सुखी च जीवेत्पथि सौख्यमेति ॥ ३५ ॥**

यदि चतुर्थ भाव से सातवें भाव पर्यन्त किसी भाव में बैठा चन्द्रमा किसी ग्रह से इत्थशाल करे, वह शुभग्रह से दृष्ट वा युक्त हो तो परदेशी मनुष्य को जीवित जाने तथा वह सुखपूर्वक घर आवेगा ऐसा कहे ।। ३५ ।।

शत्रु के आगमन सम्बन्धी प्रश्न -

**मार्गान्निवर्तते शत्रुः पापैः शत्रुगृहाश्रितैः ।**
**चतुर्थगैरपि प्राप्तः शत्रुर्भग्नो निवर्तते ॥ ३६ ॥**

यदि पापग्रह षष्ठभाव में बैठा हो तो शत्रु मार्ग ही से लौट जाय । यदि चतुर्थ भाव में पापग्रह हों तो सामने पहुँचा हुआ भी शत्रु मार खाकर हट जाय ।। ३६ ।।

**झषालिकुम्भकर्कटा रसातले यदा स्थिताः ।**
**रिपोः पराजयस्तदा चतुष्पदैः पलायनम् ॥ ३७ ॥**

यदि प्रश्नलग्न से चौथे मीन, वृश्चिक, कुम्भ, कर्क राशियाँ हों तो शत्रु की पराजय हो । यदि चतुष्पद राशि चौथे हो तो शत्रु स्वयं भाग खड़ा हो ।। ३७ ।।

**मेषधनुःसिंहवृषा यद्युदयस्था भवन्ति हिबुके वा ।**
**शत्रुर्निवर्ततेऽत्र ग्रहसहिता वा वियुक्ता वा ॥ ३८ ॥**

लग्न या चतुर्थभाव में मेष, सिंह, धनु या वृष राशि ग्रह सहित या ग्रह रहित हो तो शत्रु मार्ग से लौट जाता है ।। ३८ ।।

**नागच्छति परचक्रं यदार्कचन्द्रौ चतुर्थभवनस्थौ ।**
**गुरुबुधशुक्रा हिबुके यदा तदा शीघ्रमायाति ॥ ३९ ॥**

चतुर्थभाव में सूर्य और चन्द्र हों तो शत्रु की सेना नहीं आती है। यदि चतुर्थभाव में गुरु, बुध और शुक्र हों तो शत्रु की सेना शीघ्र आती है ।। ३९ ।।

स्थिरोदये जीवशनैश्चरे स्थिते गमागमौ नैव वदेत्तु पृच्छतः।
त्रिपञ्चषष्ठा रिपुसङ्गमाय पापाश्चतुर्था विनिवर्तनाय ॥४०॥

यदि स्थिर लग्न में गुरु तथा शनि बैठा हो तो पृच्छक से कहे कि शत्रु का आगमन नहीं होगा। यदि तीसरे, छठे तथा पाँचवें पापग्रह हों तो शत्रु से भेंट हो तथा यदि चौथे पापग्रह हों तो शत्रु हट जाय ॥ ४० ॥

दशमोदयसप्तमगाः सौम्या नगराधिपस्य विजयकराः।
आरार्कि-ज्ञगुरुसिताः प्रभङ्गदा विजयदा नवमे ॥ ४१ ॥

यदि दशम लग्न और सप्तम भावमें सौम्य ग्रह हों तो नगराधिपति ( स्थायी ) की विजय हो। यदि उक्त ( १०,७ ) में मंगल, शनि, बुध और गुरु तथा शुक्र हों तो पराजय और यदि ये नवें स्थान में हों तो विजय होती है ॥ ४१ ॥

उभयर्क्षाच्चन्द्रर्क्षं भवति यावद्दिनैश्च तावद्भिः।
आगमनं स्याच्छत्रोर्यदि न हि मध्ये ग्रहः कश्चित् ॥ ४२ ॥

लग्न से चन्द्रमा जितनी राशि पर हो, यदि उनके मध्य में कोई भी ग्रह न हो तो उतने दिवस में शत्रु का आगमन हो ॥ ४२ ॥

जय-पराजय-सम्बन्धी-प्रश्नों का विचार—

दैत्येज्यवाचस्पतिसोमपुत्रैरेकर्क्षगैर्लग्नगतैर्बलाढ्यैः ।
द्वाभ्यामथेज्ये भृगुजेऽथ लग्ने हन्याद्रणे यायि नृपं पुरेशः ॥ ४३ ॥

जय-पराजयसम्बन्धी प्रश्न में शुक्र, गुरु तथा बुध यदि एक राशि में बलयुक्त होकर लग्न में हों अथवा गुरु, शुक्र इन दोनों में से एक भी बली होकर लग्न में हो तो संग्राम में स्थायी राजा चढ़कर आने वाले राजा को पराजित करता है ॥ ४३ ॥

सूर्येन्दुभौमार्कजसैंहिकेयैः सर्वैश्चतुर्भिस्त्रिभिरेव लग्नगैः।
हन्यात्तदा स्थायिनमाशु यायी द्यूनस्थितैर्यायिनृपं पुरेशः ॥ ४४ ॥

यदि सूर्य, चन्द्रमा, मंगल, शनि तथा राहु ये सब ग्रह अथवा इनमें से चार या तीन ग्रह लग्न में हों तो स्थायी राजा को यायी राजा पराजित करता है ॥ ४४ ॥

दैत्येज्यशीतांशुबुधामरेज्यैः सर्वैस्त्रिभिर्द्यूनगतैर्बलाढ्यैः।
हन्याद्रणे स्थायिनमाशु यायी सुखास्पदस्थैश्च शुभैः सुसन्धिः ॥४५॥

शुक्र, चन्द्रमा, बुध तथा गुरु ये सब ग्रह बलवान् होकर अथवा इनमें से तीन ग्रह सप्तम स्थान में हों तो यायी राजा स्थायी राजा को शीघ्र नष्ट कर दे और चौथे स्थान में हो तो शीघ्र सन्धि हो जाय ॥ ४५ ॥

कुजेत्थशाले हिमगौ विलग्ने बन्धोऽथ मृत्युर्युधि नागरस्य ।
भौमेत्थशाले च विधौ कलत्रे बन्धं मृतिं वा लभतेऽत्र यायी ॥४६॥

यदि चन्द्रमा मंगल के साथ इत्थशाल करता हुआ लग्न में अथवा चौथे स्थान में हो तो युद्ध में स्थायी राजा की मृत्यु हो। पूर्वोक्त चन्द्रमा यदि सातवें घर में हो तो यायी राजा की मृत्यु तथा बन्धन हो ॥ ४६ ॥

लग्नेशजामित्रपयोश्च मध्ये भवेद् ग्रहो यः स्वगृहोच्चसंस्थः ।
तद्वर्गमत्योर्नृपयोश्च सन्धिर्ज्ञेयो बुधो लेखकपण्डिताभ्याम् ॥४७॥

लग्नेश और सप्तमेश इन दोनों के मध्य में जो ग्रह अपनी राशि वा उच्च के हो तो उसके लेखक तथा पण्डितादि द्वारा दोनों राजाओं में संधि हो ॥ ४७ ॥

क्रूरे कलत्रे ह्युदये शुभग्रहो यच्छेद्धनं यायिनृपाय नागरः ।
विपर्ययाद्यायिनृपः पुरेश्वरं दुर्गाद्विनिष्कास्य ददाति वाऽऽस्पदम् ॥४८॥

यदि पापग्रह सातवें और शुभग्रह लग्न में हो तो चढ़ाई करने वाले राजा को स्थायी राजा द्रव्य देकर मिला ले। यदि लग्न में पापग्रह और सप्तम भाव में शुभ ग्रह हों तो यायी राजा स्थायी राजा को किले से एक बार निकालकर पुनः राज्यासन पर बैठा दे ॥ ४८ ॥

रवीत्थशाले शशिजे सुगुप्ताश्चरा भवेयुश्च कुजेसराफात् ।
ग्रहाच्छशाङ्केन युते च तस्मिन्ये येऽन्यवेषाश्च भवन्ति चाराः ॥४९॥

यदि बुध और सूर्य का इत्थशाल हो तो गुप्त रूप से राजा का दूत रहे। यदि मंगल से इसराफ योग हो और चन्द्रमा से युक्त हो तो दूत दूसरा वेश धारण करके शत्रु के राज्य में रहे ॥ ४९ ॥

दुर्गसम्बन्धी प्रश्न का विचार—

प्रश्ने विलग्ने क्रूरे वा दुर्गभङ्गो न जायते ।
विशेषतो भूमिपुत्रे राहौ वा मूर्तिगे सति ॥ ५० ॥
सप्तमे सिंहिकासूनौ दुर्गं शीघ्रेण लभ्यते ।
जामित्रोदयगे क्रूरे रिपुगे लग्ननायके ॥ ५१ ॥

द्वितीये वाऽष्टमे षष्ठे तदा दुर्गं न लभ्यते।
सक्रूरो लग्नपो वक्री युद्धदः केन्द्रसंस्थितः ॥ ५२ ॥

दुर्गसम्बन्धी प्रश्न के समय क्रूर ग्रह लग्न में हों तो दुर्ग भङ्ग न हो। यदि मंगल तथा राहु लग्न में हो तो किला कदापि न टूटे। यदि सप्तम स्थान में राहु हो तो किला शीघ्र फतह हो जाय। यदि पापग्रह लग्न में व सप्तम में और लग्नेश बारहवें, दूसरे, आठवें तथा छठें स्थान में हो तो किला नहीं मिल सके। यदि लग्नेश वक्री होकर केन्द्र में हो तो युद्ध हो ॥ ५०-५२ ॥

षष्ठाधिपे द्यूनगते पापे वा युद्धमादिशेत्।
पृच्छायां केन्द्रगैः क्रूरैः कोटे दुर्गे वधो नृणाम् ॥ ५३ ॥

छठें भाव का स्वामी यदि सप्तम भाव में हो अथवा पापग्रह सप्तम हो तो भी युद्ध हो। यदि प्रश्न समय में केन्द्र स्थान क्रूर ग्रहों से युक्त हो तो किले के युद्ध में बहुत मनुष्यों का वध हो ॥ ५३ ॥

भौमाष्टमेशावेकत्र तदापि निधनं नृणाम्।
स्वायपुत्रस्थिते जीवे कोटमध्ये भयं न हि।
शनौ भौमे च केन्द्रस्थे बहूनां वधबन्धनम् ॥ ५४ ॥

यदि मङ्गल और अष्टम भाव का स्वामी एक राशि में हो तो प्रश्नकर्ता के बहुत से मनुष्यों का नाश हो। यदि दूसरे, ग्यारहवें तथा पाँचवें भाव में बृहस्पति बैठा हो तो किले में कोई भय नहीं हो। यदि शनि और मंगल केन्द्र में हों तो युद्ध में बहुतेरे मनुष्य मारे व बाँधे जायँ ॥ ५४ ॥

लग्नगतो यदि पापः पापेन युतेक्षितो वा स्यात्।
लग्नात्पूर्वापरगौ पापौ युद्धं तदा घोरम् ॥ ५५ ॥

पापग्रह यदि लग्न में हो और पापग्रह से युक्त दृष्ट हो और लग्न से बारहवें तथा दूसरे स्थान में पापग्रह हों तो घोर युद्ध हो ॥ ५५ ॥

रोगी के सम्बन्ध में प्रश्न--

विलग्ने षष्ठपः पापो जन्मराशिं निरीक्षिते।
रोगिणस्तस्य मरणं निश्चयेन वदेद् बुधः ॥ ५६ ॥



किसी रोगी के शुभाशुभ प्रश्न में यदि छठें स्थान का स्वामी पापग्रह के

लग्न में हो और जन्मराशि को देखता हो तो उस रोगी का मरण निश्चित जाने ॥ ५६ ॥

**चतुर्थाष्टमगे चन्द्रे पापमध्यगतेऽपि वा ।**
**मृतिः स्याद् बलसंयुक्तसौम्यदृष्टया चिरात्सुखम् ॥ ५७ ॥**

यदि चौथे तथा आठवें स्थान में और पापग्रहों के मध्य में चन्द्रमा हो तो रोगी की अवश्य मृत्यु हो । यदि शुभग्रह बलवान होकर चन्द्रमा को देखे तो रोगी आगे चलकर रोगमुक्त हो जाय ॥ ५७ ॥

**विधौ लग्ने स्मरे भानौ रोगी याति यमालयम् ।**
**प्रश्ने क्रूरग्रहे लग्ने रोगवृद्धिश्चिकित्सकात् ॥ ५८ ॥**

यदि चन्द्रमा लग्न में और सूर्य सप्तम में हो तो रोगी मर जाय । यदि लग्न में पापग्रह हों तो वैद्य की दवा से रोग बढ़े ॥ ५८ ॥

**तथा लग्नगते सौम्ये वैद्योक्तममृतं वचः ।**
**लग्नं वैद्यो द्युनं व्याधिः खं रोगो तुर्यमौषधम् ॥ ५९ ॥**

यदि लग्न में शुभग्रह हों तो वैद्य के वचन अमृत समान जाने । लग्नेश सप्तम भाव रोग, दशम भाव रोगी और चौथा भाव औषध समझ करके राग सम्बन्धी प्रश्न का विचर करे ॥ ५९ ॥

**रोगिणो भिषजो मैत्री मैत्री भेषजरोगयोः ।**
**व्याधेरुपशमो वाच्यः प्रकोपः शात्रवे तयोः ॥ ६० ॥**

यदि रोगी और वैद्य में, दशमेश और लग्नेश में, औषध और रोग में चतुर्थेश और सप्तमेश में मित्रता हो तो रोग की शान्ति हो और यदि शत्रुता हो तो रोग का प्रकोप कहना ॥ ६० ॥

**लग्ननाथे च सबले केन्द्रसंस्थे शुभग्रहे ।**
**उच्चगे वा त्रिकोणे वा रोगी जीवति निश्चितम् ॥ ६१ ॥**

यदि लग्नेश बलवान् हो और शुभग्रह केन्द्र अथवा अपनी उच्च राशी तथा त्रिकोण में हों तो रोगी रोग से बच जाय ॥ ६१ ॥

**एकः शुभो बली लग्ने त्रायते रोगपीडितम् ।**

**सौम्या धर्मारिलाभस्थास्तृतीयस्था गदापहाः ॥ ६२ ॥**

यदि एक भी बलवान् शुभग्रह लग्न में हो तो वह रोगी की रक्षा करता है। यदि शुभग्रह नवें और तीसरे स्थान में बैठें हों तो वे रोग के नाशक होते हैं ।। ६२ ।।

देवदोषसम्बन्धी विचार--

वह्न्यङ्कद्वादशे षष्ठे लग्नात्पापग्रहो यदि।
हतो गदैर्जलैः शस्त्रैस्तस्य दोषः कुलोद्भवः ।। ६३ ।।

यदि लग्न से नवें, बारहवें और छठें स्थान में पापग्रह हों तो रोगी तथा जल-शस्त्रादि से पीड़ित मनुष्य को अपने कुल से उत्पन्न देवता का दोष जाने ।।६३।।

प्रेताश्च राहौ पितरः सुरेज्ये चन्द्रेऽम्बुदेव्यस्तपनेऽपि देव्यः।
स्वगोत्रदेव्यश्च शनौ बुधे च भूतानि विद्याद्व्ययरन्ध्रसंस्थे ।। ६४ ।।

यदि ८।१२ स्थान में राहु हो तो प्रेतदोष, बृहस्पति हो तो पितरों का दोष, चन्द्रमा हो तो जल देवीका, सूर्य हो तो देवी का और शनि बुध हों तो अपने कुलपूज्य देवता का दोष कहे ।। ६४ ।।

शाकिन्य आरे भृगुजेऽम्बुदेव्यो गृह्णन्ति मर्त्यं विमुखं मुकुन्दात्।
स्वर्क्षोच्चगे वीर्ययुते च साध्याश्चन्द्रे च नीचे विबले न साध्याः ।।६५।।

यदि आठवें तथा बारहवें मंगल हो तो शाकिनी का और शुक्र हो तो जल-देवी का दोष जाने। जो मनुष्य नारायण से विमुख रहते हैं उन्हीं को ये दोष होते हैं। यदि उक्त ग्रह अपनी राशि वा उच्चादि में हों तो उपाय से दोष शान्त हो जाय। यदि चन्द्रमा और बृहस्पति बलहीन हों तो असाध्य समझे ।। ६५ ।।

केन्द्रस्थैर्बलिभिः पापैरसाध्या देवतागणाः।
सौम्यग्रहैश्च केन्द्रस्थैः साध्या मन्त्रस्तवार्चनैः ।। ६६ ।।

यदि पापग्रह बली होकर केन्द्र में हो तो वे देवता असाध्य होते हैं और यदि शुभग्रह केन्द्र में हों तो मन्त्र-स्तोत्रादि से साध्य जाने ।। ६६ ।।

कण्टकाष्टत्रिकोणस्थाः शुभा उपचये शशी।
लग्ने च शुभसंदृष्टे रोगी रोगाद्विमुच्यते ।। ६७ ।।

यदि केन्द्र अष्टम और त्रिकोण स्थान में शुभग्रह हों तथा उपचय में चन्द्रमा हो और लग्न को शुभग्रह देखते हों तो रोगी रोग से मुक्त हो जाय ।। ६७ ।।

स्वामी-सेवक का लाभालाभ-सम्बन्धी विचार—

**शीर्षोदये सौम्ययुतेक्षिते वा सौम्यैर्द्वितीयाष्टमसप्तमस्थैः ।**
**तृतीयलाभारिगतैश्च पापैः सौख्यार्थलाभो नृपसेवकस्य ॥ ६८ ॥**

स्वामी-सेवक सम्बन्धी प्रश्न में शीर्षोदय लग्न हो और उसमें शुभग्रह बैठा हो अथवा शुभग्रह देखते हों अथवा दूसरे, आठवें और सातवें भाव में भी शुभ ग्रह हों तो तीसरे, छठें तथा ग्यारहवें स्थान में पापग्रह हों तो राजा के सेवक को सुख और धन का लाभ होता है ।। ६८ ।।

**लग्नाद् द्वितीये मदनाष्टमर्क्षे वित्तक्षयं संभ्रममार्तिमृत्युम् ।**
**कुर्वन्ति पापाः क्रमशो नरेन्द्राद् भृत्यस्य तस्मात्परिवर्जयेत्तम् ॥६९॥**

यदि लग्न से दूसरे, सातवें और आठवें स्थान में पापग्रह बैठे हों तो वे धनक्षय, संभ्रम, कष्ट और मृत्यु आदि अनिष्ट करते हैं । इसलिये उस स्वामी को त्याग देना चाहिए ।। ६९ ।।

**लग्नाद् द्वितीयाष्टमसप्तमस्थाः पापाः प्रणाशं नृपभृत्ययोर्द्वयोः ।**
**कुर्वन्ति तेष्वेव गताश्च सौम्याः कुर्युर्धनारोग्यसुखानि चोभयोः ॥७०॥**

यदि लग्न से दूसरे तथा आठवें स्थान में पापग्रह हों तो स्वामी और सेवक दोनों का नाश हो और यदि शुभग्रह हों तो दोनों को धन, आरोग्य तथा सुख मिले ।। ७० ।।

**शशाङ्कसौम्यैरुदयास्तभावौ दृष्टौ युतौ वा सबलैर्न पापैः ।**
**प्रष्टुस्तदा स्याद् धृदि पार्थिवस्य स्नेहप्रसादावकृपा प्रतीपात् ॥७१॥**

यदि चन्द्रमा और बुध ये दोनों सप्तम स्थान में बलवान् शुभग्रहों से दृष्ट वा युक्त होकर बैठे हों, किन्तु पापयुक्त न हों तो प्रश्नकर्ता के हृदय में स्नेह व कृपा रहे और यदि शुभग्रह के स्थान में पापग्रह बैठे हों तो विपरीत फल होता है ।। ७१ ।।

दूसरे स्वामी सम्बन्धी प्रश्न का विचार—

**षष्ठेश्वरेण व्ययपेन केन्द्रे यदीत्थशालं कुरुते विलग्नपः ।**
**प्रष्टुस्तदाऽन्यः प्रभुरर्थदः स्यादतः प्रतीपान्न भवेत्परः प्रभुः ॥ ७२ ॥**

यदि षष्ठेश वा बारहवें भाव के स्वामी से केन्द्र में स्थित लग्नेश इत्थशाल करे तो प्रश्नकर्ता को अन्य स्वामी धन देगा । यदि इनसे विपरीत हो तो अन्य प्रभु नहीं होगा ऐसा कहे ।। ७२ ।।

लग्नेश्वरे स्वर्क्षगते स्वतुङ्गकेन्द्रस्थिते शीतकरेत्थशाले ।
शुभग्रहैर्दृष्टयुते बलान्विते प्रष्टुर्निजस्वाम्यमितार्थलाभः ॥७३॥

लग्नेश यदि अपनी राशि वा अपने उच्च में स्थित होकर केन्द्र में हो और चन्द्रमा से इत्थशाल करता हो तथा शुभग्रहों से युक्त, दुष्ट और बलवान् हो तो प्रश्नकर्ता को अपने प्रथम स्वामी से ही असंख्य धन प्राप्त हो ॥ ७३ ॥

जायेश्वरे स्वोच्चनिजर्क्षसंस्थे केन्द्रस्थिते शीतकरेत्थशालगे ।
शुभग्रहैर्दृष्टयुते बलोत्कटैः प्रष्टुस्तदाऽन्यः प्रभुरर्थदो भवेत् ॥७४॥

यदि सप्तमेश अपनी राशि, अपने उच्च और केन्द्र में होकर चन्द्रमा के साथ इत्थशाल करता हो और बलवान् शुभग्रह उसे देखते हों वा युक्त हो तो प्रश्नकर्ता को अन्य प्रभु से धन प्राप्त हो ॥ ७४ ॥

इदं गृहं वा शुभमन्यदालयं स्थानं त्विदं वा शुभमन्यदालयम् ।
ममात्र भद्रं गमनात्तु तत्र वा पृष्ठे सदेत्थं विधिना विमृश्य ॥७५॥

यदि गृह हमको शुभ है अथवा अन्य स्थान, अन्यत्र गमन में शुभ होगा या नहीं ? इत्यादि प्रश्नों में भी इसी प्रकार विचार का फल कहना चाहिए ॥ ७५ ॥

स्वप्नदर्शन प्रश्न--

लग्नेऽर्के नृपतिं वह्निं शस्त्रं पश्यति लोहितम् ।
श्वेतं पुष्पं सितं वस्त्रं गन्धं नारीं च शीतगौ ॥ ७६ ॥

यदि लग्न में सूर्य हो तो राजा, अग्नि, हथियार और रक्तवर्ण के पदार्थ देखने में आते हैं। चन्द्रमा हों तो सफेद फूल, वस्त्र, चन्दन, स्त्री तथा सफेद रंग के पदार्थ दिखते हैं ॥ ७६ ॥

रक्तमांसप्रवालं च सुवर्णं धरणीसुते ।
बुधे खे गमनं जीवे धनबन्धुसमागमम् ॥ ७७ ॥

यदि मंगल लग्न में हो तो रक्त, मांस, मूंगा और सुवर्णादि पदार्थ दीख पड़ें। यदि बुध हो तो आकाश में गमन दीखे । बृहस्पति हो तो धन तथा बन्धुजनों से स्वप्न में भेंट हो ॥ ७७ ॥

जलावगाहनं शुक्रे शनौ तुङ्गावरोहणम् ।
लग्ने लग्नांशपवशात्स्वप्नो वाच्योऽथवा बुधैः ॥ ७८ ॥

यदि लग्न में शुक्र हो तो जल में स्नानादि, शनि हो तो ऊँचे पर चढ़ना अथवा लग्न नवमांशेश के वश से पण्डितजन स्वप्न का फल कहें ॥ ७८ ॥

आखेट ( विचार ) सम्बन्धी विचार—

लग्नेशजामित्रपतीत्थशाले सुस्नेहदृष्ट्या त्वनयोर्द्वयोश्च ।
आखेटकः स्यात्सफलोऽरिदृष्ट्यास्यान्निष्फलोवाऽल्पफलोऽतिकष्टात् ॥

यदि लग्नेश सप्तमेश से इत्थशाल करता हो और मित्रदृष्टि से परस्पर दोनों का सम्बन्ध हो तो आखेट में सफलता मिले और शत्रुदृष्टि हो तो अल्पफल ( अति परिश्रम से आखेट ) मिले ॥ ७९ ॥

लग्नेश्वरे द्यूनगते विलग्ने जायेश्वरे स्यान्मृगया प्रभूता ।
जामित्रनाथे हिबुके नभःस्थे चाखेटकः स्वल्पतरोऽपि न स्यात् ॥८०॥

यदि लग्नेश सप्तम भाव में और सप्तमेश लग्न में हो तो बहुत शिकार प्राप्त हो । यदि सप्तमेश चौथे वा दशम भाव में हो तो कुछ भी शिकार न मिले ॥ ८० ॥

ज्ञभौमौ सबलौ सिद्धिरस्तांशे मृगयाच्युतिः ।
लग्नद्यूने तत्पती च हेतुस्तैर्जलराशिगैः ॥ ८१ ॥

बुध और मङ्गल बलवान् हों तो शिकार सिद्ध हो और यदि बुध मङ्गल सप्तम राशि के नवांश में हों तो शिकार मिलकर छूट जाय । लग्न तथा सप्तम राशि वा उनके स्वामी स्थल, जल तथा आकाश जैसी राशियों में वा जैसे स्वभाव के हों, वैसे ही आखेट की प्राप्ति कहे ॥ ८१ ॥

क्रूराक्रान्तानि यावन्ति मध्ये भानीन्दुलग्नयोः ।
तावन्तः प्राणिनो वाच्या द्वित्रिघ्नाः स्वांशकादिषु ॥ ८२ ॥

जितने पापग्रहों से चन्द्रमा और लग्न की मध्य राशि आक्रान्त हों, उतने जीव आखेट में मिले । यदि वे अपने वा उच्च मित्रांशकों में हो तो द्विगुण तथा त्रिगुण आखेट प्राप्त हो और वर्गोत्तम होने से अनेक गुण आखेट मिलता है ॥ ८२ ॥

भुमि में गड़े तथा नष्ट द्रव्य के लाभ का प्रश्न—

प्रश्ने चतुर्थाधिपतिस्तत्रस्थे वाऽवलोकिते ।
अवश्यं वर्तते तत्र धनं [illegible] वा भवेत् ॥ ८३ ॥

प्रश्नलग्न में चतुर्थेश हो वा चतुर्थेश प्रश्नलग्न को देखे तो धन अवश्य प्राप्त हो। यदि चन्द्रमा भी प्रश्नलग्न में हो तो अवश्य द्रव्य प्राप्त होने की बात कहे ॥ ८३ ॥

वित्तपे धनगे बन्धौ वास्ति तत्र धनं बहु।
पापे तुर्यगते द्रव्यं स्थितं तूर्णं न लभ्यते ॥ ८४ ॥

यदि धनभावेश धनस्थान अथवा चतुर्थ स्थान में हो तो बहुत धन प्राप्त हो। चतुर्थ भाव में पापग्रह हो तो धरा हुआ भी धन नहीं मिलता ॥ ८४ ॥

भौमे सप्ताष्टराशिस्थे धनमन्यत्र नाप्यते।
लग्ने तमो रविश्छिद्रे तदा द्रव्यं न लभ्यते ॥ ८५ ॥

यदि मङ्गल सप्तम वा अष्टम राशि में हो तो अन्यत्र धन है और प्राप्त नहीं होगा। यदि लग्न में राहु तथा अष्टम सूर्य हो तो द्रव्य की प्राप्ति नहीं हो ॥८५॥

लग्नेश्वरो द्यूनगते विलग्ने जायेश्वरे नष्टधनस्य लाभः।
जायेशलग्नाधिपतीत्थशाले द्यूने विनष्टं धनमेति मर्त्यः ॥ ८६ ॥

यदि लग्नेश सप्तम में और सप्तमेश लग्न में हो तो नष्ट धन प्राप्त हो। यदि सप्तमेश और लग्नेश का सप्तम स्थान में इत्थशाल हो तो नष्ट धन आप से आप प्राप्त हो जाय ॥ ८६ ॥

लग्नेशजायाधिपतीत्थशाले लग्नेश्वरं यच्छति तस्करोऽर्थम्।
सूर्ये विलग्नेऽस्तमिते शशांके न लभ्यते यद् द्रविणं विनष्टम् ॥ ८७ ॥

यदि लग्नेश और सप्तमेश का इत्थशाल हो तो चोर स्वयं धन दे जाय। यदि सूर्य लग्न में तथा चन्द्रमा सातवें में हो तो नष्ट धन नहीं प्राप्त हो ॥ ८७ ॥

कर्मेशलग्नाधिपीत्थशाले चौरः स्वमादाय पुरात्पलायते।
चन्द्रेऽस्तपे चार्ककरप्रविष्टे तल्लभ्यते नष्टधनं सतस्करम् ॥ ८८ ॥

यदि दशम भाव का स्वामी लग्नेश के साथ इत्थशाल करता हो तो चोर धन लेकर नगर से अन्यत्र भाग जाय। यदि चन्द्रमा तथा सप्तमेश ये दोनों अस्तंगत हों तो चोरसहित धन प्राप्त हो जाय ॥ ८८ ॥

अस्तेश्वरे केन्द्रगतेऽस्ति चौरस्तत्रैव वाऽन्यत्र पुराद्विनिर्गतः।
धर्मेशदुश्चिक्यपतीत्थशाले जायेश्वरेऽन्यत्र गतः स चौरः ॥ ८९ ॥

यदि सप्तमेश केन्द्र में हो तो चोर उसी नगर में है—बाहर नहीं भागा है। यदि धर्मेश, तृतीयेश और सप्तमेश का परस्पर इत्थशाल हो तो चोर को भाग गया समझे ॥ ८९ ॥

**कर्मेशलग्नाधिपतीत्थशाले यल्लभ्यते राजकुलाच्च चौर्यम् ।**
**त्रिधर्मपद्यनपतीत्थशाले त्वन्यप्रदेशाद् गमने तदाप्तिः ॥ ९० ॥**

यदि दशमेश और लग्नेश का इत्थशाल हो तो पुलिस द्वारा चोर पकड़ा जाय। यदि तीसरे, नवें और सातवें इन भावों के स्वामी का परस्पर इत्थशाल हो रहा हो तो दूसरे देश में जाने से चोरी का माल प्राप्त होता है ॥ ९० ॥

**शुभेत्थशाले हिमगौ विलग्ने खस्थेऽथ वा नष्टधनस्य लाभः ।**
**सुस्नेहदृष्ट्या रविणा शुभेन दृष्टे विलग्ने हिमगौ च लाभः ॥ ९१ ॥**

यदि लग्न अथवा दशम भाव में बैठे हुए चन्द्रमा शुभग्रहों के साथ इत्थशाल करता हो तो नष्ट धन का लाभ हो। यदि लग्न में चन्द्रमा को सूर्य तथा शुभग्रह मित्रदृष्टि से देखते हों तो भी नष्ट धन मिल जाय ॥ ९१ ॥

**स्थिरोदये स्थिरांशे वा वर्गोत्तमगतेऽपि वा ।**
**स्थितं तत्रैव तद्द्रव्यं स्वकीयेनैव चोरितम् ॥ ९२ ॥**

यदि स्थिर लग्न का उदय हो और स्थिरराशि का नवांश हो और वर्गोत्तम नवांश हो तो उसी जगह पर नष्ट द्रव्य कहे अथवा आत्मीय व्यक्ति में से किसी ने चुरा लिया है, ऐसा समझे ॥ ९२ ॥

**आदिमध्यावसानेषु द्रेष्काणेषु विलग्नतः ।**
**द्वारदेशे तथा मध्ये गृहान्ते च वदेद्धनम् ॥ ९३ ॥**

यदि लग्न का प्रथम द्रेष्काण हो तो नष्ट वस्तु द्वार के समीप कहे। यदि मध्य का द्रेष्काण हो तो घर के बीच में और तीसरा द्रेष्काण हो तो घर के पीछे नष्ट वस्तु को विद्यमान कहे ॥ ९३ ॥

**पतितधनस्य प्रश्ने मिथो गृहस्थौ विलग्नसप्तेशौ ।**
**यदि मुथशिलन्तया स्यात्तदाऽऽशु तत्रैव वदति धनम् ॥ ९४ ॥**

गिरे हुए धन के प्रश्नसमय में यदि लग्नेश सप्तम में और सप्तमेश लग्न में हो और दोनों का इत्थशाल योग हो रहा हो तो तुरन्त कहे कि नष्ट धन वहीं है ॥ ९४ ॥

नष्टं क्व दिशि प्राप्तं पृच्छायां लग्नगे विधौ प्राच्याम् ।
खस्थाने याम्यायामस्ते वारुण्यां वा भुव्युदीच्याम् ॥ ९५ ॥

यदि चन्द्रमा लग्न में हो तो पूर्व, दशम में हो तो दक्षिण, सप्तम में हो तो पश्चिम और चतुर्थ स्थान में चन्द्रमा हो तो उत्तर दिशा में नष्ट धन प्राप्त हो ॥ ९५ ॥

यदि नेन्दुः केन्द्रे तच्चत्वारिंशांशकैश्च पञ्चयुतैः ।
भागे दिक्क्रम उक्तो वह्न्यवनीवायुवारिराशौ वा ॥ ९६ ॥

यदि चन्द्रमा केन्द्र में हो तो जिस केन्द्र के समीप हो, उस दिशा में नष्ट धन कहे । यदि अग्नितत्त्व की राशि लग्न हो तो पूर्व, पृथिवीतत्त्व लग्न हो तो दक्षिण, वायुतत्त्व लग्न हो तो पश्चिम और जलतत्त्व की लग्न हो तो उत्तर दिशा में नष्ट धन गया समझे ॥ ९६ ॥

नष्टहृतवित्तलब्धेः प्रश्ने चौरोऽस्तभं ततो लाभः ।
हिबुकं अव्ययस्थानं लग्नं चन्द्रश्च धननाथः ॥ ९७ ॥

चोरी गये हुए धन मिलने के प्रश्न में सप्तम स्थान से चोर, चतुर्थ स्थान से प्रष्टा, लग्न से धन और चन्द्रमा को धनेश जाने ॥ ९७ ॥

लग्नेशोऽस्तेऽस्तपतिना चेन्मुथशिली ततो लाभः ।
यद्यष्टेशो लग्ने तदा स्वयं तस्करोऽर्पयति ॥ ९८ ॥

यदि लग्नेश सप्तम स्थान में रहकर सप्तमेश से इत्थशाल करता हो तो नष्ट धन मिल जाय । यदि अष्टमेश लग्न में हो तो चोर स्वयं धन दे डाले ॥९८॥

रविरश्मिगे धनेशे वाऽस्तमिते तस्करस्य लाभः स्यात् ।
लग्नेशदशमपत्योर्मुथशिलतः प्राप्यते स्ववान् चौरः ॥ ९९ ॥

यदि धनेश सूर्य के साथ हो अथवा अस्तंगत हो तो चोर पकड़ जाय । यदि लग्नेश और दशमेश का इत्थशाल हो तो धन सहित चोर मिल जाय ॥ ९९ ॥

लग्नेशदृष्ट्यभावे चौरः सह मात्रया याति ।
अस्ताधिपतौ दग्धे रविरश्मिगतेऽथ लभ्यते चौरः ॥ १०० ॥

यदि सप्तम भाव पर लग्नेश की दृष्टि न हो तो चोर धन सहित स्वयं चला आवे। यदि सप्तमेश दग्ध तथा अस्तङ्गत हो तो चोर पकड़ जाय ॥ १०० ॥

लग्नपकृतेत्थशाले राजभयाद्धनमिदं स्वयं दत्ते।
लग्नास्तपयोर्न स्याद्यदि दृष्टिर्लग्नपस्तथा विकलः ॥ १०१ ॥
तत्तस्करोऽस्य हस्ताद्ददाति चौर्यं हि राजकुले।
लग्नपमध्यपयोगे राजकुलं प्राप्य लभ्यते चौर्यम् ॥ १०२ ॥

यदि लग्नेश का सप्तमेश के साथ इत्थशाल हो तो राजा के भय से चोर धन दे दे। यदि लग्नेश तथा सप्तमेश की दृष्टि न हो और लग्नेश बलहीन हो तो चोर अपने हाथ से राजसभा में चोरी का धन उपस्थित कर दे। यदि लग्नेश तथा दशमेश एक साथ हों तो चोरी गया हुआ माल राजद्वार से मिल जाय ॥१०१-१०२॥

रन्ध्रं चौरस्य धनं धनपे तत्राथ सप्तमे नाप्तिः।
रन्ध्रपतौ धनपस्य तु मुथशिलयोगे तु प्राप्यते वित्तम् ॥ १०३ ॥

यदि अष्टम भाव में धनेश हो अथवा धनेश सप्तम में हो तो धन न मिले। यदि अष्टमेश धनेश के साथ इत्थशाल करता हो तो धन मिल जाय ॥ १०३ ॥

रन्ध्रपतौ दशमपतेर्मुथशिलगे चौरपक्षकृद्भूपः।
धनपे विलग्नपे सति दृष्टिविहीने श्रुतिर्भवति नाप्तिः ॥ १०४ ॥

यदि अष्टमेश और दशमेश का परस्पर इत्थशाल हो तो राजा चोर का पक्ष ले। यदि लग्नेश तथा धनेश एक ही हो और लग्न व धनस्थान पर दृष्टि न हो तो चोरों की वस्तु सुनने में आवे, किन्तु प्राप्त न हो ॥ १०४ ॥

चौरज्ञान प्रश्न--

चौरज्ञानप्रश्ने लग्नरविशशिदृशा स्वगृहचौरः।
अनयोरेकदृशा गृहसमीपवर्ती वसत्येषः ॥ १०५ ॥

यदि चौरज्ञान के प्रश्नसमय लग्न में सूर्य तथा चन्द्रमा की दृष्टि हो तो अपने को समीपवर्ती समझे ॥ १०५ ॥

लग्नस्थे लग्नपतावस्तपयुक्ते च गृहगतश्चौरः।



अस्ताधिपतावन्त्ये सहजे वा स्वीयभृत्योऽयम् ॥ १०६ ॥

यदि सप्तमेश सहित लग्नेश लग्न में हो तो घर ही में चोर को समझे। यदि सप्तमेश बारहवें या तीसरे स्थान में हो तो सेवक को चोर जाने ॥ १०६ ॥

अस्तेशे तुङ्गस्थे स्वगृहे वा तस्करः प्रसिद्धः स्यात् ।
लग्नदशमास्तभावाः क्रमेण वीक्ष्याः स्वतुङ्गभवनादौ ॥ १०७ ॥
यः खेटः स्याद् बलवान् स ज्ञेयस्तस्करस्य बली ।
लग्नादिषु यो ग्रहः स्वोच्चादिबली स यज्जातिः ॥ १०८ ॥

यदि सप्तमेश अपने उच्च में वा अपने घर में हो तो चोर को प्रसिद्ध समझे। लग्न, दशम तथा सप्तम यह भाव क्रमशः देखे। यदि इन भावों में से कोई उच्चादि बली ग्रह हो तो वह चोर का बल जाने और उनके अनुसार फल कहे। लग्नादि में जिस जाति का जो कोई भी ग्रह उच्चादि बल से युक्त हो तो वही चोर की जाति कहे ॥ १०७–१०८ ॥

एवं योगं तु विना द्यूनेशस्यैव बलमभिग्राह्यम् ।
इत्थं चौरज्ञाने चौरः सूर्ये गृहेश्वरस्य पिता ॥ १०९ ॥

पूर्वोक्त योग के सिवाय सप्तमेश ही का बल ग्रहण करना चाहिए। उसी ग्रह के अनुरूप चोर की जाति तथा रूप कहे। यदि योगकर्ता सूर्य हो तो घर के स्वामी के पिता को चोर समझे ॥ १०९ ॥

चन्द्रे माता शुक्रे भार्या मन्दे सुतो भवेन्नीचे ।
जीवे गृहप्रधानं भौमे पुत्रोऽथ वा भ्राता ॥ ११० ॥

यदि चन्द्रमा हो तो माता, शुक्र हो तो स्त्री, शनि हो तो पुत्र तथा सेवक, बृहस्पति हो तो घर का प्रधान, मङ्गल हो तो पुत्र अथवा भाई को चोर समझना चाहिये ॥ ११० ॥

ज्ञे स्वजनो मित्रं वा ज्ञात्वेत्थं पुण्यसहममादेश्यम् ।
तस्मिन् क्रूरादृष्टे पुरा न चौरोऽस्तपे पुरापि स्यात् ॥ १११ ॥

यदि बुध हो तो स्वजन अथवा मित्र को चोर जाने पश्चात् पुण्यसहम विचारे। यदि पुण्यसहम पर क्रूर दृष्टि न हो तो पहले चोर नहीं था और सप्तमेश पापदृष्टि हो तो पहले भी चोर था, ऐसा समझे ॥ १११ ॥

अस्तेशान्मूसरिफे भौमे चौरः पुराऽपि निगृहीतः ।
सप्तेशे रविपुत्रे चन्द्रदृशा तस्करो हि पाखण्डी ॥ ११२ ॥

यदि सप्तमेश से मङ्गल का ईसराफ योग हो रहा हो तो वह चोर पहले भी चोरी में पकड़ा गया था। यदि सप्तमेश शनि हो और उस पर चन्द्रमा की दृष्टि पड़ रही हो तो चोर को पाखण्डी समझे ॥ ११२ ॥

जीवो विलोक्य लोकं भौमे खातेन पालकं भक्त्या ।
प्रतिकुञ्चिकयापहृतं सितेऽतिथिज्ञे प्रपञ्चकारः ॥ ११३ ॥

यदि शनि पर बृहस्पति की दृष्टि पड़ रही हो तो चोर को प्रसिद्ध जाने। यदि मङ्गल सप्तम भाव में हो और चन्द्रमा की दृष्टि पड़ रही हो तो सेंध देकर ताला या जञ्जीर आदि तोड़कर चोर के धन चुराने की बात कहे। यदि सप्तम भाव शुक्र तथा चन्द्रमा से दृष्ट हो तो चोर को नया जाने। यदि बुध तथा चन्द्र दृष्ट हो तो चोर प्रपञ्ची जाने ॥ ११३ ॥

चोर की आयु--

चौरस्य वयोज्ञाने सिते युवा ज्ञे शिशुर्गुरौ मध्यः ।
तरुणो भौमे मन्दे वृद्धोऽर्के स्यादतिस्थविरः ॥ ११४ ॥

लग्नेश शुक्र होने से युवा, बुध होने से बालक, बृहस्पति के होने से मध्य अवस्था, मङ्गल के होने से तरुण, शनि के होने से बृद्ध और सूर्य के होने से अतिशय बूढ़ा समझे ॥ ११४ ॥

तनुखभयोः खभमदयोः स्मरभूम्योर्भूमिलग्नयोर्मध्यम् ।
चरति रवौ नवमध्यमवृद्धवयोऽतीतकाः क्रमशः ॥ ११५ ॥

यदि दशम, लग्न के मध्य में रवि हो तो बृद्ध और लग्न, चतुर्थ के मध्य में सूर्य हो तो अत्यन्त बृद्ध समझना ॥ ११५ ॥

चौरोऽयमथ न वेति क्रूरेन्द्वोर्मुथशिले च चौरः स्यात् ।
सौम्यशशिमुथशिले खलु न भवति चौरः प्रवक्तव्यम् ॥ ११६ ॥

अमुक व्यक्ति चोर है या नहीं? इस प्रश्न में यदि चन्द्रमा पापग्रह से इत्थशाल योग करता हो तो वह चोर है। यदि शुभग्रह से इत्थशाल हो तो वह चोर नहीं है ॥ ११६ ॥

किमनेन तस्करत्वं कदापि विहितं न वेति पृच्छायाम् ।
लग्नपशशिनोरेकस्मादपि मूसरिफेऽस्ति विहितम् ॥ ११७ ॥

इस पुरुष ने कभी चोरी की है या नहीं ? इस प्रश्न में यदि लग्नेश या चन्द्रमा से सप्तम स्थान का स्वामी ईसराफ योग करता हो तो उसने पहले भी चोरी की है, ऐसा कहे ॥ ११७ ॥

**चौरः स्त्री पुरुषो वा पृच्छायामस्तपे स्त्रियो राशौ ।**
**स्त्रीखेटे स्त्रीदृष्टे चौरः स्त्री व्यत्ययात्पुरुषः ॥ ११८ ॥**

'चोर स्त्री है या पुरुष' इस प्रश्न में यदि सप्तमेश स्त्री राशि में हो, स्त्री ग्रह हो या किसी स्त्रीसंज्ञक ग्रह की दृष्टि पड़ रही हो तो चोरी स्त्री ने की है, ऐसा जाने । यदि इससे विपरीत हो और सप्तमेश पुरुष राशि में रहता हुआ पुरुष ग्रह और पुरुषग्रह की दृष्टि से युक्त हो तो चोर को पुरुष समझे ॥ ११८ ॥

**लग्ननवांशपते वा वयःप्रमाणजातयो ज्ञेयाः ।**
**चौरोऽयमिहानन्तः शास्त्रे कथितोऽयमुद्देशः ॥ ११९ ॥**

लग्न नवांशेश से चोर की अवस्था और जाति का विचार करे । लग्न में स्थित द्रेष्काणवश से रूप, रंग तथा आकृति का विचार करना चाहिए । विशेष विचार करने के अनन्त शास्त्र हैं । यहाँ बुद्धिमानों के निश्चयार्थ उद्देशमात्र का वर्णन किया है ॥ ११९ ॥

सन्तान सम्बन्धी प्रश्न -

**लग्नेश्वरेणाथ निशाकरेण यदीत्थशालं कुरुते सुतेशः ।**
**शुभः शुभैः संयुत ईक्षितः स्यात्सुसन्ततिः प्रष्टुरसौ विदध्यात् ॥१२०॥**

यदि सन्तानप्रश्न में लग्नेश अथवा चन्द्रमा से पचमेश इत्थशाल करे तथा पंचमेश शुभग्रह से युक्त अथवा दृष्ट हो तो प्रश्नकर्ता को सन्तति प्रदान करते हैं ॥ १२० ॥

**पुंस्त्रीग्रहाः पुत्रगृहं विलग्नात्पश्यन्ति यावन्ति इहातिवीर्याः ।**
**तत्संख्याकाः स्युस्तनयाश्च कन्या शुभेशयोगात्सुतभांशतुल्याः ।१२१।**

जितने भी पुरुषसंज्ञक ग्रह बलवान् होकर पचम भाव को देखते हों, उतने पुत्र और जितने स्त्री ग्रह बली होकर देखें उतनी ही कन्यायें हों । पंचम भाव में जितने नवांश हों उतनी ही संख्या की सन्तानें होती हैं । किन्तु यह फल अपने स्वामी के शुभयुक्त में ही घटता है ॥ १२१ ॥

**लग्नेशपुत्राधिपतिः परस्परं न पश्यतश्चेदुदयं च पञ्चमम् ।**
**पापेत्थशाली सुतलग्नपौ च प्रष्टुस्तदा सन्तति नास्ति तां वदेत्॥१२२॥**

यदि लग्नेश और पंचमेश ये दोनों परस्पर एक दूसरे को तथा लग्न और पंचम भाव को भी न देखें और लग्नेश तथा पंचमेश पापग्रह से इत्थशाली हों तो सन्तति नहीं होगी, ऐसा कहे ॥ १२२ ॥

**पुत्रालये सिंहवृषालिकन्याः प्रश्नोदयाज्जन्मभतस्तथेन्दोः ।**
**अल्पप्रजः सन्ततिपृच्छकः स्यात् पापैः सुतर्क्षे सहितेक्षिते वा ॥१२३॥**

यदि सिंह, वृष, वृश्चिक तथा कन्या ये राशियाँ पंचम भाव में हों तो प्रश्न कर्ता को थोड़ी सन्तानें हों। पंचम भाव पापग्रहों से युक्त दृष्ट होने में भी यही फल होता है ॥ १२३ ॥

**स्वर्क्षस्थितौ रन्ध्रगतौ यमार्कौ प्रष्टुः स्त्रियं सन्दिशतश्च वन्ध्याम् ।**
**छिद्रस्थितौ चन्द्रबुधौ सदोषां वा काकवन्ध्यां तनयाप्रसूतिम् ॥१२४॥**

यदि शनि और सूर्य अपनी राशि में स्थित आठवें स्थान में हों तो प्रश्नकर्ता की स्त्री को वन्ध्या कहे। यदि चन्द्रमा और बुध अष्टम स्थान में स्थित हो तो दोष युक्त या एक पुत्र होने के बाद वह स्त्री वन्ध्या हो जाय अथवा कन्या ही कन्या उत्पन्न होती रहे ॥ १२४ ॥

**मृतप्रजा छिद्रगयोः सितेज्ययोर्गर्भस्रवा भूमिसुतेऽष्टमर्क्षे ।**
**छिद्रेश्वरे छिद्रगतेऽतिवीर्ये पुष्पं न विन्दत्यबला सुतप्रदम् ॥१२५॥**

यदि शुक्र तथा गुरु अष्टम भाव में हों तो मरी संतानें उत्पन्न हों। यदि मङ्गल अष्टम भाव में हों तो गर्भ ही गिर जाय। यदि अष्टमेश अष्टम भाव में बलवान् हो तो स्त्री का पुत्रदायक रज ही न आवे ॥ १२५ ॥

**शुक्रार्कयोरष्टमसंस्थयोर्वा क्रूरैर्धनान्त्याष्टमराशिसंस्थैः ।**
**जाता पुरस्तान्म्रियते प्रजा वै प्रष्टुर्न चाग्रे शुभसन्ततिः स्यात् ॥१२६॥**

यदि शुक्र तथा सूर्य अष्टम स्थान में हों और पापग्रह दूसरे, बारहवें तथा आठवें हों तो प्रश्नकर्ता को सन्तानें हो-होकर मरती जायँ और भविष्य में भी उसे संतान सुख न प्राप्त हो ॥ १२६ ॥

**रिष्फेश्वरे केन्द्रगते च सौम्यैर्युतेक्षिते जीवति बालकश्च ।**
**आपूर्यमाणे शुभयुक्त इन्दौ केन्द्रे शिशुर्जीवति दीर्घकालम् ॥१२७॥**



यदि द्वादशेश केन्द्र स्थान में हो और शुभग्रह से युक्त हो अथवा उनसे

दृष्ट हो तो बालक जीता है। यदि पूर्ण चन्द्रमा शुभग्रहों से युक्त या दृष्ट होकर केन्द्र में स्थित हो तो बालक चिरकाल तक जिये ।। १२७ ।।

**पञ्चमेशोऽथ लग्नेशो विषमर्क्षगतौ यदा ।**
**पुत्रजन्मप्रदौ ज्ञेयौ कन्यानां समराशिगौ ।। १२८ ।।**

यदि पञ्चमेश अथवा लग्नेश विषम स्थान में हो तो इन्हें पुत्र को जन्म देने वाला समझे। यदि पञ्चमेश तथा लग्नेश सम राशि में हों तो कन्या को जन्म देते हैं ।। १२८ ।।

**युग्मराशिगते लग्ने यदा तत्र शुभग्रहाः ।**
**गर्भेऽपत्यद्वयं वाच्यं दैवज्ञेन विपश्चिता ।। १२९ ।।**

यदि लग्न सम राशि की हो और उसमें शुभग्रह बैठे हों तो गर्भ में दो सन्तान की स्थिति कहे, ऐसा विद्वान् दैवज्ञजनों का कथन है ।। १२९ ।।

**विषमोपगतो लग्नाच्छनिः पुत्रसुखप्रदः ।**
**समभे योषितां जन्म विशेषो जातकोक्तिवत् ।। १३० ।।**

यदि शनि लग्न से विषम स्थान में बैठा हो तो पुत्र सुखदायक होता है। यदि सम राशि में हो तो कन्या को जन्म देता है। विशेष बातें जातकशास्त्र के अनुसार समझ ले ।। १३० ।।

भोजन के पदार्थ जानने की रीति--

**कटुको लवणस्तिक्तो मिश्रितो मधुरो रसः ।**
**अम्लः कषायः कथिता रव्यादीनां रसा बुधैः ।। १३१ ।।**

सूर्य का कटु, चन्द्रमा का खारा, मंगल का तीता, बुध का मिश्रित, बृहस्पति का मधुर, शुक्र का खट्टा और शनि का कसैला रस समझना चाहिए ।। १३१ ।।

**लग्नं पश्यति यः खेटस्तस्य यः कथितो रसः ।**
**भोजनेऽसौ रसो वीर्यक्रमाद्वाच्याः परे रसाः ।। १३२ ।।**

यदि लग्न को बली ग्रह देखता हो तो उस ग्रह का जो रस ऊपर कहा गया है, वही प्रधान रस कहकर अन्य रसों को कहे ।। १३२ ।।

**चन्द्रो यस्य मुथशिलस्तस्य विशेषं वदेद् भुक्तौ ।**
**लग्ने शशौ मन्दे रविदृष्टे भोजनाभावः ।। १३३ ।।**

चन्द्रमा जिस-किसी ग्रह से इत्थशाल योग करता हो, उस ग्रह का रस भोजन में विशेष करके कहे। यदि लग्न में राहु तथा शनि हो और उस पर सूर्य की दृष्टि पड़ रही हो तो भोजन का अभाव जाने ॥ १३३ ॥

**कीदृङ् मयाऽद्य भुक्तं पृच्छायां यदि भवेत् स्थिरं लग्नम् ।**
**तद्भुक्तमेकवेलं द्व्यात्मनि वेलद्वयं चरे त्वसकृत् ॥ १३४ ॥**

यदि कोई पूछे कि मैंने कितने बार क्या खाया है ? इस समय यदि प्रश्न-लग्न स्थित हो तो एक बार, द्विःस्वभाव हो तो दो बार, चरलग्न हो तो प्रश्न-कर्ता ने बहुत बार भोजन किया, ऐसा जाने ॥ १३४ ॥

**चन्द्रे लग्नगते स्यात्क्षारं भौमे च कटुकमम्लगुरौ ।**
**मधुरं दिनकृति तिक्तं शुक्रे स्निग्धं बुधे च सर्वरसम् ॥ १३५ ॥**

यदि लग्न में चन्द्रमा हो तो क्षार, मगल हो तो कटु तथा खट्टा, बृहस्पति हो तो मधुर, सूर्य हो तो तिक्त, शुक्र हो तो चिकना और बुध हो तो उसने सब रसों का भोजन किया, ऐसा जाने ॥ १३५ ॥

**मन्दे कषामशुभान्मुसरिफे शशिनि मुथशिले शुभेऽरिदृशा ।**
**उद्वाहात्प्रियदृष्टया प्रायणिकत्वात्समागतं भोज्यम् ॥ १३६ ॥**

यदि शनि लग्न में हो तो कसैला रस का भोजन दिनावे। यदि चन्द्रमा पापग्रहों के साथ ईसराफ और शुभग्रहों के साथ शत्रुदृष्टि से इत्थशाल योग करता हो तो कष्ट से भोजन मिले। मित्रदृष्टि से इत्थशाल हो तो विवाहस्थान से आया हुआ भोजन प्राप्त हो ॥ १३६ ॥

**शुभेसराफे त्वशुभेत्थशाले चन्द्रे कदन्नं मधुराज्यवर्ज्यम् ।**
**शुभेत्थशालेऽथ खलेसराफे शक्यं न भोक्तुं परतोऽपि लब्धम् ॥१३७॥**

यदि चन्द्रमा का शुभग्रह से ईसराफ और पापग्रह से इत्थशाल योग होता हो तो उसने स्वादहीन और मधुघृत से रहित अन्न भोजन किया है। यदि शुभग्रह से इत्थशाल हो रहा हो और पापग्रह से ईसराफ योग हो तो किसी दूसरे से भी प्राप्त भोजन नहीं मिलता ॥ १३७ ॥

**चन्द्रे स्वनाथदृष्टे सुखभोजनमन्यथा कष्टात् ।**



**गुरुमुथशिले सगौरवमकण मुथशिलेऽतिशुभे च तीक्ष्णम् ॥१३८॥**

प्रश्नलग्न यदि चन्द्रमा तथा अपने स्वामी से दृष्ट हो तो भोजन सुखपूर्वक मिले अन्यथा कष्ट से भोजन प्राप्त हो। यदि बृहस्पति से इत्थशाल होता हो तो बड़े गौरव से और सूर्य से इत्थशाल हो तो अत्यन्त पवित्र तथा तीक्ष्ण भोजन मिले ॥ १३८ ॥

**शुक्रे सुस्वादुरसं सहास्यगीतं बुधे जनाकीर्णम्।**
**शास्त्रकथाढ्यं शनिना कुस्थानगतं कुजे चोष्णम् ॥ १३९ ॥**

इसी तरह शुक्र से स्वाद तथा बुध से हास्य व गीतादि होते हुए बहुत जनों के साथ उत्तम भोजन प्राप्त होता है। इसी तरह शनि से शास्त्र कथायुक्त कुत्सित स्थान में और मंगल से गरम भोजन मिले ॥ १३९ ॥

**यदि वदति भोजनार्थं निमन्त्रितो यामि शशिमहीसुतयोः।**
**एकस्थितयोः केन्द्रे मुथशिलयोर्वाऽपि पूर्णता भवति ॥ १४० ॥**

यदि कोई पृच्छक पूछे कि भोजनार्थ निमन्त्रण में जाता हूँ मुझे कैसा भोजन मिलेगा ? इस प्रश्न में यदि चन्द्रमा और मंगल एक राशि में स्थित होकर केन्द्र स्थान में इत्थशाल करते हों तो भोजन पूर्ण रीति से मिले ॥ १४० ॥

**विधिनाऽनेन शनेः स्यात्कुजभोजनं त्रसितयोरभीष्टान्नम्।**
**जीवस्य तुष्टिजनकं होरेशस्तनुखगे स्वयमुपैति ॥ १४१ ॥**

यदि शनि हो तो दूषित भोजन और बुध तथा शुक्र हों तो इच्छा-भोजन मिले। यदि बृहस्पति हो तो प्रसन्नताजनक भोजन मिले। लग्नेश लग्न या दशम में हो तो आप भोजन प्राप्त हो जाय ॥ १४१ ॥

**यश्चन्द्रेण मुथशिली तस्मिन्नीशे तनोः स्वगृहभोज्यम्।**
**वित्तेशे भृत्यगृहे भ्रातृणां सहजपे तथाऽन्यत्र ॥ १४२ ॥**

जो कोई भी ग्रह चन्द्रमा से इत्थशाल योग करता हो और वह ग्रह यदि लग्नेश स्वयं हो तो अपने घर, धनेश हो तो सेवक के घर, तृतीयभाव का स्वामी हो तो भाई के घर में भोजन प्राप्त हो ॥ १४२ ॥

**लग्नस्थिते सूर्यसुतेऽथ राहौ सूर्येक्षिते वैरिनिमन्त्रितस्य।**
**स्याच्छस्त्रघातः शशिभौमयोश्च लग्नस्थयोः सौरिदृशाऽसिघातः ।१४३।**

प्रश्नलग्न में सूर्य से दृष्ट शनि अथवा राहु हो तो निमन्त्रण में शत्रुओं के शस्त्र से आघात समझना। इस प्रकार चन्द्रमा और मंगल लग्न में हों और शनि से देखे जायं तो शस्त्र का घात होता है ॥ १४३ ॥

**जीवे सिते चन्द्रगते बलाढ्ये चन्द्रे बुधे केन्द्रगते शुभान्विते ।**
**त्रिलाभषष्ठास्पदगैश्च पापैः स्यात्प्रेमनिर्वैरकरं सुभोजनम् ॥१४४॥**

यदि गुरु तथा शुक्र बली होकर चन्द्रमा के घर में बैठे हों और चन्द्रमा वा बुध केन्द्र के शुभ ग्रह से युक्त हो और तीसरे, ग्यारहवें तथा छठें स्थान में पापग्रह हों तो प्रेम से सुन्दर भोजन मिले ॥ १४४ ॥

**भोज्यं बुभुक्षा भोक्ता च सुखास्ताङ्गबलक्रमात् ।**
**लग्नपो भोज्यदस्तेषां बलेन फलमादिशेत् । १४५ ॥**

भोज्य पदार्थ, भोजनदाता, भोजनकर्ता, ये क्रम से चतुर्थ सप्तम और लग्न भाव को माने । इनमें से भोजनदाता लग्नेश ही माना जाता है, इसके बल से ही फल कहे ॥ १४५ ॥

**तुर्येशलाभाधिपतीत्थशाले शुभग्रहेक्षायुतितत्सुभोज्यम् ।**
**इत्थं खलग्नास्तपतीत्थशाले लाभेश्वरे तत्सुखलाभ ऊह्यः ॥ १४६ ॥**

यदि चतुर्थ भाव का स्वामी तथा लाभेश इन दोनों का इत्थशाल हो और शुभग्रह की दृष्टि पड़ रही हो वा शुभग्रह से युक्त हो तो उत्तम भोजन मिले । यदि दशमेश, लग्नेश, सप्तमेश को लाभेश से इत्थशाल हो तो सुख प्राप्त हो ॥ १४६ ॥

विवादसम्बन्धी प्रश्न—

**क्रूरः खचरो लग्ने विवादपृच्छासु जयति विवादं तम् ।**
**सर्वावस्थासु परं नीचेऽस्ते जयति न द्विषतः ॥ १४७ ॥**

यदि लग्न में पापग्रह हो तो सब अवस्था में वादी की विजय हो, परन्तु यदि नीच ग्रह अस्त तथा नीचगत हो तो शत्रु से विजय न मिले ॥ १४७ ॥

**लग्नद्यूने मुक्त्वा परस्परं क्रूरयोर्भकटदृष्टौ ।**
**विवदद्वादियुगं तच्छुरिकाभ्यां प्रहरति तदैवम् ॥ १४८ ॥**

यदि लग्न और सप्तम स्थान को छोड़कर पापग्रह परस्पर शत्रु-दृष्टि से देखते हों तो दोनों वादियों में छूरी चले ॥ १४८ ॥

**लग्ने द्यूने च यदि क्रूरः खचरो विवादिनोर्न तदा ।**



**कलहनिवृत्तिः काले जयति हि बलवान् गतबलं तु ॥ १४९ ॥**

लग्न तथा सातवें स्थान में यदि पापग्रह हों तो दोनों में कलह की निवृत्ति न हो अथवा बलवान् निर्बल को अधिक काल पश्चात् पराजित कर जाता है ॥ १४९ ॥

लग्नेशः सुतपः सौम्याः केन्द्रे सन्धिर्न वाऽन्यथा ।
लग्नद्यूनेशषष्ठेशारित्वेऽप्यन्योन्यविग्रहः ॥ १५० ॥

यदि लग्नेश और पंचमेश तथा शुभग्रह केन्द्र में हों तो सन्धि हो। यदि लग्नेश, सप्तमेश तथा षष्ठेश छठें स्थान में बैठे हों तो दोनों में परस्पर द्वन्द्व हो । १५० ॥

बन्धनप्रश्न

गृहमागतो न यदसौ किं बद्धः किमथवा हतः इति प्रश्ने ।
मूर्तौ क्रूरौ यदि तन्न हतो बद्धोऽथवा पुरुषः ॥ १५१ ॥

'अमुक व्यक्ति जो अपने घर नहीं लौटा तो क्या वह बांधा गया अथवा मारा गया ?' इस प्रश्न लग्न में यदि पापग्रह हों तो मारा नहीं गया, बल्कि वह पुरुष बाँध लिया गया है, ऐसा समझे ॥ १५१ ॥

त्रिकोणचतुरस्नातस्थितः पापग्रहो यदि ।
खेटैर्निरीक्षितः पापैर्नूनं बन्धनमादिशेत् ॥ १५२ ॥

यदि ५ । ९ । ४ । ८ । ७ स्थान में पापग्रह हों अथवा इनको पापग्रह देखते रहे हों तो निश्चितरूप से बन्धन में पड़ा समझे ॥ १५२ ॥

सप्तमगोऽष्टमगो वा चेत् क्रूरस्तद्धतोऽपि वा बद्धः ।
मूर्तौ च सप्तमे वा यद्वा लग्नेऽष्टमेऽपि भवेत् ।
क्रूरस्तदसौ पुरुषो बद्धश्च हतश्च मुच्यते च परम् ॥ १५३ ॥

यदि सातवें वा आठवें स्थान में क्रूरग्रह हों तो वह पुरुष मारा गया या बाँधा गया है। यदि लग्न में अथवा सातवें पापग्रह हों और लग्न तथा आठवें भी पापग्रह हों तो वह पुरुष बांधा गया है और मार खाकर पीछे से छूट जायेगा ऐसा कहे ॥ १५३ ॥

बद्धः सप्ताष्टमे क्रूरे मूर्त्यस्ते चाष्टलग्नगे ।

बद्धो विमुच्यतेऽत्याशु सौम्यः श्रेयांस्तनौ तदा ॥ १५४ ॥

यदि सातवें, आठवें, लग्न, सातवें अथवा आठवें या लग्न में पापग्रह स्थित हों तो बन्धन में पड़ा समझे। यदि लग्न में शुभग्रह बैठे हों तो बन्धन में पड़ा मनुष्य भी शीघ्र छूट जाय ॥ १५४ ॥

बन्ध तथा मोक्षप्रश्न का निरूपण—

**बद्धोऽस्ति तत्किं भवितेति प्रश्ने विमुच्यतेऽसौ खलु मृत्युयोगे ।**
**कदा विमुच्येदिति पृच्छमाने शुभं कदा भावि च तैर्मृतिः स्यात् ।१५५।**

'अमुक मनुष्य बद्ध है सो उसका क्या होगा?' इस प्रश्नलग्न में यदि मृत्युयोग हो तो छूट जायेगा। कब छूटेगा? ऐसे प्रश्न का लग्नमें विद्यमान शुभाशुभ ग्रहों के अनुसार फल कहे ॥ १५५ ॥

बन्धनमुक्ति के प्रश्न का निरूपण—

**मुक्तिप्रश्ने यदा केन्द्रे केन्द्रेशाः स्युर्न मोक्षदाः ।**
**तस्मिन्वर्षेऽथ लग्नेशे पतिते केन्द्रगे न च ॥ १५६ ॥**

यदि केन्द्रस्थान का स्वामी केन्द्र में हो और पतित लग्नेश केन्द्र में बैठा हो तो कैदी कदापि नहीं छूटेगा ऐसा कहे ॥ १५६ ॥

**सम्बन्धेप्सुः स चेत्क्रूरो मृतीशः स्यात्तदा मृतिः ।**
**लग्नेशेऽस्तमितेऽम्बुस्थे कुजदृष्टे तदा मृतिः ॥ १५७ ॥**

सम्बन्ध की इच्छा रखने वाला पापग्रह यदि अष्टमेश हो तो मरण हो। यदि लग्नेश अस्त होकर चतुर्थ स्थान में हो और उस पर मंगल की दृष्टि हो तो भी मरण होगा ॥ १५७ ॥

**चन्द्रश्चाम्बुगपापेन मृत्युनाथेन योगकृत् ।**
**तदा गुप्त्यां मृतिश्चन्द्रे केन्द्रः मन्दयुगीक्षितः ॥ १५८ ॥**

यदि चन्द्रमा चतुर्थ स्थान मे हो और वह पापग्रह तथा अष्टमेश से योग करे अर्थात् युक्त हो तो कारागार में मरण हो। यदि केन्द्र में शनि से युक्त वा दृष्ट हो तो भी मरण होता है ॥ १५८ ॥

**दीर्घपीडा च भौमेन युग्दृष्टौ बन्धताडने ।**
**दृश्यार्धे लग्नपश्चेत्स्याद्व्ययपेनेत्थशालवान् ॥ १५९ ॥**

यदि लग्नस्वामी मंगल से युक्त अथवा दृष्ट हो या दृश्य चक्रार्ध में हो तथा धनभाव के स्वामी से इत्थशाल करता हो तो बन्धन में पड़े और ताड़ना में बहुत अधिक पीड़ा सहे ॥ १५९ ॥

पलायते तदा बद्धो व्ययगे लग्नगेऽपि वा ।
तृतीयनवमस्वामी व्ययगो लग्नपेन च ॥ १६० ॥

यदि तृतीयेश वा नवमेश बारहवें भाव या लग्न में हों अथवा लग्नेश के साथ बारहवें भाव में हो तो बन्दी भाग जाय ॥ १६० ॥

यदीत्थशालयोगेप्सुस्तदाऽपि च पलायते ।
दृश्यार्धे ह्युपचारेण चन्द्रो मुथशिलस्तदा ॥ १६१ ॥

यदि तृतीयेश तथा नवमेश इत्थशाल योग की इच्छा करने वाले हों तो भी बंदी भाग जाय । यदि चन्द्रमा दृश्य चक्रार्ध में रहकर इत्थशाल योग करे तो भी बन्दी भाग जाय ॥ १६१ ॥

बन्धमोक्षस्त्रिधर्मेशः सग्रहः शीघ्रमोक्षकृत् ।
पतितेन्दुस्त्रिधर्मस्थग्रहसम्बन्धकृत्तदा ॥ १६२ ॥

यदि तृतीयेश तथा नवमेश का योग हो रहा हो तो बन्दी मुक्त हो जाय और पतित चन्द्रमा तीसरे या नवें स्थित ग्रह से सम्बन्ध करे तो भी बन्दी बन्धन से छूट जाता है ॥ १६२ ॥

केन्द्रस्थत्रिभवेशेन योगेप्सुश्चेत्तदा चिरात् ।
यावच्छुक्रो बली लग्ने तावत्कर्ता बलाधिकः ॥ १६३ ॥

यदि केन्द्र में स्थित तृतीयेश लाभेश के साथ योग की इच्छा करता हुआ शुक्र हो और लग्न में बली होकर बैठा हो तो जब तक बली शुक्र लग्न में रहे, तब तक कर्ता अधिक बलवान् रहेगा ॥ १६३ ॥

अस्तङ्गते तनौ शुक्रे बद्धमोक्षादिसम्भवः ।
म्रियते येन योगेन तेन योगेन मुच्यते ॥ १६४ ॥
मेषे तुले च शीघ्रं स्यात्कर्के नक्रे सकष्टता ।
स्थिरे चिराद् द्विदेहस्थे मोक्षो मध्यमकालतः ॥ १६५ ॥

यदि शुक्र लग्न में अस्तङ्गत हो तो बन्दी का छूटना सम्भव है । जन्म कालिक मृत्युयोग प्रश्नकाल में हो तो बन्दी मुक्त होता है । यदि मेष और तुला लग्न हों तो शीघ्र छूटे, कर्क व मकर लग्न में हों तो कष्ट से छूटे, स्थिर लग्न में बहुत समय बाद छूटे और द्विःस्वभाव में कुछ दिन बाद छूटता है ॥ १६४-१६५ ॥

नौकाप्रश्ननिरूपण—

क्षेमायातं बहित्रस्य मज्जनं वपनं जले ।
पण्यव्यवहृतौ लाभो नावि प्रश्नचतुष्टयम् ॥ १६६ ॥

नौका के विषय में चार प्रकार के प्रश्न होते हैं · ( १ ) सकुशल नाव का आना, ( २ ) जल में डूब जाना, ( ३ ) जल में तैरती रहना और ( ४ ) व्यापार में लाभ ॥ १६६ ॥

नौर्लभदा स्यान्मम नेति पृष्टे केन्द्रे शुभाश्चेदितरेषु पापाः ।
बलोज्झिताः क्षेमजयार्थदा नौर्भावीति वाच्यं विदुषा विमृश्य ॥१६७॥

यदि कोई पूछे कि नाव के व्यापार में हमको लाभ होगा या नहीं ? इस समय यदि केन्द्र में शुभ और शेष स्थानों में बलवान् ग्रह हों तो वे क्षेम, जय तथा अर्थ देने वाले होते हैं, नौकाप्रश्न में इस प्रकार पण्डित कहे ॥ १६७ ॥

लग्नाधिपे वक्रिणि चाम्बुनाथे व्यावृत्य नौरेति च मागतः सा ।
चेत्सौम्यदृष्टः कुशलेन पापैर्दृष्टस्तदा वस्तुविनेति वाच्यम् ॥१६८॥

यदि लग्नेश वक्रगामी हो और उसके स्थान का स्वामी तथा चतुर्थेश शुभग्रह से युक्त तथा दृष्ट हो तो नाव लाभ करके कुशलपूर्वक लौटेगी और यदि पापयुत अथवा दृष्ट हो तो बिना वस्तु के नौका लौट आवेगी ॥ १६८ ॥

विलग्नरन्ध्राधिपतिः स्वगेहे प्रवेक्ष्यतश्चेद्व्यवहारलाभः ।
यदाऽष्टमे सौम्यखगा बलाढ्यास्तदा तरी लाभसुखप्रदा स्यात् ॥१६९॥

यदि लग्नेश और अष्टमेश अपने घर में हों अथवा अपने स्थान को देखते हों तो व्यवहार से लाभ हो । यदि आठवें स्थान में बलवान् शुभ ग्रह बैठे हों तो नाव लाभ व सुखदायक होती है ॥ १६९ ॥

कुशला याति पृच्छायां मृत्युयोगे समागते ।
तदा नौरेति शीघ्रेण लाभाद्यं चान्ययोगतः ॥ १७० ॥

'हमारी नाव सकुशल आवेगी' इस प्रश्न में यदि मृत्युयोग हो तो नौका शीघ्र लौटे । यदि अन्य लाभादिक योग हो तो लाभ सहित लौटे ॥ १७० ॥

लग्नेशं चन्द्रनाथं वा चन्द्रं वा मृत्युपो यदि ।

पश्येत्क्रूरदृशा नावा समं नश्यति नौपतिः ॥ १७१ ॥

यदि लग्नेश, चन्द्रराशि के स्वामी अथवा चन्द्रमा इनको अष्टमेश क्रूरदृष्टि से देखे तो नौका समेत स्वामी का नाश हो ॥ १७१ ॥

लग्नेशोऽष्टपतिः स्वस्वगेहं नालोकते यदि ।
तदा यानस्य वक्तव्यं निश्चितं मज्जनं बुधैः ॥ १७२ ॥

यदि लग्नेश और अष्टमेश ये अपने स्थान को न देखें तो नौका डूब जायेगी, ऐसा निश्चय करके कह दे ॥ १७२ ॥

तावुभौ सप्तमस्थौ चेज्जले वापनिकां वदेत् ।
लग्नचन्द्रपती क्रूरदृष्ट्याऽन्योन्यं यदीक्षितौ ।
तदा पोतजनानां च मिथः कलहमादिशेत् ॥ १७३ ॥

यदि लग्नेश और अष्टमेश सप्तम स्थान में हों तो द्रव्य सहित नौका जल में डूब जाय । यदि लग्नेश और चन्द्रमा की राशि का स्वामी, ये दोनों पापदृष्टि से एक दूसरे को देखते हों तो नाववालों में ही परस्पर कलह हो जाय ॥ १७३ ॥

क्रय-विक्रयसम्बन्धी प्रश्ननिरूपण

क्रेता लग्नपतिर्ज्ञेयो विक्रेताऽऽयपतिः स्मृतः ।
गृह्णाम्यहमिदं वस्तु प्रश्न एवंविधे सति ॥ १७४ ॥
बलशालि विलग्नं चेद् गृह्यते तत्क्रयाणकम् ।
तस्मात्क्रयाणकाल्लाभः प्रष्टुर्भवति निश्चितम् ॥ १७५ ॥

लग्नेश खरीददार और लाभस्वामी विक्रेता कहा गया है । मैं यह वस्तु खरीद करूँगा ? इस प्रश्न के अवसर पर यदि लग्न बलवान् हो तो वह वस्तु खरीद ले । इस समय खरीदने से लाभ होगा, ऐसा पृच्छक से कह देना चाहिए ॥ १७४-१७५ ॥

विक्रीणाम्यमुकं वस्तु प्रश्न एवंविधे सति ।
आयस्थाने बलवति विक्रेतव्यं क्रयाणकम् ॥ १७६ ॥

'मैं अमुक वस्तु बेचूँगा, इसमें लाभ या हानि क्या फल होगा ?' ऐसे प्रश्न में यदि ग्यारहवाँ स्थान बलवान् हो तो वह वस्तु बेचने से लाभ होगा । इसलिये बेच डालने का अनुमति दे दे ॥ १७६ ॥

धान्य की उत्पत्ति का प्रश्न—

दिशि कस्यां भवेत्सस्यनिष्पत्तिः क्व च सा नहि ।
पूर्वदेशस्य भङ्गो हि यत्र [illegible] नहि ॥ १७७ ॥

चतुर्णामपि केन्द्राणां मध्ये यत्र शुभग्रहः ।
तस्यां च सस्यनिष्पत्तिः स्वस्थं चैव भविष्यति ॥ १७८ ॥
यस्यां दिशि शनिः पापैर्युतो वाऽप्यवलोकितः ।
दिशि तस्यां च तत्स्वास्थ्यं दुर्भिक्षं च भविष्यति ॥ १७९ ॥
दिशि तस्यां रविस्तत्र धान्यनाशो नृपाद्भवेत् ।
यत्रापि मङ्गलस्तत्र धान्यनाशोऽग्निभीस्तथा ॥ १८० ॥

धान्य की उत्पत्ति के प्रश्न में यदि कोई पूछे कि—'किस दिशा में धान्य उत्पन्न होगा, किस दिशा में नहीं ?' 'किस देश का भंग, किसका भोग और किस की वृद्धि होगी ?' ऐसे प्रश्न के अवसर पर—चारों केन्द्र स्थानों को देखे। जिस केन्द्रस्थान में शुभग्रह हों उस दिशा में धान्य उत्पन्न होगा और स्वस्थता भी रहेगी। जिस किसी दिशा में शनैश्चर पापग्रहों से युक्त अथवा दृष्ट हो उस दिशा में रोग और दुर्भिक्ष होगा। जिस दिशा में सूर्य पाप ग्रह युक्त तथा दृष्ट हो उस दिशा में राजा के उपद्रव से अन्न का नाश हो। जिस दिशा में मंगल पापग्रह युक्त तथा दृष्ट होता हुआ स्थित हो, वहाँ अन्न का नाश और अग्नि का भय होगा ॥ १७७-१८० ॥

यस्यां दिशि शुभाः खेटाः समस्तबलशालिनः ।
निष्पन्ना सैव विज्ञेया सस्यस्वास्थ्यं च तत्र हि ॥ १८१ ॥
केन्द्रेषु सर्वतः पापाः समस्तबलसंयुताः ।
देशस्तदा विनष्टोऽसौ ज्ञातव्यः शास्त्रकोविदैः ॥ १८२ ॥

जिस दिशा में शुभग्रह बलयुक्त होकर स्थित हों, उस दिशा में सब अन्न अच्छे प्रकार से उत्पन्न होते हैं और स्वस्थता भी उसी दिशा में होती है। यदि सब केन्द्रस्थानों में पापग्रह पूर्ण बलसहित स्थित हों तो उस देश का नाश होगा, ऐसा शास्त्रज्ञ पण्डितों को जानना उचित है ॥ १८१-१८२ ॥

लाभालाभ सम्बन्धी प्रश्ननिरूपण—

लग्नपो मृत्युपश्चापि मृत्यौ स्यातामुभौ यदि ।
स्थितौ द्रेष्काण एकस्मिन् प्रष्टुर्लाभस्तदा ध्रुवम् ॥ १८३ ॥
एवं द्वादशभावेषु द्रेष्काणैरेव केवलम् ।

बुधो विनिश्चयं ब्रूयाद्योगेष्वन्येषु निस्पृहः ॥ १८४ ॥

लाभालाभसम्बन्धी प्रश्न में यदि लग्नेश तथा अष्टमेश ये दोनों अष्टम स्थान और एक ही द्रेष्काण में बैठे हों तो प्रश्नकर्ता को अवश्य लाभ होता है। इस तरह बारहों भावों का फलाफल द्रेष्काण ही से कहना चाहिये अन्य योगों की अपेक्षा न करे ॥ १८३-१८४ ॥

प्रश्नकाले सौम्यवर्गे लग्ने यदधिको भवेत्।
ग्रहभावानपेक्षेण तत्राख्येयं शुभं फलम् ॥ १८५ ॥
लग्नाधिपश्च लाभस्याधीशश्च दायको भवेत्।
लग्नाधिपस्य योगो लाभाधीशेन लाभकरः ॥ १८६ ॥

प्रश्न के समय लग्न में शुभ ग्रहों के वर्ग में जो कोई ग्रह अधिक बली हो तो ग्रहभाव की अपेक्षा न करके शुभ ही फल कहे। लग्नेश और लाभेश को लाभदायक जाने। लग्नेश का लाभेश के साथ उत्पन्न योग हर तरह से लाभदायक होता है ॥ १८५-१८६ ॥

भवति स परलाभकरस्तदैव स यदि चन्द्रदृग्लाभे।
योगाः सर्वेऽप्यफलाश्चन्द्रमृते व्यक्तमेतच्च ॥ १८७ ॥

यदि लग्नेश लाभ स्थान में बैठकर चन्द्रमा से दृष्ट हो तो अवश्य लाभ हो, क्योंकि सब योग चन्द्रमा के बिना निष्फल हो जाते हैं ॥ १८७ ॥

धर्माधीशेनैव कर्माधीशेन निवृत्यधीशेन।
मृत्युपतिना च योगे लाभाधीशस्य वक्तव्यम् ॥ १८८ ॥
तत्तत्स्थानेक्षणतः पुण्यविवृद्धिश्च कर्मवृद्धिश्च।
विबुधैस्तदा निवृत्तिर्मृत्युर्भावाः परेऽप्येवम् ॥ १८९ ॥

इस प्रकार धर्मेश, कर्मेश, निवृत्तिस्थानेश और अष्टमेश से लाभेश के योग होने पर फल कहना चाहिये। जैसे–यहां नवमभाव से पुण्यवृद्धि तथा दशम भाव से कर्म की वृद्धि जाने। इसी प्रकार निवृत्ति से निवृत्ति और अष्टमेश से मृत्यु इसी तरह सब भावों का फल विचार कर कहे ॥ १८८-१८९ ॥

लग्नेशो यदि षष्ठः स्वयमेव रिपुर्भवत्यात्मा।
मृत्युकृदष्टमगोऽसौ व्ययगोऽसौ सन्ततं व्ययं कुरुते ॥ १९० ॥

यदि लग्नस्वामी छठें भाव में हो तो अपनी आत्मा ही शत्रु हो जाती है। यदि लग्नेश अष्टम हो तो मृत्यु और बारहवें हो तो बहुत व्यय होता है ॥ १९० ॥

लग्नस्थं चन्द्रजं चन्द्रः क्रूरो वा यदि पश्यति ।
धनलाभो भवत्याशु किन्त्वनर्थोऽपि पृच्छतः ॥ १९१ ॥

यदि लग्न में बुध को चन्द्रमा का पापग्रह देखते हों तो शीघ्र लाभ हो। किन्तु प्रश्नकर्ता के लिये कुछ अनर्थ होने की भी सम्भावना रहती है ॥ १९१ ॥

भाव सम्बन्धी विचार—

इन्दुः सर्वत्र बीजाभो लग्नं च कुसुमप्रभम् ।
फलेन सदृशोंशश्च भावः स्वादुसमप्रभः ॥ १९२ ॥

अब साधारण रीति से भावसम्बन्धी विचार करते हुए कहते हैं-ग्रहविचार में सर्वत्र चन्द्रमाबीज, फल, अंश लग्न फल तथा भाव स्वाद के समान जानना चाहिये ॥ १९२ ॥

लग्नपतिर्यदि लग्नं कार्याधीशश्च वीक्षते कार्यम् ।
लग्नाधीशः कार्यं कार्येशः पश्यति विलग्नम् ॥ १९३ ॥
लग्नेशः कार्येशं विलोकयेल्लग्नपं च कार्येशः ।
शीतगुदृष्टौ सत्यां परिपूर्णा कार्यसंसिद्धिः ॥ १९४ ॥
कथयन्ति पादयोगं पश्यति सौम्यो न लग्नपो लग्नम् ।
लग्नाधिपं च पश्यति शुभग्रहश्चार्धयोगोऽत्र ॥ १९५ ॥
एकः शुभग्रहो यदि पश्यन्ति लग्नाधिपं विलग्नं वा ।
पादोनयोगमाहुस्तदा बुधाः कार्यसंसिद्धयै ॥ १९६ ॥

यदि लग्नेश लग्न को, कार्येश कार्य को और लग्नेश कार्यभाव को और कार्येश लग्न को देखता हो और लग्नेश कार्येश को, कार्येश लग्नेश को तथा इन सब को चन्द्रमा देखता हो तो कार्य की पूर्ण सिद्धि होती है। यदि लग्नेश लग्न को न देखे और शुभ ग्रह देखता हो तो चतुर्थांश योग जाने। यदि केवल लग्नेश को शुभग्रह देखे तो केवल आधा योग होता है। यदि केवल एक शुभग्रह लग्न या लग्नेश को देखता हो तो बुधजन उसे कार्यसिद्धि के लिये एक चौथाई से हीनयोग कहते हैं ॥ १९३-१९६ ॥

लाभादि के समय का निर्णय—

उदयोपगतं राशिं तञ्च बलीकृत्य लिप्तिका गुणयेत् ।
छायांगुलैश्च कुर्यात् हृत्वा मुनिभिस्ततः शेषम् ॥ १९७ ॥

गुणयित्वैवं प्राग्वत् हृत्वा सोमस्य भवेदुदयः।
कार्यप्राप्तिः प्रष्टुर्वक्तव्या नेतरैर्ग्रहैर्भवति ॥१९८॥

लाभादि समस्त प्रश्नों में उस समय की लग्न का लिप्ता पिंड ( कलात्मक ) बनावे। फिर उस समय द्वादशांगुल शंकु की छाया के अंगुलों के परिमाण का गुणन करके सात से भाग दे। ऐसा करने पर जो शेष रहे, उसी को रवि-आदि ग्रह जानना चाहिए। यदि वह शुभग्रह की हो तो कार्य सिद्ध हो और यदि पापग्रह हो तो कार्यसिद्धि नहीं होगी ॥ १९७-१९८ ॥

ग्रहगुणकारो ज्ञेयो दैवविदा पञ्च ५ विंशतिः सैकः २१।
मनवो १४ ङ्काः९ष्टौ त्रितयं ३ भावाः ११ सूर्यादितो ज्ञेयाः ॥१९९॥

सूर्य के ५, चन्द्रमा के २१, मंगल के १४, बुध के ९, गुरु के ८, शुक्र के ३, शनि के ११ ये सूर्यादि ग्रहों के गुणक कहे जाते हैं ॥ १९९ ॥

गुणकारैक्यविभक्तः कार्यः सूर्यादिगुणकसंशुद्धः।
यस्य न शुद्ध्यति वर्गो विज्ञेयस्तद्वशात्कालः ॥२००॥

इन गुणक अङ्कों का ऐक्य ७१ है। इससे पूर्व कहा हुआ तत्काल लग्न का कलापिंड छायांगुलों का गुणक है। उसमें से भाग ले, लब्धि में सूर्यादिग्रहों के गुणांक एक-एक करके घटावे। जिसका गुणांक नहीं घटे, उस ग्रह का उदय समझना चाहिए ॥ २०० ॥

आरदिवाकरशेषे दिवसाः पक्षाश्च भृगुशशिनोः।
गुर्ववशेषे मासा ऋतवः सौम्ये शनैश्चरेऽब्दाः स्युः ॥२०१॥

यदि मंगल तथा सूर्य का गुणक-अङ्क नहीं घटे तो उतने दिन, शुक्र और चन्द्रमा का न घटे तो पक्ष, बृहस्पति से महीना, बुध से ऋतु तथा शनि से वर्ष जानना चाहिए ॥ २०१ ॥

आधानेऽथ प्राप्तौ गमनागमने पराजये विजये।
रिपुनाशे वा काले पृच्छायां निश्चितं ब्रूयात् ॥२०२॥

अकचटतपयशवर्गा रविकुजसितसौम्यजीवसौराणाम्।
चन्द्रस्य च निर्दिष्टास्तैः स्युः प्रथमोद्भवैर्वर्णैः ॥२०३॥

ज्ञात्वा तस्माल्लग्नं विज्ञाय शुभाऽशुभं च वदेत्।
वर्गादिमध्यमान्त्यैर्वर्णैः प्रश्नोद्भवैर्विषमराशिः ॥२०४॥

लग्नज्ञाने प्रवदेत्पृच्छायुग्मं कुजज्ञजीवानाम्।
सितरविजयोश्च नैवं रविशशिनोरेकराशित्वात् ॥२०५॥

तस्मात्प्राग्वत्प्रवदेत्पृच्छासमये शुभाशुभं सर्वम् ।
कालस्य च विज्ञानादेतच्चिन्त्यं बहुप्रश्ने ॥२०६॥

गर्भाधान तथा धन आदि की प्राप्ति-अप्राप्ति, गमनागमन, जय-पराजय आदि में इस प्रकार समय का निश्चय करना चाहिए। अवर्ग का सूर्य, कवर्ग का मंगल, चवर्ग का शुक्र, टवर्ग का बुध, तवर्ग का गुरु, पवर्ग का शनि, यवर्ग का चन्द्रमा ये क्रम से वर्गों के अधिपति हैं। जहाँ लग्न न जाना जा सके अथवा दो तीन प्रश्न एक साथ में हों तो वर्ग से लग्न का निश्चय करे। वर्गों के स्वामी बता चुके हैं। अतएव लग्न को जानकर ही शुभाशुभ फल कहे। प्रश्न का प्रथम अक्षर जिस वर्ग का हो उसके स्वामी की राशि को लग्न समझे। जैसे—'अ' वर्ग हो तो उस का स्वामी सूर्य है, अतः सिंह लग्न समझना चाहिए। और 'य' वर्ग का स्वामी चन्द्र है इसलिये कर्क लग्न समझना। और मंगलादि पाँच ग्रह 'क' वर्गादि पाँच वर्ग के स्वामी हैं, उनमें आदि-मध्य-अन्त अर्थात् ( १, ३, ५ ) हो तो उसकी विषम राशि को लग्न समझना, अन्य अक्षर से सम राशि समझना। अतएव प्रश्नकर्ता से सब शुभाशुभ फल और काल का निश्चय करे। इस प्रकार विचारना तथा समय के विज्ञान से एक साथ होने वाले बहुत से प्रश्नों में भी यह सब विचार करे ॥ २०२-२०६ ॥

प्रश्नवस्तुज्ञान—

स्वांशे विलग्ने यदि वा त्रिकोणे स्वांशे स्थितः पश्यति धातुचिन्ताम् ।
परांशकस्थश्च करोति जीवं मूलं परांशोपगतः परीशम् ॥२०७॥
धातुं मूलं जीवमित्योजराशौ युग्मे विन्द्यादेतदेव प्रतीपम् ।
लग्ने योंऽशस्तत्क्रमाद् गण्यमेवं संक्षेपोऽयं विस्तरात्तत्प्रभेदः ॥२०८॥

किसी मूकप्रश्न अथवा मुष्टिगत प्रश्न में लग्नेश तथा चन्द्रमा यदि अपने नवांश वा लग्न में अथवा त्रिकोण ९। ५ में हो या अपने नवांश में रहकर लग्न को देखे तो धातुचिन्ता कहे। यदि दूसरे के नवांश में बैठकर लग्न तथा चन्द्रमा को देखे तो जीव चिन्ता। यदि दूसरे के नवांश में बैठकर दूसरे के नवांश में स्थित लग्न या चन्द्रमा को देखे तो मूल चिन्ता की बात कहे। यदि विषम राशि लग्न हो तो प्रथम नवांश से धातु, दूसरे से मूल, तीसरे से जीव, चौथे से धातु, पाँचवें से मूल, छठे से जीव, सातवें से धातु, आठवें से मूल, नवें से जीव जाने। यदि सम राशि की लग्न हों तो विपरीत अर्थात् १। ४। ७ नवांश से जीव, २। ५। ८ से मूल और ३। ६। ९ नवांश से धातुचिन्ता की बात कहे ॥ २०७-२०८ ॥

बलिनौ केन्द्रोपगतौ रविभौमौ धातुकरौ प्रश्ने।
बुधसौरी मूलकरौ शशिगुरुशुक्राः स्मृता जीवाः ॥२०९॥

यदि सूर्य तथा मंगल बली होकर केन्द्र में हो तो धातुचिन्ता, बुध अथवा शनि हो तो मूलचिन्ता, चन्द्र, गुरु और शुक्र हों तो जीवचिन्ता की बात कहे ॥ २०९ ॥

मेषालिसिंहलग्ने कुजार्कयुक्ते निरीक्षितेऽप्यथवा।
धातोश्चिन्तां प्रवदेद् युगघटकन्यागतैर्लग्नैः ॥२१०॥
बुधरविजयुतैर्मूलं वृषतुलहरिमीनचापकर्कटकैः।
चन्द्रगुरुशुक्रयुतैर्दृष्टैर्जीवो विनिर्देश्यः ॥२११॥

यदि मेष, वृश्चिक तथा सिंह लग्न हो और लग्न में मङ्गल तथा सूर्य एक साथ बैठे हों या लग्न को देखते हों तो धातुचिन्ता की बात कहे। यदि मिथुन, कुम्भ तथा कन्या लग्न हो और लग्न में शनि के साथ बुध बैठा हो तो मूलचिन्ता, वृष, तुला, सिंह, मीन, धन एवं कर्क इन लग्नों में से कोई लग्न हो और चन्द्र, गुरु तथा शुक्र ये ग्रह बैठे हों या देखते हों तो जीवसम्बन्धी प्रश्न कहे ॥ २१०-२११ ॥

भावप्रश्नज्ञान--

लग्नलाभपयोः प्राणी तयोर्यद्भावगः शशी।
तस्य भावस्य या चिन्ता प्रष्टुः सा हृदि वर्तते ॥२१२॥
एवं बलाधिकाच्चन्द्राल्लग्ननाथो यतः स्थितः।
दैवज्ञेन विनिर्णेयः प्रश्नस्तद्भावसम्भवः ॥२१३॥

लग्नेश तथा लाभेश में जो बलवान् हो उससे जितने संख्यक भाव में चन्द्रमा बैठा हो उस भावसम्बन्धी जो चिन्ता हो, वही पृच्छक के हृदय में रहती है। बलवान् चन्द्रमा से जितनी संख्या के भाव में लग्नेश बैठे हों, ज्योतिषी उस भावसम्बन्धी प्रश्न को पृच्छक के हृदय में रहने की बात कहे ॥ २१२-२१३ ॥

आत्मसमं लग्नगतैस्तृतीयगैर्भ्रातरः सुतं सुतगैः।
माता वा भगिनी वा चतुर्थगैः शत्रुगैः शत्रुः ॥२१४॥
जायासप्तमसंस्थैर्नवमे धर्माश्रितो गुरुर्दशमे।
स्वांशपमित्रशत्रुषु तथैव वाच्यं बलयुतेषु ॥२१५॥

यदि उत्तम बली ग्रह तथा तात्कालिक लग्न का नवांश शेष लग्न में हो तो शारीरिक, तीसरे में हो तो भ्राता, पञ्चम भाव में हो तो पुत्र, चौथे भाव में हो तो माता अथवा बहन और छठें में हो तो शत्रुसम्बन्धी प्रश्न पृच्छक के हृदय में जाने। इसी प्रकार सप्तम भाव में हो तो स्त्री, नवम भाव में हो तो धर्म, दशम भाव में हो तो गुरु तथा राजा सम्बन्धी प्रश्न कहें। यदि लग्न का नवांशेश बलवान् होकर मित्र की राशि में बैठा हो तो मित्र और शत्रु की राशि में हो तो पृच्छक के मन में शत्रुसम्बन्धी प्रश्न जाने। इनमें जो बली हो उसी से प्रश्न का निर्णय करना चाहिये ॥ २१४-२१५ ॥

**चरलग्ने चरभागे मध्याद् भ्रष्टे प्रवासचिन्ता स्यात् ।**
**भ्रष्टः सप्तमभवनात्पुनर्निवृत्तो यदि न वक्री ॥२१६॥**

चरराशि की लग्न में यदि चर नवांश का मध्य अर्थात् पंचम खंड १६।४० से ऊपर हो तो प्रवास का प्रश्न जाने। यदि चरराशि के नवांश में सप्तम भाव से ऊपर अर्थात् सप्तम, अष्टम तथा नवम भाव में वक्रताहीन ग्रह हो तो प्रवास से लौटने की बात कहे। यदि वक्री ग्रह हो तो विपरीत प्रश्न कहे ॥ २१६ ॥

स्त्री समागम सम्बन्धी विचार--

**अस्ते रविसितबलैः परजायां स्वां गुरौ बुधे वेश्याम् ।**
**चन्द्रे च वयः शशिवत्प्रवदेत्सौरेऽन्त्यजादीनाम् ॥२१७॥**
**कुमारिकां बालशशी बुधश्च वृद्धां शनिः सूर्यगुरु प्रसूताम् ।**
**स्त्री कर्कशां भौमसितौ च धने एवं यः स्यात्पुरुषेषु चैवम् ॥२१८॥**

यदि सप्तम भाव में सूर्य, शुक्र तथा मंगल बलवान् होकर बैठे हों तो परस्त्री, बृहस्पति हों तो अपनी स्त्री, बुध हो तो वेश्या, चन्द्रमा हो तो सुरूपा और शनि हो तो हीनजाति की स्त्रीसम्बन्धी प्रश्न पृच्छक के चित्त में समझे। यदि बाल चन्द्रमा अथवा बुध हो तो कुमारी कन्या, शनि हो तो वृद्धा स्त्री, सूर्य तथा गुरु हो तो प्रसूता, मंगल तथा शुक्र हो तो कठोर स्वभाव की स्त्री संबंधी प्रश्न जाने। इसी प्रकार पुरुष की अवस्था का भी विचार करे ॥ २१७-२१८ ॥

सूरत सम्बन्धी प्रश्न--

**शुभेत्थशाले हिमगौ चतुष्टये सौख्यातिरेकः सविलासहासः ।**
**क्रूरेत्थशाले हिमगौ सरोषे क्रूरान्वितेऽभूत्कलहो नृवध्वोः ॥२१९॥**
**पीडा यदासीत्सुरते युवत्या रजो यथास्तर्क्षमुपैति तद्वत् ।**



**लग्ने सुरेज्ये भृगुजे कलत्रे तुर्ये हिमांशौ सविलासहासौ ॥२२०॥**

**शुभग्रहोत्थे च कबूलयोगे युतो रजः पुष्पसुगन्धयुक्तम् ।**
**स्वर्क्षोच्चगे हर्म्यरतं निगद्यं स्थिते द्विदेहे वनिता स्वकीया ॥२२१॥**

यदि शुभग्रह केन्द्रस्थित चन्द्रमा से इत्थशाल करे तो सुखपूर्वक हास-विलास तथा मुथशिली चन्द्रमा पापग्रह से युक्त तो तो स्त्री-पुरुषों में कलह हो और सुरत से स्त्री को पीड़ा कहना। सप्तम भाव की राशि का जीव जिस प्रकार रति करता हो उसी प्रकार की रति कहे और यदि लग्न में बृहस्पति, सप्तम में शुक्र और चौथे चन्द्रमा हो तो हास्य-विलासपूर्वक रतिक्रीड़ा होने की बात कहे। यदि लग्नेश तथा सप्तमेश का शुभग्रहों के साथ कम्बूलयोग हो तो रज पुष्प-सुगन्धि से युक्त हो, पापग्रह के साथ कम्बूल होने से दुर्गन्धि युक्त रज जाने। यदि उक्त ग्रह अपनी राशि या उच्च में हो तो अच्छे घर में सुरत हो। द्विःस्वभाव राशि में अपनी स्त्री के साथ सुरत हो ॥ २१९–२२१ ॥

**चरोदये सारमिते परस्त्री केन्द्रे शनौ सा सुरजौ दिवारतिम् ।**
**निशोदयेशे त्रिखगे च रात्रौ दिवानिशं तद्दलिनोर्द्विखेटयोः ॥२२२॥**

यदि किसी चरसंज्ञक राशि की लग्न हो तो पराई स्त्री से, शनि केन्द्र मे हो तो रजस्वला नारी से, दिवाबली लग्न हो तो दिन में, रात्रिबली लग्न हो तो रात्रि में, सन्ध्याबली लग्न हो तो सायंकाल में और द्विःस्वभाव लग्न हो तो दिन-रात्रि सदा सुरत होने की बात कहे ॥ २२२ ॥

महर्घ विचार-

**मेषे वृषे च मिथुने शुभयुक्तदृष्टे**
**न ग्रैष्मिकं तु सुलभं भविता पृथिव्याम् ।**
**सौम्ये जनुर्मृगघटेषु च सारधान्यं**
**कुर्यात्समर्घमशुभैः सहितो महर्घम् ॥२२३॥**

**लग्ने बलाढ्ये निजनाथसौम्यैर्युक्तेक्षिते केन्द्रगतैः शुभैश्च ।**
**सर्वैः समर्घं विबलैर्विलग्ने केन्द्रेषु पापैः सकलं त्वनर्घ्यम् ॥२२४॥**

यदि मेष, वृष और मिथुन, ये राशियाँ शुभग्रहों से युक्त तथा दृष्ट हों तो ग्रीष्म ऋतु की फसल अच्छी न हो। यदि धन, मकर, कुम्भ ये राशियाँ शुभग्रह से युक्त तथा दृष्ट हों तो शरद ऋतु की फसल अच्छी हो। यदि लग्न लग्नेश तथा चन्द्रमा शुभग्रह युक्त अथवा दृष्ट हों तो समय अच्छा हो और पापग्रह से युक्त तथा दृष्ट हो तो मँहगाई आवे। यदि लग्न बलवान् हो और अपने शुभग्रह

स्वामी से युक्त हो और केन्द्र में शुभग्रह हों तो सब अन्न सस्ता हो। यदि लग्न बलहीन हो और केन्द्र में पापग्रह हों तो अन्नादि मँहगे हो जायँ ॥ २२३–२२४ ॥

सूर्य प्रवेश का फल–

**राकाकुहू शशिपभा स्वदजप्रवेशे**
**लग्नेश्वराः शुभखगैर्युतवीक्षिताश्चेत् ।**
**तद्वत्सरे जगति सौख्यमलं प्रकुर्युः**
**पापार्दिते गदनरेन्द्रभयं प्रजानाम् ॥२२५॥**

पूर्णान्त दर्शान्तकालिक लग्नेश और चन्द्रराशीश तथा सूर्य के मेषप्रवेश-कालिक लग्नेश ये शुभग्रहों से युक्त हों तो उस वर्ष में लोगों में सर्व-प्रकार का सुख एव यदि पापग्रहों से युक्त दृष्ट हों तो रोग तथा राजा से भय समझना ॥ २२५ ॥

**मेषप्रवेशोदयतः स्वरांशः केन्द्रेषु पापोडुपतीत्थशाले ।**
**पापग्रहैर्दृष्टयुतेऽथ तस्मिन्वर्षे गदार्तिः प्रियमन्नमुर्व्याम् ॥२२६॥**

मेष प्रवेशकालिक लग्न से सप्तमेश केन्द्र में पापग्रह और क्षीण चन्द्र से इत्थशाली हो या पापग्रह से युक्त दृष्ट हो तो उस वर्ष में रोगभय तथा महर्घता होती है ॥ २२६ ॥

**भानोर्मेषप्रवेशोदयभवनपतिः सद्ग्रहः स्वोच्चसंस्थः**
**स्वर्क्षस्थो वाऽपि केन्द्रे शुभगगनचरैर्दृष्टयुक्तो बलाढ्यः ।**
**तस्मिन्वर्षे विदध्याज्जगति शुभसुखं भूरिसस्यं सुवृद्धिम्**
**क्रूरः क्रूरार्दितो वा दिशति नृपभयं कष्टमन्नं महर्घम् ॥२२७॥**

मेषप्रवेशकालिक लग्नेश शुभग्रह हो, अपने उच्च या गृह में हो अथवा केन्द्र में हों, शुभग्रह से युत दृष्ट और बलवान् हो तो उस वर्ष संसार ( पृथ्वी ) में अनेक प्रकार के उत्सव, सुख और सर्वान्न की वृद्धि हो। यदि वह पापग्रह हो तथा पाप युत-दृष्ट हो तो राजभय, कष्ट और सब प्रकार के अन्न महर्घ होते हैं ॥ २२७ ॥

**जन्मोदयाद्भावस्वदजप्रवेशलग्नं हि यद्भावगतं शुभान्वितम् ।**
**तद्भाववृद्धिं विदधाति तस्मिन्वर्षे नृणां पापयुतं तदन्यथा ॥२२८॥**

सूर्य के मेषार्कप्रवेश कालिक-लग्न-जन्मलग्न से जिस-किसी भाव में बैठा हो और शुभग्रह से युत हो तो उस वर्ष में उस भाव की वृद्धि होती है। यदि पाप ग्रह से युत हो तो भाव की हानि होती है ॥ २२८ ॥

जन्मोदये देहसुखं धनेऽर्थलाभस्तृतीये च कुटुम्बवृद्धिः ।
तुर्ये सुहृत्सौख्यमथात्मजाप्तिः पुत्रेऽथ षष्ठेऽरिपराजयः स्यात् ॥२२९॥
स्त्रीसौख्याप्तिर्भवति मदने मृत्युरुग्भीश्च रन्ध्रे
धर्मार्थाप्तिस्तपसि दशमे वित्तसौख्यास्पदाप्तिः ।
लाभे लाभः सुखधनचयो दुःखदारिद्र्यमन्त्ये
पुंसो मेषे प्रविशति रवौ जन्मलग्नाद्विलग्ने ॥२३०॥

यदि लग्न में मेषार्क का प्रवेश हो तो देहसुख, दूसरे भाव में हो तो अर्थलाभ, तृतीय भाव में हो तो कुटुम्ब की वृद्धि, चौथे में हो तो मित्रसुख, पंचम भाव में पुत्र-सुख और छठें भाव में हों तो पराजित हो जाय। सप्तम भाव से स्त्री सुख, अष्टमभाव में मृत्यु तथा रोगभय, नवम भाव में धर्मलाभ, दशम भाव में धनसुख और एकादश भाव में लाभ, सुख तथा धन संचय, द्वादश भाव में दुःख तथा दरिद्रता हो। इस तरह मेषार्क का प्रवेश होने पर जन्म लग्न से जिस लग्न में प्रवेश हो, उस भाव सम्बन्धी शुभाशुभ फल कहे ॥ २२९–२३० ॥

श्रीनीलकण्ठेन शरत्फलोत्तरं प्रश्नाख्यतन्त्रं यदकारि पूर्वम् ।
तत्साम्प्रतं पूर्णतरं न लभ्यते ह्यावश्यकं प्रश्नफलं हि मन्ये ॥२३१॥

दैवज्ञ श्रीनीलकण्ठ ने वर्षफलतन्त्र कहने के बाद जो तीसरा प्रश्नतन्त्र कहा था, वह सम्पूर्ण ग्रन्थ प्राप्त नहीं हो रहा है। अतएव प्रश्नफल को आवश्यक मानकर श्रीनीलकण्ठ कृत अथवा संग्रहीत जो भाग प्राप्त हुआ, उतना रख दिया है। विशेष जानकारी के लिये अन्य ग्रन्थ देखें ॥ २३१ ॥

इति दैवज्ञवाचस्पति-श्रीवासुदेवगुप्तप्रतिसंस्कृतं सटीकनीलकण्ठयां
प्रश्नतन्त्रं तृतीयं समाप्तम् ।

---

## विशेष

प्रसङ्गवश स्वरग्रन्थोक्त त्रिपताकिचक्र मे वर्षलग्न से ग्रहों की स्थिति से भी शुभाशुभ फल कहे गये हैं, उसको आवश्यक समझकर दैवज्ञों के उपकारार्थ यहाँ लिख देता हूँ।

रेखात्रयं तिर्यगथोर्ध्वसंस्थमन्योन्यविद्धाग्रगमेककोणात् ।
स्मृतं बुधैस्तत्त्रिपताकि चक्रं प्राङ्मध्यरेखाग्रगवर्षलग्नात् ॥ १ ॥
न्यसेद् भचक्रं किल तत्र सैकां याताऽब्दसंख्यां विभजेन्नभोगैः ।
शेषोन्मिते जन्मग[illegible]राशौ विलिखेत्[illegible]म् ॥ २ ॥

परे चतुर्भाजितशेषतुल्ये स्थाने स्वराशेः खचरास्तु लेख्याः ।
स्वर्भानुविद्धे हिमगौ त्वरिष्टं तापोऽर्कविद्धे रुगिनात्मजेन ॥ ३ ॥
महोजविद्धे तु शरीरपीडा शुभैश्च विद्धे बहुसौख्यलाभः ।
शुभाऽशुभं व्योमगवीर्यतोऽत्र फलंच वर्षस्य वदेत् सुधीमान् ॥ ४ ॥

समानान्तर खड़ी तीन रेखा लिखकर बीचवाली रेखा के मध्य विन्दु पर लम्ब करके एक तीर्यक्‌रेखा लिखें एवं जितना ही अन्तर देकर खड़ी तीन रेखा लिखी है उतना ही अन्तर देकर बीच वाली तिर्यक् लम्ब रेखा के ऊपर और नीचे भी एक-एक रेखा लिखें। इस प्रकार तीन रेखायें खड़ी और तीन रेखायें तिरश्चीन हुई। बाद एक के अग्र से दूसरे के अग्रपर्यन्त परस्पर रेखा बाँधने से वर्ष फलोपयोगी त्रिपताकि चक्र बन जाता है।

इसमें पूर्वापर रेखाओं के बीच वाली रेखा में वर्षलग्न को लिखकर क्रम से १२ राशियों को लिखें. फिर गत वर्ष संख्या में एक जोड़कर ९ का भाग देकर जो शेष बचे--जन्मकालिक चन्द्रराशि से उतने ( शेष तुल्य ) स्थान में चन्द्रमा को लिखे। फिर सैक गतवर्ष संख्या में चार का भाग देकर जो शेष बचे, जन्म-कालिक अपने-अपने आश्रित स्थानों में उतने ( शेष तुल्य ) स्थान में अन्य ग्रहों को लिखे।

इस प्रकार राहु और चन्द्रमा में वेध होने ( एक रेखा में पड़ने ) से अरिष्ट, सूर्य के वेध से सन्ताप और शनि से चन्द्र वेध हो तो रोग, मङ्गल से चन्द्रवेध हो तो शरीर पीड़ा एवं शुभग्रह से चन्द्र वेध हो तो सुख लाभ होता है। इस प्रकार ग्रहों के बलानुसार त्रिपताकि चक्र से वर्षफल कहना। त्रिपताकि चक्र में राहु-केतु को उल्टा चलाना चाहिये ॥ १-४ ॥

ज्योतिर्विदग्रगण्यस्य विख्यातयशसो गुरोः ।
ज्यौतिषाचार्यवर्यस्य श्रीसीतारामशर्मणः ॥
पदाब्जाल्लब्धबोधेन वासुदेवेन संस्कृतः ।
ज्यौतिषनीलकण्ठयाख्यो ग्रन्थो टीकाद्वयान्वितः ॥
श्रावण्यां वैक्रमे वर्षे खनेत्रनखसम्मिते ।
श्रीमद्गुरुपदाम्भोज-कृपया पूर्णतां गतः ॥

इति राजस्थानमण्डलान्तर्गत 'विशाऊ'-ग्रामनिवासि-श्रीनागरमल-गुप्तात्मज-दैवज्ञवाचस्पति-श्रीवासुदेवगुप्तप्रतिसंस्कृता ताजिकनीलकण्ठी समाप्ता।